राशि के समान सविभाज्य कक्षा में ला पटका, जिसका अवश्यभावी परिणाम हुआ—उत्तराधिकार के ममत्वोद्भूत उन्माद ने सपूर्ण प्राचीनता की सुरक्षा की अपेक्षा उसके ध्वसावशेषों के सरक्षण को ही अधिक प्रश्रय प्रदान किया, जो आज भी यत्र–तत्र–सर्वत्र प्राचीन पुरातत्वज्ञों का ध्यान आकृष्ट करते हैं। फिर भी जहाँ तहां असु–रक्षित अखण्ड भण्डारों से अक्षय निधियों की प्राप्ति प्रयत्नप–रिश्रम–सापेक्ष है, जिनका कुछ परिदर्शन प्रस्ताविक प्रकाशन में उद्धरणों और ब्लाक–चित्रों द्वारा किया जा रहा है। एतावतापि ऐसा सुअवसर उपलब्ध नहीं हो पाता जिससे यावत्प्राय ग्रथराशि का सामूहिक उपयोग किया जा सके और मीमांसा–बुद्धि से सर्वसमन्वयात्मक परिशीलन तथा तत्वनिर्धार। यही बात वार्ता–साहित्य के लिये भी अधिकाशतः चरितार्थ होती आ रही है।

प्रस्तुत वार्ता–साहित्य की सम्पादन–संयोजना में मौलिकता, प्रामाणिकता, प्राचीनता और इद-मित्थंता के सरक्षणार्थ जिन उपादेय उपादानों के समीकरण की आवश्यकता प्रतीत हुई, उन्हें यथा स्थान यहां सन्निविष्ट किया गया है–जिनका तटस्थ अध्ययन, गवेषणा और विवेचन साहित्यिक विचक्षणों का कर्तव्य होगा। यह तो निर्विवाद कहा जा सकता है कि–उपक्रान्त वार्ता–साहित्य के संपूर्तिरूप तृतीय खड के साथ ऐसी कोई साहित्यिक सामग्री परिवेष्टित नहीं की गई है जो–दुराग्रह–दुष्ट किम्वा स्वकीयाग्रह से परिपुष्ट कही जा सके। 'विश्लेषणात्मक अध्ययन' में जो–समयाभाव के कारण बहुत कुछ सकुचित सूत्ररूप में है–प्रायः सभी सभावित दृष्टि कोणों से व्यापक विचार कर एक एसे पथ का सकेत किया गया है जो–गभीर तलस्पर्शी विवेचना का उदर्क है। वार्ता सम्बन्धी ऐतिहासिक, साहित्यिक, सैद्धान्तिक, उद्धरणों, विविध सूचियों एवं परिशीलनार्थ अपेक्षित पूर्वोत्तरांगरूप तत्वामर्ष से सम्प्रदायेतर विपश्चिद्गण के लिये जो सौकर्य समुपस्थापित किया गया है वह साम्प्रदायिक सार्द्धचतुः शताब्दीका एक प्रथम स्तुत्य प्रयत्न है–एक नवीन दिशा का परिदर्शन है। साम्प्रदायिक भावुक श्रद्धालु वैष्णवों के लिये तो वह " मधुराधिपतेरखिल मधुरं " ही है। उसके लिये विशेष कथन की अपेक्षा नहीं है।

प्रदत्त साहित्य और प्रतिपाद्य विषयों पर पिष्टपेषणात्मक प्रकाश न डालते हुए इस ओर इगित करना अधिक श्रेयस्कर प्रतीत होता है कि–किसी भी रूप में व्यापक अध्ययन के लिये भाष्यरूप में न हो तो सूत्ररूप में ही सही, जिज्ञासुओं के समाधान का आवश्यक प्रयत्न किया गया है। आध्यात्मिक एव आधिदैविक दृष्टियों से वार्ता–साहित्य का सिंहावलोकन, सैद्धान्तिक परिपुष्ट भावना पर आश्रित है, जिसकी कोई इयत्ता नहीं। आदरणीय श्रीहरिरायजी ने भावप्रकाश में उसे पर्याप्त प्रदीप्त किया है। वास्तव में भावना उच्चाधिकारी की रसपूर्ण साधना–सागर की तन्मयी उन उत्ताल ऊर्मियों का अपर नामधेय है, जिनका सम्बन्ध तर्कपाण्डित्य पूर्ण मस्तिष्क की अपेक्षा सरसता में ओतप्रोत, स्वयसंवेद्य हृदय के साथ अत्यधिक है। वे वहीं अधिक सपृक्त और प्रवाहित सुवासित होती हैं। इस दिशा में जितना भी विचार किया जाय न्यून है। पुष्टिमार्गीय कथा–वार्ता–साहित्य एक प्रशान्त महासागर है जिसमें शक्ति–अनुरूप गोता लगाने वाले के हाथ में स्वाधिकारानुसार कुछ न कुछ प्राप्त होता ही है। यद्यपि आधिभौतिक क्षर का एक प्रकार से प्रत्यक्ष अनुभव होता है– पर वह लावण्य का अभिव्यजक नहीं है यह कैसे कहा जा सकता है, अस्तु।

यावच्छक्य सप्राप्त बुद्धि–वैशद्य सामग्री–सकलन एव साधन–निष्पत्ति द्वारा प्रस्तुत प्रकाशन को सर्वांगीण सुन्दर बनाने की चेष्टा की गई है– फिर भी कुछ ऐसी परिस्थितियां हैं जो–सम्पादकों को स्वय उद्वेजित करती हैं। प्रेस की विप्रकृष्टता तथा अन्य कार्यों की व्यापृति के वश मुद्रित प्रूफों का यथावत् सशोधन, भाषा की सगठित एकरूपता, सूचियों के किन्ही अशो की अकारायनुक्रमणिका आदि की अभावरूप त्रुटियाँ रह गई हैं जिनके लिये हम विवश हैं। इतिशम्।

श्रीराधाष्टमी, स. २०१० — गो. श्री. व्रजभूषण शर्मा, कांकरोली.

# आभार-दर्शन



१. 'अपनी सम्मति' भेजनेके लिये हम पू. पा आचार्यवर्य गो. श्री श्रीगोविंदलालजी महोदय सूरत के अत्यंत कृतज्ञ हैं। इसी प्रकार अन्य आचार्यवर्य भी स्वस्व सम्मति भेजेंगे ऐसी श्री चरणों में प्रार्थना है।

२. इस कार्य में विना व्याज रुपये उधार देनेवाले सेठ श्रीसाकरलाल अहमदाबाद, सेठ श्रीरतीलाल अहमदाबाद, सेठ श्रीईश्वरभाई बडौदा, सेठ श्रीटोडरमल बडौदा, वकील श्रीरमणभाई बडौदा, तथा ओच्छवलाल मठीया डभोई का आभार स्मरणीय है। तदुपरात पानवड के मूलजीभाई मगनभाई तथा तेजगढ के परसोतमदास छगनलाल हरिलालसे रुपिया एक एक हजार ( कुल रुपये दो हजार ) विना व्याज प्राप्त कर प्रस्तुत पुस्तक के मुद्रण कार्य में श्रीपुरुषोत्तमदास गरबडदास देसाई बहादरपुरने सहायता की है, इसके लिये इन तीनों सज्जनों का आभार भी स्मरणीय है।

३. गो. श्रीरणछोडलालजी एवं गो. श्रीमधुसूदनलालजी महाराज के ब्लोक श्रीबालाभाई अहमदाबाद की सौजन्यता से प्राप्त हुए हैं। अतः उनका भी आभार स्मरणीय है।

४ दोसौ बावन वैष्णवनकी वार्ता के अध्ययन में बडौदा, शिनोर, अहमदाबाद, डभोई, कपडवणज, बहादरपुर, सामई, खेरा, अन्योर, मथुरा, गोकुल, पहाडी, तथा आटस के जिन जिन सज्जनोंने अपनी अपनी वार्ताओंकी सहायक प्रतियोंका उपयोग करने दिया है उन उन का हम मुक्त कंठसे आभार स्वीकार करते हैं।

५. द्वितीय खण्ड की छपाई के समय अशोक प्रेस बडौदा की लापरवाही से हमको एक हजार रुपयों के कागदों का दीमक से नुकसान हुआ। उस समय हमको तीसरे खण्डकी छपाई में स्थानांतर की आवश्यकता प्रतीत हुई। तब श्री कबीर प्रेस, बडौदाने अशोक से भी कम भावो में नए टाइपों को खरीद कर इस खण्डको शीघ्रता पूर्वक सुंदर रूपमें छापा। इस लिये उसके मालिक : प. श्री मोतीदासजी चेतनदासजी का आभार भी स्मरणीय कहा जायगा। इस परिवर्तन के कारण तीसरा खण्ड देरीसे निकल पाया है।

—द्वारकादास परीख

---

## ब्लोक-चित्र सूची–

| | |
|---|---|
| १. गो श्रीरणछोडलालजी महाराज–( त्रिरंगा ) | ४. वचनामृतों के ब्लोक-फोटू में १–१० |
| २. गो. श्रीमधुसूदनलालजी महाराज ,, | ५–८४ वार्ता के ब्लोक-फोटू २ |
| ३. श्रीयमुनाजी किशोरीबाई ,, | ६–२५२ वार्ता के ब्लोक-फोटू ५ |

सूचना–२५२ वै. की तीनों खण्डकी १०० प्रति के श्रीगिरिधर गोपालजी के स्मरणार्थ बिना मूल्य या अर्द्ध मूल्य में योग्य अधिकारीओ को दी जायगी। इसी प्रकार प्रचारार्थकी पुस्तक विक्रेताओं को २० टका कमीशन मिलता है इसलिये ग्राहकों को छपी कीमत से ज्यादा कीमत नही देनी चाहिए।

## २५२ वै. की वार्ता पर आचार्यश्री का एक महत्वपूर्ण अभिप्राय

'२५२ वैष्णवों की वार्ता का विश्लेषणात्मक अध्ययन' का अवलोकन किया । साम्प्रदायिक भावुक मार्मिक अध्ययनशील व्यक्तियाँ जिस प्रकार की वस्तू की चाहना कर रहे थे वह आज दृष्टिपथ में आती हुई देख कर चित्त उल्लसित होता है । पृथक् पृथक् ग्रन्थों में निर्दिष्ट भाव विशकलित रूप में रहने से समन्वय करने में जो श्रम प्रतीत होता था वह इस लेख से बहुधा दूर हो जाता है । और इस तरह बाह्याभ्यंतर समग्र फल रूप पुष्टि सिद्धान्त को त्रिधा विभक्त कर सम्पूर्णतया आवरित किया हुआ यह लेख बुभुत्सुओं को सर्व प्रकार से निःसंदिग्ध उपकारक होगा । इससे साम्प्रदायिक वार्ताओं की न केवल प्रामाणिकता ही सिद्ध होती है अपितु इन वार्ताओं की महत्ता किसी भी आकर ग्रन्थ से न्यून नहीं है, इसका अच्छी तरह से ज्ञान होता है । हमारी सम्मति में जिस प्रकार वेद के फलरूपतया श्रीमद्भागवत् का स्वरूप मान्य है, इसी प्रकार सम्प्रदाय के सिद्धान्त ग्रन्थों का सुचारु प्रतिफलन इन वार्ताओं में होने से इनकी भी श्रीमद्भागवत के जैसी ही फलरूपता मान्य है । श्रीगोकुलेशजी, श्रीहरिरायजी आदि महानुभाव पूर्वाचार्योंने भी इसे स्वीकार की है ।

सूरत, श्रा. शु. ११ शुक्र — गोस्वामी श्री ६ श्रीगोविंदलालजी

२५२ वै. वार्ता श्लोक सं. १ लीलात्मक-प्रति

श्रीमद्भाग...
श्रीगोकुलन...
रिराइजी कृ...
...महाप्र...
लिया है ॥
वार्ता में...
प चौरासी
मसी ॥ श्री... सात्विक हुते हैं ...
... लिखि के दोऊ से ... श्रीगुसांईजी
के अंग ... हैं ॥ ये श्री... 
रूप अलौकिक सर्व सामर्थ्य रूप हैं ॥ सो ए
क दिन श्रीगुसांईजी अति प्रसन्नता सों श्री...
... बहूजी सों बातें करत हते ॥ जो ...

(प्रारंभिक लेख)

श्रीहरिः।

# '२५२ वैष्णवों की वार्ता' का विश्लेषणात्मक अध्ययन

—※—

**त्रिविध दृष्टियों से**

**२५२ वैष्णवों की वार्ता**का हम त्रिविध दृष्टियोंसे विश्लेषणात्मक अध्ययन करेंगे। सर्व प्रथम इतिहास एव साहित्य की भौतिक दृष्टि से, तत्पश्चात् भक्ति-सिद्धांत की आध्यात्मिक दृष्टि से, तदनतर फलात्मक लीला-भावना की आधिदैविक दृष्टि से। इन त्रिविध दृष्टियों से किया हुआ विश्लेषणात्मक अध्ययन सर्वांगीण होगा। इससे वार्ता एव सम्प्रदाय के स्वरूप-ज्ञान की जिज्ञासा वाले व्यक्तियों की जिज्ञासाओं की अवश्य पूर्ति होगी ऐसा विश्वास है।

## भौतिक दृष्टि से

**ग्रन्थकी महत्ता**

विश्लेषणात्मक-अध्ययन के पूर्व ग्रन्थ की महत्ता का ज्ञान होना अपेक्षित है। प्रस्तुत ग्रथ में गुसाई श्रीविठ्ठलनाथजी के लौकिक-अलौकिक, साक्षात् एव परोक्ष अनेक विध चरित्र समुपलब्ध होते हैं। गुसांई श्रीविट्ठलनाथजी के विस्तृत चरित्र को प्रगट करनेवाला सब से प्राचीन ग्रथ यही है। श्रीगुसाईजी के इतिहास का निर्माण करने में यह ग्रन्थ परम सहायक हो सकता है। इस ग्रन्थ में चरित्र के उपरात श्रीगुसाईजी के सेव्य 'निधि' स्वरूपों का भी ऐतिह्य प्राप्त होता है, जो सम्प्रदाय के मूल इतिहास सृजन के लिए भी अत्यत महत्वपूर्ण है।

इस ग्रन्थ में प्राप्त वैष्णवों के चरित्र केवल इतिहास-निर्माण में ही उपयोगी नहीं है किन्तु सम्प्रदाय के गभीर सिद्धांतों को स्पष्ट करने में भी बडेही उपयोगी सिद्ध हुए हैं। किसी भी दृष्टात के विना गभीर सिद्धात स्पष्ट नहीं हो सकता है। इसी लिये आचार्य एव विद्वानों ने अपने अपने वैदिक सिद्धांतों के प्रतिपादन में 'घटपटादि' 'कनककुडलादि' के अनेक-दृष्टान्तों का उपयोग किया है। इसी प्रकार भक्ति-सिद्धात को स्पष्ट करने के लिए भक्त-गाथाओं का भी उपयोग हुआ है। सम्प्रदाय में भी गो. श्रीगोकुलनाथजी (वि. स १६०८) तथा एक लक्ष श्लोक के कर्ता, दशदिगतविजयी, प्रकाड विद्वान आचार्य गो. श्रीपुरुषोत्तमजी लेखवाले (वि. स. १७१४) आदि महान आचार्यों ने भी ८४-२५२ वैष्णवों की वार्ताओं में प्राप्त भक्त-गाथाओं का उपयोग भक्ति-सिद्धांतों के स्पष्टीकरणार्थ वा पुष्टिकरणार्थ किया है*। इससे इन वार्ताओं की प्रामाणिकता एव प्राचीनता के ज्ञान के साथ उनका सैद्धान्तिक महत्व भी जाना जा सकता है। इसी प्रकार साम्प्रदायिक लीला भावना के ज्ञान में भी ये ग्रन्थें सहायक सिद्ध होते हैं।

---

* (१) "अनुभव निगमात् इत्यत्र श्रीवल्लभाष्टके तत्रानुभव उच्यते—क्षत्रिय' कृष्णदासः इति आचार्य सेवकः स्थित...." (श्रीगोकुलनाथजीकृत श्रीवल्लभाष्टक की सं. टीका)

(२) "अत. परं 'प्रवाहेऽपि समागत्य पुष्टिस्थस्तैर्नयुज्यते। सो पितैस्तन्नु देजात. कर्मणा जायते यत' इत्युक्तोवशिष्यते। यथा मलिखानादि भक्तस्यादमतद्देय प्रति वाक्यमुपदेश इति" (श्रीपुरुषोत्तमजी-कृत सेवाफल की सं. टीका)

जिस प्रकार प्रस्तुत ग्रथ की साम्प्रदायिक महत्ता है उसी प्रकार इसकी साहित्यिक महत्ता भी है। ब्रज भाषा हिन्दी सहित्य के प्राचीनतम एव सर्वोत्तम नददासजी प्रभृति अनेक महाकवियों की जीवनीयाँ एक मात्र इसी ग्रथ से प्राप्त होती है। उसी प्रकार उन कवियों के साहित्यका भी विशिष्ट परिचय इस वार्ता ग्रन्थ से ही मिलता है। यही कारण है कि समस्त वार्ता-साहित्य के प्रति शका की दृष्टि से देखने वाले हिन्दी विद्वानों को भी इन ८४-२५२ वै. की वार्ता-ग्रन्थों की शरण में आना ही पडता है। इन ग्रन्थों के बिना सूरदास, नददास प्रभृति महा कवियों का विस्तृत परिचय, उन बेचारों को नहीं मिल सकता है। इसी प्रकार ब्रजभाषा-हिन्दी के प्राचीनतम एव परिष्कृत रूप का विस्तृत ज्ञान भी इन्ही वार्ता-ग्रथों से हिन्दी साहित्य में प्राप्त हो सकता है। इस लिए भी हिन्दी के वार्ता-विरोधी दल को हा हा खा कर इन वार्ता-ग्रथों का आश्रय ढूढना पडता है। इस प्रकार प्रचीन मध्यकालीन युग के ब्रज भाषा-हिन्दी के महा कवियों एव तात्कालीन भाषा विज्ञान के लिये हिन्दी साहित्य में ८४-२५२ वै की वार्ताओं का अपना एक विशिष्ट स्थान प्राप्त है। यही कारण है कि आज तक हिन्दी के किसी भी विद्वान प्राचीन मध्य युग के धार्मिक इतिहास व साहित्य के विषय में इन ग्रथों को अपनी दृष्टि से ओझल नहीं रख सका है और न रख सकता ही है। इस प्रकार इन वार्ता ग्रथोंकी साहित्यिक महत्ता भी अप्रतिहत है। इसी प्रकार मध्यकालीन धार्मिक, सामाजिक, राजनैतिक एवं भौगोलिक ज्ञान-प्राप्ति में भी ये ग्रन्थ अतीव उपयोगी सिद्ध हो सकते हैं। प्रस्तुत ग्रथ में प्राप्त विषयों की विविध सूचीयाँ आदि से तत्त-त्क्षेत्र में प्रस्तुत ग्रन्थ की उपयोगिता का ज्ञान हो सकता है।

भक्ति-क्षेत्र में तो कहना ही क्या है? इस ग्रन्थ के पठन-पाठन मात्र से रोमरोम में भक्ति-महाराणी का साम्राज्य छा जाता है। जिस से दु ख-दारिद्रय रूप आधि व्याधि उपाधि तथा च अन्य आध्यात्मिक क्लेशों का भी सर्वाशत· नाश हो जाता है। विशेष क्या कहे? ग्रन्थोक्त भक्ति के अनु-सरण से वह जीव कृष्णमय बन कर 'सोश्नुते सर्वान् कामान् सहब्रह्मणा विपश्चिता' का स्थायी सुखानुभव करता है। इसी लिये यह ग्रन्थ भक्तिमार्ग के चारों सम्प्रदायों में बहुत वर्षों से अपना वर्चस्व जमा चुका है। 'नाभाजी' के 'भक्तमाल' की तरह ही यह भी भक्त-समाज में पूर्ण आदर-णीय बना हुआ है। इस से प्रस्तुत ग्रथ की लोकप्रियता, व्यापकता एव महत्ता का ज्ञान हो सकता है।

उक्त प्रकार की सर्वांगीण महत्ता के कारण प्रस्तुत ग्रथ आधुनिक हिन्दी विद्वत्जगत में भी एक अध्ययन का विषय बन चुका है। इस अध्ययन में विभिन्न दृष्टियो का अवलबन किया गया है।

**अपूर्ण अध्ययन**

किन्तु दु ख की बात यह है कि इस अध्ययन में जो विद्वान् सलग्न हैं उनमें से कई एक तो ब्रजभाषा से पूर्ण परिचित ही नहीं हैं। कई एक वार्ता से सम्बन्धित साम्प्रदायिक-ज्ञान आदि से अनभिज्ञ हैं। तो कई एक प्रान्तीय भावना को वा पक्षीय आग्रह को लेकर इस पर विचार करते हैं। जिनसे आजतक के वार्ता-साहित्य के अध्ययन में अपूर्णता ही रही है। और नई नई शकाएँ भो बढती गई हैं। अत· वार्ता-साहित्य का सारा विषय नए ढग से सर्वांगीण विश्लेषणात्मक अध्ययन की अपेक्षा रखता है। इस अपेक्षा की पूर्ति के लिए ही हमने वि स २००५ में अग्रवाल प्रेस मथुरा से लीला भावनावाली ८४ वार्ता उसके विस्तृत परिचय वा अध्ययन के साथ प्रकाशित की थी। अब हम आज उसी प्रकार २५२ वैष्णव की लीलात्मक वार्ता को भी भगवत्कृपा से प्रकट कर रहे हैं। यह सतोष का विषय है कि हिन्दी के एकाद दो विद्वानों के सिवाय प्राय सभी विद्वानों ने ८४ वैष्णव की वार्ता को प्रामाणिक मान लिया है। प्रयाग, लखनऊ, आग्रा, सोरों, कानपुर आदि से प्रकाशित नवीन साहित्य इस बात का प्रमाण हैं। हम आशा करते है कि जिस प्रकार ८४ वैष्णवों के उस वार्ता-अध्ययन का अवलोकन किया गया उसी प्रकार

२५२ वैष्णव की वार्ता के इस अध्ययन को भी विद्वान अवलोकन करेंगे। और इस पर अपना सहानुभूति पूर्ण अभिप्राय प्रकट करेंगे।

**अध्ययनात्मक शैली**

यह तो निर्विवाद है कि जब तक विरुद्ध खंडनात्मक-पक्ष में प्रत्यक्ष उल्लेखादि के प्रमाणों का अभाव हो तब तक अध्ययन में मंडनात्मक शैली के प्रति सहानुभूति रखना वस्तु-निर्णय कर्ताओं के लिए जरूरी है। अदालती चुकादों में भी यही देखने में आता है। उसमें भी संदेहका लाभ आरोपीको दिया ही जाता है। अतः वार्ता-साहित्य के प्रति की जानेवाली शंकाओं में खंडनात्मक प्रत्यक्ष उल्लेखादि प्रामाण्य प्राप्त न हो तब तक उसके निर्णय में वार्ता-साहित्य की मंडनात्मक शैली के प्रति सहानुभूति पूर्ण व्यवहार रखना ही न्याय संगत कहा जायगा। इसी शैली से हम यहा पर २५२ वैष्णव की वार्ता का विश्लेषणात्मक अध्ययन करेंगे।

**अध्ययन की सामग्री**

२५२ वैष्णवों की वार्ताके विश्लेषणात्मक अध्ययन में निम्नांकित उपलब्ध सामग्रीका हम उपयोग करेंगे। (१) कीर्तन साहित्य, (२) श्रीगोकुलनाथजीके स्फुट वचनामृतों-वाली विभिन्न प्रतिया, (३) मूल एव भावात्मक ८४ वैष्णवोंकी वार्ताएँ, (४) सस्कृत वार्ता मणिमाला, (५) भक्तमाल (मूल) (नाभाजीकृत), (६) सप्रदायकल्पद्रुम, (७) भगवदीय नाम मणिमाला, (८) भक्तनामावली, (९) २५२ वैष्णवों का गुर्जर-धोल, (१०) मोहनमाला, (११) प्राचीन सामान्य एव भावनावाली हस्त प्रतिया, (१२) सेव्य स्वरूपों की वार्ता, वंश, परपरा आदि, (१३) तत्कालीन इतिहास के ग्रथ। इनके अतिरिक्त सम्प्रदाय के अन्य भी आवश्यक सिद्धात, चरित्र एवं भावना विषयक ग्रन्थों का यथास्थान उपयोग किया जायगा।

**सामग्री का संक्षिप्त परिचय**

अब हम उक्त अध्ययन की सामग्री का सक्षिप्त परिचय सर्व प्रथम प्राप्त कर लेना उचित समझते हैं। वह क्रमश· इस प्रकार है—

(१) कीर्तन साहित्य—इस साहित्य की प्रामाणिकता अकाट्य है। जिन जिन महानुभाव भक्त-कवियों को ईश्वर वा राग-रागनी का साक्षात्कार हुआ है उनके विशुद्ध काव्यों को, किसी भी प्रकार की साम्प्रदायिक भेद बुद्धिके विना ही पुष्टिमार्गमें आदिकालसे ग्रहण किया गया है। ये सब काव्य हरि-मूर्ति के सन्निधान दर्शनों में परपरा से गाए जाते हैं। जिन को किसी भी प्रकार का साक्षात्कार नहीं हुआ है ऐसे भक्त कवियों के काव्य सन्निधान मे नहीं गाए जाते हैं। इस प्रकार की पुष्टिमार्ग की मर्यादा नियत की गई है। इस लिए सन्मुख गाए जानेवाले पदों की प्रामाणिकता में कोई सदेह नहीं किया जा सकता है। इन सन्मुख गाए जानेवाले पदों से उनके कर्ता २५२ वैष्णवों की वार्ता में प्राप्त कवियों के नामों की, जिनकी सूची इसी ग्रन्थ मे अन्यत्र दी गई है, ऐतिहासिकता सिद्ध होती है। तदु उपरात प्रस्तुत ग्रथ की 'हतिनपतित' जैसी (वार्ता स. ७०) माहात्म्यदर्शक वार्ताओं के ऐतिह्य की भी पुष्टि होती है। इसका विवेचन आगे होगा।

(२) श्रीगोकुलनाथजी के स्फुट वचनामृत—सम्प्रदाय में गो. श्रीगोकुलनाथजी के स्फुट वचनामृतों की सख्या एक लक्ष मानी जाती है। ८४–२५२ वै. की वार्ता, निजवार्ता, घरूवार्ता, बैठक-चरित्र, श्रीगोवर्द्धननाथजी की प्रा. वार्ता, श्रीमहाप्रभुजी की प्रा. वार्ता, श्रीविट्ठलेशकी निजवार्ता, घरूवार्ता श्रीगोपीनाथजी की निजवार्ता, घरूवार्ता, भावसिंधु, श्रीवचनामृतरत्नकोष, स्फुट वचनामृत, हास्यप्रसंग, स्वरूपभावना, लीलाभावना तथा भाव भावना आदि अनेक ग्रथ, जो आज प्राप्त होते हैं वे सब इन्हीं के संग्रहीकरण रूप हैं। श्रीगोकुलनाथजी बैठते, उठते, सोते, फिरते एव स्नानादि के समय

भी अनेकविध प्रसगों को कहा करते थे। इन में कई एक इतिहास के, कई एक भक्त–चरित्र के, कई एक सेवा भावना आदि के, कई एक हास्य के, तथा कई एक धर्म-मर्म सूचक स्फुट भी थे।

आप सम्प्रदाय के महान् विद्वान आचार्य एव मर्मों के भी ज्ञाता थे। साथ में बहुश्रुत भी थे। आपकी वाणी में वडा रस था। आप छोटे छोटे किंतु बडे मर्मीले व रसीले वचनामृतों की सदा वृष्टि करते थे। जिससे श्रोता का चित्त भक्ति-रस से आर्द्र हो कर बरबस आकर्षित होता था। यही कारण है कि जिसने आपके वचनामृत सुने वे आपके अनन्य भक्त हो गये। आपके अनेक अनन्य भक्त हुए, जिनमें विद्वान् भी थे और साधारण भी। वे लोग निरंतर आपकी ओर पास घूमा करते थे। और आप जो भी कुछ कहते थे उसे उसी समय लिख लेते थे। फिर अवकाश मिलने पर सवत, मास, पक्ष, दिन, वार, घडी, समय और स्थानादि के अनुसधान पूर्वक उन वचनामृतों को ज्यों के त्यों ग्रन्थवद्ध करते थे। इस वात की पुष्टि इस में दिए हुए वचनामृत ब्लोक सख्या २–३ से होती है।

आपके स्फुट वचनामृतों की दो विभिन्न रूप वाली प्राचीन प्रतियाँ हम उपलब्ध हुई हैं। यद्यपि ये दोनों फटी हुई होने से अपूर्ण हैं, फिर भी एक में लेखन–संवत बीच में लिखा होने से उसका लेखन काल वि स. १७९६ ज्ञात होता है। बिना सवतकी दूसरी फटी हुई अपूर्ण प्रति के पृष्ठ लेखन आदिके देखनेसे वह पहली प्रति से भी ज्यादा प्राचीन सिद्ध होती है। इन दोनों में मिला कर प्रायः डेढ हजार से भी ज्यादा प्रसग हैं। इन में ८४–२५२ वै. की वार्ताओं के वैष्णवों के नाम व प्रसग १८३ हैं। उनमें २५२ वै. की वार्ता के ९९ वैष्णवों के नाम प्राप्त होते हैं, जिनका सूचन आगे होगा। विना सवत् की द्वितीय वचनामृत प्रति के ब्लोक ( स. ८–९–१० ) देखने से उसकी विशेष प्राचीनता का ज्ञान पाठकों को होगा। इन दोनो पोथियों के आवश्यक ब्लोकफोटू हमने इसी ग्रथ में दिए हैं, जिनसे ये वातें स्पष्ट होती हैं—

**वचनामृत ब्लोक सं. १**—इसमें वचनामृतों के प्रारंभ की शैली एव नागजी भट (२५२ वार्ता स. १) का एक विशिष्ट प्रसग है। **वचनामृत ब्लोक स २**—इसमें श्रीगोकुलनाथजी के साक्षात् प्रत्यक्ष वचनों का उद्धरण है। जिस से मूल लेखक का श्रीगोकुलनाथजी का निकटवर्ती होना जाना जा सकता है। उपरांत वचनामृतों का लेखन तात्कालिक करने के बाद में सावकाश लेखक उसे समय, स्थान आदि परिचयात्मक अनुसधानपूर्वक उन साक्षात् वचनामृतों का ज्यों का त्यों सकलन करता था, यह भी जाना जा सकता है। **वचनामृत ब्लोक स. ३**—इस से इन वचनामृतों की समय-सूचक लेखनप्रणाली का ज्ञान होता है। **वचनामृत ब्लोक सं ४**—इस से प्रस्तुत प्राप्त वचनामृतकी पोथी का लेखन समय स. १७९६ ज्ञात होता है। **वचनामृत ब्लोक स. ५–६–७**—इनसे २५२ वैष्णवों की वार्ता में प्राप्त नंददासजी ( सख्या २४१ ) की वार्ता में उल्लिखित (१) तुलसीदासजी का गोकुल आना (२) पचमपुत्र श्रीरघुनाथजी का रामचद्रजी के रूप में तुलसीदासजी को दर्शन देना (३) अष्टकाव्य बारे नददासजी एवं तुलसीदासजी के बीच में राम-कृष्ण की अनन्यता विषय में चर्चा होना (४) तथा उभय के भ्रातृत्व संबध की भी पुष्टि होती है। **वचनामृत ब्लोक स. ८–९–१०**– श्रीगोकुलनाथजी के वचनामृत की द्वितीय विशेष प्राचीन प्रति के ये ब्लोक हैं। उनसे ये वातें ज्ञात होती हैं—**ब्लोक स. ८** से २५२ वैं की वार्ता में प्राप्त लाडबाई धारबाई (वार्ता स. २२९) की वार्ता के प्रारंभिक भावप्रकाश के ऐतिह्य की ज्यों की त्यों पुष्टि होती है। इसस यह अनुमान होता है कि गो. श्रीहरिरायजी के भावप्रकाश के ऐतिह्य का भी आधार कदाचित् ये वचनामृत ही हैं। **ब्लोक सं. ९** से दो वातें पुष्ट होती हैं—(१) वैष्णवों की वार्ता के कहने वाले स्वयं 'श्रीजी' अर्थात् गो. श्रीगोकुलनाथजी थे। (२) भावनावाली ८४ वै. की वार्ता के भावप्रकाश का आरम्भिक अश जिसमें ' श्रीगोकुलनाथजी का वैष्णवों की वार्ता करते करते रसमग्न

हो जाना' (१) 'आज श्रीसुबोधिनीजी की कथा नहीं कही' ऐसा वैष्णवका कथन (२) तथा 'वैष्णव की वार्ता ये कथा का फल है' (३) आदि कथन हैं उनकी पुष्टि होती है। श्लोक सं. १० से 'भावसिंधु' में प्राप्त **चंदाबाई** की वार्ता की पुष्टि होती है। इससे 'भावसिंधु' की प्राचीनता एवं प्रामाणिकता भी स्पष्ट होती है। इन वचनामृतों की पोथिया के अतिरिक्त '**श्रीवर वाक्यामृत रसरत्न कोष**' की विभिन्न वचनामृतों की पोथि में भी वार्तोक्त कई एक वैष्णवों के नाम व प्रसग प्राप्त होते हैं। इन सभी नामों का सूचन आगे यथा स्थान होगा।

(३) ८४ वैष्णवों की मूल एवं भावनात्मक वार्ताएँ—सम्प्रदाय में ८४ वै. की वार्ता सबसे विशेष प्राचीन है। ये वार्ताएँ श्रीआचार्यजी के समय में (१५३५–१५८७) कदाचित् मौखिक रूप में जन-समाज में प्रचलित थी। बाद में श्रीगुसाईजी के समय मे (१५७२–१६४२) वह ब्रजभाषा के गद्य-पद्यात्मक रूप में लेख बद्ध हुई हैं। श्रीगुसाईजी के सेवक कृष्णभट्ट उज्जैनि वालों ने सर्व प्रथम इसे ब्रज भाषा के गद्य के रूप में लेखबद्ध किया था। किन्तु उन के वह लेखबद्ध ग्रथ में न तो ८४ सख्यात्मक वार्ता का क्रमिक रूप था न केवल आचार्यजी के ही सेवकों के प्रसग थे। उसमें ८४ एवं २५२ वैष्णवों में से अति प्रभावशाली वैष्णवों की वार्ताओं के अमुक प्रसगे उनकी भावना के साथ लिखे हुए थे। इसी लिये श्रीगोकुलनाथजी जैसे विद्वान् आचार्य भी उसे वाचकर रस-निमग्न एव गदगद् हो जाते थे। और ऐसे भावों को बाह्य समाज से दुरावते भी थे+। इस पोथी के आधार पर ही श्रीगोकुलनाथजी ने ८४ एव २५२ वैष्णवों की वार्ताओं का निर्माण किया। और उन वार्ताओं का सिद्धात के स्पष्टीकरणार्थ वा पुष्टि करणार्थ अपने संस्कृत ग्रथों में प्रमाण रूप से उपयोग भी किया, इस बात का ज्ञान 'वल्लभाष्टक' 'सर्वोत्तम' आदि की आपकी सस्कृत टीकाएँ वाचने से होता है। ८४ सख्या का निर्माण स्वय श्रीगोकुलनाथजी ने किया है उसका स्पष्ट प्रमाण आप ही की निर्मित ८४ वं. की सस्कृत **नामावली** है। *इस नामावली को सर्व प्रथम

---

+ "एक समय गोवर्द्धनदास परम भगवतोत्तम उज्जैन में कृष्णभट के घर आए। सो कृष्णभट ने आगो भलो कीनो। भोजन करि बैठे तब भटजी ने कह्यो कछु सुनावो...**रात्रिदिवस वैष्णवन की वार्ता करे**। सो करते करते **तीन दिन तीन रात बितित भई** चोथे दिन देह की सुधि भई... कृष्णभट ने ए वार्ते लिखी।...यों करत भटजी को सरीर थक्यो तब गोविंदभट बेटा सों कह्यो, बाबा! ए पोथी अरु घर की मोंज सब श्रीगोकुल पठईओ। तद् उपरांत गोविंदभट...विचार कियो...श्रीभागवत श्रीसुबोधिनी टीका टिप्पनी सब पोथी अरु भेट वैष्णव जब चले तब उनकों सोंपी, कही, श्रीवल्लभ (श्रीगोकुलनाथजी) के आगे धरियो अरु कही बाप की वस्तु बेटा पावे। तब वैष्णव चले सो श्रीगोकुल आए। श्रीगोकुलनाथजी के आगे राखी भेट अरु पोथी। तब महाप्रभुने बाच्यो तब हृदो भरि आयो। सो नित ग्रन्थ पाठ करते ता पाछें और को पाठ करते एक **वार्ता अरुदोई**। याथि के पेटी में धरि के **तारो मारि** के भोजन कों पधारें। यों करते बहुत बरस बीते तब नेत्र को प्रकार भयो। तब श्रीरायजू सों (आपके पुत्र श्रीविट्ठल रायजू) कही जो पोथी पेटी में है सो लावो। तब श्रीरायजू ने पेटी खोलि के पोथी हाथ में दीनी तब श्रीजी नेत्रमों लगाय फेरि दीनी...पाछें श्रीरायजू तो श्रीगोपालजु के घर पधारे तब पोथी बांचि के गदगद भए। पाछें **नारायणदास** लेखक कों बुलायो। तब पोथी लिखवाई। तब उन दो प्रति कीनी। ऐसे पांच सात भई। तब एक प्रति **घनजीभाई चोपरा** के तिन देनी। तब श्रीजु के आगे बात करी। तब श्रीजु **चौंक** रोज कियो...तब कह्यो गोप्य वस्तु प्रगट भई भगवद् इच्छा मानी।"
(कांकरोली सर. भ. दि. ब. १०।×१ वि. स. १७४६ श्रा. सु. ७ गुरु की लिखी वार्ता पोथीसे उद्धृत।)
सपूर्ण उद्धरण के लिए देखिये कांकरोली से प्रकाशित 'दिग्दर्शन' त्रैमासिक पत्र।"

* देखो हमारा प्रकाशित 'वार्ता–साहित्य मीमांसा' ग्रन्थ। पृ. १२

वि स. १९७४ में सम्प्रदाय के प्राचीन साहित्य के अन्वेषक व प्रकाशक श्रीलल्लुभाई देसाई अहमदावाद ने अपनी गुजराती अनुवादात्मक ८४ वै. की वार्ता में प्रकाशित की थी। २५२ वै. में के एक अलीखान पठाण (वार्ता स. ७०) द्वारा रचित '८४ वै. का **सूचीपत्र**' वाले व्रजभाषा के पद से ×उक्त ८४ सख्या का निर्माण-काल वि. स. १६६० से पूर्व का अनुमानित होता है। इससे भी ८४ सख्या का निर्माण श्री-गोकुलनाथजी द्वारा हुआ हो ऐसा प्रतिभासित होता है। क्यों कि उस समय सम्प्रदाय के साहित्य पर श्री-गोकुलनाथजी का पूर्ण वर्चस्व था। गो. श्रीहरिरायजी का **भावप्रकाश** उसका और भी सबल प्रमाण है। गो. श्रीहरिरायजी जैसे विद्वान् अपने गुरु एव पूज्य पुरुषों के अतिरिक्त अन्य किसी सामान्य व्यक्ति की कृति पर अपनी लेखनी नहीं उठा सकते। इस लिये यह निश्चित होता है कि ८४ सख्या एव ८४ वार्ता का निर्माण गो. श्रीगोकुलनाथजी द्वारा ही हुआ है।

८४ वै. की भावनात्मक वार्ता की प्रामाणिकता ऊपर हम अपनी तीन जन्म की लीला भावना वाली ८४ वै. की वार्ता के 'ग्रथ परिचय' में काफी लिख चुके हैं। अत यहां इस विषय में कुछ भी लिखना केवल पिष्टपेषण ही होगा। उस वार्ता से २५२ वै. की भावनात्मक वार्ता का इस प्रकार सबध है—

(१) ८४ और २५२ सख्याओं का सैद्धान्तिक संबध (२) आदि और अत की विशिष्ट पंक्तियाँ का लेखन सबध (३) शरणपूर्व का इतिहास, शरण बाद का चरित्र और लीलात्मक स्वरूप की लेखन शैलीका सबध (४) पूर्वापर एवं अन्योन्य उल्लेखों के अनुसंधानात्मक सबंध। (५) भाषा, भाव आदि का सबध। इन सभी पर हम आगे विचार करेंगे।

(४) **संस्कृत वार्ता मणिमाला**—इसके रचयिता श्रीनाथ भट्ट मठेश हैं। इनका समय प्राय: १७ वीं सदी का उत्तरार्द्ध अथवा १८ वीं सदी का पूर्वार्द्ध है। इन्होंने प्रसंगोंवाली किसी प्राचीन वार्ता प्रति के अनुसार ८४-२५२ वैष्णवों के १२५ प्रसंगों का सस्कृत में अनुवाद किया है। इसका विस्तृत परिचय 'प्राचीन वार्ता रहस्य' प्रथम भाग एव 'वार्ता-साहित्य मीमांसा' नामक ग्रन्थ में दिया गया है। इससे ८४ एव २५२ वैष्णवों की वार्ताओं के नाम व प्रसंगों की पुष्टि होती है। २५२ वै. में से प्राय. ३१ नामों का उल्लेख इसमें मिलता है, जिनका सूचन आगे किया जायगा।

(५) **भक्तमाल**—भक्तमाल की रचना सुप्रसिद्ध भक्त नाभाजीने वि. सं. १६६० के आसपास की है। इसमें चतु सम्प्रदायों के भक्तों का नामोल्लेख व कुछ विशिष्ट चरित्रों का भी कहीं कहीं उल्लेख हुआ है। इस पर प्रियादासजी ने प्राय. १०० वर्ष बाद टीका की है। इससे भक्तमाल में दिए हुए कई भक्तों का खासा परिचय मिलता है। किन्तु टीका के सभी उल्लेख प्रामाणिक नहीं सिद्ध होते हैं। इस लिये इसे सपूर्ण प्रामाणिक हम नहीं मानते। 'भक्तमाल' में २५२ वैष्णवों में से प्राय. २४ नाम प्राप्त होते हैं, जिनका सूचन आगे होगा।

(६) **सम्प्रदाय कल्पद्रुम**—इस ग्रन्थ की रचना कृष्णगढ के राजा मानसिंह के लिये वि स. १७२९ में गो. श्रीहरिरायजी के सेवक विट्ठलनाथ भट्ट ने की है। इसकी पूर्ति सिंहाड में हुई है। जब श्रीनाथजी व्रज से मेवाड पधारे तब राजा मानसिंह एव विट्ठलनाथ भट्ट साथ थे। ये विठ्ठलनाथ भट्ट गो. श्रीविट्ठलनाथजी की पुत्री श्रीयमुना के पति विष्णुदत्त के पुत्र गोपीनाथ, जो कवि जगन्नाथ पडितराज के बडे भाई थे उनके पौत्र थे। कवि ने ग्रन्थ के अन्त में अपना विस्तृत परिचय दिया है। उन्होने यह भी लिखा है कि मैंने गो. श्रीहरिरायजी के मुख से जो सुना है सो लिखा है*। इस ग्रन्थ में श्री-

× 'देखो वार्ता–साहित्य मीमासा' पृ १९

* 'श्रवन सुन्यो हरिराय मुख करन लिख्यो नृप मान ! ।' १८०; पृ.

आचार्यजी, श्रीगुसांईजी के तथा श्रीनाथजी के मेवाड आगमन तक के चरित्र दिए हुए हैं। इसमें कवि ने अनेक घटनाओं की सवतें ऐतिहासिक ढग से दी हैं। किन्तु कवि के पूर्वकाल की घटना—सवतों में कई एक ठीक नहीं है। कवि के समकालीन घटनाओं को सवतें व राज्यपुरुष एव गोस्वामी वशजों के नाम, स्थान आदि सब यथास्थित हैं। इस ग्रंथ में २५२ वै. की वार्ता के प्रायः २४ नाम प्राप्त होते हैं, जिनका सूचन हम आगे करेंगे।

(७) 'भगवदीय नाम मणिमाला'—यह गो. श्रीवल्लभजी (काका) द्वारा रचा हुआ २५२ वै. के लीलात्मक नामों का गुजराती धोल है। आपका प्राकट्य सवत १७०३ है। आप श्रीहरिरायजी के (वि. सं. १६४७ से १७७२) सेवक थे। आपकी एवं तत्कालीन कांकरौली के तिलकायत गो. श्रीव्रजभूषणजी को साम्प्रदायिक भावना का दान गो श्रीहरिरायजी से ही हुआ है। जिसके फल स्वरूप उक्त उभय महानुभाव गो बालकों ने व्रज एवं गुर्जर भाषा में अनेक रचनाएँ की हैं। गो. श्रीहरिरायजी के मुखसे सुने हुए ८४ एव २५२ वै. के लीलात्मक नामों को गो. श्रीवल्लभजी ने 'श्रीवल्लभदास' की छाप से गुजराती धोलों में प्रकट किये हैं। आपकी 'दास' 'श्रीवल्लभ' 'श्रीवल्लभदास' ऐसी तीन छाप हैं। केवल 'वल्लभ' छाप चतुर्थ पुत्र श्रीगोकुलनाथजी की है*। और केवल 'वल्लभदास' छाप गो श्रीहरिरायजी के एक सेवक की है। ये तीनों महानुभाव के अनेक पद व धोल सम्प्रदाय में सुप्रसिद्ध हैं। काका श्रीवल्लभजी ने अष्टसखा एवं श्रीदामोदरदास प्रभृति महानुभाव भगवदीयों के भी अनेक धोल गुजराती में किये हैं, जो भक्ति-भावना से परिपूर्ण हैं। इसी प्रकार गो श्रीव्रजभूषणजी कमी 'सर्वोत्तम' 'नवरत्न' आदि के गुजराती धोल किये हैं। ये सब धोल आज से ६०–६५ वर्ष पूर्व मथुरा के शिला प्रेस में छपे हुए 'धोल पद संग्रह' में प्रकट हुए हैं। इस की एक प्रति हमें मिलि है। किन्तु उसका मुखपृष्ठ फट जाने से उसके मुद्रण के सवतादि का पता नहीं लगता है। ये सब पद वैष्णवी जनता के नित्य नियम के हैं। अतः सर्वत्र वैष्णव जनता में प्रचलित भी हैं।

इस 'भगवदीय नाम मणिमाला' में २५२ वैष्णवों के आधिदैविक स्वरूपों के नाम एव उसके वार्ता क्रम की पुष्टि होती है। यह समग्र धोल इसी ग्रंथ में अन्यत्र दिया गया है।

(८) भक्त नामावली—इसकी रचना रूपनगर (कृष्णगढ) के महाराजा श्रीराजसिंह की पुत्रवधू राणी उमदंकुवरिने की है। उसने अपना परिचय ग्रन्थ के अंत में इस प्रकार दिया है—

× × यह वैष्णव नामावली वार्ता हती सुढार, ताको करि बखान यह चौपाई छंद सुधार। × × ×

**महाराजा श्रीरूपसिंघ, रूपनगरके मध्य। महाराजा श्रीराजसिंघ, जो है जगत प्रसिद्ध ॥**
**तिनके पुत्र जु मध्य के, पुर डुंगर रहे जाय। तिस स्त्री मोहि जानि के लीजे ऐसे भाय ॥**
**रूपनगर के मध्य किय, यह जो ग्रंथ सुढारि। बांकावत है जाति अरू नाम 'उमेदकुँवारि'।**

यह भक्त नामावली ग्रंथ किसी प्रसगात्मक प्राचीन वार्ता प्रति के आधार पर व्रजभाषा पद्य में रचा गया है। इसमें ८४ वै. की वार्ता के प्रायः ८८ वार्ता प्रसग आगे पीछे दिए हुए हैं और बादमें श्रीगुसांईजी के सेवकों के ५४ प्रसग हैं। जिनका सूचन आगे किया जायगा।

(९) २५२ वै का गुर्जर धोल—इस के कर्ता पं. दुर्लभदासजी हैं। ये कांकरौली के नद-महोत्सववाले गो. श्री व्रजभूषणजी (वि. स. १८२५-७६) के सेवक थे। इन्होंने व्रज एव गुर्जरभाषा में अनेक पद व धोल बनाए हैं, जो 'विविध धोल पद संग्रह' की अनेक प्रतियों में सुप्रसिद्ध हैं। इस धोल का प्रारंभ और अंत इस प्रकार है—

---

* श्रीगिरिधरलालजी के १२० वचनामृत

प्रारंभ :-

श्रीमद्‌वल्लभ प्रभुने, नमु श्रीविठ्ठलेश। सात स्वरूप सहित सघळो, वंशात्मक विशेष।
सेवक श्रीविठ्ठलेशजीना, बसें ने बावन। जेनां नाम उच्चार मात्रथी, थाय सौ पावन॥

अत :—

यथामतिए कह्यां छे, वळी बीजां छे अपार। परम तत्वनुं तत्व ए, भक्तनो आधार।
ते माटे सर्वे प्रा:त उठीने, नामे करो कराहार। कंठमां धारण करे तो, हरि मळे सुखसार॥
सर्वे भगवदीने नमन करिने, एज मागुं नेम। श्रीविठ्ठलवरनी सृष्टि पर, रहो दुर्लभ' प्रेम॥

इसमें एव अन्य भी कई हस्तलिखित सामान्य वार्ता-प्रतिया में प्राय. २८ वार्ताओं का प्रस्तुत प्रतिकी वार्ताओं से तारतम्य आता है, जिसकी सूची अन्यत्र दी गई है।

(१०) मोहनमाला— ग्रथ के उल्लेखानुसार इसके कर्ता 'रेवारी' शहर की निकटके 'भोंयड़ा' नामक ग्राम के निवासी गोवर्द्धनदास ईश्वरसिंह दूसर (वनिया) है। वि. स. १९३७ में इन्होंने ८४ वैं की नामावली एव वि. स. १९३९ में २५२ वै. की नामावली को रचना की हैं। ये रचना नवलकिशोर प्रेस, लखनऊ से वहुत वर्ष पूर्व 'मोहनमाला' के नाम से छप चुकी हैं। इसका मुखपृष्ठ फट जाने से मुद्रण के सवत आदिका पता नहीं मिलता है। इस प्रतिका एक पृष्ठ पीछे का कुछ अश में और भी फट गया है, जिससे हम इस 'माला' के अत के दोहें भी पूर्ण रूपसे यहा नहीं दे सकते है। इसका प्रारंभ और अत इस प्रकार है—

श्रीमद्‌वल्लभ गाईए विठ्ठलेश पदबन्द। टारन जगत कलेशजन सकुल शरण आनद॥१
× भक्तनकी नामावली दोसौ बावन ग्रन्थ। रसमय छन्द दोहावली प्रेमभक्तिको पन्थ॥७
.. को संवत लिखें इक सहस्त्र पहिचान, नवसत उन्तालीसही तामें अधिक मान॥

इसमें २५२ वैं की प्रस्तुत प्रति के वार्ताओं से पूर्ववत् प्राय. २८ वार्ताओं की विभिन्नता प्राप्त होती है। उसकी तारतम्यदर्शक सूची अन्यत्र दी गई है।

(११) २५२ की प्राचीन हस्तप्रतियाँ—सम्प्रदाय में किसी भी ग्रन्थ की मूल प्राचीनतम हस्त-प्रतियाँ वडी मुश्किल से प्राप्त होने की सभावना मात्र की जा सकती है। इसके दो कारण हैं। एक तो घरेलू एवं राजकीय उथल पुथल। दूसरी उनके संरक्षकों की आवश्यकता से ज्यादा सरक्षणप्रियता। सम्प्रदाय के प्राय: ४६० वर्षो के इतिहास को देखने से पता चलता है कि, साम्प्रदायिक आचार्यवर्ग एवं वैष्णव वर्गों में अनेक अकल्पनीय परिवर्तन हुए हैं। महाप्रभु वल्लभाचार्यजी के पश्चात् ही आपके प्रथम पुत्र श्रीगोपीनाथजी के बहूजी के गृहकलह ने सर्व प्रथम आचार्य-निर्मित कई ग्रन्थों का सर्वनाश किया। 'षोडशग्रंथ' जैसे प्रथम पक्तिके अति उपयोगी एव दैनिक व्यवहार में आनेवाले ग्रथों की मूल प्रतियाँ भी महाप्रभु वल्लभाचार्यजी के द्वितीय पुत्र श्रीविठ्ठलनाथजी को भी आचार्यजी के सेवक कन्हैयालाल क्षत्री से, (जिनकी वार्ता ८४ वै. की वार्ता मे सं. ७० है) प्राप्त करनी पडी थी। यह उस बातका प्रमाण है। फिर सात पुत्रों एव आगे पौत्रादिकों के बटवारे में भी आचार्यजी एवं श्रीविठ्ठलनाथजी के हस्ताक्षर वाले मूल ग्रन्थों को बांटा गया। इसी प्रकार आगे चलकर वशवृद्धि के कारण यह परिस्थिति हुई कि, उन ग्रन्थों का एक-एक पत्र भी बँट गया। अरे! एक-एक पत्र के टूक-टूक करके भी बांट लिया गया। ऐसे भिन्न भिन्न पत्र और टूक गोस्वामीबालकों के घरों में दर्शनीय रूप से आज भी विराजते हैं। इससे मूल ग्रथों का प्राप्त होना दुर्लभ हो गया। कहीं कहीं आचार्य-बालकों की दीर्घ-दृष्टि एव कार्यकुशलता के कारण कोई कोई ग्रन्थ बच भी गया। उसे सेवामें रखा गया। जो पढने के लिये उपयुक्त नहीं रहा। इस हालत में

मूल प्रतियों का स्थान उनकी प्रतिलिपियों ने लिया। उनका भी सुरक्षित रहना असंभव हो गया। या तो वे कहीं चोरी में चली गई वा बधनों में मदाके लिये बंध हो गई। फिर जैसे जैसे एकाध-दो प्रति-लिपि किसीको समय समय पर प्राप्त होती रही तैसे तैसे पुनः उनकी प्रतिलिपियाँ होने लगी। ऐसा क्रम वि स १७२५ तक चला। उस समय फिर औरगजेब की धर्मांधताने जोर किया, और केवल वैष्णव साहित्य ही क्या? समस्त आर्यावर्त के प्राचीन साहित्य का भी सर्वनाश हुआ। प्राचीन मूर्तियाँ की भी यही दशा हुई। हजारों वर्षों के ऐतिहासिक शिवलिंगों का भी नाश हुआ। इस परिस्थिति में गोस्वामी-आचार्य अपने अपने इष्टदेव की रक्षा की फिकर में पडे और राज्याश्रयों को प्राप्त कर जितना भी साहित्य बन सका उतना लेकर अपने इष्टदेव के साथ परदेश चले गए। जिससे १५० वर्ष उपरका सग्रहित साहित्य छिन्नभिन्न और नष्ट प्राय हो गया। जो कुछ शेष रहा वह बधनों में आजतक बधा रहा है। आजके प्राप्त साहित्य के सरक्षकों को अपने साहित्य-सरक्षण की इतनी फिकर है कि वे अपने साहित्य को न तो आप स्वय बंधनों से मुक्त कर देखते हैं न दूसरेको स्पर्श भी करने देते हैं। परिणाम यह आया कि अनेक अलभ्य ग्रन्थ दीमक, शरदी आदिसे नष्ट हो गए और अब भी हो रहे हैं। गो. श्रीहरिरायजी के महान् सग्रह की भी यही दशा हैं। यही दशा वैष्णव वर्गो में भी हुई है। प्राचीन वैष्णव घराने ज्यों ज्यों नष्ट होते गए त्यों त्यों उनका सग्रहीत साहित्य या तो रद्दी की टोकरी के योग्य बन गया वा अनधिकारीयों के हाथ में जा पडा। कितनेक वैष्णव केवल सेवाग्रही रहे। उन्होंने अपने ग्रंथों की परवाह नहीं की, जिससे वे ग्रंथ दीमक आदि के आहार बन गए। फल यह हुआ कि सम्प्रदाय के प्राणरूप गद्यमत्र, षोडश ग्रंथादि महत्वपूर्ण सर्वोपयोगी साहित्य की भी मूल प्रतियाँ तो क्या दोसौ वर्ष से पूर्वकी प्राचीन प्रतियाँ भी उपलब्ध नहीं हो रही है। जो कुछ भी प्रतियाँ उपलब्ध होती हैं वे वि. सं १८०० के बाद ही की देखने में आती हैं। कहीं कोई ग्रंथ भाग्यवशात् वि. स. १८०० के पूर्वका लिखा हुआ मिल जाता है।

हमकों आज तक वि स. १८०४ के पूर्व की २५२ वै. की वार्ता की कोई प्रति प्राप्त नहीं हुई हैं। हा! कुछ प्रतियां ऐसी देखने में आई जिन्हें हम विशेष प्राचीन कह सकते हैं, किंतु उनमें लेखन सवत नहीं होने से उनके विषय में निश्चयात्मक रूप से कुछ भी नहीं कहा जा सकता। वि स. १८०८ की एक प्रति कुछ दिन पूर्व हमने बहादरपुर के कीर्तनीया श्रीछगनभाई के सग्रह में देखी थी। श्रीछगनभाई भी प्राचीन विचार के होने से वह ग्रथ हमें विनती करने पर भी उसके फोटू के लिये नहीं मिल सका। वि. स १८०४ के बाद की अनेक प्रतियाँ सम्प्रदाय में सर्वत्र उपलब्ध होती हैं। उनमें से वि सं. १८७१ एव सं १८८८ की लिखित प्रतियों का ब्लोक इस ग्रथ में अन्यत्र दिये गये है।

इन सब प्रतियों के मिलान करने पर उनमें दो तरह की प्रतियाँ देखने में आती हैं। उनमें एक मुद्रित सामान्य वार्ताओं के प्रायः अनुकुल है, दूसरी भावनात्मक वार्ताओं के संपूर्ण अनुकुल है। मुद्रित वार्ताओं में भी प्राय' ३५ वार्ताओं का लीलात्मक प्रति से तारतम्य मिलता है। और दूसरी सामान्य हस्त प्रतियों में प्राय २८ वार्ताओं का तारतम्य आता है। इन प्रतियों की वार्ताओं के तारतम्य की सूची इसी ग्रन्थ में अन्यत्र दी गई हैं। इन त्रिविध प्रतियों के अतरों के कारण यह है—

(१) मुद्रित प्रति—२५२ वै. की वार्ताओं का सर्व प्रथम प्रकाशन बंबई से वि. स. १९६२ मार्गशीर्ष शुद ७ सोमवार शके १८२७ मे जगदीश मुद्रणालय से ठाकुरदास सूरदास ने किया है। इसीके अनुसार डाकोर, अहमदाबाद आदि से पुनः पुनः इस प्रतिके अनेक प्रकाशन व्रजभाषा एव गुजराती में हुए हैं। बंबईवाली प्रति में ठाकुरदास सूरदास स्वयं लिखते हैं कि—

"सब श्रीवल्लभकुल के बालकनकुं और भगवदीय वैष्णवनकुं हाथ जोडके बीनती करूं हूं जो

दोसोवावन वैष्णवन की वार्ता मैनें पचास एक प्रत जन्म आखा में वचाय के सुनी है, परंतु कोई की संगती सरखी मिलती देखी नहीं। जासु मैनें गोस्वामी श्रीगोविन्दलालजी कामवनवाले और गोस्वामी श्रीद्वारकानाथजी जूनागढवाले और परम वैष्णव मथुरादास भट्टजी और विहारीदास चोवे और लक्ष्मीदास भडारीजी और ठक्कर धनजी दामोदर के **मुखसूं जे बातें सुनी है** सो वार्ता **दोसों बावन की शोध के मैने छपाई हैं**। कोई ठिकाणे भूलचुक होवे सो क्षमा करेंगे। और अशुद्ध होवे सो शोध सुधार लेवेंगे। लिखतम् ठाकुरदास सूरदास। इदं पुस्तक मोहमय्या जगदीश्वराख्य मुद्रणालये मुद्रापित ॥ सवत् १९६२ मार्गशीर्ष शुद्ध ७ सोमवार शके १८२७ ॥"

इस कथन से यह स्पष्ट हो जाता है कि मुद्रित वार्ताओं में प्राचीन प्रतियों का सपूर्ण अनुसरण नहीं हुआ है। अत उसमें लीलात्मक वार्ता प्रति के सपूर्ण अनुसरणवाली मूल वार्ता की हस्तप्रति की ३५ वार्ताओं का तारतम्य मिलता है।

**(२) हस्त लिखित सामान्य वार्ता की प्रतियाँ**—२५२ वै. की लीलात्मक वार्ताके सपूर्ण अनुसरणवाली सामान्य प्रतियां में प्राप्त नहीं ऐसी इसमें २८ वार्ताएँ हैं। वचनामृतों में खोज करने पर उनमें ये वार्ताओं के प्रसग मिलते हैं। किंतु ये दृष्टात रूप में वा कहानी रूप में सामान्य सिद्धान्त को स्पष्ट करने के वास्ते कहे गए हैं। जैसा कि "प्रभु जो करे हैं सो सब आछो ही करे है। ऐसें वैष्णवन को बिचारि कै निश्चित ह्वे रहनो। या पर एक वात कहीयत है। एक राजा हतो सो बत्तीस लक्षणो हतो..." (व ५०६) इससे वचनामृत की इस बत्तीस लक्षणा राजा की सामान्य वार्ता का २५२ वै. की वार्ता के सकलन कर्ता ने अपनी वार्ता में स्थान दिया है ऐसा स्पष्ट प्रतीत होता है। इसी प्रकार लीलात्मक वार्ता में अप्राप्य ऐसी सभी वार्ताओं का सकलन भी इन्हीं वचनामृतों से किया गया है। यह सकलन-कर्ताकी अनभिज्ञता है। उसने सकलन के समय इस बात पर ध्यान नहीं दिया, कि यह साम्प्रदायिक वार्ताएँ हैं वा प्राचीन कथाएँ, कहानिएँ, वा अन्य इतिहास। इसीलिये यह तारतम्य प्राप्त होता है। यह पूर्व कहा जा चुका है कि ८४ वै. की वार्ता का सपूर्ण रूप गो श्रीगोकुलनाथजी ने प्रकट किया है किंतु २५२ वै. की वार्ता को वे सपूर्ण प्रकट कदाचित् नही कर सके थे। इसीलिये उनकी पूर्ति में सकलन कर्ताओं ने अपनी अपनी समझ के अनुसार इन वचनामृतों की पोथियों मे से विभिन्न वचनामृतों को शेष वार्ता का रूप देकर २५२ सख्या की पूर्ति की है। ८४ वै. की वार्ता में एक भी वार्ता की विभिन्नता किसी भी प्रति में प्राप्त नही होती है, यह इस बात का प्रमाण है कि वह गो श्री गोकुलनाथजी की विद्यमान अवस्था में ही तैयार होकर प्रचलित हो चुकी थी। जिससे उनकी अनेक प्रतिलिपिया हुई किंतु किसी भी वार्ता का परिवर्तन उसमें नहीं हुआ है। किंतु २५२ वै. की सख्या तथा वार्ता का श्रीगोकुलनाथजी द्वारा निर्माण एवं प्रारंभ होने पर भी वह पूर्ण न हो सकी। इससे उक्त विभिन्न सकलनों का आविर्भाव व प्रचार हुआ। उसी समय उनकी अनेक प्रतिलिपियां भी हुई। इस विभिन्नता को देख कर गो. श्रीहरिरायजी ने अपने गुरु श्रीगोकुलनाथजी की आरभित कृति को पूर्ण करने का सकल्प किया और उसमें प्रामाणिक वार्ताओं को स्थान देकर दोसो बावन वैष्णवन की वार्ता के रूप में उसे पूर्ण किया।

**(३) लीलात्मक वार्ताओं के अनुसरणवाली मूल सामान्य प्रतियाँ**—२५२ वै. की लीलात्मक वार्ता प्रति के सपूर्ण अनुसरणवाली २५२ वै. की मूल सामान्य प्रतियाँ में से एक वि. स १८७१ की हमें उपलब्ध हुई है। उसमें किसी भी वार्ता व प्रसग का भी प्रस्तुत लीलात्मक प्रतिसे तारतम्य नहीं मिलता है। इसके लेखन-संवत का एव विष्णुस्वामी सम्प्रदाय विषयक उल्लेखवाला ऐसे २ श्लोक (२५२ वै वार्ता श्लोक स. १–३) इसी ग्रथ में अन्यत्र दिए हैं। इससे प्रस्तुत लीलात्मक प्रति एव उसकी मूल सामान्य प्रति का भाषा-साम्य भी प्रकट होता है। इससे ये दोनों प्रतियाँ के सकलन आदिके कर्ता

एक ही सिद्ध होते हैं। भाव-टिप्पण मे उनके कर्ता गो श्रीहरिरायजी सिद्ध होते हैं। इस मूल सामान्य प्रतिका संकलन-काल वि. सं १७३० के बाद का आता है। क्योंकि गो. श्रीगोकुलनाथजी का तिरोधान वि. सं. १६९७ में हुआ था। अनन्तर पूर्वोक्त संख्या २ की सामान्य प्रति का किसी व्यक्तिद्वारा सङ्कलन हुआ है। फिर वह सकलन वि. स. १७३० के पूर्व ही अनेक प्रतिलिपिया में परिणत हो कर प्रचलित हुआ। इसे देखकर गो. श्रीहरिरायजी ने यह नया प्रामाणिक सकलन तैयार किया है। इसमें कम से कम ३०-३२ वर्ष व्यतीत होना असम्भव नहीं। इस बात की विशेष पुष्टि गगाबाई एव लाडबाई धारबाई की वार्ताओं में प्राप्त श्रीनाथजी के मेवाड आगमन (स. १७२९) की कथाओं से होती है। श्रीगुसाईजी की अनन्य सेवक गगाबाई श्रीनाथजी के साथ मेवाड आई थी। गो. श्रीहरिरायजी भी उस समय मेवाड ही में थे। अत उन्होंने सम्प्रदाय की ऐतिहासिक उस समयकी महत्वपूर्ण घटना को गगाबाई की वार्ता में विशेष रूप से स्थान दिया है। गगाबाई के अंतिम समय तक का ब्योरा देकर उस वार्ता को समाप्त की है। इसी प्रकार लाडबाई धारबाई की वार्ता प्रसग २ में भी गो. श्रीहरिरायजी ने पीछेका वृत्त बढा दिया है। श्रीगुसाईजी द्वारा लाडबाई के द्रव्य का अस्वीकार करना श्रीगोकुलनाथजी के वचनामृत स. ८०९ में प्राप्त है। बादका श्रीगोकुलनाथजी द्वारा उस द्रव्य को फिर मना करना। अधिकारी द्वारा उसे छत में चिछवाना और म्लेच्छ के आगमन से छत के टूटने का ब्योरा गो श्रीहरिरायजी द्वारा बढा है। क्योंकि गो. श्रीहरिरायजी उस समय श्रीगोकुल में थे। हमारा अनुमान है कि प्रथम औरंगजेब के किसी सेना-नायक का लूटके अर्थ गोकुल मे आगमन हुआ होगा। उस समय भाग्यवश छत टूटी होगी। तब उस द्रव्य के साथ गोकुल की अतुल सम्पत्ति की सूचना औरगजेब को मिलि होगी। तब उसने गोकुल एव जतीपुरा दोनों स्थानों पर चढाई की होगी। इस राज्यद्रव्य का अनिष्टकारक मूल प्रसग गो. श्रीगोकुलनाथजी ने कहा है। इसीलिये उस पर श्रीहरिरायजी ने भावप्रकाश रूप में टिप्पण दिया है। इस प्रकार इस प्रति से २५२ वै. की वार्ता का भेद एवं समय स्पष्ट हो जाता है।

लीलात्मक भावना की प्रतियाँ-इसकी पाच प्रतियों का हम उल्लेख प्रथम खण्ड में कर आए हैं। अब हमें और भी प्रतियों का पता चला है। 'सिनोर' आदि कई स्थानों से हमें इसकी अनेक प्रतियों की सूचनाएँ मिलि है। इनमें से दो प्रतियों का श्लोक (२५२ वै. वार्ता श्लोक स. २-४) इस ग्रन्थ में अन्यत्र दिया जारहा है। प्रस्तुत ग्रथ की प्रामाणिकता पूर्वोक्त श्रीवल्लभजी कृत धोल एव लीलात्मक ८४ वै की वार्ता की शैली आदि से जानी जा सकती है। जिसका विस्तृत विवेचन आगे किया जायगा। इनसे सम्प्रदाय के सिद्धांत, भावना तथा चरित्र पर अच्छा प्रकाश पडता है।

(१२) स्वरूप, वंश, परंपरा आदि-२५२ वैं. की वार्ता की प्रमाणिकताके ज्ञान में ये ऐतिह्य सूत्र भी बडे उपयोगी सिद्ध होते हैं। सम्प्रदाय में 'निधि' स्वरूपों की विशिष्टता अनेक रूप से जानी जा सकती है 'निधि' स्वरूप बिना शखनाद के नहीं जगते हैं। उनकी सेवाप्रणाली भी विशिष्ट प्रकार की होती है। सम्प्रदाय के आचार्यों ने परपरा से इनका ऐतिह्य सुरक्षित रखा था। उसको मथुरा के गो. रमणलालजी महाराजने लेख बद्ध किया। यद्यपि यह भी कुछ अपूर्ण है। फिर भी ये इतिहास के लिये बडा उपयोगी है। इन 'निधि' स्वरूपों की सूची इसी ग्रथ में अन्यत्र दी गई है। उसमें जहां तक हो सका है वह स्वरूप आज कहा बिराजता है उस स्थान का नाम भी दिया गया है। स्थानाभाव के कारण मंदिरों के नाम हम नहीं दे सके हैं। जिन स्वरूपों के विद्यमान स्थानों का हमको पता नहीं है उस जगे हमने प्रश्नात्मक चिन्ह दिया है। आशा है, सम्प्रदाय के आचार्य अपने अपने 'निधि' स्वरूपों का इतिहास प्रकट करेंगे जिनसे उन जगों की पूर्ति हो सके। इसी प्रकार ८४-२५२ वैष्णवो में से कई एक वशो की तथा उनकी जन्म परंपराओं की प्रसिद्धि से भी इस विषय पर बडा प्रकाश पडता है जिसका हम आगे उपयोग करेंगे।

प्रस्तुत वार्ता में २५२ में से ११२ वार्ताओं के व्यक्तियों के नाम मिलते हैं, जिनकी वार्ता
**ऐतिह्य अध्ययन** - संख्या एवं नामों को सूची इस प्रकार है—

(१) नागजी (२) कृष्णभट्ट (३) चाचाहरिवंशजी (४) मुरारीदास (५) नारायणदास (६) विट्ठलदास (७) रूपमुरारीदास (८) माधोदास (९) हरजी कोठारी (१०) भाईला कोठारी (११) गोपालदास (१२) माणिकचंद (१४) गणेश व्यास (१५) हरिदास (१६) मधुसूदनदास (१७) रूपचंदनदा (१८) माधोदास (२४) कृष्णदास (२५) जनार्दन-गोपालदास (२६) हरिदास (२७) माणेकचंद (३३) गोविंददास (३७) पीरजादी (३९) मथुरादास (४४) श्यामदास (४५) छज्जो (४६) वेणीदास (४८) दुर्गादास (४९) पुरुषोत्तमदास (५०) लक्ष्मीदास (५१) ध्यानदास (५५) निहालचंद (५६) ज्ञानचंद (५७) जदुनाथदास (५८) पाथो (६३) दयो (६५) गंगाबाई (६६) जोतसिंह (७०) हतित पतित (७४) बाघाजो (७५) बीरबल की बेटी (७९) गोपीनाथदास (८६) वैष्णव चंदन वारो ( पर्वतसेन ) (८७) गोपालदास (८९) खड्‌न (९४) परमानंद (९५) रामदास (९६) रेंढा (९८) अजब कुंवर (१०१) देवाभाई (१०७) जन-भगवान (१०८) कल्याणभट (११३) तानसेन (११५) वेणीदास-दामो० (११६) माधोदास (११७) ताराचंदभाई (१२३) आशकरण (१२७) दामोदर झा (१२८) मधुसूदनदास (१३०) मुरारी आ० (१३६) मेहा (१३७) हृषिकेश (१४०) हरिदास (१४१) देवजी (१५०) उद्धव श्रवाडी (१५१) सीताबाई (१५७) प्रेमजी (१५८) वृन्दावनदास (१६६) रूपा (१६९) कान्हबाई (१७०) भीष्मदास (१७१) नारायण पांडे (१७२) ब्राह्मण भागनगर को ( बालकृष्ण ) (१७३) माधुरीदास (१७४) धर्मदास (१७५) गुलाब को फूल वारो ( जमनादास ) (१७६) मुकुन्ददास सेखड (१७७) मान (१८३) भीम (१९०) पीताम्बरदास (१९१) वेनीदास (१९४) गोपालदास (१९८) गोवर्द्धनदास (२०१) उत्तमश्लोकदास (२०६) आनंददास (२०७) गोकुल भट (२०८) चापाभाई (२०९) किशोरी (२११) गुलाबदास (२१५) द्वारकादास (२२९) लाडबाई (२३१) मदनगोपालदास (२३२) रूपमजरी (२३३) जाडा कृष्णदास (२३४) राघवदास (२३५) करहरिया (२३६) ब्रह्मदास (२३८) पृथ्वीसिंह (२३९) तुलसीदास (२४०) वृन्दावनदास (२४१) नंददास (२४२) सगुणदास (२४३) घोंधी (२४४) छीतस्वामी (२४५) रसखान (२४६) यादवेंद्रदास (२४७) गोविंदस्वामी (२४८) चतुरबिहारी (२४९) चतुर्भुज मिश्र (२५०) चतुर्भुजदास (२५१) माधवदास (२५२) भगवानदास, रामराय

**विश्लेषण**–इन ११२ वार्ताओं के व्यक्तियों के नामों की ऐतिहासिक पुष्टि इन सूत्रों से होती है–

**(१) कीर्तन साहित्य से**–कवियों की सूची के ४५ कवि-नामों और एक ' हतित पतित ' की भी वार्ता की पुष्टि होती है। इनके काव्य बंबई-अहमदाबाद से प्रकाशित कीर्तन संग्रह भाग १, २, ३, में प्राप्त होते हैं। इनमें से ५, ९, १०, ११ १२, १६, २४ एवं ३० संख्या वाले कवियो का एक विशिष्ट संग्रह हमारी खोज में भी प्राप्त हुआ है। जिसको हम अपनी '**वल्लभीयसुधा**' नाम की त्रैमासिक पत्रिका में '**ब्रजभाषा के पुष्टिमार्गीय भक्त कवि**' इस नामसे क्रमशः प्रकाशित कर रहे हैं। ४५ कवियों में भी प्राय १५ कवियों के ' निधि ' स्वरूप सम्प्रदाय में प्राप्त हैं। तथा नागजी भट, (१) कृष्णभट (२) एवं चतुर्भुजदासादि (३) के वंश, स्थान, बैठक आदि भी प्राप्त हैं। कीर्तन–साहित्य से ' हतित पतित ' की वार्ता की इस प्रकार पुष्टि होती है—

( १ ) "जै जै श्रीवल्लभराजकुमार"

दुरत दुरित अचेत प्रेत गति '**हतित-पतित**' उद्धार। ( छीतस्वामी पृ २९३ )

( २ ) श्रीगोकुल जुग जुग राज करो।

विश्व विदित दीनी गति **प्रेतन** क्यों न जगत उद्धरो। (नंददास द्वि. भाग पृ. ३४२)

( ३ ) ' हतित पतित नु जुओ तमे प्रकट एधाण । ' ( गोपालदास वल्लभा० ८ )

इस प्रकार कीर्तन साहित्य से **४५** नामों की पुष्टि होती है। जिनमें तीन (जेना, जन, राघवदास की बेटी) की पृथक् वार्ताएँ नहीं है। अत. **४२** सख्यात्मक वार्ता के नामों की **अतःसाक्ष्यरूपमें** ऐतिह्य प्रामाणिकता स्पष्ट होती है।

(२) श्रीगोकुलनाथजी के **वचनामृतों से**—२५२ में से कुल ९९ नाम व प्रसगे पूर्वोक्त दोनों वचनामृतों की प्रतियाँ एव ' श्रीवर वाक्यामृत रस रत्न कोप ' से प्राप्त होते हैं। जिन में १८ कविएँ १३ निधि स्वरूप वाले वैष्णव, तथा ४० सामान्य वैष्णव के नाम हैं। उपरात २८ विना नामकी वार्ताओं के प्रसग हैं। कवि एव ' निधि ' वाले वैष्णवों के नाम की संख्या कीर्तन-साहित्य एवं ' निधि ' वाले वैष्णवों की सख्याओं में आ जाती हैं। इसलिये यहां उन वार्ता-सख्याओं को नहीं दी जा रही है। केवल ४० सामान्य वै० की वार्ताओं की सख्याएँ यहा दी जा रही हैं-(३),(६),(८),'१४),(१६),(१७)(१८), (२४),(२५),(३९),(४४),(४५),(४८),(५८),(७०),(७५),(७९),(८७),(८९),(९४),(९६),(१०८), (११७),(१२७),(१४१),(१५०),(१५७),(१६६),(१७१),(१७२),(१७३),(१७६),(१९०),(२०१), (२०६ आनंददासको प्रसग),(२०७),(२११),(२१५),(२३१),(२३२), इनके सिवाय अन्य २८ विना नामकी वार्ताओं की संख्याएं ये हैं-(३०),(३१),(३२),(३५),(४२),(५७),(६१),(६४),(६७),(८५),(८८), (९२),(१००),(१०२),(१११),(११८),(१२०),(१४५),(१४७),(१६२),(१८१),(१८२), (१८४),(१८६),(१८७),(१९२),(२००),(२२७), स्थल संकोच से इन नाम एव प्रसंगवाले वचनामृतों का उद्धरण यहा दिया नहीं जा रहा है। हम ' **सुधा** ' में इन वचनामृतों को क्रमशः छाप रहे हैं। जिज्ञासुओं को वहां देखना चाहिए। ये वचनामृत ' **समकालीन वहिःसाक्ष्य** ' रूप होने से विशेष प्रामाणिक हैं।

(३) **निधि स्वरूपों से**—निधि स्वरूपों से जिन ३० वैष्णवों के नामों की ऐतिहासिकता सिद्ध होती है उनकी वार्ता-सख्याएँ ये हैं—

(४),(५),(१०),(१५),(२६),(२७),(४६),(४९),(५०),(५५),(६३),(६६),(७४), (१०१),(११५),(११६),(१२८),(१४०),(१५१),(१५८),(१६९),(१७०)(१७५),(१७७), (१९१),(१९४),(१९८),(२०८),(२०९),(२२९),* इन तीस नामवाले वैष्णवों के निधि स्वरूप सम्प्रदाय में प्रसिद्ध हैं, जिनकी सूची अन्यत्र दी गई है। ऐसे कुल मिला कर कवि-सूची के ४२, वच० नामृत के ४० एव निधि-सूची के ३० मिल कर कुल ११२ पूर्वोक्त व्यक्तिओं के नाम की पुष्टि होती है। उपरात विना नाम के प्रसगात्मक वचनामृतों से एव निधि-स्वरूपों की सूची वाले वैष्णवों की सख्या से प्रायः १२८ वार्ताओं की पुष्टि और होती है। इस प्रकार सब मिला कर २४० वैष्णवों की वार्ता की किसी न किसी प्रकार से पुष्टि होती है। अन्य सूत्रों से जिन नामों की ऐतिह्य पुष्टि होती है, वे ये हैं—

**संस्कृत वार्ता मणिमाला से**—२१ वार्ता व नामों की पुष्टि होती हैं। प्रस्तुत ग्रंथ में उनकी वार्ता-सख्या ये हैं-(१),(३),(५),(६),(७),(८),(९),(१०),(११),(१२),(१४),(१५), (१६),(१७),(१८),(२४),(२५),(२६),(२६ जेंवल राजा)(२७),(४९),(५६),(५७),(५८), (७९),(८५),(८६),(१६९),(१८६),(२०३),(२४७) इनकी ' मणिमाला ' में प्राप्त क्रम-सख्या हमने ' **वार्ता साहित्य मीमांसा** ' नाम के ग्रथ में दी है। ये **परंपरा प्रमाण** रूप है।

**भक्तमाल से**—२४ नामों की पुष्टि होती है। प्रस्तुत ग्रथ मे उनकी वार्ता-सख्याएँ ये हैं—

*इन में कवि-सूची के एवं वचनामृतों में प्राप्त ऐसे ' निधि ' स्वरूप वाले वैष्णवों की वार्ता की सख्याएँ नहीं दी गई हैं।

(३), (४४), (५७), (७९), (१२३), (१४४), (१७०), (२३२), (२३५), (२३६), (२३८), (२३९), (२४०), (२४४), (२४७), (२४८) (२५०), (२५२ भग०), (२५२ रामराय), इनके अतिरिक्त कुछ नाम ऐसे हैं, जिनकी वार्ताएँ इस प्रति में नहीं है, किन्तु अन्य सामान्य एव मुद्रित प्रतियाँ में हैं, जैसे कि –'**रत्नावली**' '**लाखा**' '**प्रमनिधि**' '**कान्हरदास**'। उपरात एक '**गदाधर**' का नाम है, जो कदाचित '**सम्प्रदाय प्रदीप**' के कर्ता 'गदाधर मिश्र' हैं। ये भी **परंपरा प्रमाण** रूप है।

**सम्प्रदाय कल्पद्रुम से**—२५ नामों की पुष्टि होती है, जिनकी प्रस्तुत ग्रन्थ की वार्ता-सख्या इम प्रकार है– (३), (५), (१०), (११), (१६), (३७ अली०), (३७ पीर०), (५१), (६५), (६६), (७५), (९८), (११३), (१२३), (१८३), (२०८), (२३९), (२४१), (२४४), (२४५), (२४७), (२४९), (२५०), (२५२) उपरात '**भीमजी दुवे**' का नाम, जिसकी वार्ता अन्य सामान्य एव मुद्रित हस्त प्रतियाँ में है, मिलता है। ये भी **परंपरा प्रमाण** रूप है।

**भक्तनामावली से**--५० वार्ता व नामों की पुष्टि होती है, जिनकी वार्ता-सख्या ये हैं-- (१), (२), (३), (४), (५), (६), (७), (८), (९), (१०), (११), (१२), (१३), (१४), (१५), (१६), (१७), (१८), (१९), (२२), (२४), (२५), (२६), (२७), (३७), (३८), (४३), (५५), (५६), (५७), (५८), (६८), (६९), (७७), (७८), (७९), (८०), (८१), (८२), (८३), (८६), (१०८), (१३९), (१६९), (१७०), (१८०), (१९२), (१९४), (२४७) इनके अतिरिक्त एक **लाखा-राजा** की वार्ता है, जो मुद्रित प्रति व सामान्य प्रति में प्राप्त है। इस 'नामावली' को हम 'सुधा' में क्रमश छापेंगे। इसके प्रारभ में ८४ वै. के तथा 'निज वार्ता' आदि के कुल मिलाकर ८८ प्रसगें और है। ये भी **परंपरा प्रमाण** रूप है।

**'२५२ वै का गुर्जर धोल' एवं 'मोहनमाला' से**—२५२ वै की नामावली एव सभी के महत्वपूर्ण प्रसग मिलते हैं। ये नाम सामान्य हस्त प्रतियों के अनुसार है। इन प्रतियों के साथ उनके नामों का जो तारतम्य प्राप्त होता है उसकी सूची इस ग्रन्थ में अन्यत्र दी गई है। ये दोनों ग्रथ भी **परंपरा प्रमाण** रूप है।

**वंशादि से**--निम्नाकित व्यक्तियों की ऐतिह्य पुष्टि होती है-- १–**छीतस्वामी**–इनका वश, घर एव **पूछरी** पर **श्याम तमाल** का वृक्ष है। २ **चतुर्भुजदास**–इनका वश, घर एव **रुद्रकुण्ड** पर **इमली** का वृक्ष है। ३ **नददास**-इनका **मानसी गंगा** पर **मनसादेवी** के स्थान में पीपल का वृक्ष है। ४ **गोविंदस्वामी**–इनके नाम से इनकी लगाई **कदमखंडी जतीपुरा** में प्रसिद्ध है। ५ **नागजी**–इनके वश में गुजरात के प्रखर साक्षर **केशव** एव **हर्षद** ध्रुव **अहमदाबाद** में अभी तक विद्यमान थे। **गोधरा** में इनके घर में **श्रीगु०** की **बैठक** है। ६ **कृष्णभट**–इनके वश में **राजकोट** में **१३** वीं पीढी पर **गोपालदास साँचोरा** है। ७ **भाईलाकोठारी**–इनके वश में **लालदास कोठारी १६** वी पीढी पर थे। ८ **आशकरण**–इनके **भाणेज** के वश में **कृष्णगढ के नरेश** लोग हैं जो शुरु से आज तक इसी सम्प्रदाय के सेवक हैं। ९ **रैदा**–इनके वश मे **११** वीं पीढी पर **दामोदरदास गोरधनदास** थे। **कपडवणज** में। १० **महीधर फूलबाई**–इनका वंश, घर और उसमें श्रीगु० की बैठक **अलीयाणागाम** मे हैं। ११ **सहजपालदोषी**–इनका वश **काशी** मे है। १२ **जीवा पारख**–इनके वश मे ८ वी पीढी पर नगरशेठ **गिरिधरलाल अमृतलाल जवुसर** में थे। १३ **दुर्गावती राणी**–इनका वनवाया '**सतघरा**' मथुरा में विद्यमान है। ये सब **परंपरा प्राप्त प्रमाण** है।

**प्राचीन प्रतियाँ से**–ये सब नाम एव प्रसगों की विशेष पुष्टि प्राचीन सामान्य एव भाववाली प्रतियों से होती है। जिनके चार श्लोक इसी ग्रथ में अन्यत्र दिए गए हैं। इनके प्रकट कर्ता गो. श्रीगोकुलनाथजी

एव गो. श्रीहरिरायजी थे। २५२ वै. की सामान्य हस्त प्रतिया में 'श्रीगोकुलनाथजी कृत' ऐसा लिखा है। जिसका एक श्लोक अन्यत्र दिया है। और श्रीहरिरायजी के 'भावप्रकाश' से उसकी अच्छी तरह से पुष्टि होती है। इस प्रकार २५२ वै. की वार्ता की संख्या का निर्माण गो. श्रीगोकुलनाथजी द्वारा हुआ है और उसकी अधिकाश वार्ताएँ उनके द्वारा कही गई हैं, शेष वार्ताएँ भी उन्ही के विभिन्न वचनामृत रूप हैं। इसलिये इनको श्रीगोकुलनाथजी कृत मानना वा कहना गलत नहीं सिद्ध होता है।

इस प्रकार विश्लेषण से इन वार्ताओं के नाम व प्रसगों की ऐतिहासिकता स्पष्ट हो जाती है। अब हम इन वार्ताओं में प्राप्त वाह्य इतिहास से संबंधित कुछ विवादास्पद एवं सामान्य प्रश्नों पर भी विचार करेंगे।

**विवादास्पद प्रश्न ये हैं—**

**१ नंददास-तुलसीदास का भ्रातृत्व। २ ग्वालियर की तत्कालीन स्थिति। ३ आशकरण का साम्प्रदायिकत्व।**

(१) **नंददास एवं तुलसीदास का भ्रातृभाव** वचनामृत श्लोक स. ७ से स्पष्ट होता है। ये वचनामृत गो. श्रीगोकुलनाथजीके हैं, जो नददास के समकालीन एव पूज्य थे। अतः इनसे वढ कर विशेष प्रामाणिक वृत्त दूसरा नहीं हो सकता है। इसलिये दुराग्रह को छोड कर हिन्दी साहित्य के विद्वानों को इस विषय पर एक मत हो जाना चाहिए। गो. श्रीगोकुलनाथजी का उक्त कथन स्वाभाविक है। इसमें सम्प्रदाय के उत्कर्ष का भी कोई प्रश्न उपस्थित नहीं हो सकता है। वह इसलिये कि तुलसीदासजी मर्यादामार्गीय थे। (२) **ग्वालियर की स्थिति के संबंध में** काशी 'विश्व विद्यालय' के एक **रिसर्च स्कोलर** ने इतिहास के गंभीर अध्ययन के किये विना ही लिख मारा है कि अकबर के समय में ग्वालियर की स्थिति नहीं थी। इसलिये 'रूपमजरी' की सारी वार्ता कल्पित है। इस प्रसिद्ध सस्था का उत्तरदायी एक रिसर्च स्कोलर जब इतिहास के विषय में ऐसा विना सोचे लिखता है उससे सस्था की प्रतिष्ठा की काफी हानी होती है। ग्वालियर राज्य एवं ग्वालियर की स्थिति के विषय में निम्न शोध एव उद्धरण मननीय हैं—

**ग्वालियर के उल्लेख—**

(१) वि सं. की **१६ वी शताब्दी** के मध्य में ग्वालियर के तोमर वशी (तवर) **राजा मानसिंह** सगीत के लिए **प्रसिद्ध** हुआ। वह सकीर्ण (मिश्र) रागों को अधिक महत्व देता था। उसने अपनी गूजरी राणी (**मृगनयनी**) के नाम पर '**गूजरी**' और '**वहुल गूजरी**' '**मंगल गूजरी**' राग वनाये।

**कनिंगहाम आर्कियोलोजीकल सर्वे ओफ इंडिया.** जि २, पृ. ३६, १५३.

(२) **वि सं. १४५० (इ. स. १३९३) के आसपास ग्वालियर** के तवरराजा **विरम** के दरवार में प्रतिष्ठा पाये हुए जैन-विद्वान **नयनचन्द्रसूरि** ने '**हमीर-महाकाव्य**' नामक चौहानों के इतिहास का ग्रथ रचा, जिसमें भी चौहानों को सूर्यवशी होना माना है।

**हमीर महाकाव्य,** सर्ग-१ पृ ७३

(३) **वि. सं. ९०० के आसपास की ग्वालियर** से मिली हुई **प्रतिहार राजा भोजदेव की वड़ी प्रशस्ति**-में प्रतिहारों को सूर्यवशी वतलाया है।

**आर्कियोलोजीकल सर्वे ओफ इंडिया,**

एन्युअल-रिपोर्ट; ई. स १९०३-४ पृ. २८०, पृ. ७४, पृ १७२, पृ १७८, पृ १८१.

(४) **मिहिर कुल (ई. स. छठ्ठी शताव्दी) का एक शिलालेख ग्वालियर से मिला है, जो १५ वें राज्य वर्ष का है। फ्लीट गुप्त इन्स्क्रिप्सन्स.** ले. स. ३७, पृ. १४५

(५) सिंद शाखा के वंशधर ग्वालियर के वर्तमान शासक है। पृ. २६२

(६) दिल्ली के तवरों के वशजों की दूसरी शाखा के तवर वीरसिंह ने **वि. सं. १४३२ ( ई स. १३७५ ) के आसपास दिल्ली के सुलतान फीरोजशाह तुगलक की** सेवा में रह कर, ग्वालियर पर अपना अधिकार जमाया और अनुमान १८० वर्ष वाद मानसिंह के पुत्र विक्रमादित्य के समय वह किला फिर से मुसलमानो ने ले लिया। विक्रमादित्य के पीछे उसके पुत्र **'रामसाह'** ने ग्वालियर का किला फिर लेना चाहा, परन्तु उसमें सफलता न पाने पर वह अपने तीन पुत्रों-**शालिवाहन, भवानीसिंह** और **प्रतापसिंह** सहित मेवाड के महाराणा **उदयसिंह** के पास चला गया और वि स. १६३३ ( ई. स. १५७६ ) में महाराणा प्रतापसिंह के पक्ष में रहकर हल्दी घाटी की प्रसिद्ध लडाई में अकबर की सेना से लडकर अपने दो पुत्रों सहित काम आया। केवल उसका एक पुत्र शालिवाहन बच गया। शालिवाहन के दो पुत्र **श्यामासाह** और **मित्रसेन अकबर की सेवा में रहे**। श्यामसाह के दो पुत्र **संग्रामसांही** और **नारायणदास** हुए। सग्रामसाही का पुत्र **किशनसिंह** और उसके दो पुत्र **विजयसिंह** और **हरिसिंह** हुए। जो मेवाड के महाराणा के पास जा कर रहे थे। विजयसिंह का देहान्त वि स. १७८१ ( ई स १७२४ ) में हुआ।

**वि सं. १०६६ में आनंददास को मदद** देने के लिये उज्जेन, ग्वालियर कालिंजर, कन्नोज, दिल्ली और साभर के राजा अपने अपने दल वल सहित आ मिले और पेशावर के पास ८० दिन तक पडाव डाले रहे। **राजपुताने का इतिहास— गौ ही ओझा.** पृ २९४

सिंधिया के वश ग्वालियर और परमार के वश में धार का राज्य स्थिर हुआ। पृ ३२८

इनसे ग्वालियर की स्थिति वि. स. १०६६ के भी पूर्व की ठहरती है। इसलिये २५२ वार्ता में उल्लिखित 'रूपमजरी' ग्वालियर राज्य की वा ग्वालियर के राजा की बेटी थी इस कथन में कोई ऐतिह्य विरोध प्राप्त नहीं होता है। वल्कि नददास रचित 'रूपमजरी' ग्रथ से उसकी पुष्टि ही होती है।

**(४) आशकरण का साम्प्रदायिकत्व**—इसके विषय में भी हिन्दी के एक विद्वान ने भक्तमाल के आधार पर शका उठाई है। किंतु वह ठीक नही है। यह सभव हो सकता है कि आशकरण पहले किल्ह देव के शिष्य रहे हो और पीछे से वे वल्लभ सम्प्रदाय में प्रविष्ट हो गए हो। इसलिये कुछ स्वपक्षीय आग्रह के कारण नाभाजी ने भी उनको किल्ह देव का शिष्य कहा हो। आशकरण के वल्लभसम्प्रदायी होने में सम्प्रदाय में प्राप्त उनके सेव्य ठाकुर के उपरात वल्लभ-सम्प्रदाय में हरि मूर्ति सन्निधान गाए जाने वाले उनके अनेक साम्प्रदायिक सेवा-प्रणाली के अनुकूल प्राप्त पद भी सबल प्रमाण हैं। स्थानाभाव से हम उनका उद्धरण यहा नहीं दे सकते हैं। जिज्ञासुओं को कीर्तन सग्रह भाग १-२-३ देख लेने चाहिए। अस्तु

**सामान्य प्रश्न—**

२५२ वार्ता के कई कवियों की वार्ताएँ ऐसी हैं जिनका वाह्य राजकीय एवं साहित्यिक इतिहास स सवध है। जैसा कि अष्टछाप आदि कवियों का हिन्दी साहित्य के इतिहास से सवध है। उन पर काफी लिखा जा चुका है और अब भी लिखा जा रहा है। इसलिये हम यहा स्थानाभाव से केवल पृथ्विसिंहजी वा 'पृथ्वीराज' ( स २३८ ) की वार्ता का ही ऐतिहासिक दृष्टि से अवलोकन करेंगे।

**(१) पृथ्वीसिंहजी का इतिहास इस प्रकार प्राप्त होता है—**

"ये बीकानेर के राजा कल्याणमल के तीसरे पुत्र थे। उनका जन्म स. १६०६ मार्गशीर्ष वद १ ( ई स. १५४९ ता ६-११ ) को हुआ था। वह बडा **वीर, विष्णु का परम भक्त** और उचे दर्ज का **कवि** था। उनका साहित्यिक ज्ञान बडा गभीर और स्वर्गीय था। सस्कृत और डिंगल साहित्य का उसको अच्छा ज्ञान था। वादशाह अकबर के दरवारियों में उसका बडा सम्मान था। वि स १६३८ ( ई. स. १५८१ ) की मिर्जा हकीम के साथ की **कावुल की** और वि. सं. १६५३ (ई. स. १५९६) की

अहमदनगर की लडाईयों में यह वीर राठोड की शाही सेना में था।×× अकवर के पूछने पर उसने छ मास पूर्व ही वता दिया था कि **मेरी मृत्यु मथुरा के विश्रांत घाट पर** होगी। कहते हैं कि बादशाह को इस बात पर विश्वास न हुआ। और इस कथन को असत्य प्रमाणित करने के लिये पृथ्वीसिंह को राज्य कार्य के निमित्त अटक पार भेज दिया।... उस अवसर पर बादशाह को पृथ्वीराज की याद आई और उसने उसी समय उसको बुलाने के लिये आदमी भेजे। अभी वताई हुई अवधि में पंद्रह दिन शेष थे। ठीक पद्रहवें दिन पृथ्वीराज **मथुरा** पहुँचा। जहां दोहे का दूसरा चरण लिख कर बादशाह के पास भिजवाने के अनन्तर उसने **विश्रान्त घाट पर** प्राण त्याग दिया।

**बीकानेर राज्य का इतिहास; पृ १५७, गो. ही. ओझा.**

पृथवीराज की मृत्यु की इस दतकथा एव पूर्वोक्त इतिहास से वार्ता के कथन की पुष्टि होती है। वार्ता में मृत्यु के समय कावुल जानेका और इसमें अटक जाने का लिखा है।

पृथ्वीसिंहजी की गुसांई श्रीविट्ठलनाथजी के प्रति की भक्ति का एक कवित्त अहमदावाद से प्रकाशित 'शुद्धाद्वैत' मासिक वर्ष ६ पृ. १६३ पर इस प्रकार छपा है—

**कवित्त—**

**शशि कलंक, सरवर सपंक, सुर-मृख धूमि (म्र) गति।**
**सविष सर्प, सविता संताप, गंगा-गति वक्रति।**
**पन्गुमेरु, किरपन कुवेर, एक आंख असुर गुरु।**
**नीच नीर, नीरस समीर, पीर न परमेश्वरु।**
**ब्रह्मा कलाल कर्म, क्रोध हर, नृपतिराग 'पृथ्वीराज' पृथ्वीसुसठ।**
**सव दोष सहित, विट्ठलेस विनु, हंस-गमनि त्रिय-दोष हठ।**

इससे पृथ्वीराज अथवा पृथ्वीसिंह की श्रीविट्ठलेश प्रति की गुरु-भक्ति स्पष्ट होती है। उनकी दृष्टि में श्रीविट्ठलेश विना सभी सदोष रहे। इन्होंने वि. स. १६३८ के अश्विन शुक्ल दसमी और रविवार को **'रुक्मिणी वेलि'** की रचना पूर्ण की है। 'वेलि' के अंतमें इस प्रकार संवतादि दिए हैं—

**'वसु[८] सिवनयन[३] रस[६] ससि[१] संवत्सर विजयदसमी रविरिष वरणोति।'**

(२) **श्रीगोकुलनाथजी के नाम का आदरणीय उल्लेख**—२५२ वैष्णव की वार्ता में ऐसे उल्लेख कई स्थानों में हुआ है। इसलिये कई विद्वानों ने २५२ वै. की वार्ता को 'श्रीगोकुलनाथजी के किसी गुजराती शिष्य द्वारा लिखी हुई' मान ली है। किंतु उनकी यह मान्यता वार्ता के प्रारंभिक इतिहास को जान लेने से गलत सिद्ध होती है। जैसा कि हम पहले कह चुके हैं। ८४-२५२ वार्ताओं में कई एक वार्ता-प्रसगों को **सर्व प्रथम** कृष्णभट्ट उज्जैनवाले ने लिखा था। कृष्णभट्ट गो. श्रीविट्ठलनाथजी के सेवक थे एव श्रीगोकुलनाथजी के प्रति भी पूर्ण आदर भाव रखते थे। वार्ता (स. २) से उनकी भूतलस्थिति गो. श्रीविठ्ठनाथजी ( स. १६४२ ) के वाद भी कई वर्ष तक रही हुई जानी जा सकती है। इसलिये उनके समय तक के श्रीगोकुलनाथजी विषयक वार्ता-प्रसंगों का उनकी पोथी में उनके द्वारा आदर पूर्वक लिखा जाना असभव नहीं कहा जा सकता। ८४ वै. की वार्ता में भी कृष्णावाई आदि एक दो वार्ताओं में श्रीगोकुलनाथजी के नाम का उल्लेख मिलता ही है। इसी प्रकार २५२ वार्ताओं में भी कई स्थानों में ऐसे उल्लेख मिलते हैं। इन प्रसगों के अतिसूक्ष्म अध्ययन से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि कृष्णभट्ट की उपस्थिति ( वि. स. १६५० के आसपास ) पर्यंत के श्रीगोकुलनाथजी के जो प्रसंग मिलते हैं **वे सब कृष्णभट्ट की पोथी के हैं**। उनको कृष्णभट्ट ने ही लिखा है। उसके बाद के उल्लेख वा प्रसग गो श्रीहरिरायजी द्वारा लिखे वा कहे गए हैं। २५२ वार्ताओं में श्रीहरिरायजी ने भी कई एक **स्वतंत्र** एवं कई एक मूल प्रसगो

के **परिवर्द्धनात्मक** वार्ता-प्रसंगों का में समावेश किया है। कृष्णभट्ट की पोथी के एव श्रीहरिरायजो के स्वतत्र प्रसगों पर कई एक स्थानों में हमने प्रस्तुत ग्रन्थ में फूटनोट देकर इनका सूचन भी किया है। जिससे पाठक इस पर बिचार कर सकें, और ऐसे आगे प्राप्त अन्य प्रसगों को भी जान सके। गगाबाई एव लाडबाई की वार्ताओं के परिवर्द्धनात्मक प्रसगों का तो हम आगे उल्लेख कर आए हैं।

**भौगोलिक एवं ऐतिहासिक दृष्टि से—**

वार्ता ऊपर विचार करते समय दो-एक बात पर विशेष ध्यान देना आवश्यक है। एक तो वार्ताकार ने मारवाड, काठियावाड को गुजरात में मान लिया है। इसलिए कई पटेल, कुनबी एवं साँचोरा जो कि क्रमशः काठियावाड एवं मारवाड के थे उनको वार्ताकार ने गुजराती कहा है।

इसी प्रकार छोटे से ठाकुरों, या रावजीयों को भी वार्ताकार ने 'राजा' कहे हैं। वार्ता के अध्ययन में इन दो बातों को भूलना नही चाहिए।

ऐतिह्य विश्लेषणात्मक पूर्व अध्ययन से २५२ वे. की वार्ताओं की प्राचीनता एव प्रमाणिकता का सुचारु दिग्दर्शन होता है। अब इसका साहित्यिक अध्ययन करेंगे। इससे उस पर विशेष प्रकाश पड सकता है।

**साहित्यिक अध्ययन**

साहित्य मे **भाषा, लेखन शैली एवं भाव** (विचार) इन तीन प्रधान तत्त्वों का समावेश होता है। अत इन तीनों का विश्लेषणात्मक अध्ययन यहा आवश्यक है। इससे ग्रन्थ की प्राचीनता तथा प्रामाणिकता और भी चमक आयगी।

**भाषा**—८४ वार्ता की सदृश प्रस्तुत ग्रन्थ भी विशुद्ध ब्रजभाषा में लिखा गया है। यह भाषा मथुरा मण्डल की प्रचलित ब्रजभाषा है। उसमें ठेठ ब्रजभाषा के शब्दों का भी प्रयोग हुआ है। जैसे 'निघटना' 'बिलबिलाना' इत्यादि। यद्यपि यह ग्रथ विशुद्ध ब्रजभाषा में लिखा गया है फिरभी इसमें फारसी, गुजराती, एव मारवाडी भाषाओं के भी कहीं कहीं शब्द एव वाक्य आ गए हैं। जैसे-'साहिब' 'जामिन', 'वजीर' 'इख' 'लाइक' 'बराबर' इत्यादि शब्द फारसी के हैं। किंतु ऐसे शब्द बहोत कम हैं, जो ढूंढने पर ही मिल सकते हैं। गुजराती भाषा के शब्द एव वाक्य इस प्रकार मिलते हैं-'जाओ' 'आओ' इन शब्दों में गुजराती भाषा का प्रभाव है। ब्रजभाषा में 'जाऊ' 'आऊ' ऐसे प्रयोग होते हैं। उपरात कहीं कहीं गुजराती भाषा के वाक्य भी मिलते हैं, जैसे-'मन्हे श्रीनाथजी एक लड्डुवा आप्यो हतो' (वार्ता. स. २० पृ २११) इस वार्ता में अनेक स्थान पर गुजराती वाक्यों का प्रयोग हुआ है। इसी प्रकार लाडबाई (सं २२९) की वार्ता के 'भावप्रकाश' में मारवाडी भाषा का भी एक वाक्य मिलता है। वह यह है-'आघा सभाल के अइयो मैं हैं राजपूतानी छा'। यह विशुद्ध मारवाडी भाषा का वाक्य है। श्रीगोकुनाथजी के वचनामृतों से यह जाना जा सकता है कि श्रीगोकुलनाथजी सस्कृत एव ब्रजभाषा के उपरात गुजराती एवं मारवाडी भाषा भी जानते थे। और तत्तत्समाज में उन भाषाओं का प्रयोग भी करते थे। लाडबाई की वार्ता वाले वचनामृत (ब्लोक सं. ८) से यह बात स्पष्ट होती है।

इसके अतिरिक्त एक बात यह भी स्मरणीय है, कि इन वार्ताओं में श्रीगुसांईजी एव उनके भक्तों के मूल वचनों का भी ज्यों का त्यों सग्रह हुआ है। जैसा कि, 'मेरो नाग आयो चाहिए' श्रीगुसाईजी नागजी भट को नाग कहते थे इससे श्रीगोकुलनाथजी ने उनकी वार्ता में वही शब्द और वाक्य का ज्यों का त्यों प्रयोग किया है। इसी प्रकार श्रीहरिरायजी ने भी श्रीगोकुलनाथजी के वाक्यों को अपने 'भावप्रकाश' में ज्यों के त्यों सुरक्षित रखे हैं। इसका प्रमाण लाडबाई के विषय का वचनामृत है। इसके ब्लोक फोटू से उस बात का ज्ञान पाठकों को हो सकता है। वार्ता-सकलन की इस प्रणाली के कारण वार्ताओं की भाषा में विभिन्नता आनी स्वाभाविक हैं।

वार्ताओं की भाषा में पूर्वी शब्द भी मिलते हैं जैसे 'हूजियो' 'कीनी' 'करनवारे' आदि। इस प्रकार की भाषा के प्रयोग में गो. श्रीगोकुलनाथजी एवं श्रीहरिरायजी के विविध भाषाओं के अनुभव ही मुख्य कारण प्रतीत होता है। उसमें भी श्रीगोकुलनाथजी का प्राकट्य तो अडेल ही में हुआ था। वहा आपने १२–१३ वर्ष व्यतीत किये थे। इसलिये आपकी भाषा में पूर्वी शब्द वा उसकी छाया आना स्वाभाविक था। श्रीहरिरायजी को भी सस्कृत, व्रज, पजाबी, मारवाडी, गुजराती, एव खडी बोली का काफी अभ्यास था। इन सभी भाषाओं में उनके बनाए हुए पद आज भी उपलब्ध हैं।

प्रस्तुत ग्रन्थ में व्रजभाषा गद्य का परिष्कृत रूप मिलता है। अतः कुछ विद्वान इसकी प्राचीनता में सदेह करते हैं। किंतु यदि हम व्रजभाषा काव्य के आद्य कवि सूरदास-नददास प्रभृति के काव्यों की परिष्कृत भाषा को देखेंगे तो हमें इन वार्ता-ग्रंथ की प्राचीनता में कोई सदेह नहीं रहेगा। सूरदास–नददास प्रभृति अष्टछाप के महाकवि व्रजभाषा के आद्य कवि होते हुए भी उनकी भाषा इतनी प्रौढ एवं परिष्कृत हैं कि ऐसी भाषा आज के व्रजभाषा के कवियों के काव्यों में भी कदाचित् कठिनाई से प्राप्त हो सकती है। भाषा का परिष्कृत रूप समय की अपेक्षा उसके लेखक की विद्वत्ता से विशेष सबध रखता है। जैसा लेखक विद्वान् होगा वैसे ही उसकी भाषा होगी। हा! लेखक की प्राचीनता वा अर्वाचीनता का प्रभाव भाषा की अपेक्षा उसकी लेखन शैली पर अवश्य विशेष पडता है। हमने अपनी ८४ वै. की लीलात्मक वार्ता के 'ग्रथ परिचय' में वि. स. १५३५ से लगाकर वि. स १९७४ तक के व्रजभाषा गद्य के अनेक रूप प्रस्तुत किये हैं, उनसे उक्त बात की पुष्टि होती है। अस्तु! प्रस्तुत ग्रथ में ग्राम्य व्रजभाषा का रूप भी मिलता है। उसमें एकवचन बहुवचनों का विचार देखने में नहीं आता है। एक ही व्यक्ति के लिये प्रारंभ में बहुवचनका प्रयोग किया जाता है बाद में उसी व्यक्ति के लिये एक वचन का भी प्रयोग होता है। यद्यपि ये ग्राम्यभाषा के रूप में आदरणीय कहा जा सकता है किंतु उसमें प्रतिलिपि कारों की असावधानी भी ज्ञात होती है। क्योंकि गो. श्रीगोकुलनाथजी वा श्रीहरिरायजी अपने पितृचरणों के अनन्य सेवकों के लिए ऐसी एकवचन वाली भाषा का उपयोग नहीं कर सकते है। कदाचित् स्नेहवश किया भी हो तो वह अत तक इसी रूप में मिलना चाहिए। एकवचन वा बहुवचन के विभिन्न रूपों में नहीं। जैसा कि—

"ये धारू के (राजा) के चाकर **हते**। सो वे जोनपुर में रहत **हते**।...सो नित्य वाकों दातन करत समय **देखतो**। पाछें अपनो कामकाज **करतो**।" (पृ. ४०७ प्र. खण्ड).

व्रजभाषा संस्कृत की सब से बडी बेटी है। इसलिये उसमे 'इह' 'उह' जैसे सस्कृत के तत्सम, तद्भव शब्द जादा मिलते हैं। इनसे सस्कृत का माधुर्य अन्य भाषाओं की अपेक्षा इसमें विशेष रूप से निखर आया है। उपरांत उसके कुछ ऐसे विशिष्ट नियम भी हैं जिनसे भाषा में कोमलता आ गई हैं। जैसा कि 'आजु', 'सुनु' 'नैंतरु' इस प्रकार के कोमल उच्चार के लिये शब्दों में उकारादि लगा दिए जाते हैं। इसी प्रकार इ कार भी लगता है, जैसा कि 'करि' 'चलि' इत्यादि। इसमें जुडे भए शब्द बहोत कम मिलेंगे। व्रजभाषा में जुडे भए शब्दों को पृथक करके बोलने का मुहावरा है। जिसमें उसकी कोमलता अधिक हो जाती है। जैसा कि 'दर्शन' को 'दरसन' 'प्रतीत' को 'परतीत' इत्यादि। इसी प्रकार कहीं कहीं कोमलता लाने के लिये 'य' कार विशेष में भी जोड दिया जाता है। जैसा कि 'ल्याये' 'ज्यादा' आदि। इसी प्रकार कहीं कहीं कठोर शब्दों को कोमल बनाने के लिये उनके जुडे हुए अक्षरों को कम भी कर दिये जाते हैं। जैसा कि 'प्रिय' को 'पिय' 'मित्र' को 'मित' इत्यादि। इसी प्रकार 'श' 'ष' को 'स' बोला जाता है। ये सब प्रयोग प्रस्तुत ग्रथ में सर्वत्र मिलेंगे। जिनसे वार्ताकारों का व्रजभाषा के ऊपर का एकाधिकार सिद्ध होता है। ये सब नियम व्रजभाषा के अध्ययन में उपयोगी होने से यहा दिए गए हैं।

'अष्टछाप की वार्ता' के अतर्गत छीतस्वामी आदिकी वार्ताओं में खडीबोली का प्रयोग मिलता है किंतु इस ग्रन्थ की उन वार्ताओं में खडीबोली का प्रयोग नहीं मिलता है। अत अष्टछाप की वार्ता की अपेक्षा २५२ वै की वार्ता विशेष प्राचीन अनुमानित होती है।

(२) **लेखन शैली**—प्रस्तुत ग्रथ की लेखनशैली भावनावाली ८४ वै की वार्ता के सपूर्ण अनुरूप है। जिस प्रकार ८४ वै की वार्ता में प्रायः प्रारभ में वैष्णवों के आधिदैविक लीलात्मकरूपों का, पीछे शरण आने से पूर्व के अधिभौतिक वृत्तों का और उसके बाद शरण आने के पश्चात् के आध्यात्मिक वैष्णवत्व के चरित्रों का वर्णन हुआ हैं, उसी क्रम से इस ग्रन्थ में भी वे तीनों प्रकार के वर्णन मिलते हैं। हा ! जिन मूल वार्ताओं में वैष्णवों के आवश्यक भौतिक वृत्त मिलते हैं, उन पर श्रीहरिरायजीने अपने भावप्रकाश में भौतिक चरित्र-विस्तार नहीं किया है। कोई कोई वार्ता में उक्त दोनों ग्रन्थों में पूर्व क्रम का अतिक्रमण भी हुआ है। इसी प्रकार दोनों ग्रथों की प्रारंभिक एव अतिम पक्तियाँ भी प्राय एकसी लिखी हुई मिलती हैं। दोनों ग्रथों का लेखन, प्रारंभ में श्रीहरिरायजी के सन्निकटवर्ती आज्ञाधारी किसी लेखक द्वारा श्रीगोकुलनाथजी के वचनामृतों की सदृश तात्कालिक ही हुआ था। इस बात की पुष्टि उन ग्रथों के आरभ के भावप्रकाश की इन पंक्तियों से होती है—(१) "अब...वैष्णवन की वार्ता श्रीगोकुलनाथजी प्रगट किये ताको भाव श्रीहरिरायजी **कहत हैं, सो लिख्यते।**" (२) " अब.. के सेवक ...वैष्णवन की वार्तान में गूढ आशय श्रीगोकुलनाथजी कहे हैं तहा श्रीहरिरायजी कछुक भाव प्रगट **करत हैं.** " इन पक्तियाँ में "कहत हैं सो लिख्यते" एव "करत हैं" ये वर्तमानकाल की क्रियाएँ हैं। इसलिये लेखक ने श्रीहरिरायजी के प्रवचन के समय की इन वार्ताओं को तात्कालिक लिखा है ऐसा निश्चित होता है। ये सभव है कि बादमें श्रीहरिरायजी ने इन वार्ता-लेखन का अवलोकन एव सशोधन भी किया हो। क्योंकि इन वृत्तों पर आपका उत्तरदायित्व था। इस प्रकार इन वार्ताओं की लेखनशैली तात्कालिक ही है। चालु लिपि में वार्ता एव भावप्रकाश का लिखा जाना भी इस बात का प्रमाण है। यदि श्रीहरिरायजी ने पृथक टिप्पण किया होता और बादमें वह लिखा गया होता तो वह अवश्य ही वार्ता की **टीका रूप में** ग्रन्थ में मूल लेखक द्वारा **पृथक स्थान** प्राप्त करता।

वार्ताओं की लेखनशैली आदि से अत तक सैद्धान्तिक रही है। इसलिये इनके भौतिक चरित्रों को साम्प्रदायिक सिद्धातों से गूथ लिये हैं। इससे वार्ताओं का आध्यात्मिक महत्व बढ जाता है।

(३) **भाव-(विचार)**—साहित्य में प्राणरूप भाव है। भाव बिना का साहित्य प्राणहीन देह की समान होता है। जिस साहित्य में जितना उच्च एव सात्विकभाव होगा उतना ही उस साहित्य का मूल्य होगा। साहित्य के सामान्य आचार्यो ने भाव को विचार रूप से माना है, किंतु भक्ति सम्प्रदाय के आचार्यों ने भाव को 'भगवद्विषयक स्थायी रति' रूप कहा है। इसी को भक्ति कहा गया है। इसलिये भक्तिमार्ग का साहित्य भगवद्विषयक रतिवाला होने से सरस होता है। और उसकी सरसता से ही उसका मूल्यांकन बढ जाता है। प्राणी मात्र के जीवन में रस ही प्रधान है। नीरस जीवन मृतवत्तुल्य होता है। रस का आकर्षण प्राणी मात्र पर होता है, यहातक की संगीत रस से दुष्टतम प्रकृति के सर्पादिक भी वश हो जाते हैं। भक्ति के आचार्यों ने भक्ति को भी रस माना है। भक्तिरस शृगार रस से भी पर हैं। उससे विशुद्ध एव निर्गुण आनद का रसानुभव होता है। भक्ति निरुपाधिक एव स्वतत्र भी है। इस सर्वोत्तम निरुपाधिक एव स्वतत्र भक्तिरस का साध्य-साधनरूप निदर्शक यह ग्रथ है। **अतः इस ग्रन्थ में उक्त स्वतंत्र भक्तिरस की ही विचारशैली सर्वत्र दिखाई देती है।**

भक्ति आध्यात्मिक तत्त्वरूप होने से जीव की तरह वह देहादि में प्रविष्ट होकर अपनी भाव-चेतन्यता को प्रकट करती है। जिस प्रकार अणुमात्र तेजोमय जीव इस देह इंद्रियादि में व्याप्त होकर

अपना अद्भुत चैतन्य-सामर्थ्य को प्रकट करता है उसी प्रकार **भक्ति भी द्रविभूत रस होने से** देह प्राण ईंद्रिय अंतःकरणादि में प्रवेश होकर अपने अलौकिक विशिष्ट सामर्थ्य को उस जीव द्वारा प्रकट करती है, जिसको हम अपनी आध्यात्मिक अज्ञानता के कारण 'चमत्कार' कहते हैं। वास्तव में ये 'चमत्कार' भक्ति के आध्यात्मिक विज्ञानरूप है, जिस प्रकार आधुनिक चमत्काररूप 'टेलीविजन' 'रेडियो' आदि भौतिक विज्ञान है। हम इस भौतिक विज्ञान को समझ पाए हैं इसलिये अब इसे हम 'चमत्कार' रूप में नहीं देखते हैं। इसी प्रकार जब हम आध्यात्मिक विज्ञान को भी समझ पायेंगे तब उसके चमत्कारों को भी हम 'चमत्कार' नहीं मानेंगे। प्रस्तुत ग्रथ में ऐसे अनेक आध्यात्मिक विज्ञान से सिद्ध होनेवाली घटनाओं का दिग्दर्शन हुआ है। उसे हम लेखक की भावुकता वा असत्यता नहीं कह सकते हैं, किंतु वह भी प्रयोक्त भक्ति की एक विचार-धारा है। उसको आध्यात्मिक ज्ञान-विज्ञान तत्त्वों से हमें समझने की कोशीष करनी चाहिए। तब ही हमें भक्ति की विशेषताओं का ज्ञान हो सकता है। विक्रम की १५-१६ एवं १७ वीं शताब्दी में भक्ति का साम्राज्य था। इसलिये सभी धर्मों में ऐसे सिद्ध भक्तों वा आचार्यों का अविर्भाव हुआ था जो आज की दृष्टि में चमत्कारिक थे। इन चमत्कारों की विचारशैली को पाश्चात् जडवाद की बुद्धि से देखना न चाहिए। किन्तु उसे यथार्थवाद में स्थान देकर उसे 'भक्तियोग' की विज्ञान दृष्टि से ही समझने का प्रयत्न करना चाहिए। तब हमें ज्ञात होगा कि ये 'चमत्कार' भक्तियोग की दिव्य सिद्धि रूप अलौकिक सामर्थ्य का ही निदर्शन कराते हैं।

## आध्यात्मिक दृष्टि से

प्रस्तुत ग्रन्थ में आध्यात्मिक भक्ति-सिद्धांत के अनेक तत्वों का निरूपण हुआ है। जिनके 'सूत्रों की सूची' अन्यत्र दी गई है। जिन प्रमुख प्रमाण ग्रन्थों के आधार पर यह भक्ति-सिद्धात का निर्माण हुआ है वे २५२ वै. की वार्ता ( स. १२७ ) के अनुसार चार हैं। 'वेद', 'श्रीकृष्ण-वाक्य' ( गीता ) 'ब्रह्मसूत्र' एवं 'समाधिभाषा' ( श्रीभागवत )। इनसे अविरुद्ध अन्य ( पुराण, भारत, रामायण ) का भी प्रामाण्य इसमें मान्य हैं, किंतु इनसे जो विरुद्ध हैं उनको ग्रहण नहीं किया गया है (वा. स. २३३)

**मुख्यप्रमाण ग्रन्थ**

इन प्रमाण-ग्रन्थों के ही विस्पष्टीकरण एवं विशदीकरण रूप से महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यजी एवं प्रभु श्रीविट्ठलेश्वरजी ने '**अणुभाष्य**' '**निबंध**' '**सुबोधिनी**' '**षोडशग्रन्थ**' '**विद्वन्मंडन**' '**भक्तिहंस**' '**भक्तिहेतु**' एव '**शृंगाररसमंडनादि**' ग्रन्थों का निर्माण किया है। इन साम्प्रदायिक सिद्धात ग्रन्थों में '**शुद्धाद्वैत निर्गुण पुष्टि-भक्तिमार्ग**' का सुचारु एव सर्वांग रूप से **तत्वात्मक** निरूपण हुआ है।

**सम्प्रदाय के सिद्धान्त ग्रन्थ**

सम्प्रदाय के ज्ञान एव भक्ति ऐसे दो पक्ष हैं। उसका ज्ञान पक्ष '**शुद्धाद्वैत ब्रह्मवाद**' है, और उसका भक्तिपक्ष '**स्वाधीना वा स्वतंत्र निर्गुण भक्ति है**। आचार्यचरण ने इस निर्गुण स्वतत्र भक्ति को **जीव अधिकारानुसार** पुनः **त्रिविध रूपों** में फलित किया है। उसके वे तीन रूप **लोक, वेद,** एवं **प्रेमभक्ति** के 'पुष्टिप्रवाह', 'पुष्टिमर्यादा' एव 'पुष्टि पुष्टि' वाले **मिश्ररूप** हैं। उसका **चतुर्थ** शुद्धपुष्टि फलात्मक धर्मी विप्रयोग वाला रूप '**स्वाधीना**' निर्गुण भक्ति है। वह '**परा**' मानसी स्वरूपा है।

**सम्प्रदाय के दो पक्ष ज्ञान-भक्ति**

(१) **ज्ञान पक्ष**–प्रस्तुत ग्रन्थ में शुद्धाद्वैत ब्रह्मवाद के ज्ञान पक्ष को स्पष्ट एवं विस्तृत रूप में फलित नहीं किया गया है। फिर भी लोक एवं वेद-मर्यादा मिश्रित भक्ति रूपों में वह अनुस्यूत होने से उसका

संक्षिप्त परिचय पाठकों के लिये आवश्यक है। अतः उसके मुख्य सिद्धांतों को सूत्रात्मक रूप में यहा उपस्थित करते हैं—

(१) **परब्रह्म-शुद्धाद्वैत** ब्रह्मवाद में **परात्पर तत्त्व परब्रह्म श्रीकृष्ण** ही हैं। ये **शुद्ध अद्वैत** हैं। माया के गुणों से पर होने से इनको माया विकृत वा आच्छादित नहीं कर सकती हैं। ये सर्व तत्र स्वतत्र हैं। 'श्रिया पुष्ट्या गिरा, कान्त्या,' आदि उनकी **द्वादश** मुख्य शक्तिया हैं। वे ऐसी **अनंत शक्तियों को** धारण करते हैं। **माया भी उनकी एक शक्ति है**। इन शक्तियों में उनकी '**इच्छाशक्ति**' **प्रधान** एव नियामक है। उसीके आधीन सर्व शक्तिया रहती हैं। वे कर्तुं, अकर्तुं, अन्यथा कर्तुं, सर्व सामर्थ्यवान हैं। ये '**रसो वै सः**' '**पूर्णानंद**' स्वरूप हैं। अत आनद के सभी धर्म की उनमें स्थिति है। माया के गुण-धर्म उनमें नहीं होने से वे निर्गुण निराकार कहलाते हैं आनद के दिव्य एव अप्राकृत गुणों के कारण वे सगुण एव साकार भी कहलाते हैं। वे सभी विरुद्ध धर्मों के आश्रय रूप है। (२) **अक्षर ब्रह्म**-श्रीकृष्ण का आध्यात्मिक स्वरूप है। वह तेजोमय एवं धाम रूप भी है। उसमें से विराट आदि प्रकट होते हैं। ये सत, चित, आनद रूप होते हुए भी उसका आनद गिना जा सकता है। अतः वह '**गणितानंद**' कहलाता है। (३) **जगत**-यह ईश्वर का भौतिक स्वरूप है। ये भगवान के सदृश धर्म से प्रकट हुआ है इसलिये सत्य है। इसमें चित्त एव आनद धर्म तिरोभूत रहते हैं। ईश्वर की 'अविर्भाव तिरोभाव शक्ति' द्वारा जगत की बाह्याभ्यतर स्थिति होती है। वस्तुतः जगत का नाश नहीं होता है। (४) **संसार**-यह जगत से भिन्न जीव की कृति है। 'मैं' और 'मेरा' इसीको ससार कहते हैं। यह मिथ्या है। ज्ञान से ससार नष्ट हो जाता है किन्तु जगत ज्यों का त्यों रहता है। (५) **जीव**-ये ईश्वर के सत् चित् धर्मों से प्रकट होता है। उसमें 'आनद' धर्म तिरोभूत रहता है। यह ईश्वर का अश है। (६) **माया**-ये भगवान की एक शक्ति है। अत भगवान के आधीन रहती है। इसके दो रूप हैं, बहिरंग एव अतरंग। बहिरग रूप माया 'दासी' है और भगवद् इच्छानुसार जीव को बंधनादि कराती है। ये जगत में प्रवृत्ति करती है। इसका अतरग रूप श्रीकृष्ण की नित्य आनन्दमयी लीला में स्थित है। ये लीला में उपयोगी है। इनके विना लीला नहीं हो सकती है। (७) **आविर्भाव-तिरोभाव शक्ति**-इस शक्ति से ही प्रभु जगतादि का आविर्भाव एव तिरोभाव करते हैं, जिसको सामान्य लोग जगत की उत्पत्ति एव नाश कहते हैं। वस्तुतः जगत की स्थिति ईश्वर में नित्य है। वे चाहते हैं तब उसका आविर्भाव एव तिरोभाव होता है।

(२) **भक्तिपक्ष**-अब हम प्रस्तुत वार्ता के सुसङ्कत भक्ति पक्ष के तत्त्वों का संक्षिप्त अवलोकन करेंगे—**भक्ति** में 'भज्' धातु एव 'क्तिन्' प्रत्यय है। इससे भक्ति शब्द सिद्ध हुआ है। 'भज् धातु सेवायां' अर्थात भज् धातु सेवा के अर्थ का द्योतक है। 'क्तिन्' प्रत्यय भाववाची है। अत भाववाली भगवत्परिचर्यात्मक सेवा को भक्ति कहते हैं।

**इतिहास की दृष्टि से** इस प्रकार की भक्ति का आरंभ कलियुग में **सर्व प्रथम** '**विष्णुस्वामी**' **से हुआ है**। उन्होंने श्रीमद्भागवत् पुराण एवं संहिता और वैष्णव तंत्रादि ग्रन्थों का दोहन कर भगवदाज्ञा से **स्वामी-सेवक भाववाली राजसी परिचर्यात्मक सेवा का प्रथम आविष्कार** किया था। इसका समय विक्रम की **पांचमी शताब्दि है**। विक्रम की **आठवीं शताब्दि में सम्राट अशोक** ने नष्ट हुए **बौद्ध मत** को पुनः राज्य-धर्म के रूप में स्वीकार कर उसका स्वशासन द्वारा व्यापक प्रचार किया। जिससे विष्णुस्वामि का मार्ग सकुचित होकर नगण्य सा हो गया। तब ही शांकर मतने जोर किया और प्रच्छन्न बौद्धवाद रूप मायावाद से बौद्धमत का निरास किया। और वैदिक मत की पुनः स्थापना की। किंतु इसमें

बौद्ध मत के खडन के अर्थ वेद के वाक्यों का अन्यथा अर्थ किया गया था। जिससे वेद के वास्तविक रहस्यों पर अधकार पट आ गया था। इसीलिये भगवदीच्छा से विक्रमकी १० से लगाकर १४ वीं शताब्दी तक के काल में भक्तिमार्ग के अनेक आचार्यों का प्रादुर्भाव हुआ, उनमें **रामानुज, निम्बार्क** एव **मध्व** प्रधान थे। इन आचार्यों ने पुनः भक्ति तत्व को अपनाया। इन्होंने मायावाद के खडन में और भक्तिमार्ग के स्थापन में अनेक प्रकार के सिद्धातों द्वारा विशुद्ध वैदिक मतों की स्थापनाएँ की और व्यवहार में देशकालानुरूप वैदिक-उपासना पद्धति को अगीकार किया। उनके बाद वि. की १६ वीं शताब्दि में **श्रीमन्महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यजी** का प्रादुर्भाव हुआ। उस समय देशकाल की परिस्थिति और थी, जिसका सुचारू वर्णन आचार्यचरण ने अपने 'कृष्णाश्रय' ग्रथ में किया है। उस समय पूजा-उपासना में आवश्यक कर्म, कर्ता, द्रव्य, मत्र आदि की सपूर्ण अशुद्धि को देखकर आचार्यचरण ने वैदिक उपासना पद्धति के स्थान पर **मनुष्य स्वभाव के सहज अनुकूल** कोई अन्य पद्धति को प्रस्थापित करना आवश्यक समझा। इसलिये आचार्यचरणने भक्ति के प्राचीन तत्त्वों की शोध करके **'विष्णुस्वामि-मार्ग के सार रूप सेवा'** तत्त्व का पुन. आविष्कार किया। श्रीमद्आचार्यचरण ने इस प्राचीन शास्त्रोक्त सेवातत्त्व की स्वामी-सेवक भाववाली राजसी परिचर्याओं को भक्ति के हेतु रूप माहात्म्यज्ञान की सिद्धि में उपयुक्त समझा। अत' आपने विष्णुस्वामि के सपादित सेवातत्त्व की आवश्यक स्नेहानुकूल परिचर्यात्मक क्रियाओं का स्वीकार करते हुए अपना **एक अभूतपूर्व एवं विलक्षण सेवा मार्ग का अविर्भाव किया,** जिसके प्रारंभ में माहात्म्य ज्ञान के साथ ही स्नेहात्मक भक्ति सुदृढ एव सर्वतोधिक रूप में आवश्यक कही गई है। इस प्रकार के सेवामार्ग को वार्ता में **'वल्लभी मार्ग'** कहा गया है। (२५२ वार्ता सं.३ श्लोक स.३)

**मार्ग का स्वरूप**

इस मार्ग के स्वरूप को **गो. श्रीहरिरायजी ने 'सूरदास'** की वार्ता के **'भावप्रकाश' में** इस प्रकार समझाया है—

" सो श्रीआचार्यजी के **मारग** कौ कहा स्वरूप है ? जो-**माहात्म्य ज्ञान पूर्वक दृढ स्नेह सो सर्वोपरी है**। सो श्रीठाकुरजी कों बहोत प्रिय है। परन्तु जीव माहात्म्य राखे। सो काहेतें? जो-माहात्म्य विना अपराध कौ भय मिट जाय। तासों **'प्रथम दसा'** में **महात्म्ययुक्त स्नेह** आवश्यक चाहिए। और व्रजभक्तन कौ स्नेह है सो सर्वोपरि है। तासों भक्तन के स्नेह आगे श्रीठाकुरजी कौ माहात्म्य रहत नाहीं। सो श्रीठाकुरजी स्नेह के वश होय भक्तन के पाछे पाछे डोलत है। ××× सो ऐसो स्नेह प्रभु कृपा करि दान करें ताकों आपही तें माहात्म्य छुटि जायगो। और जाको स्नेह पति, पुत्र, स्त्री, कुटुम्ब तथा द्रव्य में है, और अपने देह सुख में है सो भगवान कौ माहात्म्य छोडि लौकिक रीति करे सो श्रीभगवान कौ अपराधी होय। तासों **वेदमर्यादा सहित श्रीठाकुरजी के भय सहित सेवा करे, और सावधान रहे। × × सो महात्म्य पूर्वक स्नेह यह, जो-समय समय ऋतु अनुसार सेवा में सावधान रहे।**"

इस माहात्म्य ज्ञानपूर्वक स्नेहवाले **साधन मार्ग** को आचार्यचरण ने 'तनुजा-वित्तजा' सेवा रूप कहा है। यह शरीर एवं द्रव्य के सभी अगों से की जाती है। इससे व्रजभक्तों के सर्वोपरि शुद्ध स्नेहवाली सिद्ध दशा की फलात्मक 'मानसी', जिसे 'पराभक्ति' कहते हैं, सिद्ध होती है। फलतः ससार की निवृत्ति पूर्वक परब्रह्म का बोध होता है। ( सिद्धात मुक्तावली )

**साधन रूप तनुजा-वित्तजा**

इस साधन रूप 'तनुजा-वित्तजा' सेवा में **भक्ति की नवधा क्रियाओं का प्रेम संयुक्त विनियोग होता है**। वे नवधा क्रियाएँ ये हैं-(१) श्रवण (२) कीर्तन (३) स्मरण (४) पादसेवन (५) अर्चन (६) वंदन (७) दास्य (८) सख्य (९) आत्मनिवेदन। इन नवधा क्रियाओं से माहात्म्य ज्ञान सयुक्त स्नेह पुष्ट हो कर **'प्रेमलक्षणा भक्ति'** रूप बनता है। इस

प्रकार प्रेमलक्षणा भक्ति का ही इस मार्ग में आधिक्य माना गया है। उक्त **प्रेमात्मक भक्ति की नवधा क्रियाओं की सिद्धि में अनन्य भाववाला भगवद् शरण हेतु रूप है।** अत उक्त भक्ति की नवधा क्रियाएँ भी **अनन्य भाव पूर्वक प्रेम से** की जाने से ही प्रेमलक्षणा की सिद्धि हो सकती है। वार्ता स. १ पृ. २४ पर इस बात को स्पष्ट की है। इस सिद्ध दशा की **प्रेमलक्षणा रूप मानसी पराभक्ति का, जो व्रजभक्तों के शुद्ध स्नेहभावरूप है** स्वरूप भी उक्त वार्ता में उसी स्थान पर इस प्रकार बतलाया है—

**" सो प्रेमलक्षणा भक्ति को आसय...लिख्यो, जो-सुंदराक्षी ऐसें जो व्रजभक्त हैं तिनके भवन में लास्य नृत्य रासादि प्रभु क्रीडा करत हैं। सो उनके भावन की नित्य भावना करनी तातें सर्व फलानुभव होय। "** यह **द्वितीय फलात्मक मार्ग** स्वरूप है। इसका विवेचन आगे होगा।

**शरण–दीक्षाएँ**

उपर यह कहा गया कि प्रेमात्मक भक्ति की नवधाक्रियाओं की सिद्धि में अनन्य भाववाला भगवद्शरण हेतु रूप है। अत. पुष्टि रूप प्रेमात्मक भक्ति की नवधाक्रियाओं का आरभ भी शरण से ही होता है। प्रेम भगवद्धर्म है। इसलिये उसकी प्राप्ति भगवत्कृपा बिना नहीं हो सकती है। भगवत्कृपा शरणागति से प्राप्त हो सकती है। लोक में भी शरणस्थों पर कृपा होनी देखा जाता है। इसलिये पुष्टिमाग में शरण की दीक्षा से ही प्रवेश होता है। शरण प्राप्ति से ही वह जीव अनुग्रह मार्ग का अधिकारी बनता है। 'यमेवैषवृणुते तेन लभ्य' यह श्रुति भी यही कहती हैं कि जिसका भगवान् वरण करते हैं उसीको वे प्राप्त होते हैं। वरण रूप कृपा शरण से ही होती है इसलिये पुष्टिमार्ग में शरण–दीक्षा का स्थान सब से पहला है। ८४–२५२ की प्रत्येक वार्ता में भी सर्वप्रथम जीव साम्प्रदायिक दीक्षा लेकर ही प्रभु की शरण में आया है। बाद में उसको तनु–वित्तजा सेवा का अधिकार प्राप्त हुआ है। सम्प्रदाय में शरण की दो दीक्षाएँ हैं। एक '**नाममंत्र**' अर्थात् '**अष्टाक्षर**' ( श्रीकृष्ण. शरण मम ) दूसरी '**निवेदन**' अर्थात् '**समर्पण**'।

(१) **'नाममंत्र'**—यह सम्प्रदाय की प्रारभिक सर्व सामान्य दीक्षा है। इसमें आचार्य–मुख से तीन बेर अष्टाक्षरमन्त्र का श्रवण होता है। इसमें सामान्य पवित्रता की आवश्यकता है इसलिये कई एक वार्ताओं में स्नान कराने का उल्लेख मिलता है। किंतु स्नान अनिवार्य नहीं है। आचार्य की अनुपस्थिति में उनकी आज्ञा से उच्च कोटी के अनुगृहीत वैष्णव भी इस दीक्षा को दे सकते हैं (वार्ता स ४ पृ १०६) किंतु बाद में आचार्य का जब सानिध्य प्राप्त होवे तब आचार्य-मुख से पुन इस मंत्र को लेना चाहिए। (वार्ता सं. ७३ पृ ५०१) क्योंकि गुरु-भाव आचार्य में ही रहता है। वैष्णव के साथ तो भगवद-स्मरण का ही व्यवहार होता है (वार्ता स. ४ पृ १०६) नाममन्त्र से ही सम्प्रदाय में प्रवेश हुआ समझा जाता है। इसलिये जिसको नाम-मन्त्र प्राप्त न हुआ हो उसके हाथ का जलादि भी पुष्टिमार्गीय वैष्णवों को काम में नहीं आ सकता है। (वार्ता स. ३, पृ. ६७) यह दीक्षा जन्म से ४१ वें दिन से लगा कर कभी भी ली जा सकती हैं। (वार्ता स २५० पृ. २३७) इस दीक्षा से जीव और ईश्वर के बीच में '**सगाई**' सा सबंध स्थापित किया जाता है। अर्थात् जीवद्वारा भूला हुआ '**अश–अंशो**' सबध फिरसे स्थापित होता है। जिस प्रकार लोक में कन्या की 'सगाई' द्वारा उसके पति का **निश्चय कराया जाता है** उसी प्रकार जीव को इस नाममत्र से यह स्मरण कराया जाता है कि **तेरा 'शरण' वा 'आश्रय' एक मात्र श्रीकृष्ण ही है।** फिर इस मत्र का निरतर स्मरण-जप वा पाठादि से इस सबध-भावना सुदृढ हो जाती है। **'नवरत्न'** में यही अतिम उपदेश दिया हुआ है। पुष्टिमार्गीय आचार्य-मुखद्वारा प्राप्त अष्टाक्षर

'पंचरात्रोक्त' 'नाममन्त्र' से भिन्न होता है। पंचरात्रोक्त 'नाममंत्र' मर्यादा फल देता है। अत श्रीविठ्ठलेश्वर ने विज्ञप्ति में कहा है **'यदुक्त नातचरणैः श्रीकृष्ण. शरणं मम'** ×× इसमें आचार्य-चरण के मुख से निकले हुए अष्टाक्षर से ही निश्चितता कही है। अर्थात् उसीको फल रूप कहा गया है। इसीलिये आचार्यभाव भावित स्ववश द्वारा दिया हुआ 'नाम मन्त्र' ही पुष्टिमार्गीय सेवा का अधिकार दे सकता है। इससे पुष्टि की श्रवणादि से लगाकर दास्य तक की सात भक्ति का अधिकार मिलता है। यह दीक्षा प्राणीमात्र ले सकता है। राक्षस, यवन, बलाई, चूहडा, हस-हसनी तथा कबूतर–आदिको भी यह दीक्षा दी जाती हैं। तत्तत्वार्ताओं से इसका निश्चय होता है। इस मंत्र की सिद्धि होने पर इससे मृतात्मा पुन. जीवित हो सकता है ( वार्ता स. १४५ ) एवं जल पर भी चला जा सकता है। ( वार्ता स. ३ ) ऐसी उसकी अलौकिक सामर्थ्य भी वार्ताओं में प्रसिद्ध हैं।

**निवेदनमंत्र वा समर्पण**—यह सम्प्रदाय की विशेष दीक्षा है। इससे दास्य के अनन्तर की 'सख्य' एव 'आत्मनिवेदन' ये दो विशेष भक्तिओंका भी अधिकार मिल जाता है। आत्मनिवेदन करने पर जीव प्रभु का विशेष अनुग्रहीत माना जाता है। इसमें देह, ईंद्रिय, अत करण, उसके धर्म, दार, आगार, पुत्र, आप्त, वित्त, इहलोक, परलोक तथा आत्मा के सभी अहंता ममतात्मक लोकवेद के पदार्थ तथा भावनाओं आदिका भगवान् श्रीकृष्ण के प्रति निवेदन होता है। इस प्रकार के निवेदन वा समर्पण से 'सहस्र परिवत्सर काल से ईश्वर से बिछुटा हुआ' और 'जिसका ताप-क्लेश आनद तिरोभूत हुआ है' ऐसा जीव कृष्ण के प्रति भगवदीय-दास-भाव प्राप्त करता है, और कहता है **'हे कृष्ण मै तुम्हारा हूं'** इस प्रकार के भगवदोयभाव का जीव अधिकारी बनता है। 'ये दारागार पुत्राप्त' आदि उद्धव प्रति श्रीमद्भागवत एकादश स्कध में भगवान श्रीकृष्ण के कहे हुए वचनों से इस प्रकार के भगवदगीकृतिवाले भाव की पुष्टि होती है। **वार्ता सं. २४५ में श्रीनाथजीने श्रीगुसाईजी से भी यही बात कही है** कि-**"जा जीव कों तुम ब्रह्मसंबंध करावोगे तिनसों हों बोलूंगो, तिनही के अंगसों अपनो अंग स्पर्श करूगो। तिनहीके हाथ कौ आरोगुंगो। ये तीन वस्तू तिहारे सबंध बिना काहूको सिद्ध न होगी"** (पृ. ३०२) उक्त प्रकारकेनिवेदन से ब्रह्म के साथ इस प्रकार का सबध स्थापित होता है। इसलिए इसे **'ब्रह्मसंबंध'** भी कहते हैं। वार्ताओं में ये तीनों नाम मिलते हैं।

इस प्रकार के आत्मनिवेदन कराने का अधिकार आचार्यचरण ने एवं श्रीविट्ठलेश ने भी अपने वश को ही दिया है ( वार्ता स. १ पृष्ट ५ तथा वा स ८८ ) किसी भी वार्ता में नाममन्त्र की तरह इस निवेदनमत्र को भी वैष्णव ने किसी जीव को दिया हो ऐसा उल्लेख नहीं मिलता है। **प्रत्युत् नागजी भट्ट को आचार्यचरण ने श्रीविट्ठलेश के द्वारा एवं श्रीविट्ठलेश ने स्वज्येष्ठ पुत्र श्रीगिरिधरजी द्वारा उसक्षत्री को इस दीक्षा देनेको कहा है**। इस क्षत्री की वार्ता (स. ८८) से यह भी ज्ञात होता है कि इस मंत्र को दूसरी बखत भी सुनना पडे तो प्रथम मन्त्र–दाता के पास ही सुनना चाहिए। दूसरे से नहीं। वार्ता स. ७१ से यह भी ज्ञात होता है कि वैष्णव दु.सगादि से भ्रष्ट होवे तो उसको पुनः नामादि मन्त्र अपने गुरु से ही लेना चाहिए। यही भक्तिमार्गीय शुद्धि है। इसमें निंदा, तापक्लेशादी आवश्यक है। ( पृ. ४९२ )

**इस मंत्र के देनेवाले और लेनेवाले दोनों निष्काम एवं शुद्ध हृदय से आत्म-निवेदन दे–ले तब लीला का तत्काल अनुभव होता है। अतः शुद्धि के लिये व्रत, स्नानादि आवश्यक-ज्ञात होते हैं। देनेवाले आचार्य को व्रतादि के अभाव में भोजन के पूर्व ही ब्रह्मसंबंध कराना चाहिए ऐसा भी ध्वनित होता है।** वार्ता स. १२ से यह भी ज्ञात होता है कि वाणीद्वारा किया हुआ निवेदन कार्य में परिणत करने के लिये **जीव द्रव्य**

को गुरु को समर्पण कर सकता है। ताकि गुरु उस द्रव्य को श्रीजी को अंगीकार करावें। इससे द्रव्यादि का ईश्वर के प्रति साक्षात् समर्पण जीव पुष्टिमार्ग में नहीं कर सकता है। आचार्य-द्वार की नितान्त अनिवार्यता रहती है। इसीलिये सम्प्रदाय में 'आचार्यजी की का'नि (मर्यादा) तें अंगीकार करियो' ऐसा सामग्री आदि के समर्पण के समय बोलने की आज भी प्रथा है। रसात्मक प्रभु के साथ साक्षात् स्नेह संबंध श्री स्वामिनी, चंद्रावली स्वरूप श्रीआचार्यजी श्रीगुसांईजी का ही रहता है। इसलिये गुसांई बालकें भी इस प्रकार की 'का'नि' देते हैं। इससे यह भी स्पष्ट होता है कि गुसाई बालकें द्वारा प्राप्त निवेदन में भी श्रीआचार्यजी का ही संबंध रहता है। अर्थात् श्रीआचार्यजी ही निवेदन कराते हैं। यह अधिकार आप ही का है। वंशजों आचार्य के 'द्वारभूत' है। आचार्यजी को श्रीगोवर्द्धनधर ने वर दिया है कि जिनको तुम ब्रह्मसंबंध करावोगे उनको मैं अंगीकार करूंगा। (८४ वे वार्ता स. १) इससे श्रीनाथजी आचार्यजी से बंधे हुए हैं। इसीप्रकार श्रीगुसांईजी से भी। इसीलिये वैष्णव पुष्टिमार्ग में श्रीठाकुरजी को साक्षात रूप से साम्ग्री भेट आदि भी नहीं कर सकते हैं। वे आचार्य को देते हैं, आचार्य उसको प्रभु को अंगीकार कराते हैं। (वार्ता स २१९)

इस प्रणालिका में बडाभारी रहस्य भी है। आचार्यचरण आज्ञा करते हैं कि-'दीनता ही हरि संतोष का एक मात्र साधन है'। दीनता दासानुदास होने में जैसी सिद्ध होती है ऐसी दास होने में नहीं। कृपापात्र दासों में अभिमान होने की संभावना रहती है। इसीलिये 'वृत्रासुर' ने अपने पूर्वजन्म के अनुभव के पश्चात् ईश्वर से 'दासानुदासत्व' मांगा। इसलिये वृत्रासुर की 'चतुःश्लोकी' को श्रीगुसांईजी ने पुष्टिमार्गीय कह कर उस पर टीका भी की है। इसी दासानुदासत्व की भावना को दामोदरदास हरसानी (८४ वे. वार्ता स १ पृ ८) तथा कृष्ण भट्ट (वार्ता स. २ पृ ३८) आदि की वार्ताओं में स्पष्ट की गई हैं। इसीलिये पुष्टिमार्ग के आदि काल से इस भावनानुसार ही वैष्णवों के भेटादि व्यवहारों को रखा गया है।

नाम-निवेदन मंत्र लेने से 'नयादेह' प्राप्त होता है। (वार्ता स. १२४, २१७) इसका तात्पर्य यह है कि वह ईश्वर का अंगीकृत हो जाता है इससे उसका प्रथम का संबध नष्ट होकर नया संबध जुडता है। तनुनत्व भी प्राप्त होता है। जिस प्रकार चांडाली का जब राजा वरण करता है तब वह राजपत्नि होती है। तबसे उसके चांडाली के संबध सब नष्ट हो जाते हैं। उसका शरीर भी राणी रूप में नवीन हो जाता है। वैदिक संस्कार की दृष्टि से भी जिस प्रकार ब्राह्मण-बाळक को गायत्री मंत्र प्राप्त होने पर उसमें 'ब्रह्मण्य' देवता का प्रवेश होता है और वह यज्ञादि कर्म का अधिकारी भी होता है। उसी प्रकार इस जीव में नाम-निवेदन मंत्र से 'वैष्णवत्व' का प्रवेश होता है और वह सेवा का अधिकारी भी होता है। 'पूजा' में कहे हुए सहज, देश, काल आदि पांच दोषों की भी निवृत्ति होती है। गंगा के संबंध मात्र से जिस प्रकार मलीन जल भी निर्दोष होता है उसी प्रकार ब्रह्म के संबंध से जीव निर्दोष होकर निर्दोष ब्रह्म की सेवा करने के योग्य होता है। फिर भी उसके पूर्वजन्म के कर्म-संस्कार रहते हैं। (वार्ता स. ३१) उसको भुगतवाना, न भुगतवाना वा किस रूप में भुगतवाना वह ईश्वरेच्छाधीन है।

'समर्पण' एवं 'दान' में अंतर है। दान की हुई वस्तु अपने उपयोग में नहीं ली जा सकती है और समर्पण की हुई वस्तु भगवत्प्रसादी कराकर अपने उपयोग में ली जा सकती है। इसमें लोकप्रसिद्ध स्वामि-सेवक का सा व्यवहार रहता है। (वार्ता स. १२ पृ. १६७) समर्पण दीक्षा देने लेने के कई प्रकार हैं। सामान्य एवं प्रचलित प्रकार अस्पर्श में स्नान कर श्रीहरि–सन्निधान गुरु द्वारा कहे हुए मंत्र को हाथ में तुलसी ले कर बोला जाता है फिर मंत्र का पूर्ण उच्चार हो जाने पर वह तुलसी गुरु के हाथ में दी जाती है और गुरु के द्वारा उस तुलसी को भगवच्चरणारविंद में समर्पी जाती है। इस प्रणाली में वैष्णव होने पूर्वकी जीवकी सामान्य दशा में जातीय-स्पर्श की वा मंदिर-प्रवेश की कुछ मर्यादा रहती है। इससे यवन, चहूडा, बलाई, आदि को यह दीक्षा इस प्रकार नहीं मिल सकती है। ऐसे दैवी जीवों को आचार्य द्वयके समय में या तो केवल नाम-मंत्र ही दिया जाता था वा कहिं निवेदन भी कराया जाता था (वार्ता स. ४३, पृ. ३३९)। आचार्य सानिध्य वा पत्र द्वारा भी कई एक को निवेदन की दीक्षा उस समय दी जाती थी (वार्ता स. ३, २६, पृ २४८)।

समर्पण के अनतर असमर्पित, वा अन्यसमर्पित पदार्थों का उपयोग करने से पुनः दोष प्राप्त होते हैं। यह दोष भक्तिमार्गीय होते हैं। इसलिये इसकी निवृत्ति ताप-क्लेशादि से हो सकती है (वार्ता स. ७१)।

**प्रेमात्मक नवधा क्रियाएँ**

अब हम इन शरण-दीक्षाओं से प्राप्त अधिकार वाली साधन रूप तनुजा-वित्तजा सेवा की प्रेमात्मक नवधा भक्ति-क्रियाओं को उनके उत्कर्षों के सहित प्रस्तुत ग्रंथ की वार्ताओं में अवलोकन करेंगे। पुष्टिमार्गीय दैनिक सेवा श्रवण-कीर्तन से ही शुरु होती है। रात्रि को भगवन्मंडली में जाकर भगवद्-गुणानुवाद सुनना-कहना वा गाना यह पुष्टिमार्गीय 'श्रवन कीर्तन' भक्ति हैं। इनसे सेवा भाव की वृद्धि होती है। वार्ता स० ९० में इस क्रम का निरूपण हुआ है। इन श्रवण-कीर्तन भक्तिओं का उत्कर्ष 'श्रोता वक्ता की वार्ता' स. १५२ में मिलता है 'स्मरण' भक्ति भी सेवा भावना की वृद्धि करनेवाली है। वार्ता स ३७, पृ. ३११ मे इसका निरूपण हुआ है। इस भक्ति का उत्कर्ष वार्ता सं ३ पृ. ९५ में मिलता है 'पादसेवन' पुष्टिमार्ग में गुरु की चरण सेवा रूप है। उसका उल्लेख नारायगदास (वार्ता स. १७१) आदिकी वार्ताओं मे है। इसका उत्कर्ष वार्ता स. १७४ पृ. २१ में मिलता है। 'अर्चन' भक्ति भी पुष्टिमार्ग की सेवा में 'चंदन' 'धूपदीप' आदि को क्रियाओं से होती है। इसलिये इसका भी प्रायः सभी वार्ताओं में समावेश हो जाता है। इसका उत्कर्ष मलया-गिरिचन्दन लाने वाले दो भाई पटेल तथा पर्वतसेन (वार्ता स. ८६, २१०) में मिलता है। 'वंदन' भक्ति का भी पुष्टिमार्ग की सेवा में समावेश हो जाता है। क्यों कि मदिर में जाते ही एव दोनो समय की आरती तथा अनोसर आदि के समय भी प्रभु को 'नमन' किया जाता है। इसलिये स्वरूप-सेवा सूचक वार्ताओं में इनका भी समावेश हो जाता है। इसका उत्कर्ष वार्ता ५६ पृ ४०६ में मिलता है। इसमें आधिदैविक मानसी रूप में श्रीगुसाईजी को साष्टाग दडवत् कर लीला-प्राप्ति का फल पाया है। 'दास्य' भक्ति पुष्टिमार्गीय परचारगी सेवा है। इसकाउल्लेख वार्ता स. ४९ में है। इसका उत्कर्ष वार्ता सं. ७३ पृ. ५०२ में मिलता है। 'सख्य' भक्ति प्रभु को भोगादि समर्पण और प्रभुद्वारा उसका साक्षात् रूप से अंगीकार करना है। इस प्रकार का सबंध प्रत्येक वैष्णव को आचार्यजी ने दिया है। इसका उत्कर्ष छीतस्वामि, गोविंदस्वामि,

**चतुर्भुजदास** एव **नददास** इन चार सखाओं की वार्ताओं में हैं । ' **आत्मनिवेदन** '–रूप सर्वांग भगवत्सेवा है । इसका सूचन सभी वार्ताओं में है । इसका **उत्कर्ष माणेकचद, चोखावाला वैष्णव एवं दराती वाले वैष्णव की वार्ताओं में मिलता है ।**

इन नवधा क्रियाओं के स्वरूप एव उनके उत्कर्षों के मिलान से पुष्टिमार्गीय प्रेमात्मक नवधा भक्तिओं की मर्यादामार्ग की महात्म्य ज्ञान प्रधान इन्ही नवधा भक्तिओं से विलक्षणता एव सर्वोत्कृष्टता जानी जा सकेगी । स्थानाभाव से हम इस विषय को यहीं समाप्त करते हैं । अब हम प्रस्तुत ग्रन्थ में प्राप्त तनुजा-वित्तजा सेवा के प्रधान तत्वों का विश्लेषण करेंगे ।

**विश्लेषण**–प्रस्तुत ग्रन्थ में साधन रूप सेवा के उल्लेखनीय पाच प्रधान तत्त्व प्राप्त होते हैं । इन तत्त्वों के परिचय से पुष्टि भक्ति के स्वरूप का ज्ञान सुचारू रूप से हो सकता हैं । ये पाच तत्त्व ये **हैं– (१) हरि (२) आचार्य (३) वैष्णव (४) आश्रय (५) सामान्य एवं विशिष्ट धर्म ।** इन पांचों तत्त्वों का वार्तोक्त स्वरूप इस प्रकार है—

**(१) हरिका स्वरूप**–पुष्टिमार्ग में 'रसोवैस' 'सर्वरस.' आदि श्रुतियों से निर्गुण हरिरूप परात्पर तत्त्व स्वरूप परब्रह्म श्रीकृष्ण को रसात्मक माना हैं । **इसी रसात्मक ब्रह्म को आचार्यचरण ने रसादि अनेक शास्त्रों की भावनाओं के पुट देकर अनेक कलाविशिष्ट साकार ' आनंदमात्रकरपादमुखोदरादि ' लीला–रूप से मूर्त किया है । इस साकार लीलात्मक रूप की आपने अपने हृदय शेष पर प्रतिष्ठा** (स्थिति) की है । इस निरावधि सौंदर्य रूप लीला स्वरूप का वर्णन ' **नमामि हृदये शेषे** ' इस श्लोक में ( **वार्ता सं. १ पृ. ३** ) आपने किया है । उसी श्लोक में आपने उनको ' **नमन** ' भी किया है । **यह स्वरूप लोक-वेद की मर्यादाओं से पर रहता है** । यह **आचार्य हृदय के स्वतंत्र भक्तिरस का ही मूर्त रूप है** । इसलिये ये **लोकवेदातीत** भावात्मा कृष्ण रूप से प्रसिद्ध हैं ।* **पुष्टिमार्ग में यही भावात्मा हरि भजनीय हैं ।**

**उक्त शास्त्रोक्त रस केवल ' धर्मी ' रूप है । इसलिये इनकी स्थिति अक्षर ब्रह्म** में स्थित **लोक वेद प्रसिद्ध पुरुषोत्तम के भीतर रहती है ।** (वार्ता स १४८ पृ ३३१) इससे प्रसिद्ध **पुरुषोत्तम उक्त रस का ' आधार पात्र ' वा रसकी ' मर्यादा ' है ।** लोक में इस प्रसिद्ध पुरुषोत्तम की अनेक लीला-सूचक मूर्तियाँ हैं । उसमें उक्त लोक वेदातीत रसात्मक कृष्ण का आचार्यचरण स्पर्शादि से आविर्भाव करते हैं ( वार्ता स १४८ पृ ३३१ ) तब वे पुष्टि-स्नेह पद्धति से भजनीय होते हैं । मर्यादा मार्ग में वेदमत्रों से विधि पूर्वक हरि-मूर्ति की प्रतिष्ठा होती है तब उसमें मर्यादा पुरुषोत्तम का आविर्भाव होता है किन्तु पुष्टिमार्ग में आचार्य के केवल स्नेहावलोकन वा भावपूर्वक के स्पर्शादि मात्र से हरि-मूर्ति में उनका उक्त हृदयस्थ भाव स्वरूप आविर्भूत होता है । ( वार्ता स ३४ पृ. २९३ ) इस प्रकार ' धर्मात्मक आधार ' रूप एव ' धर्मी आधेय ' रूप का **अद्वैत सबंध** स्पष्ट होता है ।

यह आधार-आधेयात्मक हरि-स्वरूप को ' **मर्यादा-पुष्टि** ' रूप कहा गया है । **यह स्वरूप साधन दशा में ' सर्वोद्धारक ' एव फलदशा में ' भक्तोद्धारक ' स्वरूपों से फलानुभव कराते हैं ।** ' **सर्वोद्धारक** ' स्वरूप में **सभी को दर्शन होते हैं** किंतु वे किसी से बोलते **नहीं है, इतनी मर्यादा है । वस्त्र, सामग्री आभूषण आदि तो पुष्टि पुरुषोत्तम के भाव से ही अंगीकार करते हैं । तनुजा-वित्तजा सेवा द्वारा जब भक्त में प्रेम का आधिक्य होता है तब भीतर रहा हुआ ' आधेय ' पुष्टि स्वरूप ' सर्वोद्धारक ' स्वरूप के मुख से ही बोलते हैं एव अनुभव भी कराते हैं । गोविंदस्वामी, मुरारीदास जैसे विशेष**

---

* " रसोवैस इति श्रुत्या कृष्णो भावात्मको मतः । " ( मार्ग स्वरूप निर्णय ) **श्रीहरिरायजी**

अनुग्रहीत भक्तों के संग मिश्र हो कर बाल, किशोर आदि रूपों को धारण कर के खेलते-कूदते भी हैं। (वार्ता ४, २४७ पृ. ३१३ ) इस स्वरूप को अपरस-मर्यादा की आवश्यकता नहीं होती है।

श्रीनाथजी-सम्प्रदाय में प्राप्त हरि-स्वरूपों में 'श्रीनाथजी' मुख्य हैं। आचार्यचरण ने 'निवध' में 'उक्षिप्त हस्त' से इसी स्वरूप का वर्णन किया है। वार्ताओं में भी इन्हीं का सर्वत्र उल्लेख मिलता हैं। ये गिरिराज पर्वत का 'दैवन' है। इसलिये ये 'श्रीगोवर्द्धननाथ' भी कहलाते हैं। येही वैष्णवों का 'कुलदेवता' हैं। ( वार्ता स ८५ ) आचार्यचरण ने भी उनकी 'देव' रूप में प्रतिष्ठा की है। शिखर, चक्र, ध्वजा इस बात के सूचक हैं ( ८४ वै. वा स. २४ पृ २३७ ) इसलिये पुष्टिमार्ग के ये ईश्वर हैं।

महिमा-वार्ता स. १२६ में ईश्वर की महिमा का उल्लेख मिलता है। उसमें कहा है 'प्रभु सर्वेश्वर समर्थ हैं '...' श्रीठाकुरजी को नाम ईश्वर है। विश्वंभर है। जो मनकी बात नहीं जाने तो ईश्वर काहे कों कहनो परे ? ताते श्रीठाकुरजी बडे दयालु है सब की रक्षा करत है' ( पृ २१४-१५ ) इस कथन से प्रभु का 'कर्तुं, अकर्तुं, अन्यथा कर्तुम् रूप, एवं 'अंतर्यामी' तथा पोषण कर्ता-पुष्टि रूप का बोध होता है।

कर्तुं, अकर्तुं, अन्यथा कर्तुम् रूप-प्रस्तुत ग्रन्थ में ईश्वर के कर्तुं, अकर्तुं, अन्यथा कर्तुम् इन तीनों स्वरूपों की झांखी होती है। कर्तुंरूप का उल्लेख वार्ता स. ५१ पृ ३७१ पर हुआ है। श्रीगुसाईजी कहते हैं, कि 'जो कोऊ सत्कर्म करत हैं ताकी सहायता प्रभु आप करत हैं।' इसमें कर्तुम् रूप का निर्देश हुआ है। इस रूप को प्रतिपादन करनेवाली वार्ताएँ अनेक हैं। जिनमें गौ आदि के सेवा करनेवालों की प्रभुने स्वयं खानपानादि से सहायता की हैं। ( वार्ता स. २० ) आदि वार्ताएँ मुख्य हैं। प्रभुका अकर्तु रूप यह है, जो प्रभु के साक्षात्कारवाले दृढाश्रित भक्त भी लक्ष्मी आदि से वंचित रहते हैं, उनको लक्ष्मी आदि तुच्छ पदार्थ भी नहीं देते हैं। ऐसी अनेक वार्ताएँ है ( वार्ता स १४२, १५६ )

इसी प्रकार अन्यथा कर्तुम् रूप यह है, कि श्रीनाथजी एक ब्राह्मण की स्त्री को लौकिक देह से ही लीला में ले गए। ( वार्ता स. २२५ ) यहा 'अन्यथा कर्तुम्' सामर्थ्य बताया। इसी प्रकार वार्ता सं. २१७, २२३ आदि में भी ईश्वर का अन्यथा कर्तुम् रूप स्पष्ट हुआ है। इस अन्यथा कर्तुं रूप में शुद्ध पुष्टि स्वरूप का प्रमेय बल (स्वरूप सामर्थ्य) दिखाया है।

(२) आचार्य का स्वरूप-शास्त्रीय सामान्य नियम के अनुसार 'आचार्य' वही कहलाता है, जो 'ब्रह्मसूत्रों' पर अपने सिद्धांत स्वरूप 'भाष्य' को करता हुआ उस सिद्धांत को अपने आचारों में साक्षात् कर दूसरों को भी उसका उपदेश करता है। पुष्टिमार्ग में 'ब्रह्मसूत्रों' के २॥ अध्याय पर श्रीमन्महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यजी ने 'अणुभाष्य' की रचना की और शेष १॥ अध्याय अपने पुत्र श्रीविठ्ठलेश्वर के लिये रखा (निजवार्ता) जिस पर प्रभु श्रीविठ्ठलेश्वरजी ने पीछे से भाष्य कर 'अणुभाष्य' को पूर्ण किया। इस 'अणुभाष्य' मे 'परब्रह्म' के शुद्ध-अद्वैत रूप का प्रतिपादन करते हुए 'जीव'-'जगत' 'मोक्ष' आदि के स्वरूपों का भी निर्णय किया है। इसमें 'जीव' को 'अणु' बताते हुए ईश्वर के अश रूप में उसको उपस्थित किया गया है। इसी प्रकार 'जगत' भी भगवान के सदश धर्म से उत्पन्न हुआ है इसलिये वह सत्य है इस बात का निर्णय किया गया है। संक्षिप्त में शुद्ध-अद्वैत ब्रह्मवाद के सिद्धांत का

उसमें प्रतिपादन हुआ है। श्रीविट्ठलेश्वरजी ने 'आनंदाधिकरण' में ब्रह्म के लीलात्मक-आनंद रूप का सुन्दर प्रतिपादन किया है। पुष्टिमार्ग में इस लीलात्मक-आनंद रूप की प्राप्ति को ही मोक्ष कहा गया है।

इस ब्रह्मवाद के फलात्मक मोक्ष सिद्धांत को लोक में तादृश करने के लिए ब्रह्म एवं जीव के अश-अंशी (स्वामी-सेवक) भाववाली भक्ति का अवलबन किया गया। फिर इसमें भगवान के पुष्टिरूप की प्रतिष्ठा करते हुए अश-अशी भाव के विस्तार रूप पूर्वोक्त सेवामार्ग का क्रियात्मक रूप उपस्थित किया। जब तक जीव की इन क्रियाओं का अगीकार प्रभु न करें तब तक उसकी सेवा का उद्देश्य फलित नहीं हो सकता है। इसलिये आचार्यचरण ने 'ये यथा मां प्रपद्यन्ते' इस गीतोक्त प्रतिज्ञा को लेकर प्रभु के कृपात्मक रूप की इस सेवा मे प्रतिष्ठा की। यही उनका भक्त्याधीन पुष्टि रूप है। इससे जीव और भगवान में 'सख्यत्व' स्थापित हुआ। एक दूसरे के भावों का संबध हुआ। प्रभु 'सर्वभाव' रूप है। इसलिये आचार्यचरण ने इसप्रकार की सख्यात्मक सेवा में दास्य, वात्सल्य, सख्य (फलात्मक) एव कांत भावों की प्रतिष्ठा की हैं। इन चारों भावों में पति, पुत्र, मित्र आदि जगत के सभी तत्सुखात्मक-भावों का समावेश हो जाता है। इन चारों भावों में से आचार्यचरण द्वारा दास्य एवं वात्सल्य भावों की क्रियाओं का विस्तार हुआ है। शेष भावों की क्रियाओं का प्रभु श्रीविट्ठलेशद्वारा विस्तार हुआ है। इस प्रकार की भावात्मक सेवा से जीव को पुष्टिमार्गीय लीलाप्राप्ति रूपी 'मोक्ष' सहज प्रकार से उपलब्ध होता है। भक्ति की रसात्मक दृष्टि से उसके विप्रयोग पक्ष को श्रीमदाचार्यचरण ने विकसित किया और सयोग पक्ष को श्रीविट्ठलेश्वर ने। इस प्रकार सिद्धात को क्रियान्वित करने में पिता-पुत्र दोनों का हिस्सा समान है। इससे पूर्वोक्त शास्त्रीय नियमानुसार पुष्टिमार्ग में पिता-पुत्र दोनों को आचार्यत्व प्राप्त होता है। तद्भावापन्न उनका वश केवल 'गुरुद्वार' रूप है।

आचार्य में तीन भाव—पुष्टिमार्ग के आचार्यों में (१) आचार्यभाव, (२) भक्तभाव, (३) ईश्वरभाव इस प्रकार के तीन भावों की स्थिति निरन्तर रहती है। इन तीनों भावों का वर्णन प्रस्तुत ग्रन्थ में प्राप्त होता है। (१) आचार्यभाव–आचार्यभाव से आप मार्ग का प्रतिपादन करते हैं (वार्ता स १२७) प्राणीमात्र को शरण लेते हैं, (वार्ता स १७८, १८८) जीवको सेवा में नियत करते हैं, अपराध का दड देते हैं और फिर उपदेश देते हैं, (वार्ता स. ११० )। (२) भक्तभाव से आप श्रीनाथजी की सेवा करते हैं, (वार्ता स ३ पृ ९१) हरि के तत्सुख का विचार करते हैं, (वार्ता स ३ पृ ८६) विप्रयोग का अनुभव करते हैं. (वार्ता स १ पृ २०) और चाचाजी सदृश भक्तों से सत्संग भी करते हैं, (वार्ता स ३ पृ ८९)। (३) ईश्वर भाव-ईश्वर भाव से आप सेवकों की वस्तुओं को स्वतंत्र रूप से अगीकार करते हैं। (वार्ता १, १३ आदि)

'आचार्यमां विजानियात्' 'आचार्य देवो भव' आदि वाक्यों से आचार्यों में ईश्वरत्व की स्थिति शास्त्र सिद्ध है। चारों सम्प्रदाय के आचार्यों के मूल स्वरूपों का वर्णन पुराणों में प्राप्त होते हैं। श्रीमद्वल्लभाचार्यजी एव श्रीविट्ठलेश्वरजी के भी मूल स्वरूपों का वर्णन पुराण, सहिता, आदि में हुआ है। इन प्रमाणों का सग्रह 'सम्प्रदाय कल्पद्रुम' में है। इनसे आचार्य-चरण भगवद्वदनानलावतार रूप 'वैश्वानर' 'वाक्पति' रूप से सिद्ध हैं एव श्रीविट्ठलेश साक्षात् पुरुषोत्तम रूप से सिद्ध हैं। आचार्यचरण ने तो अपने मूल स्वरूप

'वैश्वानर' 'वाक्पति' रूप का अपने ग्रन्थों में स्वयं उल्लेख भी किया ही है। ८४–२५२ और आज के भक्तों के अनुभव से भी इन कथनों की पुष्टि होती है। प्रस्तुत ग्रन्थ में श्रीगुसाईंजी के 'कोटि कंदर्प लावण्य पुरुषोत्तम' रूप का कई भक्तों को अनुभव होने का उल्लेख मिलता है। उनमें भी वार्ता सं. २४६ पृ. ३०५ पर श्रीगुसांईजी के 'स्त्री' 'पुं' भावात्मक लीला रूप के अनुभव का भी उल्लेख हुआ है। इससे आचार्यचरण के सदृश आप भी 'स्त्री' 'पुं' भावात्मक हैं यह सिद्ध होता है। इसीलिये आचार्यचरण में जैसे भक्तों को स्वामिनी भाव एवं पुरुषोत्तम भाव का अनुभव हुआ है, इसी प्रकार श्रीविट्ठलेश्वर में भी श्रीचन्द्रावलीजी एवं 'पुरुषोत्तम' उभय भावों का अनुभव हुआ है। इसीलिये वार्ताओं में दोनों रूपों का उल्लेख मिलता है (वार्ता स १ आदि)। अतएव आचार्यों में जीव के प्रति लीलानुभवादि कराने में श्रीनाथजी से विशेष दयालुता वा सामर्थ्य का अनुभव होता है (वार्ता स २ पृ ३३) आपने अपने प्रमेयबल ( स्वरूप-सामर्थ्य ) से राजनगर के सेठ, गुलाबदास प्रभृति भ्रष्ट हुए जीवों का भी विना साधन उद्धार करके अपने 'ईश्वरत्व' को स्पष्ट किया है। इसीप्रकार आपकी वाणी में भी पुरुषोत्तम की स्थिति रहती है यह 'परे' व्रजवासी की वार्ता ( स १०६ ) से जाना जा सकता है, इसी प्रकार दृष्टि अवलोकन में भी। ( वार्ता स. ३४ )। यही कारण है कि वार्ताओं में आचार्य-कृपा का विशेष महत्व बतलाया गया है।

(३) वैष्णव का स्वरूप—भक्तिमार्ग के स्वामि-सेवक दो भावतत्वों में जिसप्रकार स्वामित्व-(ऐश्वर्य) का संपूर्ण आविर्भाव हरि में रहता है उसी प्रकार सेवकभाव का सपूर्ण आविर्भाव वैष्णवों में होता है। आचार्य मे दोनों भाव-तत्व प्राप्त होते हुए भी उनमें दोनों का संपूर्ण विकास नहीं होता है। क्योंकि वे मिश्रभाव स्वरूप है। और उनमें आचार्यभाव का व्यवधान भी रहता है। इसलिये सेवकभाव वा दास्य भाव वैष्णव में ही पूर्ण विकसित होता है। यह दास्यभाव अलौकिक है। इसका महात्म्य स्वामित्व के ईश्वरभाव से भी विशेष है। इस दास्यभाव के आधीन ईश्वर भी रहते हैं। इसलिये इसकी विशेषता है। गोपीजनोंने दास्यभाव से अखिलविश्व के स्वामी को 'ऋणी' बना दिया। यह अलौकिक दास्यभाव का प्रभाव है।

सेवक और दास सामान्य दृष्टि मे एक होते हुए भी विशेष दृष्टि से उन दोनों मे आंतरिक भेद होता है। सेवक उसी को कहा जाता है जो केवल 'आज्ञाकारी' हो स्वामी जैसा भी कहे वैसा कर दे। उसमे स्वामि के हितका स्वतंत्र रूप से विचार का अधिकार प्राप्त नहीं होता है। दास उसको कहते हैं, जो स्वामि के सुखका स्वतंत्र रूपसे विचार कर सकता हो और उसके अनुसार कार्य का अधिकार भी रख सकता हो। अर्थात् उसमें अलौकिक शक्ति प्राप्त हुई हो। चाचाजी की वार्ता (स २ पृ ९०) में सेवक' एव 'दास' का स्वरूप बतलाया गया है। इसीलिये मुखिया भीतरिया 'सेवक' कहलाते हैं। वैष्णव 'दास' कहलाते हैं।

वैष्णव भी प्रारंभ में सेवक कहे जाते है। जब गुरु आज्ञानुसार सेवा करते हैं तब उनमें सेवा का अलौकिक सामर्थ्य प्राप्त होता है। इस प्रकार का सामर्थ्य प्राप्त होने पर वे कृपापात्र दास बनते हैं। अर्थात् भगवान् उनको अपने हृदय का अभिप्राय जताते हैं। उनकी भावना को अंगीकार करते हैं। ऐसे वैष्णव 'भगवदीय' कहलाते हैं। इस प्रकार

के 'सेवक' एव 'दास' के रहस्य को वताने के लिये ही प्रत्येक वार्ता के प्रारंभ में "अव श्री-गुसाईजी के सेवक की वार्ता को भाव कहते हैं" तथा अत में "सो वे... श्रीगुसाईजी के ऐसे कृपापात्र भगवदीय हे।" इस प्रकार लिखा हुआ मिलता है।

पुष्टिमार्ग मे वैष्णवों की तीन कक्षा मानी गई हैं। एक 'वैष्णव' दूसरी 'भगवदीय' तीसरी तदीय वा 'तादृशी'। शरण दीक्षा को प्राप्ति से जीव 'वैष्णव' सज्ञा प्राप्त करता है। ऐसे वैष्णव को शरण-सिद्धि अर्थ भगवत्सेवादि धर्म करने आवश्यक होते हैं। जब सेवा आदि से वह अनन्य भाव को प्राप्त होता है तब भगवदीय कहलाता है। भगवदीय के धर्मों का निरूपण वार्ता सं. १०८ में हुआ है। ऐसे भगवदीय में भगवानकी कृपा का अनुभव दीखता है। ऐसे कृपापात्रों में प्रभु के संयोग-विप्रयोग की 'लीला भावनाएँ' स्फुराय-मान होती है। उससे वह 'भाव-भावना' को प्राप्त होता है। तब उसमें भगवदावेश निरतर रहत है। इससे भगवान् के सामर्थ्य, धर्म आदि का उसमें अनुभव होता है। तब वह तदीय वा 'तादृशी' कहलाता है (वार्ता स ९३) ऐसे 'तादृशी' के सग निरंतर 'निवेदन' का अनुसधान करने की 'नवरत्न' में आचार्य-आज्ञा प्राप्त होती है। यह दशा सर्वोपरी है। ऐमे तदीयों के क्षण एक के सग तें भगव-प्राप्ति सुलभ हो जाती है। इनकी महिमा अनेक वार्ताओं में कही गई हैं।

(४) आश्रय-श्री भागवतोक्त सर्गादि' नव 'लक्षणो' से 'लक्ष्य' ऐसा यह 'आश्रय' भगवान का स्वरूप है। इस लिये प्रत्येक भक्तिमार्ग में आश्रय की समुपलब्धि आवश्यक है। आचार्य-चरण ने 'अनुग्रह' का एक अर्थ 'आश्रय' भी किया है। इससे 'आश्रय' अनुग्रह की भांति भगवान के एक 'धर्म' रूप भी है। पुष्टिमार्ग मे 'धर्म-धर्मी' का सूर्य एवं उसके किरण-वत् वस्तुतः अभेद माना गया है। इस लिये उसके उक्त भगवद्रूपत्व का इस धर्मरूप से कोई विरोध प्राप्त नहीं होता है।

आश्रय-सिद्धि के बिना 'पुष्टि' शक्ति का जीव में प्रवेश नहीं होता है। और पुष्टिशक्ति के प्रवेश बिना 'आत्मा' बलिष्ठ हो कर भगवत्प्राप्ति नहीं कर सकती है।* इस लिये पुष्टिमार्ग में आश्रय का महत्त्व विशेष है। यह आश्रय अनन्य भाव वाला होता है। अनन्य भाव बिना आश्रय दृढीभूत नहीं होता है। अनन्य भाव का उल्लेख 'गीता' में भगवान श्रीकृष्ण ने अपने श्रीमुख से अनेक स्थानों पर किया है। 'अपिचेत् सुदुराचारो भजते माम् अनन्य भाक्' 'अनन्याश्चितयंतो माम्' तथा 'सर्व धर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज'। आदि वाक्यों में अनन्य भाव के उल्लेखों के साथ उसके स्वरूप का भी अच्छी तरह से निदर्शन कराया है। लौकिक वैदिक सर्व धर्मों को छोड कर केवल एक श्री कृष्ण के शरण जाने से ही अनन्य भाव सिद्ध होता है। उससे भगवान का पूर्ण अनुग्रह प्राप्त होता है। इस प्रकार का अनन्य भाव तभी सिद्ध हो सकता है जब जीव देह, प्राण इंद्रिय, अत.करण, उसके धर्म, दारा, अगार, पुत्र, आप्त, वित्त यहलोक, परलोक एवं आत्मा सहित प्रभु के शरण जाय। अर्थात् मन, वाणी एवं क्रिया से इन सब पदार्थ एवं उसके धर्मों का प्रभु को समर्पण करे। इस में लोक वेद के सभी धर्मो का निवेदन हो जाता है। तव वह जीव धर्मो के आश्रय से मुक्त होकर एक मात्र 'धर्मी' के आश्रय में सर्वांशत

---

* सुबोधिनी १०-३६-५५, तथा 'बलहीने न लभ्य.' (श्रुति)

आ जाता है। पूर्वोक्त तनु-वित्तजा की नवधा क्रियाओं से उक्त धर्मों के समर्पण की सिद्धि होती है। इस प्रकार का उल्लेख सभी वार्ताओं में है।

सर्वात्मभाव–इस प्रकार की अनन्यता से सर्वात्म भाव की प्राप्ति होती है। 'तस्मात्वं सर्व भावेन भजस्व परमेष्ठिन' भागवत के तृतीय स्कन्ध के ३२ वें अध्याय के इस श्लोक में 'सर्वात्मभाव' का स्वरूप कहा गया है। इसका अर्थ यह है कि देहादि से ले कर पति-पत्नि, पुत्रादि जितने हैं वे जा-जा भाव से भजनीय हैं वे सर्व भाव प्रभु में ही करने, इसे सर्वात्मभाव कहते हैं। इस प्रकार के सर्वात्म भाव से हरि-प्रति संपूर्ण प्रियत्व भाव तो सिद्ध होता है, किन्तु इसमें पुष्टि के गुरु स्वरूपा व्रजभक्तों के सदृश एकादश इंद्रियों से आनंदात्मक भगवान का उपभोग करने के वियोग जन्य ताप का अनुभव नहीं होता है। इस लिये उक्त सर्वात्मभाव साधन दशावाला है। फल दशा के व्रज-भक्तों के सदृश वियोगानुभव रूप सर्वात्मभाव ( स्त्री भाव ) का आचार्यचरण ने इस प्रकार वर्णन किया है—

"सर्वत्र आत्मनो भाव सर्वात्मभावः" अर्थात् भक्त के इन्द्रियान्तःकरण प्राण-जीव में सदा सर्वात्मा भाव रहा आवे ऐसा वियोगानुभव का नाम सर्वात्मभाव है। (वेणुगीत का 'आभास') इस में भक्त एकादश ईंद्रिय से आनन्दकन्द भगवान् का उपभोग करने के लिये तत्तत् ईंद्रियों के भावों से सदा आक्रांत होता हुआ वियोगानुभव करता रहता है। यह मानसी परा भक्ति है। इस फल रूप सर्वात्मभाव की सिद्धि में व्रजसीमंतिनीओं की सदृश 'कांतभाव वाला' अव्यभिचारी एवं सर्वतोधिक स्नेहभाव वाला एकाश्रय आवश्यक है। इस 'कांत भाव वाले' आश्रय का सूचन 'प्रौढापिदुहिता' इस 'अंतःकरण प्रबोध' ग्रथके श्लोक से आचार्यचरण ने स्वयं किया है। इसमें पुष्टिभक्त एवं व्रजाधिप भगवान के बीच में 'पति-पत्नि' का सा संबंध सूचित किया है। इस लिये पुष्टिमार्ग में पतिव्रता धर्म की सदृश व्रजाधिप को भक्ति की जाती है। उस में व्रजाधिप के प्रति स्वरूपासक्ति होती है। इसी लिये आचार्यचरण ने 'सर्वदा सर्वभावेन भजनीयो व्रजाधिपः। स्वस्याय मेव धर्मो हि न्यायः क्वापि कदाचन।' इस प्रकार चतुःश्लोकी में पुष्टि भक्त के स्वरूपासक्ति वाला अनन्य भजन 'धर्म' का निरूपण किया है। 'व्रजाधिप कहने से व्रज के संबंध के अति-रिक्त कृष्ण वा अन्य अवतारादि का अन्य कोई रूप पुष्टिमार्ग में भजनीय नहीं है, यह स्पष्ट सूचित होता है। 'अन्यस्य भजनं तत्र स्वतो गमनेमव च' आदि आचार्यवाक्य इसी प्रकार की अनन्यता के द्योतक है। इसी लिये वार्ताओं में रामचंद्रजी आदि अव-तारों के प्रति भी गौणभाव वतलाया गया है। (वार्ता सं. ८४, २४१) इस प्रकार के सर्वात्म भाव का सूचन वार्ता सं. १०२ में हुआ है।

सम्प्रदाय में श्री राम, नृसिंह एवं वामन अवतारों की जयतियाँ मनाइ जाती हैं और अष्टछाप द्वारा उनके पद भी गाये गये हैं। इससे उक्त आश्रय के स्पष्टीकरण में संदेह हो सकता है। किन्तु सम्प्रदाय की भक्ति के प्रकारों को सुचारु रूप से जानने पर वह संदेह निवृत्त हो जाता है। सम्प्रदाय की भक्ति के दो प्रकार हैं। एक चरणात्मक शीतल साधन भाववाली शरण भक्ति दूसरी मुखारविंद की उग्रभाववाली स्वतंत्र भक्ति। सम्प्रदाय की तनु वित्तजा में साधनभाव वाली शरण भक्ति की क्रियाओं का अनुसरण होने से उसमें शुद्धाद्वैत माहात्म्य ज्ञान का संबंध रहता है। इसलिये इस साधन भाव वाली शरण भक्ति में भक्तोद्धारक भक्तवश्य श्रीराम, नृसिंह एवं वामन अवतारों की भी जयतियाँ मनाई जाती हैं। क्यों कि आचार्यचरण आज्ञा करते हैं, 'भक्तिमार्गस्य कथनात् पुष्टिरस्तीति निश्चयः'

(पु प्र म.) अर्थात् भक्तिमार्ग के कथन से 'पुष्टि' का निश्चय होता है। भक्ति में स्नेह रहता है। वह स्नेह ही पुष्टि का स्वरूप है। इस प्रकार भक्तिमार्ग से पुष्टि का निश्चय होता है। श्री राम, नृसिंह एव वामन तीनों अवतार अपने अपने भक्तों के लिये आविर्भूत हुए हैं। उन्होंने अपने भक्तों का कार्य कर के जगत में भक्तिमार्ग का स्थापन किया है। किंतु उसमें रही हुई भक्तवश्यता वाली पुष्टि 'साधन मर्यादा' वाली है। इसलिये वह शुद्ध 'निःसाधन फलात्मक' भाव वाली नहीं है। इसीलिये चरणात्मक शीतल साधनरूप शरण भक्ति पर्यत ही उनका संबंध माना गया है। फलात्मक स्त्री-भाव वाली उग्र भक्ति से उसका कोई ताल्लुक नहीं रहता है। यह साधनरूप शरण भक्ति मर्यादा-पुष्टि सेवा रूप से आचार्य-गृहों में होती है। अत: नंददास प्रभृति अष्टछाप आदि भक्तोंने आचार्य-मंदिर की मर्यादा-पुष्टि सेवा रूप तनुजा-वित्तजा सेवा के अनुकरण में उन अवतारों के विविध पुष्टि चरित्रों को आचार्य-आज्ञा से पदबद्ध किया है। इस साधनरूप तनुजा चित्तजा सेवा में भी पृथक रूप से राम नृसिंह, एवं वामन रूपों की सेवा वा पूजा के पंचामृतादि प्रकार करना 'अन्याश्रय' ही माना जाता है। इसी लिये सर्वभाव रूप पुष्टि पुरूषोत्तम के अंतर्गत हो उन की स्थिति 'अग रूप' से मानते हुए पुष्टिमार्ग में उन तीनों की जयंतियाँ मनाई जाती है। नृसिंह, वामन अक्षरब्रह्म के अशादि रूप होने से पुष्टिमार्ग में श्रीकृष्ण के आध्यात्मिक स्वरूप अक्षर ब्रह्म रूप शालिग्रामको उनकी जयंतियाँ में पचामृत होता है। किंतु नददास प्रभृति तो स्वरूपासक्ति प्रधान उग्र पुष्टि भक्ति में अनुरक्त थे इस लिये उन्होंने तुलसीदास के रामचंद्रजी प्रति के मर्यादा भजन की उपेक्षा ही की। वार्ताओं में रामचंद्रजी के एक पत्नीव्रत एवं कृष्ण का अनेक अबलाओं के स्वामित्व का जो विनोद है वे मर्यादा एवं पुष्टि हरि-स्वरूपों के सामर्थ्य का द्योतक है।

मर्यादा भक्ति मार्ग की उत्कृष्ट दशा में भी इसी प्रकार की पति भाव वाली अनन्यता होती है। इसीलिये तुलसीदास ने नददास को इसका बोध किया था। (वार्ता स. २४१) किंतु पीछे से सूरदास के सग से तुलसीदास को कृष्ण के रसात्मक रूप का बोध होने पर उनने राम और कृष्ण में अभेद भाव रख कर 'कृष्ण गीतावली' आदि की पीछे से रचनाएँ की। यद्यपि राम और कृष्ण दोनो पूर्ण पुरुषोत्तम हैं। अतः स्वरूप से उनमें भेद नहीं है, फिर भी एक वैदिक मर्यादाओं के अनुसरण में प्रतिज्ञावद्ध है दूसरा स्वच्छंद रसानुगामी रूप में स्थित है। इस लिये मर्यादा एवं रस-भक्ति के उपासको में उपासनाओं की भिन्नता के कारण ही स्वरूपों में भी भिन्न बुद्धि रखना आवश्यक एवं अनिवार्य भी होता है। इसके विना उसकी उपासना में एकाग्रता एव तन्मय भाव की प्राप्ति नहीं हो सकती। नृसिंह, वामन एव अन्य देवी देवता तो भगवान के अश विभूति रूप होने से उपासना की दृष्टि से और भी गौण है।

इस प्रकार पुष्टिमार्ग में 'अन्याश्रय' को महाबाधक माना है। अन्याश्रय से प्रभु असतुष्ट होते हैं इस बात का प्रतिपादन अनेक वार्ताओं में हुआ है, विशेषत स २०५, २१३ में। एकादश इन्द्रियों का व्रजाधिप के सिवाय अन्य किसी स्वरूप, अवतार देव वा मनुष्य में ज्ञान से वा अज्ञान से भी विनियोग हो जाना अन्याश्रय है। केवल वाणी से किये हुए अन्याश्रय का भी कैसा भयकर परिणाम आया वह वार्ता स. ३८ से जाना जा सकता है।

'सर्व देव नमस्कारं केशवं प्रतिगच्छति' यह सिद्धांत केवल ज्ञानमार्गीय है। अत: पुष्टि भक्ति की सिद्धि में यह अवश्य बाध कर्ता है।

श्रीविठ्ठलेश ने अन्य संबंध तो क्या उसकी गध को भी पुष्टिमार्ग में बाधकर्ता

कहा है । प्रस्तुत ग्रन्थ की वार्ता स. १११ तथा स. १३४ में इसकी बाधकता का अच्छा निरूपण हुआ है । यद्यपि ये दोनों वैष्णव थे फिर भी उनको द्रव्य एवं पुत्र के भगवदर्थ रखा हुआ ममत्व भी बाधक हुआ । इनसे पुष्टिमार्गीय सेवा के विशुद्ध भक्तियोग का स्वरूप जाना जा सकता है । उसमें उक्त प्रकार की अनन्यता द्वारा स्वरूपासक्ति पूर्वक मन को 'तन्मय' बनाना अनिवार्य होता है । इसी को 'आश्रय' कहा गया है । जब तक अन्य अवतार, देवी, देवता, कुटुंबी, संबंधी एव देह, ईन्द्रियादि में भी यत्किंचित श्रद्धा वा स्नेह रहेगा तब तक चित्त प्रभु में सतत एवं सर्वांशत: प्रवण नहीं होगा। इससे अन्याश्रय रूप बाधक संबंधों को दूर करने के लिये भगवद् स्वरूपासक्ति, एवं भगवद् लीलासक्ति का बल आवश्यक है। ये आसक्ति दृढ होने पर देहाध्यास आदि भी निवृत्त हो जाते हैं । इसका दृष्टांत राजा आशकरण की वार्ता के प्रसंग ३ और ४ है । ये है पुष्टिमार्गीय सेवा का 'अनन्याश्रय योग'।

इसकी सिद्धि से अप्रतिहत काल पर भी विजय प्राप्त होता है (वार्ता स १४४) इतना ही नहीं सर्वशक्तिमान प्रभु भी वश हो जाते हैं ( वार्ता स २३३ )

(५) विशिष्ट एवं सामान्य धर्म-पुष्टिमार्ग में दो प्रकार के धर्म माने गए हैं । एक विशिष्ट धर्म जिसे 'भगवद्धर्म' कहते हैं, दूसरा सामान्य धर्म जिसे लोक-वेद कें 'धर्म' कहते हैं । भगवद्धर्म अर्थात् भगवद संवन्धी धर्म । इस धर्म का स्वरूप 'भगवत्सेवा' है । भगवत्सेवा में हरि, गुरु, वैष्णव ये तीनों की सेवा का समावेश होता है। प्रस्तुत ग्रन्थ में भगवद् सेवा, गुरु सेवा और वैष्णव सेवा निरूपक कई एक वार्ताएँ हैं। इनसे सेवा के विविध प्रकार भी जाने जा सकते हैं। इस भगवद्धर्म के आगे लोक-वेद के सामान्य धर्म तुच्छ माने गए है । इसका सूचन वार्ता स ९९ से होता है । लोक-वेद के सामान्य धर्मो में सत्य, दया, अहिंसा, परोपकार, सध्या, तर्पण, श्राद्ध आदि का समावेश होता है (वार्ता स. १, ६, ४२, ५५, ११२) गृहस्थ एव विरक्त के धर्मो का भी वार्ता स. १८५ में अच्छा निरूपण हुआ है ।

जब तक भगवत्प्रेम न हो तब तक इन धर्मों की वैष्णवों के लिए नितान्त आवश्यकता मानी गई है । इनके बिना भगवद्धर्म की रक्षा नही हो सकती ( वार्ता स. २४७ पृ. ३०९ ) इसीलिए श्रीगुसांईजी ने चोर, भील, धीमर आदि को प्रथम इन धर्मों के पालन की प्रतिज्ञा लिवाई थी । किन्तु इसका अर्थ यह नहीं कि इन धर्मों की रक्षा वा उपयोगीता के अर्थ भगवद सेवा रूपी धर्म को छोड देना वा गौण कर लेना चाहिए। भगवत्सेवा के समय में संध्या तर्पण जैसे वैदिक कर्मो के समय का अतिक्रमण वा लोप होना भी पुष्टिमार्ग में बाधक नहीं माना है। (वार्ता सं. २ ) इससे यह स्पष्ट होता है कि वैष्णव को सर्व प्रथम भगवत्सेवा को महत्व देना चाहिए, फिर वैदिक कर्मोंको फिर लौकिक व्यवहारों को ।

भगवत्सेवा में आचार-विचारों का भी महत्त्व प्राप्त होता है। आचार में अस्पर्श आदि क्रियाएँ, सदाचार एवं वैष्णव वेश आदि का समावेश होता है। विचारों में वृथा ध्यान, वृथा क्रिया एवं वृथालाप के त्यागपूर्वक यथा लाभ संतोष, निर्भयता आदि आवश्यक माने हैं। परम पवित्र सत्य स्वरूप ब्रह्म की सेवा में मन, वाणी एव देहादि की बाह्याभ्यंतर पवित्रता परमावश्यक है। नदी, तालाव एवं कुआदि के शुद्ध जल से स्नान करने पर देह एवं मन पवित्र बनता है । भगवन्नाम लेने से वाणी पवित्र बनती है । सदाचार रूप से स्वामि-सेवक भाव को स्मरण कराने वाली 'खासा-सेवकी' की मर्यादा

के साथ सात्त्विक प्रकारों से प्राप्त किये हुए सात्त्विक पदार्थों का भगवद् विनियोग कराना आवश्यक है। गाजर, मूली, मसूल, आदि तामसी पदार्थों का उपयोग करना नहीं चाहिए (वार्ता स.३ पृ.७४) इसी प्रकार अर्द्ध भुक्त पदार्थ एवं कन्या विक्रय जैसे दुष्ट द्रव्य का भी उपयोग नहीं करना चाहिए। ( वार्ता स. ३ तथा ७१ पृ ४९२ ) धर्म विक्रय वा भागवतादि के विक्रय का द्रव्य भी नहीं लेना चाहिए (वार्ता स ८०) व्यापारादि में झूठ बोल कर प्राप्त किया धन भी इस सदाचार में त्याज्य कहा है। (वार्ता स २५१ पृ. ३६६) चोरी, लूट का द्रव्य भी इसी प्रकार निषिद्ध है ( वार्ता सं. ३, ) वैष्णव वेश सेवा में आवश्यक है। इस वेश में धोती, उपरणा, अगरक्षिका, छापा, तिलक, एव तुलसी की माला प्रधान हैं। इस प्रकार के वेश का माहात्म्य वार्ता स. ६३ में कहा गया है। जिस प्रकार लोक में राजसेवकों को अपनी सेवा के समय राज-वेष धारण करना आवश्यक होता है उसी प्रकार वैष्णव भी हरि के पार्षद होने से हरि के प्रिय इस वेष को निरंतर धारण करता है। वैष्णव अहर्निश सेवा-परायण रहते हैं इसलिये इस वेष को वह निरंतर रखता है। यदि धर्म विक्रय जैसी परिस्थिति दीखे तो जल का तिलक कर कंठी को छीपा देना चाहिए ( वार्ता स. ८० ) किंतु यह कारणवश है। शरम वा अन्य कोई भय वा लोभ से नहीं। वेश का भी मन ऊपर प्रभाव पडता है। इससे सात्त्विकता प्राप्त होती है।

विचारों में वृथा ध्यान, वृथा क्रिया एवं वृथालाप ये तीन वर्जित हैं। इससे चित्त भगवद् विमुख हो जाता है। तब सेवा छूट जाती है। सेवा में 'यथालाभ संतोष' परम आवश्यक है। कम पैसा मिले तो भले परंतु भगवत्सेवा का समय नहीं चूकना चाहिए। ( वार्ता स. ४ ) संतोष ही वैष्णव का सच्चा धन है। इससे चित्त सुखी होता है। भगवदाश्रयी होता है। 'निर्भयता' वैष्णव को परम आवश्यक है। भूत, प्रेत, राज्य या किसी भी व्यक्ति से भय न होना चाहिए। अपने मन में यह जानना चाहिए कि हम त्रिलोकी के नाथ ऐसे सर्वेश्वर, सर्वात्मा प्रभु के सेवक हैं। ( वार्ता ६९, पृ. ४८२ ) इसकी इच्छा बिना किसी भी देव, प्रेत, मनुष्य वा प्राणी कुछ भी नहीं कर सकता है। ( वार्ता स. ९०, १३३, १४७, १५४, १५५ )

इन प्रमुख तत्त्वों के सिवाय भी अन्य अनेक अनुकरणीय एवं मननीय तत्त्व ग्रथ में प्राप्त हैं। उनके सूत्रों की सूची अन्यत्र दी गई हैं।

इस प्रकार नवधा क्रियात्मक साधन रूप तनुजा वित्तजा स्वरूपा माहात्म्य ज्ञान पूर्वक सुदृढ सर्वतोऽधिक स्नेह भक्ति से 'मानसी पराभक्ति' सिद्ध होती है। उसका स्वरूप आधिदैविक दृष्टि के अध्ययन में अब देखेंगे।

## आधिदैविक दृष्टि से

**फलात्मक मानसी-पराभक्ति**

पुष्टिमार्ग की सेवा का फलात्मक आधिदैविक रूप 'मानसी पराभक्ति' है। इसमें नित्यलीला के, जिसका वर्णन आगे किया जायगा, भावों का भावन होता है। वार्ता सं. २ पृ. २४ पर इसका उल्लेख हुआ है। यह मानसी पराभक्ति का उत्कृष्ट मनोयोग है। इसमें मगला से लगाकर शयन पर्यंतकी क्रियात्मक सेवा भी होती है। इस सेवा की सभी क्रियाएँ भावात्मक होती हैं। अत· यह केवल 'भाव-स्वरूपा' है। भाव अर्थात् भगवद्विषय की स्थायी रति। प्रेमका इस प्रकार का भाव 'भगवद्रूप' होता है

( युगलगीत कारिका-टिप्पणी ) इस लिये यह भाव सत्य एवं सिद्ध रूपा है। राजा आशकरण ( वार्ता सं. १२३ पृ. १९६ ) तथा ब्रह्मदास ( वार्ता स २३६ पृ २४६ ) की वार्ताओं में इस सत्य एव सिद्ध रूपा भाव की मानसी वा मनोयोग का स्वरूप स्पष्ट हुआ है। इससे संसार-दुःख के हेतु रूप देहादि के अध्यासों की निवृत्ति एवं 'सर्व' रूप लीलामय ' परब्रह्म ' के रसात्मक-स्वरूप का ' बोध ' होता है। राजा आशकरण की वार्ता के प्रसग २-४-५ में यह सिद्धांत फलित हुआ है। 'पुष्ट्या विमिश्रा सर्वज्ञाः' इस आचार्य-वचन के अनुसार यह 'पुष्टिपुष्टि' अवस्था है। लोक-वेद की प्रवाह मर्यादा मिश्रित पूर्वोक्त प्रेमात्मक साधन रूप तनुजा वित्तजा की नवधा क्रियाओं से इस ' पुष्टिपुष्टि ' अवस्था वाली 'प्रेमभक्ति' रूप मानसी सिद्ध होती है। यह भी राजा आशकरण की वार्ता से जाना जा सकता है। आचार्यचरण की भी यही आज्ञा है, कि-'तत्सिद्धयैतनुवित्तजा।'

परमफल-इस प्रकार की प्रेमभक्ति से 'नमामि हृदये-शेषे', वाला ' शुद्धपुष्टि ' का लीलामय भावात्मक रूप हृदय में स्थिर होता है। तब वह जीव स्वतंत्र वा स्वाधीन रूप में ' आनंद रूप ' ब्रह्म का संयोग विप्रयोग रस-प्रकारों से योगियों के सदृश एक कालावच्छिन्न अनेक रूपों से साक्षात यथेच्छ भोग करता है। यह ' शुद्ध पुष्टि ' परम फल रूप है। इसमें बाह्य एवं आंतर रमण-प्रकारों से भावात्मक लीलामय रूप का निरंतर साक्षात् अनुभव होता है। नागजी भट्टको इसी प्रकारकी मानसी-पराभक्ति का अधिकार प्राप्त हुआ था। (वार्ता स. १ पृ. ३-४)

उक्त साक्षात् फलवाली आधिदैविक स्वरूपा ' पराभक्ति ' के गुरु श्रीव्रजसीमंतिनीयाँ हैं।

**पराभक्ति के गुरु**

'गोपिका गुरव; साधनं च तत्' यह आचार्य-वाक्य यहा स्मरणीय है। इन गोपिकाओं ने निगूढ प्रेमभाव से रसात्मक श्रीकृष्ण की साक्षात् अंगात्मक तत्सुखवाली सेवा की थी। इस प्रकार की शुद्ध प्रेम-भाववाली साक्षात् सेवा भगवान के पूर्ण अनुग्रह विना सर्वथा असंभव है। इसलिये श्रीगोपीजनों में भगवान का पूर्ण अनुग्रह मानते हुए उनको इस पराभक्ति रूप पुष्टिभक्ति के गुरु माने हैं, और उनके निगूढ प्रेम साधन रूप 'कांत भाव को' पुष्टिमार्ग में मुख्य साधन कहा है। प्रकट में व्रजस्थ भक्त श्रीकृष्ण में बालभाव रखते थे। किंतु उनके हृदय में श्रीकृष्ण के प्रति निगूढ रूप से कांत भाव ही रहा हुआ था। इसका सुन्दर वर्णन श्रीभागवत के दशम स्कंध 'प्रमाण प्रकरण' के अध्याय आठ में ' यर्ह्यङ्गनादर्शनीय' इस २५ वें श्लोक की सुबोधिनी में आचार्यचरण ने किया है। इसी प्रकार का निगूढभाव श्रीआचार्यचरण ने भी अपने में रखा है। आपने प्रकट में श्रीकृष्ण की सेवा में बालभाव का प्राधान्य रखते हुए उनकी मानसी में श्रीगोपीजनवल्लभ के कैशोर भाव का चिंतन ही रखा है। इससे आपका ' पुष्टिमार्ग के परम तत्त्व रूप ' ' निगूढ स्त्री भाव ' सूचित होता है। इस प्रकार की द्विविध भाव रूप-बाल किशोर रूप-सेवा का निरूपण श्रीगुसांईजी ने 'चतुःश्लोकी' में 'सदा सर्वात्मना सेव्यो भगवान् गोकुलेश्वरः। स्मर्तव्यो गोपिकावृन्दैः क्रीडन् वृन्दावने स्थितः' इस श्लोक से किया है। आचार्यचरणने अपने इस निगूढ स्त्री भाव को श्रीसुबोधिनीजी में इस प्रकार प्रकट किया है—

(१) 'कृष्णावतार' पतिः।' १-१-१ तथा (२) 'दासीना सर्व रक्षार्थं आविर्भूतो मम स्वामी'। १०-३-८। श्रीविट्ठलेश ने आचार्यचरण के इस निगूढ स्त्री भाव वा गोपीभाव को 'वल्लभाष्टक' एव 'स्फुरत्कृष्ण प्रेमामृत' में अति स्पष्ट किया है। इस प्रकार शुद्ध पुष्टि के गुरु स्वरूपा गोपीजनों का निगूढ कांत भाव आचार्यचरण में स्थित है। इसलिये आप फलात्मक इस पुष्टिमार्ग के गुरु हैं। श्रीविट्ठलेश में भी उक्त निगूढ स्त्री भाव प्राप्त था। 'स्वामिनी स्तोत्र' 'स्वामिन्याष्टक' आदि आपके ग्रन्थ इस बात के प्रमाण हैं। अतएव आप भी इस फलात्मक पराभक्ति रूप पुष्टिमार्ग के गुरु हैं।

**आचार्य की भावना एवं उनका महत्व**

यह 'शुद्ध पुष्टि पराभक्ति' अवस्था जीव के साधन से प्राप्त नहीं होती है। यह तो गुरु-आचार्य-के महद् अनुग्रह से ही प्राप्त होती है। यह अवस्था स्वामिनी भाव की है। इसलिये स्वामिनी स्वरूप आचार्यकी कृपा बिना इसका अनुभव नहीं हो सकता है। सम्प्रदाय की भावनानुसार शृंगार रसात्मक परब्रह्म को आलबन एव उद्दीपन भाव रूप दो स्वामिनीएँ मुख्य हैं। आलबनभाव रूप से मुख्य स्वामिनी प्रभु के वाम ओर स्थित रहती हैं, उद्दीपन भाव रूप से श्रीचंद्रावलीजी प्रभु के दक्षिण भाग में स्थित रहती हैं। ( वार्ता स १ पृ ४ ) इन दोनों में से किसी भी स्वामिनी की विशेष कृपा प्राप्त होने पर ही उक्त निगूढ स्त्री भाव वा कांत भाववाली भक्ति प्राप्त हो सकती है। 'वार्ताओं' में आचार्यचरण एवं श्रीविट्ठलेश के लिये क्रमश. इन दोनों स्वामिनी-भावों का उल्लेख मिलता है। इसलिये आधुनिक पुष्टिस्थ जीवों को इन दोनो में से किसी की भी विशिष्ट कृपा प्राप्त होने पर ही पुष्टिमार्ग के तत्त्व रूप 'निगूढस्त्री भाव' का दान हो सकता है। तभी इसी देह से लीलानुभव हो सकता है। कृष्णभट्ट की वार्ता ( स. २ पृ. ३३ ) में यह सिद्धांत फलित हुआ है। इसीलिये वार्ताओं में आचार्य के आश्रय की विशेषता सर्वत्र देखने में आती है।

**निर्गुण-सगुण पक्ष का स्वरूप एवं भक्ति**

'एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म' इस श्रुति के अनुसार एक और अद्वितीय ब्रह्म ही मूल स्वरूप अर्थात् 'निर्गुण' परब्रह्म हैं। इनके अंतर्गत सर्व रस, सर्व सत्ता, एवं सर्व आनंद-धर्म निरंतर विद्यमान रहते हैं। इसलिये श्रुति में यह 'सदानन्द कृष्ण' नाम से भी प्रसिद्ध हैं। यह 'आनंद रूप' वा 'केवल रस' (धर्मी विप्रयोगात्मक) रूप से भी प्रसिद्ध हैं। यह परब्रह्म अपने भीतर स्थित अपनी अनंत शक्तियों के साथ आंतर रमण करता हुआ अपने आनंद का उपभोग करता हैं। इसी रसात्मक परब्रह्म को अपने भीतर स्थित अतुलित आनंद को बाह्य प्रकार से बिलसने की ईच्छा हुई तब उन्होने भीतर रहे हुए अपने परम सौंदर्य को 'स्त्री-पु' भावों से बाहिर आविर्भूत किया। ये भाव पुरुषोत्तम एवं स्वामिनी रूप से प्रकट हुए। 'एकाकि न रमते सद्वितीयमैच्छत्' 'आत्मानं द्वेधाऽपातयत पतिश्च पत्नी चा भवताम्' इस प्रकार की अनेक श्रुतिओं से उक्त कथन की पुष्टि होती है। यही 'आनंदमात्रकरपादमुखोदरादि' लीलामय पुरुषोत्तम के श्रीअग में से समस्त पुष्टि सृष्टि का आविर्भाव हुआ। इससे ये 'आनंदमय' बने। इनमें आनंद के सभी

अप्राकृत धर्म प्रकट हुए। इसलिये यह 'सगुण' कहलाये। इस प्रकार निर्गुण परब्रह्म ही अपने भीतर स्थित आनंद धर्मों को बाहर प्रकट कर सगुण पुरुषोत्तम रूप से अनेक लीलाओं के द्वारा अपने आनंद का आप भोग करने लगे। इसीलिये सम्प्रदाय में निर्गुण परब्रह्म की भावात्मक लीला को 'आंतर रमण' रूप एवं सगुण पुरुषोत्तम की आनंद धर्मवाली क्रियात्मक लीला को 'बाह्य-रमण' रूप मानी है। सम्प्रदाय मे इस निर्गुण पूर्णब्रह्म की साक्षात् भावना श्रीआचार्यचरण में एवं सगुण पुरुषोत्तम की साक्षात् भावना श्रीविट्ठलेश में की गई है। 'पूरणब्रह्म श्रीलक्ष्मण सुत पुरुषोत्तम श्रीविट्ठलनाथ' 'सगुण सनेही श्यामला व्हाला अहर्निश दर्शन आपोजी' इत्यादि कथन अत्र स्मरणीय हैं। आचार्यजी की निर्गुणता आपके द्वारा प्रवर्तित हुई सेवा के विप्रयोग भाव-पक्ष से भी जानी जा सकती है। आपने पूर्वोक्त साधन रूपा तनुजा-वित्तजा का अवलंबन करते हुए उसमें पुष्टि भक्ति-रस के 'धर्मी विप्रयोग भावपक्ष' को प्रकट किया है। अर्थात् क्रियाओं के विस्तार की अपेक्षा भावों का विस्तार किया है। इसका उत्कर्ष दामोदरदास, पद्मनाभदास जैसे आचार्यजी के कृपापात्र कोटि में विरल भगवदीयों की वार्ताओं में मिलता है। इनमें भगवत् स्वरूप की भी बाह्य रूप में निरपेक्षता प्रकट की गई है। केवल भाव स्वरूपा आचार्यजी के आश्रय को ही प्रधान मानते हुए भक्तिरस के विप्रयोग भाव पक्ष का अनुभव किया गया है। आचार्यचरण ने भी अपने जीवन में इसी विप्रयोग रस का ही अनुभव किया है। मंगला से लेकर शयन पर्यंत की भगवत्सेवा में भी पाग एवं मुकुट के शृंगार के साथ सामग्री के भावपूर्वक समर्पण के अतिरिक्त अन्य कोई क्रियाओं वा मनोरथों का विस्तार नहीं किया। श्रीविट्ठलेश ने उसी साधन रूप सेवा में भोग, राग एवं शृंगार की संपूर्ण क्रियाओं का विस्तार कर भक्ति-धर्मों का प्रकाश किया है। इससे पुष्टिभक्ति रस का 'संयोग पक्ष' प्रकट हुआ। इस सयोग पक्ष का उत्कर्ष चाचाजी की वार्ता (सं. २) के प्रसंग २ में तथा नागर ब्राह्मण की वार्ता सं. ७२, ७२ में मिलता है। इस प्रकार आचार्यजी ने 'पुष्टिपुष्टि' अंतरंग जीवों को विप्रयोग भाववाली भगवद् सेवा द्वारा शुद्ध पुष्टि के निर्गुण भक्ति पक्ष का अनुभव कराया। इसमें विशुद्ध स्नेहपूर्वक आचार्य-स्वरूप का आश्रय-संबध ही मुख्य रहा है। इसमें भावस्वरूप आचार्यजी के स्वरूप की भावना ही प्रधान होती है। भगवत्स्वरूप में और उनकी लीला में भी आचार्य के भावों की भावना ही प्रधानतः की जाती है। पद्मनाभदास, श्रीभट आदि आचार्य-सेवकों के पद द्वारा इस भाव की परमोत्कर्षता जानी जा सकती है। इसी प्रकार श्री विट्ठलेशने 'पुष्टि-प्रवाह' एवं 'पुष्टि-मर्यादा' जीवों को पुष्टिपुष्टि रूप धर्मी संयोग रस का अनुभव कराया। जिसमें स्वरूप एवं लीलाओं की भावनाएँ प्रधान होती है। इसी प्रकार दोनों आचार्य-स्वरूपों ने दोनों तरह के दैवी जीवों का उद्धार किया और भावद्वारा इसी देह से पुष्टि मोक्ष रूप स्वरूपानंद की प्राप्ति कराई।

८४-२५२ वै. में दोनों तरह के जीव थे। कुछ 'नित्यलीला' के कुछ 'अवतार-लीला' के। दमला ( ८४ वार्ता स. १ ) 'नागजी' ( २५२ वार्ता सं. १ ) प्रभृति नित्यलीला के जीव थे और गोविंददास भल्ला ( ८४ वार्ता सं. ११ ) तथा गोपालदास ( २५२ वार्ता स. ८७ ) आदि अवतार लीला के। इनमें से कई एक श्रीआचार्यचरण एवं श्रीविट्ठलेश्वरके सग 'निजपरिकर' रूप में लीला में से सीधे भूतल पर भगवद् इच्छा से अवतीर्ण हुए थे। और कई एक शापादि कार्य-कारण से। जो 'निजपरिकर' रूपमें आए वे तो केवल लीला की उपयोगिता

के अर्थ ही आए थे। किंतु जो शापादि से आए थे वे पुनः शुद्ध होकर उच्च अधिकार को प्राप्त हुए। उनको लीलामें उनके मूल अधिकार से सर्वथा अप्राप्य ऐसी सेवा भूतल पर इसी देह से मिली और इसी देह से परम फलका अनुभव भी हुआ। अत. वे शापादि अनुग्रह रूप थे। इस प्रकार उभय आचार्यों ने जीवों को उनके मूल अधिकारों से भी उच्च फल वा अधिकार को प्रदान कर उनका उद्धार किया। यह आचार्य-अवतारों का मुख्य प्रयोजन है। जिस प्रकार कृष्ण ने भूतल पर आ कर स्वस्वरूप से उद्धार किया अर्थात् जीवों को अपने मूल स्वरूपों में प्राप्त किया, उसी प्रकार आचार्यद्वय ने स्वस्वरूप (वार्ता सं १११) से एव नाम रूप से (वार्ता स २२१) वा भगवद् स्वरूप-सेवा से दैवी जीवों का समुद्धार किया। कृष्ण के उद्धार से आचार्य का समुद्धार विशेष प्रमेयबल वाला था। उसमें मूल अधिकार से भी विशेष आनद इसी देह से जीवों को अनुभूत हुआ (८४ वार्ता सं. २४ २५२ वार्ता सं. २१०) यह उनके अवतार की विशेषता थी। कृष्ण की स्वरूप लीलाओं से श्रीगोपीजनों को जो सयोग–विप्रयोग रस का अनुभव हुआ उसीका आचार्यद्वय ने नामलीला-सेवा स्मरण से आधुनिक जीवों को अनुभव कराया। यह संयोग, 'धर्म सहित रस' वाली 'सगुण' भक्ति है। विप्रयोग, 'केवल रस' वाली 'निर्गुण' भक्ति है। इन दोनों पक्ष के मुखिया ८४–२५२ हुए।

८४–२५२ सख्या में भी निर्गुण–सगुण का सैद्धान्तिक सबध रहा हुआ है। पूर्वोक्त प्रकार से केवल भाव रूप परब्रह्म अपनी लीला के अर्थ 'स्त्री' 'पु' भाव–रूपों को धारण करते हैं तब उनमें आनंद धर्मों का बाहिर प्रादुर्भाव होता है। ये आनंद धर्म प्रधानत: तीन गुणवाले होते हैं। रज, सत्व, तम। ये तीनों निर्गुण आनद रूप परब्रह्म के ही गुण हैं। यह परब्रह्म एवं पुरुषोत्तम, 'भाव' एवं 'स्वरूप' से 'द्वादश अगात्मक' हैं। उनका भावात्मक अंग सिद्ध संगीतज्ञ को नित्यप्रति के अनुभव में आनेवाले रागों की साकार भावनामय मूर्तियॉ के सदृश होता है। उसको देह से साक्षात् स्पर्श नहीं हो सकता है फिर भी वह श्रीअंग आनंद मात्र करपादमुखोदरादि रूप में 'साकार' होता है। इस द्वादश अंगात्मक भाव स्वरूप एव मूर्त–स्वरूप के प्रत्येक अंग केऐश्वर्य, वीर्य, यश, श्री, ज्ञान, वैराग्य ऐसे छ एवं एक 'धर्मी' ऐसे सात धर्म होतेहैं। इसलिये १२×७=८४ धर्मों की स्थिति रहती है। ये निर्गुण परब्रह्म सगुण भक्तों के स्वभावानुसार अपने सत्व, रज एवं तम गुणों से प्रधानतः २५२ प्रकार की लीलाएँ करते हैं। तब ये लीलात्मक–गुणवाले बनते हैं। आचार्यचरण के मत से ये तीन गुण निर्गुण के ही है। और उनके स्वरूप आनंदमय कर्म, ज्ञान, भक्ति रूप हैं (युगलगीत सुबोधिनी)। वार्ताओं में तम, सत्व, रज धर्मों के प्रधान लक्षण भी मिलते हैं। भक्ति के तामस धर्म का लक्षण प्रकट स्वरूप में दृढासक्ति है। (वार्ता स १ पृ ३) सात्विकधर्म का लक्षण प्रधानत: ज्ञान–भावना एवं दैन्य आदि हैं। (वार्ता स. २) राजस का लक्षण भक्ति-क्रिया के मनोरथादि है। (वार्ता ३) उन उन वार्ताओं से ये लक्षणें जाने जा सकते हैं। इन वार्ताओं से यह भी जाना जा सकता है कि मूल लीला में जिस जीव की जो भाव–प्रकृति, सेवा, आदि होती हैं उन्ही में वह जीवकी भूतल आने पर भी प्रीति रहती है। नागजी आदि की वार्ताएँ उसके प्रमाण हैं। इस प्रकार के अनुसधान से आधुनिक जीव को भी अपने मूल स्वरूप का ज्ञान हो सकता है। इस दृष्टि से वार्ता का अध्ययन फलदायी होगा।

अब हम आधिदैविक दृष्टि से प्रस्तुत ग्रन्थ का विश्लेषण करेंगे।

विश्लेषण—आधिदैविक फलात्मक लीलाभावना की दृष्टि से विश्लेषण करने पर प्रस्तुत ग्रन्थ में दो प्रधान तत्त्व मिलते हैं। १ लीलाभावना। २ संबंध। इन दोनों का वार्तोक्त स्वरूप इस प्रकार है—

प्रस्तुत ग्रन्थ में ८४ वार्ता के सदृश ही प्रत्येक वैष्णव के लीला-स्वरूप की भावना का उल्लेख हुआ है। कहीं कहीं एक दूसरे ग्रन्थ के अनुसंधान के उल्लेख भी मिलते हैं ( वार्ता सं. २०३ पृ. ११२ )। इससे जहां इन वार्ता-ग्रन्थों के लेखक एक ही सिद्ध होता है वहां उनके लीला भावना-ज्ञान की अगाधता भी जानी जा सकती है। लीला-स्वरूपों के उल्लेखों से वार्ताकार 'लीला-वाद' को मानता है, यह स्पष्ट होता है। सम्प्रदाय में 'नित्यलीला' एवं 'अवतारलीला' इस प्रकार की दो लीला-भावनाएँ प्राप्त होती हैं। 'वार्ताओं' के लीला-स्वरूपों के उल्लेखों से भी इन दोनों लीला-भावनाओं की पुष्टि होती है। अत. इन दोनों लीला-भावनाओं के स्वरूप एवं उनके प्रकारों का अध्ययन आवश्यक है।

**लीलाभावना**

(१) नित्यलीला—रसात्मा पूर्णब्रह्म श्रीकृष्ण ने 'स्व' एवं 'पर' इस प्रकार की भावना स्थापित कर दो प्रकार के 'सर्ग' को उत्पन्न किया। 'पर पोतानी व्यक्ति करे वा सृष्टि ते द्विधा प्रकार' (वल्लभा०)। निज आनंदरूप श्रीअंग से जो सृष्टि उत्पन्न हुई उसमें आपने 'स्वकीयत्व' की भावना स्थापित की। और 'अक्षरब्रह्म' से जो सृष्टि उत्पन्न हुई उसमें 'परत्व' की भावना रक्खी। पहेली सृष्टि अलौकिक पुष्टि 'सर्ग' रूप है। द्वितीय सृष्टि लौकिक वैदिक प्रवाह एवं मर्यादा 'सर्ग' रूप है। अलौकिक सर्ग के जड-चैतन्यादि सभी पदार्थों में हरि का आनंद धर्म प्रकट रहता है। केवल लीला सिद्धयर्थ उन्होंने भगवदीच्छा से ही जडता आदि भावों को धारण किया है। 'श्रीवृन्दावन चिद्घन कछु छबी बरनी न जाई। कृष्ण ललित लीला के काज धर रह्यो जडताई॥' ( नंददास-पचाध्याई ) इसलिये वह पुष्टि-सृष्टि स्वरूप, अवतार, लिंग, गुण, क्रिया आदि से आनंदरूप भगवान का ही स्वरूप है। उसमें और भगवान् में कोई तारतम्य नहीं रहता है। उसमें जो स्वामिनी, सखी, सखा, सहचरी, दासी, गाय, गोप, वृक्ष-लता, नदी-सरोवर, पर्वत, भूमि आदि विभिन्नता एवं नीच-ऊच भाव दीखता है वह केवल लीलार्थ ही है। वस्तुतः उन सभी में आनन्द प्रकट रूप से विद्यमान है। अत. वह पुष्टि-सृष्टि भगवद्रूप ही है। ( वार्ता सं. १ पृ. २ )

जैसा पूर्व कह आए हैं कि निर्गुण आनंदरूप परब्रह्म को अपने अंतरस्थित आनंद को बाह्य प्रकार से बिलसने की ईच्छा हुई तब वे ही 'स्री' 'पु' भाव स्वरूप हुए। फिर उसी समय क्रीडा करने में सखी, सहचरी, दास, दासी, स्थल, जल, पर्वत, वृक्ष-लता, भूमि, आदि की आवश्यकता हुई। तब श्रीस्वामिनी भाव में से उनके मुखचन्द्र की द्युति रूप श्रीचन्द्रावलीजी का आविर्भाव हुआ। उनको रस के 'उद्दीपन भाव' रूप से स्थित करके उनके द्वारा अनेक रसात्मक सामग्री का आविर्भाव किया, जिसमें ललिता प्रभृति निज अंतरंग सखीओं का, गोलोक की व्रजभूमि का, गोकुल-वृन्दावन आदि स्थानों का एवं गौ आदि प्राणीओं का समावेश होता है। इसी प्रकार पुरुषोत्तमने भी हरिदासवर्य रूप गोवर्द्धन को एवं लीला संपादन कर्त्री श्री यमुना महाराणी को अपने श्रीअंग में से प्रकट किये। उन अंतरंग सखीओं ने पुनः अपने में से अनेक भाव अग्नि के विस्फुलिंगों की तरह प्रकट किये। ये सब दासी, सहचरी आदि रूपों से लीलोपयोगी बने। प्रत्येक को एक एक सेवा दी गई। किसीको कुंज-निकुंज सम्हारने की, किसीको चित्र सँवारने की,

किसीको भोजन, किसीको पान, किसीको वस्त्र, किसीको बीडी आरोगाने की, किसीको पंखा, किसीको स्नान, अभ्यंग, भोजन, दूध, शय्या आदि की। इन सब के उल्लेख वार्ताओं में मिलते हैं।

वेदादि शास्त्रों में भी इस नित्यलीला का वर्णन मिलता है। प्रभु श्रीविट्ठलेशजी ने अपने 'विद्वन्मंडन' में उसका प्रमाण संग्रह एव विस्तृत विवेचन भी किया हैं। स्थानाभाव से हम यहां उनमें से केवल 'ऋग्वेद' एव 'तैत्तरीय संहिता' के एक दो मत्रो को ही देते हैं—

ता वां वास्तून्युश्मसि गमध्यै यत्र गावो भूरिशृंगा अयासः।
अत्राह तदुरुगायस्य वृष्णः परमं पदमवभाति भूरि ॥ १ ॥ (ऋग्वेद का मन्त्र)
ते ते धामान्युश्मसि गमध्यै गावो यत्र भूरिशृंगा अयासः।
अत्राह तदुरुगायस्य विष्णोः परमं पदमवभाति भूरेः ॥ २ ॥ (तैतिरीयक)

इन दो मंत्रो का भावार्थ यह है, कि–तुम्हारे दोनों का–श्रीकृष्ण-बलदेव का अथवा श्रीकृष्ण और गोपीजनों का–प्रसिद्ध धाम जिसमें बडे शृगवाली अच्छी गाय अथवा बडे शृगवाले अच्छे अरण्य वा गाम में रहने वाले 'रुरू' आदि पशु रहते हैं, उसे प्राप्त करने की हम ईच्छा करते हैं। इस स्थान में अथवा भूमि पर गोपिकाओं के काम को बरसानेवाले, अतिप्रीतिवाले भगवान का वह लोक वेद में प्रसिद्ध परम पद 'श्रीगोकुल' बहुत ही प्रकाश्यमान है।

इसी प्रकार के "विष्णो कर्माणि पश्यत" एव "तद्विष्णोः परमं पद" आदि 'तैत्तरीयक' के अन्य मंत्र भी उस नित्यलीला सृष्टि वाद को पुष्ट करते हैं। इस लीलाभावना का विस्तार पुराणों में व्यापक रूप से हुआ है। ८४–२५२ वार्ताओं में दिए हुए सखी, सखा आदि के नाम भी पुराणों में मिलते हैं।

अतरंग माया—इस सृष्टिमें भी लोकवत् लीला करने के लिये आपने लीला की सिद्धि अर्थ अपनी अंतरंग माया को प्रवृत्त किया। क्योंकि माया बिना लीला वा क्रीडन संभव नहीं है। 'लोकवत्तुलीला कैवल्यम्' इस व्याससूत्र से इस मान्यता की पुष्टि होती है। अंतरग माया एवं बहिरंग माया के धर्म सभी समान होते हैं। केवल उन दोनों के फलों में तारतम्य रहता है। अंतरंग माया रस की सिद्धि करती है। बहिरंग माया क्लेश पैदा कराती है। दोनों माया के स्वरूप, उनके धर्म एव फल का तारतम्य इस प्रकार है—

दोनों माया पंचपर्वात्मक अविद्या स्वरूप हैं। स्वरूपविस्मृति, देहाध्यास, ईंद्रियाध्यास, प्राणाध्यास एवं अंतःकरणाध्यास। इन पांचों पर्वोंसे दोनों माया अपने अपने स्वरूप को अपनी अपनी सृष्टि में प्रकट करती हैं। नित्यलीला में ये पांचों पर्व इस प्रकार प्रभु एव लीलास्थ जीवों में रहते हैं–(१) स्वरूपविस्मृति–प्रभु अपने ऐश्वर्य स्वरूप की जानबूझ कर विस्मृति करते हैं। क्योंकि इसके बिना न तो लीला ही हो सकती है न भक्ति का प्रधान तत्त्व दासत्व या दैन्यरस का अनुभव भी हो सकता है। दासत्व एवं दैन्यरस का विशेषत मानलीला में अनुभव किया जाता है। मानलीला में प्रभु श्रीस्वामिनी को कहते हैं– 'हों सेवक शरणागत आयो कहो तो पत्र लिखाऊं' ( मानसागर ) इसी मान में भक्त भी अपने दास्य रूप को एवं प्रभु के स्वामि रूप को भूल जाता है। 'जो तेरे मन भावती है तो किस मान मनावत मेरे।' ( मानसागर ) इस अंतरंग माया की 'स्वरूपविस्मृति' भक्त और भगवान के बीच प्रेमरस को बढाती है। यही बहिरग माया की 'स्वरूपविस्मृति' अधर्म की ओर ले जाती है और बधन कराती है। (२) देहाध्यास–श्रमित होना आदि। पुष्टि–भक्तिमार्ग में प्रभु श्रमित होते हैं, यह सिद्धात रूप से माना गया है। श्रीआचार्यचरण एवं श्रीविट्ठलेशादि ने 'वेणुगीत' श्लोक १६ की सुबोधिनी टिप्पणी आदि

व्याख्यानों में इसे स्पष्ट कहा है। इस भ्रम को पुष्टिभक्त निवारण करते हैं। इसलिये उनको ' हरि के हरि ' रूप कहे गए हैं। तत्सुखात्मक सेवा भी इसी सिद्धांत पर रखी गई है। ' ऐसो श्रम कबहू न भयो ' आदि महानुभाव के कीर्तनों में इस सिद्धांत का विस्तृत रूप में दर्शन होता है। इसी प्रकार भक्त भी श्रमित होते हैं। ' चांपत चरण मोहनलाल। पलका पोढी कुँवरि राधा सुंदरी नव बाल। ' इत्यादि। इसमें भी दास्य भक्तिरस का अनुभव होता है। लौकिक देहाध्यास दुःखजनक होता है। (३) इंद्रियाध्यास–इंद्रियाध्यास से अनेक प्रकार की कामनाएँ होती है। सकाम (सगुण कामभाववाले) भक्त के संग प्रभु को भी कामनाएँ होती है। ' ये यथा मां प्रपद्यन्ते ' इस प्रतिज्ञा की पूर्ति तभी हो सकती है। इसका विशेष विवेचन 'वेणुगीत' में पुलिंदिनीओं के प्रसंग में श्रीहरिरायजी ने अपने 'स्वतंत्र लेख' में किया है, 'आत्मारामोप्यरी रमत्' यह भागवत दशमस्कंध अध्याय २९ श्लोक ४२ की उक्ति भी अत्र सङ्गत है। (४) प्राणाध्यास—इससे भूख-प्यास लगती है। प्रभु भी भक्तों के भाव को अंगीकार करने के लिये भूखे प्यासे होते हैं। 'प्यासे को पानी पिवाय दे' आदि उक्तियाँ अत्र सङ्गत हैं। भक्तों को भी इसी प्रकार अधरामृत की क्षुधा आदि लगती ही है। (५) अंतःकरणाध्यास—अहंकार आदि होते हैं। प्रभु एवं भक्तों में अहंकार इस प्रकार होता है–व्रजभक्तों का अहंकार–'लेत लूट को नाम कहा कोऊ तेरी चेरी' भगवान को अहंकार– हों वृन्दावन चन्द रह्यो सब मांझ समाइ। स्वर्ग, मृत्यु पाताल सबे मेरी ठकुराई। (कुंभनदास-दानलीला)

इन आधिदैविक अंतरंग माया के पाचों अध्यासों से अनेक प्रकार की लीलाएँ सिद्ध होती है। जिनमें दान, मान, पनघट, खंडिता, कलहंतरिता, रास आदि मुख्य हैं। इन सब में रसका विकास होता है। प्रभु रसात्मा है इसलिये ये इस प्रकार की रस लीलाएँ नित्य करते रहते हैं। इन लीलाओं में अंतरंग मायाके काम क्रोधादि छ हों धर्म प्रकट होते हैं। ये छहों धर्म आधिदैविक होने से रसकी वृद्धि करते हैं। बहिरंग माया के यही धर्म दुःख जनक होते है, यह सर्वानुभवगोचर है। दान, रास आदि लीला में काम का प्राधान्य होता है। यह काम भगवद् विषयक होने से भगवत्स्वरूप वाला है। इसमें भक्त और भगवान एक दूसरे के आनदमयी देहों के स्पर्शादि की कामना करते हुए परमोत्कर्ष शृंगार रस की वृद्धि करते हैं। आचार्यचरण आज्ञा करते हैं ' क्रिया सर्वापि सैवात्र परं कामो न विद्यते '। अर्थात् शृंगार में सभी काम की क्रियाएँ होते हुए भी काम नहीं है। क्योंकि भगवान अच्युत हैं। वे भक्तों के मनोरथ लोक-प्रणाली से पूर्ण नहीं करते हैं किन्तु ' सुधा ' के दान से उनकी इच्छाओं को तृप्त करते हैं। जिस प्रकार मनुष्य में ' वीर्य ' प्रधान होता है उसी प्रकार प्रभु में ' सुधा ' की प्रधानता है। ' सुधा ' सर्वसामर्थ्यवाली होनेसे सर्व मनोरथों को यथाधिकार पूर्ण करती है। इसलिये भक्त ' अधर सुधा ' की इच्छा रखते हैं। 'जो न देहो अधरामृत तो सुनि हो सुंदर हरि। करि हों यह तन भस्म विरह पावक में कूदि परी। ( नंददास पंचाध्याई ) इस इच्छाको ' सुधा ' के द्वारा पूर्ण करना यही अलौकिक काम लीला है। इसमें काम की आलिंगनादि सभी चेष्टाएँ होती है। किन्तु इसकी दान-प्रणाली और फल लौकिक नहीं होते हैं। इसलिये इसमें स्वरूपच्युति नहीं होती है किन्तु इससे निरंतर रस वृद्धि होती है। खंडिता आदि की लीलाओं में क्रोध का प्राधान्य होता है। यह क्रोध, राजस, तामस, सात्विक ऐसे त्रिविध गुणवाला होता है। राजस क्रोध व्यंग वचनों से प्रकट होता है, तामस क्रोध कटू वचन एवं कलह आदि से प्रकट होता है। सात्विक क्रोध अपनी दोष-स्फुरणा द्वारा प्रकट होता है। इन त्रिविध प्रकार के वचनों का दर्शन खंडिता के पदो में होता है। प्रभु भी जब भक्तों में गर्व देखते हैं तब क्रोध को अंगीकार कर तिरोधान हो जाते हैं। किन्तु भक्त-भगवान दोनों

का यह क्रोध विप्रयोग रसकी वृद्धि करता है। पनघट आदि लीलाओं में भक्त-भगवान दोनों में दर्शनादि का लोभ रहता है। इसी प्रकार मोह भी इन लीलाओं में दोनों ओर प्रकट दिखता है। यह भी स्वरूप–सबधी होने से आनंद रूप है। सयोग रसकी वृद्धि करता है। तत्तत् लीलाओं के कीर्तनों से यह बात जानी जा सकती है। मानादि लीलाओं में मद होता है। यह सौभाग्य मद है। इनसे विप्रयोग रसकी सिद्धि होती है। फिर दीनता प्रकट होती है, 'रासपचाध्याई' इस बात की साक्षी है। कलहतरिता में विशेषत. मात्सर्य होता है। यह जब उग्र तामस–तामस रूप धारण करता है तब 'शाप' रूप भी बनता है। 'पद्मपुराण' आदि में इस प्रकार के शाप के अनेक उल्लेख मिलते हैं। यह शाप गोलोक के बाह्य व्यक्तिओं का नहीं होता है किन्तु आपस में स्वामिनीओं का ही होता है। इसलिये न तो जय–विजय के शाप के प्रसग का दृष्टान्त ही यहा उपयुक्त है। न उस प्रसग की सुबोधिनी का कथन भी यहा सङ्गत होता है। यह तो स्वच्छद–विहारी विरुद्धधर्माश्रयी, कर्तुं अकर्तुं अन्यथा कर्तुम् प्रभु की पुष्टि गोलोक धाम की लीला है। यहां भगवदीच्छा ही एक मात्र नियामक है। यहां शास्त्र नियामक नहीं है। आसक्तौ भगवानेव शाप दापयति क्वचित्' यह पु प्र. म. ग्रन्थ का कथन 'पुष्टि सृष्टि प्रकरण' में ही कहा है, इसलिये पुष्टिस्थ जीवों के लिये सङ्गत है। इसका कारण भी आगे आप आज्ञा करते हैं 'अहंकारेऽथवा लोके तन्मार्ग स्थापनाय हि'। अत जीव की शुद्धि के अर्थ वा लोक में पुष्टिमार्ग की स्थापना के अर्थ यह 'शापादि' लीला होती है। इससे यह भी अनुग्रह रूप ही है। शाप, अनुग्रह रूप विशेष तो इस लिये है कि लीला में केवल एक ही सेवा का आनद मिलता है जब शापादि से भूतल में आने पर श्रीमदाचार्यजी के शरण से वह जीव सभी सेवाओं का साक्षात् आनद इस देह से प्राप्त करता है। पूरणमल एव मलयागिरि चदन लानेवाले दो पटेल आदि की वार्ता अत्र स्मरणीय है। अतः शाप से शुद्ध होकर जीव उच्च अधिकार को प्राप्त होता है। पुष्टिमार्ग में जन्मातर का भय नहीं है। छीतस्वामि गाते हैं 'अहो विधना तोपे अचरा पसार मांगो जन्म–जन्म दीजे मोहि याही ब्रज बसिवो' पुष्टिस्थों के लिये भगवत्सानिध्य ही परम फल है। भले वह किसी भी स्थान, देश, काल, योनि वा जन्म में हो। यदि शाप लीला नित्य लीला में न हो तो 'लोकवत्तु लीला कैवल्यम्' इस सूत्र में भी त्रुटि आयगी। यह नित्यलीला में तामस रौद्र रस के उत्कर्ष को प्रकट करती है। इसलिये रस सबध से भी उसका लीला में अस्तित्व होना नितान्त जरूरी है। इसलिये वार्ताओं में कई वैष्णवों का इस प्रकार से भी लीला में से भूतल पर आनेका ( स० ५–६ आदि में ) उल्लेख हुआ है।

(२) **अवतारलीला**—अवतारलीला में सारस्वत कल्पकी लीला मुख्य मानी जाती है। सारस्वत कल्प में वेदवेदांत प्रतिपाद्य रसात्मक भगवान श्रीकृष्ण अपने साक्षात् स्वरूप से भूतल पर अवतीर्ण होते हैं। अन्य कल्पों में अंशादि से। श्री भागवत सारस्वत कल्पकी लीला का प्रतिपादन करता है। इस लिये उसमें जिन कृष्णका प्रादुर्भाव बतलाया है वे पूर्ण रूप वाले थे। 'कृष्णस्तु भगवान् स्वयं' यह भागवतोक्त वचन इस बातकी पुष्टि करता है। इसी लिये पुष्टिमार्ग में श्रीमद्भागवत को मुख्य प्रमाण मानते हुए उसकी लीलाओं को अवतार–लीला रूप से ग्रहण किया है। 'कल्प सारस्वत प्राप्य ब्रजे गोप्यो भविष्यथ' इस बृहद्वामन् पुराण के वचन अनुसार भगवान श्रीकृष्णने वेदकी श्रुतिओंको 'सारस्वत कल्प में तुम ब्रजमें गोपी होउगी और तब मैं वहां प्रादुर्भूत होकर तुमकों मेरी लीलाओंका अनुभव कराउंगा' इस प्रकारका वर दिया था। इसी लिये नित्यलीलास्थ निर्गुण परब्रह्म श्रीकृष्ण इन श्रुतिओं के निमित्त ब्रज में सारस्वत कल्प के द्वापरयुग में पूर्णरूपसे अवतीर्ण हुए हैं। पद्मपुराण के अनुसार भगवान श्री रामचद्रजी से दंडकारण्यवासी सोलह

हजार ऋषिओने भी यही वर मांगा था, कि आप हमारा स्त्री भाव से अंगीकार कीजिए ' पुरुष तें त्रियभाव उपन्यो सबे उलटी रीत ' ( सूरदास ) तब भगवान श्रीरामचद्रजीने व्रज में श्रीकृष्ण रूप से मैं तुम्हारा अंगीकार करूंगा, इस प्रकार का वर दिया था। ये ऋषिएँ ' स्मृति ' रूप थे। ये गौडदेश में कुमारिकाएँ हुई, जिनको श्रीनंदरायजी खरीद कर व्रजमें लाये थे। अतएव ' श्रुति स्मृति ' रूप व्रज गोपिका एवं कुमारिकाओं के लिए भगवान श्रीकृष्ण व्रजमें साक्षात् रूपसे प्रकट हुए। और उनके साथ जो लीलाएँ की वे अवतार-लीला कही जाती हैं।

ये अवतार–लीला में तीनभेद हैं। एक व्रजलीला, दूसरी मथुरालीला तीसरी द्वारिकालीला। भगवान श्रीकृष्ण नित्य होने से उनकी ये तीनों लीलाओं को भी नित्यता प्राप्त हुई हैं। इसलिए ये तीनों लीलाएँ नित्य हैं ( स्वरूपनिर्णय ) किन्तु व्रजलीला शुद्ध पुष्टि स्वरूपा है, अन्य दो मर्यादा–पुष्टि रूप है। व्रजलीला के भक्त वेदादि साधनों से रहित केवल नि साधन तामस रूप थे। उनके साथ भगवान् श्रीकृष्णने चोरी, गौचारण आदि लीला करके उनका स्व स्वरूप द्वारा ही समुद्धार किया है। इसमें यह सिद्धांत प्रकट किया है, कि जो मेरे वा मेरे भगवद्भक्त रूप व्रज के आश्रित होकर रहते हैं, जो एक मेरे में ही निष्ठा वा प्रेम रखते हैं, वे कैसे भी दुराचारी वा हीन हो उनका मैं स्वय प्रयत्न पूर्वक समुद्धार करता हूं। अतः शरणासिद्ध शुद्ध पुष्टिमार्ग में प्रभु भक्तों का स्वयं उद्धार करते हैं।

**संबंध**

भगवान श्रीकृष्णने अपनी नित्यलीला के आनंद का भूतल में विस्तार करने के लिए व्रज में प्रकट होकर उन श्रुति–स्मृति रूपा गोपिकाओं में अपने नित्य लीला के भक्तों के भावों का आविर्भाव किया। इसी प्रकार गोवर्द्धन में गोवर्द्धन का, यमुना, गोकुल, वृंदावन आदि में भी उन उनके मूल स्वरूपों के भावों को प्रकट किया ( विद्वन्मंडन ) तभी ये सब जीव एवं पदार्थ पूर्ण होकर भगवान् श्रीकृष्ण के साथ लीला करने के अधिकारी बन सके। फिर व्यूहद्वारा पूतना आदि राक्षसों को मार कर उनके भौतिक देहों की अविद्या आदि की निवृत्ति की। चोरी आदि लीला से उनका प्रेम, आसक्ति एवं व्यसन सिद्ध किया। तब वे सर्व विषयोंको छोडकर भजनानंद रूपी परम फल के योग्य हुईं। फिर ' रास ', जिसमें नित्यलीला की दान, मान पनघट आदि सभी लीलाओंका समावेश होता है, करके उनको भजनानंद का पूर्वदलात्मक धर्मी संयोग फल दिया और मथुरागमन तथा द्वारिकागमन की लीलाओं से उन गोपीओं को भजनानंद का उत्तर दल रूप धर्मी विप्रयोग का फल दिया। तब वे स्वरूप–निरपेक्ष स्वाधीना उत्कृष्ट भक्ति को प्राप्त हुईं। तब वे अपने मूल भाव–स्वरूपों को प्राप्त होकर कृतकृत्य हुईं।

मथुरा एवं द्वारिका लीला के ससाधन भक्तो को प्रभुने उनके साधनों के अनुसार ही फल दिया है। इससे उनका मर्यादा–पुष्टि प्रकार से अंगीकार हुआ है। इस प्रकार अवतार लेकर भगवान श्रीकृष्णने अपने स्वरूप का माहात्म्य–सामर्थ्य–भूतल पर प्रकट किया। अर्थात् काम–क्रोधादि किसी भाव से भगवान के स्वरूप के साथ जिस किसी भी व्यक्ति का संबंध हुआ उसका आपने अपने प्रमेय बल से ही उद्धार किया।

इसी प्रकार भगवान ने अपने नाम–महात्म्य ( सामर्थ्य ) को भी भूतल पर प्रकट करनेकी ईच्छा की। इस लिये अवतारलीला के मर्यादा एवं पुष्टि कई एक जीवों को आपने भूतल पर रक्खा। और कलियुग के धर्मों से उन्हे आक्रांत किया। अर्थात् वे प्रवाही के संग मिल कर प्रवाही से बन गये। उनमें से पूर्व स्थापित भावों को तिरोहित किया। फिर आपने अपने मुखावतार वाक्पति रूप

आचार्यचरण को प्रकट कर उनसे श्रीशुक-मुख प्रकटित अपने नामस्वरूप श्रीमद्भागवत का यथार्थ अर्थ प्रकट करवाया और उसके अनुसार वही कृष्णावतार के अनुग्रह मार्ग को प्रकट किया। वाक्पति रूप से भी प्रभु श्रीकृष्णने वही भावाविर्भाव की संबध-प्रणाली को पुन प्रकट किया। अर्थात् लीलास्थ भक्तों के भावों का इन प्राकृत देहधारी जीवों में आविर्भाव करा कर उसके संबध से उनका उद्धार किया। आचार्यचरण समस्त व्रजसीमंतिनीओं के साक्षात् भावोंका संपुट हैं। 'व्रजसीमंतिनी सर्वस्व संपुटाय नमः' यह नाम आपका प्रसिद्ध है। इसलिये मधुराधिपति श्रीकृष्णने श्रावण शुक्ल एकादशी की अर्द्धरात्रि को प्रकट होकर आपको ब्रह्मसंबध मन्त्र के उपदेश के मिष जीवों में उन भावों की स्थापना की संबध-प्रणाली का सूचन किया। तब से आचार्यचरण ब्रह्मसंबंध द्वारा प्रत्येक शरणस्थ जीव में उनके मूललीला स्वरूपके भावका स्थापन करने लगे। अर्थात् उसके आधिदैविक रूप को उसमें प्रतिष्ठित करने लगे। इसलिये उन आधिदैविक स्वरूपों का ८४-२५२ की प्रत्येक वार्ता में सूचन मिलता है। यही जीव-उद्धार की प्रणाली रूप 'माहात्म्य'को आचार्यचरणने श्रीविट्ठलेश में और श्रीविट्ठलेशने अपने वंश परंपरा में स्थापित किया। इसी लिये शरणस्थ भक्तों को आज भी लीलानुभव होता रहता है। 'गावश्च कृष्णमुखनिर्गतवेणुगीतपीयूष' इस वेणुगीत के श्लोक १३ की सुबोधिनीमें परंपरा संबंध से फल प्राप्ति का प्रतिपादन हुआ है। इसीलिये आधुनिक पुष्टिसृष्टि के लिये भी 'स्वरूपेणावतारेण' श्लोक में कहा हुआ उक्त शुद्ध अद्वैत भाव स्पष्ट होता है। ( वार्ता० १ पृ० २ )

इस प्रकार आधिभौतिक, आध्यात्मिक एव आधिदैविक इन तीनो स्वरूपों के संबधों का वर्णन इन वार्ताओं में मिलता है। वार्ता. सं २०९ पृ १४२ में श्रीगुसांईजीने इन तीनों स्वरूपों का किशोरीबाई को बोध करवाया है। यही तीन जन्म कहलाते हैं।

वल्लभावतार के लीला-संबंध की विशेषता यह है, कि यह प्रवाह, मर्यादा एवं पुष्टि जीवको शुद्ध पुष्टि का अधिकार देती है ( वार्ता सं. ८५, ८६. आदि ) और शुद्ध पुष्टि जीवको उनके नित्यलीला के अधिकार-प्राप्त सेवा-सुख से भी विशेष सेवा का सुख प्राप्त कराती है। दासी, सखी, सहचरियों को भी स्वामिनीवत् सुख इसी पुष्टिमार्ग में प्राप्त होता है। कई वार्ताएँ इस बात को सूचित करती हैं।

तदुपरांत इस अवतार-लीलाकी विशेषता यह भी है कि-जिसको मूल में व्रज का अधिकार ही नही है उसको भी व्रज के अधिकार की प्राप्ति आचार्य-कृपा से वा आचार्य-कृपाभाजन वैष्णवों की कृपा से भी होती है। इसका प्रमाण वार्ता स २२४ है। पढरपुर की बैठक के चरित्र से भी इसकी पुष्टि होती है। आचार्यचरणकी कृपासे मर्यादा भक्त पुंडरीक को भी व्रज-लीला के दर्शन एवं अधिकार प्राप्त हुआ था। ऐसी अन्यथा कर्तुम् सामर्थ्य होने पर भी ८४ वै में से गोविंद दुवे एवं पद्मारावल को आपने व्रजलीला में प्रवेश नहीं करवाया। उसमें केवल आचार्य इच्छा ही कारणभूत थी। यहां आचार्यचरणने अपना 'अकर्तुम्' रूप प्रकट किया है।

इस प्रकार त्रिविध दृष्टि के विश्लेषणात्मक इस अध्ययन से वार्ता की प्रामाणिकता विशेषता एवं अलौकिकता जानी जा सकती है। यद्यपि इस अध्ययन में बहुत से विषयों का अवलोकन स्थानाभाव से रह गया है फिर भी संक्षिप्ततः जो अवलोकन हुआ है वह भी पाठकों के मनः स्तोष के लिए काफी है ऐसी मेरी नम्र मान्यता है।

श्रा. शु. ११ पवित्रा एकादशी<br>वि. सं. २०१०, बडौदा.

विनीत,<br>द्वारकादास परीख.

# – २५२ वैष्णवों के आधिदैविक स्वरूपों की सूची –



| वा सं. | नाम | स्वरूप | कौनकौ | कौनसोभाव | निर्गुणवैष्णव | ८४वा सं. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | नागजी | पद्मावती | ललिताजी कौ | तामस भाव | दामोदरदास हरसानी | १ |
| | (१) डोकरी | बहुला (श्रीचद्रावलीजी की सखी) | | | | |
| | (२) भव्यानी | कंदुकी (श्रीयमुनाजी के यूथ की) | | | | |
| २ | कृष्णभट्ट | रसविलासिनी | ललिताजी कौ | सात्विक भाव | दामोदरदास हरसानी | १ |
| | (१) भव्यानी | वसुधा (महीनद की स्त्री) | | | | |
| ३ | चाचाहरिवंशजी | चंद्रकला | ललिताजी कौ | राजस भाव | दामोदरदास हरसानी | १ |
| | (१) माधौदास | कोकिलकठी (चद्रकला की सखी) (वार्ता स. २५१) | | | | |
| | (२) सहजपालदोसी | चद्रभान गोप | | | | |
| | (३) जीऊ पारिख | महीभान गोप | | | | |
| | (४) भीलनी | सद्न्यावली (पुलिंदिनी के यूथ की) शबरी (रामावतार) | | | | |
| | (५) रजपूतानी | नवीना (चद्रकला की सखी) | | | | |
| ४ | मुरारीदास | मदाकिनी | विसाखाजी कौ | सात्विक भाव | कृष्णदास मेघन | २ |
| ५ | नारायनदास | प्रेमलता | विसाखाजी कौ | राजस भाव | कृष्णदास मेघन | २ |
| | (१) वीरा | गौरागिनी (प्रेमलता की सखी) | | | | |
| ६ | विट्ठलदास | वल्लवी | विसाखाजी कौ | तामस भाव | कृष्णदास मेघन | २ |
| ७ | रूपमुरारीदास | चित्राकिनी | चित्रा ,, | राजस भाव | दामोदरदास सभरवाले | ३ |
| ८ | माधौदास | मकरदिनी | चित्रा ,, | तामस भाव | दामोदरदास सभरवाले | ३ |
| ९ | हरजी | सुरगी | चित्रा ,, | सात्त्विकभाव | दामोदरदास सभरवाले | ३ |
| | (१) जैता कोठारी | व्रजभामा (श्री चंद्रावलीजी की सखी) | | | | |
| १० | भाइला कोठारी | कौमोदिनी | चंपकलता ,, | राजसभाव | पद्मनाभदास | ४ |
| ११ | गोपालदास | सारंगी | चपकलता ,, | सात्त्विकभाव | पद्मनाभदास | ४ |
| | (१) गोमती | गोमती (सारंगी की सखी) | | | | |
| १२ | मानिकचंद | रागिनी | चंपकलता कौ | तामस भाव | पद्मनाभदास | ४ |
| | (१) स्त्री | अनुरागिनी (रागिनी की सखी) | | | | |
| १३ | एक ब्राह्मन | आनदी | रतिकला कौ | तामस भाव | रजोक्षत्राणी | ५ |
| १४ | गनेश व्यास | प्रमोदिनी | रतिकला ,, | सात्त्विक भाव | रजोक्षत्राणी | ५ |
| १५ | हरिदास | सरला | रतिकला ,, | राजस भाव | रजोक्षत्राणी | ५ |
| १६ | मधुसूदनदास | बंदिनी | इन्दुलेखा ,, | तामस भाव | सेठ पुरुषोत्तमदास | ६ |

ने अपने मन में बिचार कियो, जो–ये तो साक्षात् श्रीगोवर्द्धनधर श्रीनंदकुमार दीसत हैं। सो ताही तें इनकी सरनि जैये तो आछो है। तब नारायनदास ने श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो–महाराजाधिराज ! आप कृपा करि के नाम सुनाइये। तब श्रीगुसांईजी श्रीमुख तें आज्ञा किये, जो–तुम स्नान करि आवो। तुम कों नाम सुनावेंगे। तब नारायनदास गोविंदकुंड में स्नान करि के श्रीगुसांईजी आपके आगें आय ठाड़े भए। तब नारायनदास कों श्रीगुसांईजी आपने कृपा करि कै नाम सुनायो। ता पाछें दूसरे दिन व्रत करवाय कै निवेदन कराए। ता पाछें नारायनदास पांडे कों कृपा करि श्रीगोवर्द्धननाथजी के अलौकिक दरसन करवाए। सो दरसन करि कै बोहोत प्रसन्न भए। ता पाछें श्रीगुसांईजी आपु स्नान करि कै मंदिर में पधारे। सो सेवा सिंगार करि कै श्रीठाकुरजी कों राजभोग समर्प्यो। ता पाछें भोग सराय आर्ति करि कै अनोसर करवाय कै पाछें श्रीगुसांईजी आप गिरिराज तें नीचे पधारे। सो अपनी बैठक में गादी-तकियान के ऊपर बिराजे। तब नारायनदास पांडे सों श्रीगुसांईजी कहे, जो–उठो महाप्रसाद लेऊ। पाछें श्रीगुसांईजीने नारायनदास कों महाप्रसाद लिवायो। और श्रीगुसांईजी आप भोजन करि कै बीड़ा आरोगिके पोढ़ें। सो श्रीगुसांईजी आप छिनक विश्राम करि कै उठे। पाछें उत्थापन कौ समय भयो तब श्रीगुसांईजी स्नान करि कै श्रीगोवर्द्धननाथजी के मंदिर में पधारे। तब संखनाद करवाये। ता पाछें सेन पर्यंत सब सेवा सों पहोंचि कै श्रीगुसांईजी श्रीगिरिराज तें नीचे पधारे। सो अपनी बैठक में गादी-तकियान के ऊपर विराजे। सो कितनेक दिन तांई उहां

रहे। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप श्रीगोकुल पधारे। तब नारायनदास पांडे सों श्रीगुसांईजी आप कहे, जो-तू पीछे आइयो। जो-हम सवारे श्रीनवनीतप्रियजी की सेवा सों पहोंचेंगे। तब श्रीगुसांईजी आप श्रीगोवर्द्धननाथजी सों विदा होंइ कै श्रीगोकुल कों पधारे। तब नारायनदास पाछें पाछें आइ पहोंचे। सो श्रीगोकुल आए। तब श्रीगुसांईजी स्नान करि कै श्रीनवनीतप्रियजी के मंदिर में पधारे। सो सेवा-सिंगार करि कै राजभोग धरि, आर्ति करि कै श्रीनवनीतप्रियजी के दरसन नारायनदास पांडे कों करवाए। तब नारायनदास दरसन करि कै बोहोत प्रसन्न भए। ता पाछें अनोसर करवाय कै श्रीगुसांईजी अपनी बैठक में पधारे। तब नारायनदास श्रीगुसांईजी के दरसन कों आए। सो साष्टांग दंडवत् किये। तब श्रीगुसांईजी श्रीमुख सों आज्ञा किए, जो-नारायनदास महाप्रसाद इहांई लीजियो। तब श्रीगुसांईजी आप सब बालकन सहित भोजन किये। पाछें आचमन करि बीड़ा आरोगि कै ता पाछें नारायनदास कों महाप्रसाद की पातरि धरी। सो नारायनदास ने महाप्रसाद लियो। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप अपनी बैठक में पधारे, पाछें आप पोढ़ें। तब छिनक विश्राम करिकै श्रीगुसांईजी आप जागे। सो देखें, तो नारायनदास ठाढ़े पंखा करत है। तब श्रीगुसांईजी आप नारायनदास के ऊपर बोहोत प्रसन्न भए, जो—नारायनदास! बेठो। हारि गए होउगे। सो याही भांति सों नारायनदास ने बोहोत दिन लों सेवा कीनी। सो श्रीगोकुल छोरि कै कहूं न गए। सो नारायनदास पांडेने देह छोड़ी तहां तांई कहूं न गए। जो-श्रीगुसांईजी आपकी सेवा में तत्पर रहे। तब श्रीनवनीतप्रियजी नारायनदास पांडे कों अनुभव जतावन लागे।

भावप्रकाश—या वार्ता में गुरु के आश्रय को स्वरूप दिखाये। जो-वैष्णव कों या प्रकार गुरुको आश्रय दृढ होंइ तो श्रीठाकुरजी आपही तें अनुभव जतावे।

सो वे नारायनदास पांडे श्रीगुसांईजी के ऐसे परम कृपापात्र भगवदीय हते। तातें इन की वार्ता कहां तांई कहिये ॥वार्ता १७१॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक एक ब्राह्मन, दक्षिन भागनगर कौ बासी, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये सात्विक भक्त हैं। लीला में इनको नाम 'कृष्णानुचरी' है। ये श्रीगोकुल के 'बानर' तें प्रगटी हैं। तातें उनके भावरूप हैं।

ये दक्षिन में भागनगर गाम है, तहां एक ब्राह्मन के जन्मे। सो बरस आठ के भए। तब पिताने इनकों एक पंडित के उहां पढ़िवे कों बैठाए। सो ये वेद के मंत्र पढे। उच्चार शुद्ध करे। परि इनकों अर्थ को बोध भयो नाहीं। पाछें माता-पिता मरे। तब ये माता-पिता की अस्थी ले कै सोरोंजी आए। तहां गंगाजी में अस्थी कों डारे। पाछें उहांई रहे। काहे तें, जो-घर में कोऊ हतो नाहीं। सो वेद-पाठ करि श्रीगंगाजी के किनारे अपनो निर्वाह करन लागे।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समै श्रीगुसांईजी सोरोंजी पधारे हते। तब तहां एक ब्राह्मन श्रीभागवत कौ पाठ करन लाग्यो। तब श्रीगुसांईजी आप कों वाकौ पाठ सुनि कै दया आई। जो-यह ब्राह्मन पाठ भलो करत है, परंतु याकों ज्ञान नहीं है। तातें इन कों निज-धर्म बताईये तो भलो है। सो यह श्रीगुसांईजी आप अपने मन में बिचारतही वा ब्राह्मन कों ज्ञान भयो। सो श्रीगुसांईजी के दरसन वा ब्राह्मन कों साक्षात् कोटिकंदर्पलावण्य के भये। सो दरसन करत ही अपने मन में कह्यो, जो-मैं इनकी सरनि जाऊं तो बोहोत भली बात है। सो ताही समै आय कै श्रीगुसांईजी कों दंडवत् करि कै वह ब्राह्मन दोऊ हाथ जोरि कै विनती करन

लाग्यो, जो-महाराजाधिराज ! कृपा करि कै मोकों अपनो दास करिए। तब श्रीगुसांईजी आपुने कृपा करि कै वाकों नाम सुनायो। पाछे निवेदन करवाए। तब वा ब्राह्मन की बुद्धि निर्मल भई। सो नित्य श्रीगुसांईजी आप के श्रीमुख तें श्रीभागवत कौ पाठ तथा कथा सुनन लाग्यो। पाछें गोपालपुर आई, भलो वैष्णव कृपापात्र भयो।

वार्ता प्रसंग—२

ता पाछें एक दिन श्रीठाकुरजी आपुने श्रीगुसांईजी सों कह्यो, जो-यह ब्राह्मन पाठ आछौ करत है। सो या ब्राह्मन कों कहो, जो-हमारे निजमंदिर आगें यह वेद-पाठ कर्यो करे। तब श्री-गुसांईजी ने श्रीठाकुरजी सों कह्यो, जो—भले। पाछें ब्राह्मन कों श्रीगुसांईजी आपुने कह्यो, जो-तू निजमंदिर के आगे नित्य पाठ करिवो करि। तब वा ब्राह्मन ने श्रीगुसांईजी आप तें कह्यो, जो-महाराज! ऐसेही करूंगो। सो नित्य सिंगार के समै वह ब्राह्मन बैठि कै राजभोग तांई पाठ करतो। सो श्रीठाकुरजी वा वैष्णव ऊपर प्रसन्न रहते। और श्रीगोवर्द्धननाथजी हू प्रसन्न रहते। कदाचित् पाठ में भूल होंई तो आप जतावते। ऐसी कृपा श्री-गोवर्द्धननाथजी आप करते। सो वह दैवी जीव ब्राह्मन श्रीगुसां-ईजी कौ ऐसो परम कृपापात्र भगवदीय हतो। तातें इनकी वार्ता को पार नाहीं, सो कहां तांई कहिए। वार्ता ॥१७२॥

भावप्रकाश—सो या वार्ता में यह जताए, जो-जिन कों श्रीगुसांईजी आप विचारे तिनकों व्रजमंडल की प्राप्ति होंई। अरु चारों पदारथ हू सिद्ध होंई। सो गोपालदासजी गाए हैं—

"जेने श्रीविट्ठलनाथ विचारे रे, तेने प्रगट पदारथ चारे रे।
उपरांत भजन फल आपे रे, व्रजमंडल स्थिर करी स्थापे रे॥"

सो या वैष्णव कों श्रीगुसांईजी की कृपा तें निज धर्म को ज्ञान भयो, अरु ब्रजबास हू भयो। ता उपरांत श्रीगोवर्द्धननाथजी आप साक्षात् अनुभव करावन लागे। सोई भजन को फल जानिए। तातें वैष्णव कों एक श्रीआचार्यजी महाप्रभु तथा श्रीगुसाईजी को दृढ आश्रय राखनो। उनके बचन में विश्वास राखनो। तो सर्व फल की सिद्धि होंई।

※ ※ ※

अब श्रीगुसांईजी कौ सेवक माधुरीदास माली, गोपालपुर को, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये राजस भक्त है। लीला में इनकौ नाम 'कलिका' है। ये श्रीयमुनाजी के यूथ की है। ये श्रीगोकुल के 'बानर' तें प्रगटी हैं, तातें उनके भावरूप हैं।

ये गोपालपुर में एक माली के जन्म्यो। सो वह माली श्रीगुसांईजी कौ सेवक हतो। सो वाने माधुरीदास हू कों श्रीगुसांइजी कौ सेवक करायो। सो माधुरीदास बड़ो भयो। तब वह पिता के संग बगीची में जाइवे लाग्यो। फल फूल सँवारे। इकट्ठे करि ताकों बेचि आवे। ऐसे करत कछूक दिन में वाको पिता मरयो। तब माधुरीदास सुतंत्र भए। सो ये नित्य श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन कों जातो। सो श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन नित्य निरखि कै करतो। सो जैसी माला—हार श्रीगोवर्द्धननाथजी आप धारन करें, तैसी माला—हार फूल के घर आइ बनावे। पाछें श्रीगोवर्द्धननाथजी के इहां दे आवे। या प्रकार इन कौ मन श्रीगोवर्द्धननाथजी के स्वरूप में लग्यो हतो। सो बगीचा में फल-फूल होंई सो सब श्रीगोवर्द्धननाथजी के इहां दे आवे। आप सूकी लकड़ी वेचि निर्वाह करे। ऐसो प्रेम वाको श्रीगोवर्द्धननाथजी में भयो। सो श्रीगोवर्द्धननाथजी माधुरीदास पै बोहोत प्रसन्न भए। सो बगीची में पधारते। वाकों दरसन देते। सो एक दिन श्रीगोवर्द्धननाथजी बगीची में पधारे। ता समै माधुरीदास श्रीगोवर्द्धननाथजी कौ हार करत हतो। सो वाने श्रीगोवर्द्धननाथजी कों पधारे जाने नाहीं। ऐसो सेवा में तन्मय भयो। तब श्रीगोवर्द्धननाथजी वाकी बाँह पकरि कहे, जो-माधुरीदास! ये हार या प्रकार करि। सो माधुरीदास कों चेत भयो। तब वाने, श्रीगोवर्द्धननाथजी ने कह्यो ता प्रकार हार करयो। सो श्रीगोवर्द्धननाथजी आप वा हार कों देखि कै बोहोत प्रसन्न भए। पाछें श्रीगोवर्द्धननाथजी वासों कहे, जो-तू ये हार श्रीगुसांईजी कों दीजो। यों कहि आप तो मंदिर में पधारे।

वार्ता प्रसंग—१

सो माधुरीदास माली गोपालपुर में रहतो। सो एक समै वह माधुरीदास श्रीनाथजी के लिये फूलन कौ हार ले कै आयो हतो। सो वह हार श्रीगुसांईजी आप के आगें धर्यो। तब श्री-गुसांईजी आपने कृष्णदास अधिकारी कों दियो। और कह्यो, जो-भीतरिया कों देऊ। जो-श्रीनाथजी कों पहरावें। तब भीत-रियाने पहरायो। सो पूरो न आयो। तब फेरि कै श्रीगुसांईजी आपु सों आइ कै कह्यो, जो-महाराज! यह हार तो ओछो भयो। तातें आवत नाहीं। तब आप कहे, जो-फेरि पहरावो। तब फेरि पहरायो। तब बोहोत बड़ो भयो। तबहू न आयो। तब भीत-रियाने कह्यो, जो-महाराज! अब तो बड़ो भयो है। तब श्रीगु-सांईजी आपु पधारे। तब हार पहरायो। तब पूरो भयो। तब श्रीगुसांईजी आप पूछे, जो-बावा! यह कहा कारन है? तब श्रीनाथजी श्रीगुसांईजी सों कहे, जो-एक तो हों तुम्हारे बिनु रहि सकत नाहीं हों। दूसरो, या भांति को रत्न कौ हार करावो। तीसरो, मुखिया के मुख में तें बास आवत है। सो ता दिनतें सुगंधी लगाय बीड़ा खाय कै पाछें सेवा तें पहोंचन लागे। पाछें हार हू ऐसो करवायो सो श्रीनाथजी बाहोत प्रसन्न भए। सो वा हार को नाम अजहू 'माधुरीदास' सगरे कहत हैं।

भावप्रकाश—सो या वार्ता कौ भाव यह है, जो-वैष्णव कों सेवा बहोत सावधानी सों करनी। मुख तें बास आवे नाहीं। मलीन वस्त्र पहेरने नाहीं। सुगंधी अतर लगाय प्रभुन की सन्मुख जानो। प्रभुन कों साक्षात् जानि उनकी सेवा में तत्पर रहनो। और वस्त्र आदि नाप तें करने। छोटे बड़े न करने। या प्रकार साक्षात् जानि सेवा करे तो प्रभु अनुभव जतावे।

सो उन माधुरीदास के ऊपर बड़ी ही कृपा हती। सो वे हार

नित्य करन लागे। सो वे माधुरीदास श्रीगुसांईजी के ऐसे परम कृपापात्र भगवदीय भए। तातें इनकी वार्ता कौ पार नाहीं, सो कहां तांई कहिए। वार्ता ॥१७३॥

✻ ✻ ✻

अब श्रीगुसांईजी के सेवक धर्मदास ब्राह्मन, अडींगको, जाकों श्रीगुसांईजी नें आंखि दीनी, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये तामस भक्त हैं। लीला में इन कौ नाम 'नयनप्रभा' है। ये श्रीगोकुल के 'बानर' तें प्रगटी हैं, तातें इनके भावरूप है।

ये अडींग में एक ब्राह्मन के जन्म्यो। सो कछुक दिन में सरीर में सीतला को उपद्रव भयो। तातें आंधरो भयो। सो माता-पिता बोहोत दुःख पावे, चिंता करे। ऐसे करत यह बरस पंद्रह-सत्रह को भयो। तब इनके माता-पिता मरे। तब ये मथुरा-गोवर्द्धन के मारग में बैठि भीख माँगन लाग्यो। सो, जो-कछु आवे तामें निर्वाह करतो।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समै श्रीगुसांईजी आप श्रीगोकुल तें श्रीनाथजी-द्वार पधारे हते। सो मार्ग में एक आंधरो ब्राह्मन बैठ्यो हतो। तब श्रीगुसांईजी के मन में दया आई, जो-बापड़ो आंखिनि बिना दुःखी है। सो ताही समै श्रीगुसांईजी की इच्छा तें वा ब्राह्मन की आंखि नीकी भई। और आछो देखन लाग्यो। तब देखे। सो कहन लाग्यो, जो-मोकों कहा भयो? ता पाछें प्रसन्न भयो। तब श्रीगुसांईजी आप देखें तो वह ब्राह्मन आछो भयो है। तब श्रीगुसांईजी आप बोहोत प्रसन्न भए। पाछें श्रीगुसांईजी मन में बिचारी, जो-याकों आंखिनि को सुख दिखाइए। तब वा ब्राह्मन कों श्रीगुसांईजी आप बुलाए। तब वह ब्राह्मन आयो। सो श्रीगुसांईजी कों साष्टांग दंडवत् करि कै पाँवन पर्यो। और बिनती करी, जो-महाराज! आप मो पर बड़ी

कृपा करी, जो-मोकों आपने आंखि दीनी। तब श्रीगुसांईजी आपने वा ब्राह्मन सों कही, जो-तू हमारे साथ रहेगो ? तब वा ब्राह्मन ने कही, जो-महाराज ! मोकों और कहा चाहिए ? तब श्रीगुसांईजी आप वाकों संग ले कै पधारे। सो श्रीनाथजीद्वार आए। सो उत्थापन के समय पहोंचे। सो तत्काल स्नान करि के श्रीगोवर्द्धननाथजी के मंदिर में पधारे। तब संखनाद करवाए। तब श्रीगुसांईजी श्रीनाथजी के कपोलन पै श्रीहस्त स्पर्स किये। और परस्पर कुसल पूछे। तब कहे, जो-भली करी, आंखि दीनी। अब सेवक करो। तब श्रीगुसांईजी आप बाहिर पधारि कै वा ब्राह्मन कों नाम दीनो। तब वाकों सुधि भई। जो-भलो भयो। तब ता दिन जेष्ठ सुदी दसमी हती। तब वा ब्राह्मन कों श्रीगुसांईजी आज्ञा किये, जो-कालिह तू निर्जल व्रत करियो।

भावप्रकाश—काहे तें, जो-आंधरो हतो। तातें खानपान कौ कछू विचार रहतो नाहीं। तातें निर्जला व्रत करवाये।

तब वा ब्राह्मन ने निर्जल व्रत कियो। तब द्वादसी के दिन वाकों ब्रह्मसंबंध करवायो। समर्पन कियो। तब श्रीगुसांईजी आपने वा ब्राह्मन सों कही, जो-तू वैष्णवन सों चर्चा वार्ता सुनियो। तब वह ब्राह्मन वैष्णवन के मुख तें वार्ता-कीर्तन सुनन लाग्यो। पाछें वा ब्राह्मन ने श्रीगुसांईजी सों विनती करी, जो-महाराज ! मोकों कोई ग्रंथ सिखावो। तब श्रीगुसांईजी आप वा ब्राह्मन कों 'श्रीवल्लभाष्टक' सिखाए। तब वाकी बुद्धि निर्मल भई। और सब समझन लाग्यो। और श्रीगुसांईजी आप वासों चरन-सेवा करवावन लागे। सो वाही कों वाकों अधिकार दीनो।

भावप्रकाश—यह कहि यह जताए, जो-'वल्लभाष्टक' के पाठ किये ते श्रीआचार्यजी कौ स्वरूप हृदय में आवे। तब बुद्धि निर्मल होंई, एक निष्ठा हू होंई। और सगरो मारग स्फुरे। श्रीगुसांईजी के स्वरूप हू को बोध होई। तब प्रभु अपनो जानि या प्रकार दास-भाव को दान करे।

और वाकों श्रीनवनीतप्रियजी कों महाप्रसाद देते। ता पाछें वाने देह छोड़ी। तब श्रीगुसांईजी कहे, जो-सेवा भली भांति करत हतो। तब श्रीगुसांईजी आपके पास श्रीबालकृष्णजी बैठे हते। तब श्रीगुसांईजी सों पूछे, जो-ऐसी सराहना क्यों करत हो? जो वापें कृपा तो आपही ने कीनी। जो-वाकों आंखि दीनी। फेरि संग हू राख्यो, और सेवा हू करवाए? तातें यह सब उपकार आप कौ है। सो सराहना करिवे कौ कारन कहा? तब श्रीगुसांईजी श्रीमुख तें कहें, जो-हम कों याकों देनो हतो। जो-श्रीवसुदेवजी के घर हम प्रगट भए हते। तब याने पक्षपात कीनो हतो। कोन पक्ष? जो-यह कंस कौ खवास हतो। सो याने कही हती, जो-बेटा नहीं भयो, बेटी ही भई है। तब याकों कंस ने मारयो हतो। याके लिये हमनें बड़ो मोह कियो। अब मुरारीदास (?) याकौ नाम होयगो, और हमारो खासा वैष्णव होइगो।

सो वे धर्मदास श्रीगुसांईजी के ऐसे परम कृपापात्र भगवदीय हते। तातें इनकी वार्ता कौ पार नाहीं, सो कहां तांई कहिए। वार्ता ॥१७४॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी कौ सेवक एक क्षत्री वैष्णव, दक्षिण को, लक्ष रुपैया कौ गुलाब कौ फूल ल्यायो, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये तामस भक्त हैं। लीला में इनको नाम 'स्नेह प्रकाशिका' है। ये स्नेह को प्रकाश करति हैं। ये 'केतकी' तें प्रगटी हैं, तातें इनके भाव रूप हैं।

ये दक्षिन में पंढरपुर में एक मजलि उरे में एक गांव है, तहां एक क्षत्री के जन्म्यो। सो क्षत्री बहोत द्रव्यमान हतो। सो बेटा बरस तीसको भयो, तब वह मरयो। सो याने व्याह तो कियो नाहीं, सुतंत्र रहे।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समय श्रीगुसांईजी आप श्रीगोकुल तें दक्षिन कों पधारे हते। सो रसोई करि कै श्रीठाकुरजी कों भोग समर्प्यो। समय भए भोग सराय आप भोजन किये। और सब ब्रजवासी टहलुवान कों महाप्रसाद लिवायो। तब वा क्षत्री कों श्रीगुसांईजी के दरसन भए। तब वा क्षत्रीने श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज! मोकों सरनि लीजिए। मैं तो महा अपराधी जीव हों। तब श्रीगुसांईजी वासों कहे, जो-तू स्नान करि कै आउ। तब हम तोकों नाम सुनाइ, सरनि लेइंगे। तब वह क्षत्री स्नान करि कै आय ठाढ़ो भयो। सो बिनती करी, जो-महाराज! मोकों नाम सुनाइए। तब श्रीगुसांईजीने कृपा करि कै वाकों नाम सुनायो। पाछें दूसरे दिन ब्रत कराय निवेदन कराए। तब वा क्षत्री वैष्णवने श्रीगुसांईजी कों बोहोत भेट करी। पाछें वा वैष्णवने श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराजाधिराज! मोकों सेवा पधराय दीजिए। तब श्रीगुसांईजी आप वा क्षत्री वैष्णव के माथे स्वरूप सेवा पधराय दिए। और सब सेवा की रीति-भांति सिखाई। और सखड़ी अनसखड़ी को सब प्रकार कह्यो। सो वा क्षत्री वैष्णवने सब सीख्यो। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप वा क्षत्री वैष्णव कों आज्ञा किये, जो-उत्तम तें उत्तम वस्तु श्रीप्रभुन कों समय पर अंगीकार कराइयो। तामें न्यूनता आवे नाहीं। ऐसें आप आज्ञा किए। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप उहां तें विजय किए। सो आगें कों पधारे। सो दैवी जीवन कौ उद्धार करिवे कों। तब फेरि

कितनेक दिन में आप श्रीगोकुल पधारे। तब श्रीगुसांईजी आप श्रीनवनीतप्रियजी की सेवा सिंगार करन लागे। और यह क्षत्री वैष्णव श्रीठाकुरजी की सेवा भली-भांति सों करन लाग्यो। जगावतो, मंगला भोग धरतो। और उत्तम तें उत्तम आभरन पहरावतो। और समयानुसार सामग्री सिद्ध करि कै श्रीठाकुरजी कों भोग समर्पतो। समय भए भोग सराय आर्ति करि अनोसर करि वैष्णवन कों महाप्रसाद लिवावतो। या प्रकार नित्य करतो। पाछें और सामग्री सिद्ध करिकै राखे, सो सेन में श्रीठाकुरजी कों भोग समर्पे। पाछें भोग सराय श्रीठाकुरजी कों पोढ़ावे। अनोसर करि कै बाहिर आवे।

और पुष्प फलादि बस्तू लेइ सो अपने हाथ सों ले आवतो। और काहू तें न मंगावतो। कछू द्रव्य कौ संकोच न करतो।

सो एक समै गुलाब को फूल एक प्रथम ही आयो हतो। तब याने देख्यो। सो माली सों वा क्षत्री वैष्णव नें कह्यो, जो-याको मोल कहा है? सो इतने में एक मनुष्य और कोई ये उत्तम फूल देखि कै लेवे कों आयो। तब उनने वा वैष्णव सों कह्यो, जो-ये पुष्प तो मैं लेउंगो। सो आपुस में चढत रुपैया १०) तथा रुपैया २०) तथा रुपैया १००) तथा रुपैया १०००) तथा रुपैया लक्ष लों बढ़े। तब तो वह मनुष्य पाछो फिरचो। सो ऐसें, वैष्णव तो रुपैया लक्ष दे कै गुलाब कौ फूल ले कै आयो। सो श्रीठाकुरजी कों समर्पे। तब वह वैष्णव तो बोहोत प्रसन्न भयो। जो-मेरो बड़ो भाग्य है, जो-श्रीठाकुरजी फूल कों अंगीकार किये हैं।

और उहां श्रीगुसांईजी आप ताही समै श्रीगोवर्द्धननाथजी कौ सिंगार करत हते। सो देखे तो श्रीगोवर्द्धननाथजी के मस्तक

ऊपर गुलाब को फूल धर्‌यो है। सो फूल के भार सों श्रीगोवर्द्धन-नाथजी आप झुकि रहे हैं। सो ऐसी छवि देखि कै, दरसन करि कै श्रीगुसांईजी श्रीगोवर्द्धननाथजी सों पूछे, जो-बावा! ऐसें क्यों झुकि रहे हो? तब श्रीगोवर्द्धननाथजी श्रीगुसांईजी सों कह्यो, जो-फलानो अमूक गाम में तुम्हारो सेवक रहत है, सो वाने एक लक्ष रुपैया दे कै गुलाब को फूल ले कै समर्प्यो है। सो ताके भाव (भार) करि कै हम झुकि रहे हैं। सो वाकी वैष्णवता की कहां तांई सराहना करिए? सो ऐसें बचन श्रीगोवर्द्धननाथजी के सुनि कै श्रीगुसांईजी आप बोहोत प्रसन्न भए। ता पाछें श्रीगुसांईजी श्रीगोवर्द्धननाथजी कों अनोसर कराय कै पर्वत तें नीचे पधारे। सो एक ब्रजवासी कों बुलाय कै एक पत्र वा वैष्णव के नाम को लिख कै वा ब्रजवासी कों समाचार दे कै विदा किये। सो वह ब्रजवासी पत्र ले कै चल्यो। सो कितनेक दिन में वा गाम में जाय पहोंच्यो। सो वा वैष्णव कों श्रीगुसांईजी को पत्र दिये। सो वा वैष्णवने माथे चढाय कै लियो। और बोहोत ही प्रसन्न भयो। श्रीगुसांईजी आप के हस्ताक्षर देखि कै साष्टांग दंडवत् कियो। और गाम के वैष्णव बुलाइ कै कीर्तन करवाए। ता पाछें सब वैष्णवन कों महाप्रसाद लिवायो। और वा ब्रजवासी को बोहोत समाधान किये। पाछें वा वैष्णवने श्रीगुसांईजी कों पत्र लिख्यो, जो-महाराज! यह सब आपही की कृपा तें भयो है। सो पत्र लिख कै वा ब्रजवासी के हाथ में दियो। तब वह ब्रजवासी पत्र ले कै चल्यो। सो कितनेक दिन में श्रीगुसांईजी के पास आयो। और वह पत्र श्रीगुसांईजी के आगें धर्‌यो। सो पत्र श्रीगुसांईजी बांचि कै बोहोत प्रसन्न भए। जो-धन्य है, वा वै-

ष्णव कौ भाग्य। जो-वाकौ समर्प्यो फूल श्रीगोवर्द्धननाथजी आपु अंगीकार किये। सो वाके भाग्य को कहां तांई कहिए? सो या प्रकार श्रीमुख तें आप वा वैष्णव की बोहोत सराहना किए।

भावप्रकाश—या वार्ता में यह जताए, जो-वैष्णव अपने श्रीठाकुरजीकी सेवा श्रीगोवर्द्धननाथजी के समयानुसार करें,और श्रीगोवर्द्धननाथजी के भाव सों प्रीतिपूर्वक बस्तू समर्पें, तो श्रीगोवर्द्धननाथजी या प्रकार वा बस्तू कों साक्षात् अंगीकार करत हैं, अनुभव जतावत हैं। जैसे वा ब्राह्मन ने श्रीनाथजी के राजभोग के समय अपने घर बंगाले में श्रीनाथजी को ध्यान करि गुड़–बडा भोग धरे। तब श्रीनाथजी तत्काल अपनो राजभोग छोड़ि के उहां पधारे। ता भांति समय अनुसार भाव प्रीति पूर्वक जो कोऊ वैष्णव अपने घर श्रीगोवर्द्धननाथजी के भाव सों सेवा करत हैं, तिनकी समर्पी बस्तू या प्रकार आप तत्काल अंगीकार करत हैं, यह सिद्धांत जनायो।

और भगवत्सेवा में द्रव्य कों तुच्छ करि जाननो यहू कहे।

सो वह वैष्णव श्रीगुसांईजी कौ ऐसो परम कृपापात्र भगवदीय हतो। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए? वार्ता ॥१७५॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक मुकुंददास सेखड़ (क्षत्री), तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये सात्विक भक्त है। लीला में इनकौ नाम 'आराधिका' है। ये श्रीचंद्रावलीजी की सखी है। 'केतकी' तें प्रगटी हैं, तातें उनके भावरूप हैं।

सो ये पूरब में एक क्षत्री के जन्मे। सो बरस बारह के भए। तब इनके माता-पिता मरे। पाछें केतेक दिन में ये यात्रा कों चले। सो प्रथम श्रीगोकुल आए।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समय मुकुंददास सेखड़ श्रीगुसांईजी के दरसन कों श्रीगोकुल आए हते। सो ठकुरानी घाट के ऊपर श्रीगुसांईजी के दरसन किये। सो साक्षात् श्रीपुरुनपुरुषोत्तम कोटि-कंदर्पलावण्य ऐसें दरसन भए। तब मुकुंददास सेखड़ ने श्रीगुसांईजी सों विनती करी, जो-महाराजाधिराज! मोकों सरनि लीजिए।

मैं बोहोत दिन तें भटकत डोलत हूं। तब आप आज्ञा किए, जो-श्रीयमुनाजी में स्नान करि आओ। तब मुकुन्ददास सेखड़ तत्काल श्रीयमुनाजी में स्नान करि आए। और दोऊ हाथ जोरि कै बिनती करी, जो-महाराज! मो पर कृपा करि कै नाम देऊ। तब श्रीगुसांईजीने कृपा करि कै मुकुंददास सेखड़ कों नाम सुनाए। पाछें आप मंदिर में पधारे। तब श्रीनवनीतप्रियजी के सन्निधान ब्रह्मसंबंध करवाए। तब मुकुंददास सेखड़ ने यथा-सक्ति भेट करी। ता पाछें श्रीनवनीतप्रियजी के दरसन किए। सो दरसन करि कै बोहोत प्रसन्न भए। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप श्रीनवनीतप्रियजी की सेवा तें पहोंचि कै अपनी बैठक में पधारे। पाछें आपु भोजन कों पधारे। सो भोजन करि कै मुख-सुद्धार्थ आचमन करि कै पाछें मुकुंददास सेखड़ कों जू-ठनि की पातरि धरी। तब मुकुंददास ने महाप्रसाद लियो। पाछें श्रीगुसांईजी पास आइ दंडवत करि बैठे। तब श्रीगुसांईजी आप मुकुंददास सेखड़ कों अपनी खवासी में राखे। सो जहां आप पधारते तहां साथ रहते। सो श्रीगुसांईजी आप मुकुंददास सेखड़ के ऊपर सदैव प्रसन्न रहते। और कृपा करि कै मार्ग की गोप्य वार्ता होंई सो मुकुंददास सों कहते। सो मुकुन्ददास श्रीगुसांईजी कों छोरि कै कहूं नाहीं गए।

भावप्रकाश—सो या वार्ता में यह जताए, जो-सेवक कों प्रभुन तें छिन एक न्यारो न रहनो।

सो वे मुकुंददास सेखड़ श्रीगुसांईजी के ऐसे परम कृपापात्र भगवदीय हते। तातें इनकी वार्ता को पार नाहीं, सो कहां ताई कहिए। वार्ता ॥१७६॥

* * *

**अब श्रीगुसांईजी के सेवक राजा मानसिंघ दक्षिन के, जिनके एकसौ आठ रानी हती, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—**

भावप्रकाश—ये राजस भक्त हैं। लीला में इनको नाम 'सूर्या' है। सूर्य जैसो इनको प्रकाश है। और 'सूर्या' की एक अंतरंगिनी सखी है। वाकौ नाम है 'तारिका'। सो इहां तेली की बेटी भई। ये दोऊ 'केतकी' तें प्रगटी है। तातें इनके भाव रूप हैं।

वार्ता प्रसंग—१

सो उन राजा मानसिंघ के एकसौ आठ रानी हती। तिन एक-एक के महल न्यारे-न्यारे हते। सो एक-एक महल में ओसरा सों राजा जातो। तब एकसौ आठ दिन में एक महल में ओसरा आवतो। परि बेटा बेटी काहू के न भयो। और बेटा बेटी के लिये तो राजा एकसौ आठ रानी ब्याह्यो। परि भाग में नाहीं। सो काहू के कछू भयो नाहीं। तब राजाने उपाय बोहोत किये। परि तऊ न भयो। सो वा राजा कों दक्षिन कौ राज द्रव्य बोहोत। परि संतान न होंइ। सो तासों राजा बोहोत दुःखी भयो। तब दुःख करि के राजा ने यह मनोरथ कियो, जो-श्रीजगन्नाथरायजी के दरसन करें। जो-श्रीजगन्नाथरायजी कृपा करें तो करे। तब दीवान सों कही, जो-लसकर की तैयारी करो। जो-श्रीजगन्नाथरायजी जायंगे। तब दीवान ने राजा को हुकुम मानि कै डेरा तंबू की तैयारी करी। तब तैयारी करि कै राजा सों कह्यो, जो-लसकर की तैयारी है। तब राजा एकसौ आठ डोला करि उनमें रानीन कों बैठाय कै लसकर ले कै श्रीजगन्नाथरायजी के दरसन कों चले। सो उहां आय पहोंचें। तब एक मैदान में राजा ने डेरा किये। फेरि सब रानीन कों ले कै श्रीजगन्नाथरायजी के दरसन कों आए। तब सब रानीन कों श्रीजगन्नाथरायजी के दरसन कराय कै डेरा कों पठाय दिए। पाछें

राजा ठाढ़े ठाढ़े श्रीजगन्नाथरायजी के दरसन करत हुते। तब श्रीगुसांईजी अड़ेल सों श्रीजगन्नाथरायजी के दरसन कों पधारे हते। तब उहां अपनी बैठक में बिराजे हते। तब राजा दरसन करत हुतो। ताही समय आप हू दरसन कों पधारे। सो आप हू श्रीजगन्नाथरायजी के दरसन करत हुते। पाछें राजा ने पण्ड्या सों पूछी, जो-ये कौन है? तब पण्ड्या ने कही, जो-ये श्रीगोकुल के श्रीगुसांईजी हैं। तब राजा ने वाही समै दंडवत् करी। तब आप वाही समै कृपादृष्टि सों राजा कों देखे। सो देखत ही राजा तो मोहित भयो। सो आप दरसन करि के पधारे तब राजा पीछे पीछे आपकी बैठक में चल्यो आयो। तब राजा ने दोई मोहोर दोई श्रीफल ले कै भेट धरे। तब आपने खवास सों आज्ञा करी, जो-राजा सों कहो, जो-हमारो सेवक होइ, वाकी भेंट हम अंगीकार करत हैं। बिना सेवक की नाहीं लेत। तव खवास नें राजा सों कही, जो-आप तो सेवक को अंगीकार करत हैं। बिना सेवक नाहीं लेत। तब राजा ने बिनती करी, जो-महाराज! आप कृपा करि कै मोकों सेवक करिए। तब आपने कृपा करि कै वाही समय राजा कों नाम सुनायो। फेरि राजा ने बिनती करी, जो-महाराज! अब तो भेट अंगीकार करोगे? अब मैं आप को सेवक भयो। तब आपने कृपा करि कै कंठी दीनी, जो-राजा! यह पहरि लेऊ। तब पहरि लीनी। तब आपने कृपा करि कै प्रसाद मँगायो। तब राजा ने माथें चढाय कै लियो। फेरि अपने डेरा में पठायो। पाछें राजा ने दंडवत् करि बिनती करी, जो-महाराज! अब तो मैं जाँय कै महाप्रसाद लेऊंगो। और सांझ कों आप के पास

आऊंगो । तब आपने आज्ञा कीनी, जो-बोहोत आछो । तब राजा डेरा आयो । तब डेरा आय के महाप्रसाद लियो । पाछें फेरि सांझ कों असवारी भई, सो आय कै श्रीजगन्नाथरायजी के दरसन किये । तब दरसन करि कै राजा श्रीगुसांईजी की बैठक में आयो । तब आपके आगें आय कै दंडवत् कीनी । तब आपने बैठवे की आज्ञा दीनी । तब राजा बैठे । तब आपने कथा कौ आरंभ कियो । सो कथा बांची । सो राजा ने श्रवन कियो । सो कथा में नाम-निवेदन कौ प्रसंग कह्यो । सो राजा ने सुन्यो । सुनि कै बिनती कीनी, जो-महाराज ! नाम तो सुनाए परि निवेदन करावो । तब आपने आज्ञा करी, जो-आछौ । राजा ! काल्हि ब्रत करो । परसों ब्रह्मसंबंध करावेंगे । तब राजा कों दूसरे दिन ब्रत करवाय कै तीसरे दिन ब्रह्मसंबंध करवायो । पाछें राजाने बिनती करी, जो-महाराज ! अब कहा आज्ञा है? तब आपने आज्ञा करी, जो-राजा ! अब तुम्हारो कहा मनोरथ है ? तब राजा ने बिनती करी, जो-महाराज ! मेरे संतान कोऊ नाहीं है । इन के काजें एक सौ आठ रानी ब्याह्यो । परि तोउ मेरे संतान न भई । सो या बात सों मैं बोहोत दुःखी भयो । पाछें मेरो मनोरथ भयो, जो-मैं श्रीजगन्नाथरायजी के दरसन करों । सो आपकी कृपा सों श्रीजगन्नाथरायजी के दरसन भए और आपने कृपा करि कै दरसन दिये । सो मेरो अहोभाग्य । तातें अब आप जो आज्ञा करो सो मैं करूं । तब आपने आज्ञा करी, जो-राजा ! अब श्रीठाकुरजी पधराय कै सेवा करो । तब राजा ने बिनती करी, जो-महाराज ! बोहोत आछो । आप सेवा पधराय देउ । तब आप कृपा करि कै वाके माथे सेवा के लिये

श्रीठाकुरजी पधराय दिये। सो श्रीमदनमोहनजी कौ स्वरूप पधराय दिये। तब राजा ने बिनती करी, जो-महाराज! भीतरिया दोइ तथा जलधरिया दोइ राखि दीजिए। तब आपने कृपा करि कै जलघरिया भीतरिया राखि दिये। सो दोई भीतरिया। सो एक तो सखड़ी करे। एक अनसखड़ी करे। जलघरिया दोइ, एक खासा को जल भरे, एक सेवकी कौ जल भरे। और राजा कों श्रीठाकुरजी कौ सिंगार आपने करि कै बताय दियो। जो-या भांति सेवा करियो। और तो वाकी रीति-भांति भीतरियान ने राजा कों सिखाय दीनी। सो राजा श्रीठाकुरजी कौ सेवा-सिंगार सब करे। पाछें राजा ने एक सौ आठ रानी सबन सों पूछी, जो-तुम कोऊ श्रीगुसांईजी की सेवक होउंगी? तब सबन ने नाहीं करी। जो-हम तो सेवक न होइंगी। जो-हम और पुरुष पास जाइ कै कान न धरेंगी। तब राजा श्रीगुसांईजी के दरसन कों आयो। आय कै दंडवत् करी। पाछें बिनती कीनी, जो-महाराज! मेरे एक सौ आठ रानी हैं। सो मैनें सबन सों पूछी। परि कोई आपकी सेवक न भई। तब आपने आज्ञा करी, जो-राजा! जो जीव आसुरी होंई ते सरनि नहीं आवे। तानें तुम दैवी जीव हो सो सहज ही में सरनि आए। और सेवा करन लागे। ता पाछें राजा श्रीगुसांईजी सों विदा भए। और आज्ञा मांगी, जो-महाराज! अब आज्ञा होंइ तो अपने देस दच्छिन में जाँय। तब आपने आज्ञा दीनी, जो-अब तुम अपने देस में जाँई कै श्रीठाकुरजी की सेवा करो। और राजा! अब तू एक रानी और व्याहेगो। सो तेरे सेवा में अनुकूल होइगी।

भावप्रकाश—काहे तें? ए लीला की जीव है। तेरे उन के पूर्व को संबंध दृढ है।

तब राजा प्रसन्न होई यथासक्ति भेंट करि आज्ञा मांगि दंडवत् करि कै चले। सो कितनेक दिन में अपने देस आय पहोंचे। तब आय कै महल में श्रीठाकुरजी कों पधराय कै सेवा करन लागे। एकसौ आठ रानी हती सो तिनके पास राजा कबहू न जाँई।

भावप्रकाश—काहेतें ? जो-ये सब भगवद्विमुख हैं। तातें उन के पास जाइवे तें, उन के छिनक संग तें, बहिर्मुखता होंई। तातें मन सों त्याग किये। सो श्रीआचार्यजी महाप्रभु आज्ञा किये हैं, 'तत्त्यागे दूषणं नास्ति यतः कृष्णबहिर्मुखाः'। यातें कृष्ण सों जो बहिर्मुख है उन को त्याग पुष्टिमार्ग में दूषण नाहीं। सो राजा ने सब रानीन को या प्रकार त्याग कियो।

तब रानी सब बोहोत उदास में रहे। जो-राजाने हमारो त्याग कर्यो। सो रानी सब सूकि गई। और गहना कपड़ा द्रव्य बोहोत। परि चिंता के मारे रानी सब सूकि गई।

सो एक तेली की बेटी इन के महल के नीचे गोबर लेत हती। तहां रानी महल में गोख में बेठी देखत हती। सो कैसी रूप-सुंदर देखी ! सो देखि कै रानी ने बुलाई, जो-तू हमारे महल में आऊ। तब वाने कह्यो, जो-मोकों महल में कौन आइवे देइगो ? तब रानी ने कही, जो-दासी कों पठावे हैं। सो तोकों बुलाय ले जायगी। तू ठाढ़ी रहि। तब रानी ने दासी कों पठाई, जो-वह गोबरवारी ठाढ़ी है। ताकों तू लेआउ। तब रानी के पास वाकों दासी बुलाय कै ले आई। तब रानी ने पूछी, जो-तू कौन की बेटी है ? तब वाने कह्यो, जो-मैं तेली की बेटी हूं। तब रानी बोली, जो-तेली की बेटी ऐसी रूपवंती ? ऐसी पुष्ट ? तासों तोकों ऐसो कहा सुख है ? तब तेली की बेटी बोली, जो-मोकों सुख है। तब तो मैं ऐसी पुष्ट हूं। फेरि तेली की बेटी ने कह्यो, जो-मेरे बापके एक मैं ही हूं। और कोई संतान नहीं है। तातें

मोकों खाइवे, पीवे, पहरिवे कों, ओढिवे कों, जो मांगो सो मोकों देत है। तासों मैं बोहोत सुखी हूं। परि तुम राजा की रानी होई के ऐसी सूकि रही हो? सो तुम कों ऐसो कहा दुःख है? तब रानी बोलीं, जो-तू बैठि, तोसों हमारो दुःख सब कहें। तब रानीन ने कही, हम एकसौ-आठन कों राजा ब्याहे। परि बेटा-बेटी काहू के न भयो, तासों राजा बोहोत दुःखी भए। सो श्रीजगन्नाथरायजी के दरसन राजा ने हम कों कराए। फेरि राजा श्रीगुसांईजी कौ सेवक भयो। तब हम सबन सों कह्यो, जो-तुम कोई श्रीगुसांईजी की सेवक होउगी? तब हमने नाहीं करी। तासों राजा ने हमारो त्याग कियो है। यासों हम सब सूकी हैं। नाँतर पहरिवे ओढ़िवे की तो कछू कमी नाहीं है। परि कोई रानी के महल में राजा आवे नाहीं है। तब तेली की बेटी बोली, जो-तुम एकसौआठ रानी हो, सो तुमसों एक राजा बस न भयो? जो-मैं ब्याहों तो मानसिंघ राजा कों ही ब्याहों, सो राजा कों बस करों। सो इतनो कहि कै वह अपने घर चली आई। सो आय कै अपने मावाप सों कही, जो-ऐसें ऐसें रानीन ने बुलाई और ऐसें ऐसें मेरे जुवाव-सवाल भए। और ऐसें मैं रानीन कों कहि आई हों, तासों मैं ब्याहोंगी तो मानसिंघ राजा कों ही ब्याहोंगी। तब याकौ बाप बोल्यो, जो-कहां मानसिंघ राजा, कहां तुम तेली की बेटी! यह बात कैसें बनेंगी? तब तेली की बेटी ने कह्यो, जो-बाबा! यह बात ऐसी ही है, तासों तू मोसों गहना कपड़ा ल्याय दे। सो गहना कपड़ा पहरोंगी। और मानसिंघ राजा कों बस करोंगी। और मैं ब्याहोंगी। तब तुम कों कछू द्रव्य की कमी नाहीं। तब तेली ने

कही, जो-बेटी तोकों जो चहिए सो गहना कपड़ा पहरिवो करि। तब या बेटी ने कह्यो, सो गहना कपड़ा सब ल्याय दियो। सो तेली की बेटी सब गहना कपड़ा पहरि कै एक टोकरा ले कै बन में ऊपरा बीनवे कों गई। तहां राजा श्रीठाकुरजी कों पोढ़ाय बाग में जात हते। तहां गेल में उपरा बीनत हती। सो राजा कों देखि कै दोऊ हाथ सों मुझरा कियो। पाछें राजा के सन्मुख ठाढ़ी रही। मंद मुसकानि हसति जाँय। हाव-भाव कटाक्ष करति जाँय। सो राजा घोड़ा ठाढ़ो करि कै देखत ही रह्यो। पाछें राजा ने पूछी, जो-तुम कौन हो? तब कही, जो-मैं तेली की बेटी हूं। तब राजा ने इन कों बुलाई, जो-तू बाग में तो आउ। तब वह बाग में आई। और असवारी हू बाग में आई। तब राजा ने इन कों एकांत में बुलाई। बुलाइ कै कही, जो-तेरो कहा मनोरथ है? तब तेली की बेटी बोली, जो-मेरो यह मनोरथ है, जो-मैं ब्याहों तो तुम कों ब्याहों, नाँतर योंही रहों। तब राजा बोल्यो, जो-आछौ, ठीक है। मैं तोही कों ब्याहूंगो। तब राजा याकों सुखपाल में बैठाय कै अपने महल में ले गयो। तब जोतसीन कों बुलाय कै ब्याह को मुहूर्त पूछ्यो। और ब्याह की तैयारी करी। बड़ी धूमधाम सों ब्याह कर्‍यो। ब्याह करि कै निज महल जो राजा कौ हतो तामें राखी। तब राजा वाके महल में नित्य जाय, रात्रि कों उहांई सोवें। तब वह राजा के पांव दाबे। पंखा करे। सेवा-टहल बोहोत करे। तब राजा याके ऊपर बोहोत प्रसन्न रहे।

भावप्रकाश—यामें सेवा को प्रभाव जताए, जो-याने सेवा करि कै राजा कों प्रसन्न कियो। सो सेवा ऐसो पदार्थ है।

तव राजा सों याने पूछी, जो-तुम श्रीगुसांईजी के सेवक

हो और श्रीठाकुरजी की सेवा करो हो। सो मोकों हूं सेवक करावो, तो मैं सेवा में सहायक होऊं। तब राजा प्रसन्न भयो। जो-चो-होत आछो। तब राजा ने कासिद की जोड़ी तैयार करि पत्र लिखि कै कासिद कों अड़ेल पठायो। सो पत्र में यह लिख्यो, जो-आपकी कृपा तें मैं रानी एक और ब्याह्यो हूं। सो आप याकों सेवक करो तो सेवा में सहायता होंई। परि आप कृपा करि कै श्रीजगन्नाथरायजी पधारो तो मैं दीवान कों संग दे के रानी कों पठाऊं। यह बिनती कौ पत्र राजा ने लिख्यो। सो आप पत्र वांचि कै वाकौ प्रतिउत्तर लिख्यो। जो-हम रथयात्रा कौ उत्सव श्रीजगन्नाथरायजी कौ आय करेंगे। तुम रानी कों दीवान कों श्रीजगन्ननाथरायजी पठाओगे। हम रानी कों सेवक करेंगे। तब कासिद श्रीगुसांईजी कौ पत्र ले के राजा के पास आयो। तब राजा ने पत्र बांच्यो। सो पत्र बांचि कै प्रसन्न भयो। तब दीवान कों बुलाइ कै कह्यो, जो-श्रीजगन्नाथरायजी की तैयारी करो। तुम रानी कों ले कै संग जाऊ। तब दीवान ने सब तैयारी करी। तब रानी कों ले कै दीवान श्रीजगन्नाथ-रायजी आयो। तब श्रीगुसांईजी आप कृपा करि कै श्रीजग-न्नाथरायजी पधारे। तब श्रीजगन्नाथरायजी के दरसन रानी कों करवाए और दीवान ने किये। तब रानी कों तो डेरा में पठाई। और दीवान ने श्रीगुसांईजी के आगें आय के दंडवत् करी। और विनती करी, जो-महाराज! मैं रानी कों ले कै आयो हूं। तातें कृपा करो। तब आपने दीवान सों आज्ञा करी, जो-रानी कों काल्हि तुम व्रत करावो। परसों नाम-ब्रह्म-संबंध करावेंगे। तब दीवान ने विनती करी, जो-महाराज!

मेरे ऊपर कृपा करो। तब आपने आज्ञा करी, जो-ठीक है। तुम हू व्रत करो। तुम कों नाम-ब्रह्मसंबंध करावेंगे। तब दीवान ने बिनती करी, जो-महाराज! श्रीजगन्नाथरायजी कौ प्रसाद कोई ल्यावे तो वाकों लेवे की आज्ञा है? तब आपने आज्ञा करी, जो-कनिका महाप्रसाद लियो करो। पेट भरि के मति लेऊ। तब दीवान डेरा में गयो। जाय कै सबन सों कह्यो, जो-कालिह व्रत करियो। आपने आज्ञा करी है, सो सेवक करेंगे। तब रानी तथा दीवान ने व्रत कियो। ता पाछें दूसरे दिन दोऊन कों आपने कृपा करि कै नाम-ब्रह्मसंबंध करवायो। पाछें रानी ने श्रीगुसांईजी के आगें नाम-ब्रह्मसंबंध की भेट धरी। दीवान ने हू भेट धरी। पाछें आज्ञा मांगी। जो-महाराज! रानी कों सेवा में न्हवावे? तब आपने आज्ञा दीनी, जो-अब सुखेन सेवा में न्हवावो। तब दीवान ने बिनती करी, जो-महाराज! एक पत्र राजा कों लिखि दीजिए। जो-रानी कों, मोकों, सेवा में न्हवावें। तब श्रीगुसांईजी आप एक पत्र लिखि कै दीवान कों दियो। जो-जाऊ, तुम दोऊन कों राजा सेवा में न्हवावेगो। तब कितनोक द्रव्य रानी ने भेट कियो। कितनोक दीवान ने भेट कियो। पाछें बिदा भए। तब श्रीगुसांईजी ने उपरेना उढ़ाए। पाछें श्रीगुसांईजी सों आज्ञा मांगि कै चले। सो अपने देस दक्षिन में आए। आइ कै रानी अपने महल में गई। दीवान राजा के पास गयो। तब राजा ने सब समाचार पूछे। तब दीवान ने श्रीगुसांईजी तथा श्रीजगन्नाथरायजी के सब समाचार कहे। तब दीवान ने श्रीगुसांईजी के श्रीहस्त कौ पत्र राजा कों दियो। तब राजा बांचि कै बोहोत

प्रसन्न भयो। प्रसन्न होंइ कै राजा ने दीवान सों कही, जो-तेनें यह बोहोत आछो कियो। जो-श्रीगुसांईजी की आज्ञा ले आए। हम कों सेवा में सहायता भई। अब तुम सुखेन सेवा में न्हाओ। तब वैष्णव मंडली सब करि कै, प्रसाद सब बांटि कै, कंठी चरनामृत बांटि कै वैष्णवन की आज्ञा ले कै, रानी तथा दीवान कों सेवा में न्हवाए। तब राजा तो सेवा सिंगार सब करे। और दीवान राजा के आगें मंदिर में परचारगी करें। और रानी ने रात्रि कों राजा सों पूछ्यो, जो-हम कों कौनसी सेवा सोंपो हो ? तब राजा ने कही, जो-दूधघर की सेवा तुम करो। सो तुम्हारे हाथ को श्रीठाकुरजी सब आ-रोगेंगे। दोई भीतरिया है सो सखड़ी, अनसखड़ी करेंगे। और राजा जब सेवक भयो तब बीस पचीस इन की जाति कै श्रीगुसां-ईजी के सेवक राजा ने करवाए हते। सो सब सेवा में सहायता भई। कोई पानघर करें, कोई फूलघर करें, कोई भंडार करें। कोई बाहिर सों सामग्री ल्यावे। सो ऐसें सब सेवा में तत्पर रहे। राजा के यहां। तब श्रीठाकुरजी के आरोगे पाछें सब महाप्रसाद लेई। वैष्णव आवे, सो कोई सखड़ी लेई, कोई अनसखड़ी लेई। कोई दूधघर की सामग्री लेई। तिन सबन कौ समाधान राजा करे। ता पाछें दीवान और राजा महाप्रसाद लेई। पाछें दीवान और राजा राज कौ काम करते। पाछें राजा उठि कै उत्थापन के समै न्हाय। तब दीवान हू न्हाय। तब दोऊ मिलि कै उत्थापन तें सेन पर्यंत सेवा में पहोंचि कै श्रीठाकुरजी कों पोढ़ाइ कै बाहिर आवे। पाछें महाप्रसाद ले कै राजा और दीवान दोऊ राजकाज करे। फेरि रात्रि कों राजा रानी के पास जाँय। सो राजा कहे, जो-दूधघर-की सामग्री तुम बोहोत सुंदर करत हों। आछी सेवा करो हो।

सो या वैष्णव रानी के पास राजा नित्य जाँई, सोवे, बैठे। सो या रानी ने राजा कों प्रसन्न किये। सो सेवा करि कै प्रसन्न किए।

सो एकसौ-आठ रानी हती, सो या वैष्णव रानी तें बोहोत ईर्षा करती। जो-हम राजा की बेटी, हम राजा की रानी, सो हमतें राजा बस न भयो। और या तेली की बेटी ने बस करि लियो। सो तेली की बेटी मिले तो दोई बात तो करें। सो कोई एक दिन तेली की बेटी कौ महल हो सो खूट्यो हो। सो दोई चारि रानी महल में गई। तब तेली की बेटी सों कही, जो-तोकों स्याबास है, जो-तेनैं राजा कों बस करि लियो। तब तेली की बेटी बोली, जो-मैं तुम सों कह्यो हो सोई भयो। तब उन रानीन ने प्रसन्न होइ के कह्यो, जो-तू बड़ी बहनि हैं हम छोटी हैं। तासों कछू राजा सों हमारी हू अरज करि, जो-राजा ने हमारो त्याग कियो है। तातें अब राजा कहे सो हम करें। तब वाने कही, जो-हम कहेंगे। तब उन रानीन ने यासों कही, जो-हम एकसौ आठ हैं तिन में तू बड़ी हैं। तातें कोई बेर हमारे पास आयो करि। तब याने कही, जो-जब मेरो अवकास होइगो तब मैं तुम्हारे पास आउंगी। तब उनने कही, जो-हम एकसौ आठ सब तुम्हारे पास आवें। जब तुम्हारो अवकास होंई तब आवें। तब याने कही, जो-जब मेरो अवकास होइगो तब मैं बुलाइ लेउंगी, पाछें। तब रानी ने कही, जो-अब तुम जाओ, मैं सेवा में न्हाउंगी। तब वे गईं। तब ये सेवा में न्हाई। पाछें दूधघर की सामग्री सब सिद्ध करी। केसरी सामग्री सब सोना के ड़बरा में साजे। और सुफेद सामग्री रूपा के ड़बरा में साजें। सो पात्र को, सामग्री को, एक ही रंग देखिवे में आवें। या प्रकार तेली की बेटी ने सेवा करि कै राजा

कों बस करि लियो। जब रात्रि कों राजा रानी के पास जाइ तब बोहोत बड़ाई करें। रानी तें कहे, जो-मैं एकसौ आठन के बस न भयो परि तेरे बस भयो। सो तू सेवा बोहोत आछी करत है। या भांति बोहोत बड़ाई करे। और राजा नौतन सामग्री नौतन वस्त्र और द्रव्य की हुंडी वर्ष के वर्ष श्रीगुसांईजी कों पठावते। और श्रीठाकुरजी की सेवा हू भली भांति सों करते। सो श्रीठाकुरजी सानुभावता जतावन लागे। और चहिए सो मांगि लेते। सो वे राजा मानसिंघ श्रीगुसांईजी के ऐसे परम कृपापात्र भगवदीय हते। तातें इनकी वार्ता कौ पार नाहीं, सो कहां तांई कहिए? वार्ता ॥१७७॥

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-स्त्री, पुत्र, माता-पिता जो कोऊ अवैष्णव होंई ताकौ संग सर्वथा न करें। तिन पर प्रीति हू न राखें। और वैष्णव कों सेवा ही बड़ो पदार्थ हैं। तातें जो-कोऊ भगवत्सेवा में सहाय होंइ ता पर प्रीति राखे। और सेवा बिनु छिन एक रहे नाहीं। यह सिद्धांत जताए।

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक कबूतर-कबूतरनी हते, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये दोऊ सात्विक भक्त हैं। लीला में हू ये कबूतर-कबूतरनी हैं। ये श्रीचंद्रावलीजी कों बहोत प्रिय हैं। काहेतें? जो-ये श्रीठाकुरजी तथा श्रीस्वामिनीजी दोऊन कों गुप्त प्रीति के समाचार पहुँचावत हैं। भाव के पोषक हैं। तातें श्रीचंद्रावलीजी इन दोऊन कों बोहोत लाड लडावत हैं। सो दोऊन के नाम धरे हैं। सो कबूतर कौ नाम 'प्रीतिनिग्राहक' है, और कबूतरनी को नाम 'प्रीतमगमनी' है। वे दोऊ 'सुनंदा' तें प्रगटे हैं, तातें उनके भावरूप हैं।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समै श्रीगुसांईजी आपु श्रीगोकुल तें गुजराति कों पधारत हुते। सो मही नदी बीच में आई। सो भरपूरि आई।

सो राति दिना उतराइ न देय। तब मही नदी के कांठे ही डेरा किये। तब दूसरे दिन सवेरे रसोई भई और भोग आयो। तब श्रीगुसांईजी आपु भोग धरि कै बिराजे। संध्या जप-पाठ करत हुते। तब भीतरिया ने आय कै कही, जो-महाराज! भोग सरावो। समय भयो है। तब आपने आज्ञा करी, जो-तुम ही सरावो। तब भीतरिया ने कही, जो-महाराज! यह कहा? हम कैसें करावेंगे? तब आपने आज्ञा करी, जो-आज हमारे भोजन नाहीं करनो है। तव भीतरिया पूछे, ऐसो क्यों? तब आपने आज्ञा करी, जो-आज कोई जीव सरनि नाहीं आयो है।

भावप्रकाश—कह कहि यह जताये, जो-हमारो प्रागट्य दैवी जीवन के उद्धारार्थ है। तातें एक हू दैवी जीव सरनि आवे तो हम भोजन करें। नाँतर वह दिन वृथा जाँय। तातें भोजन की नाहीं किये।

तब अधिकारी भंडारी सब बैठे हते। तिनने बिनती करी, जो-महाराज! यहां कौन है? कोई गाम हू नाहीं। तासों महाराज! यहां कौन है, सो सरनि आवे? तब आपने आज्ञा करी, जो-इहां कोई पसु-पंछी हू नाहीं है कहा? तब खवास ने कही, जो-महाराज! सो तो हाजिर है। तब श्रीगुसांईजी ने कही, जो वाकों ल्यावो। तब खवास ने भंडारी पास उठि कै चुगो मँगायो। सो कबूतर-कबूतरनी कों डारयो। सो चुगो चुगते चुगते आपके आगे आय गए। सो उहां चुगा कों लगि गये। तब आपने कृपा करि कै दोऊ कबूतर-कबूतरनी कों नाम सुनायो। तब दोऊन कों अपने स्वरूप को ज्ञान भयो। सब बातें जानिवे लगे। ता पाछें आप तो उहां तें उठि कै भीतर पधारे। भोग सरायो। पाछें भोजन किये। तब भोजन करि कै आप बाहिर पधारे। और कही, जो-देखो! नदी उतरी है के नाहीं?

तब मनुष्य देखिवे कों गए। पाछें कही, जो-महाराज! उतरे है।
अब सांझ तांई उतरि जाइगी। तब आपने कही, जो-तैयारी राखे
सांझ तांई पार उतरि रहेंगे। तब सब तैयारी करी। तब सांझ
नदी उतरी। तब पार उतरे। तब कोस दोई कोस पर एक गा
हतो। तहां डेरा किए। रात्रि कों बिराजे। पाछें सवारे उहां तें कूंच भये
सो राजनगर पधारे। सो भाईला कोठारी के घर बिराजे। ता पा
आप तो श्रीद्वारकाजी होंई कै श्रीगोकुल पधारे। तब वे कबूत
कबूतरनी उड़ि कै कोई गाम में वैष्णव मंडली होत हती, तहां गए

भावप्रकाश—काहेतें? जो-उन ने जान्यो, जो-हम लीला के जीव हैं। त
भगवल्लीला-कीर्तन, श्रवन किये विना इतने दिन हमारे वृथा गए। परि अब
भगवद् गुणानुवाद सुनि कै कछु सुख लेई। तातें वैष्णवन की मंडली में गए।

तहां जाय वैष्णव मंडली में भगवद्वार्ता होत हती। तहां ऊ
वैठि कै सुनी। भगवद् वार्ता-कीर्तन किये सो सब सुने। पा
वैष्णवन ने प्रसाद बांट्यो। तब कबूतर-कबूतरनी कों देखि
वैष्णवन ने कही, जो-ये उड़े नहीं हैं। भगवद् वार्ता-कीर्तन सु
हैं। तब वैष्णवन ने इनके आगें प्रसाद धर्यो। सो चुगि गए
पाछें इनके ऊपर हाथ फिरायो। सो उड़े नाहीं। पाछें सब वैष्ण
जैश्रीकृष्ण करि कै चले। तब कबूतर-कबूतरनी ने माथो नँवाये
उड़ि कै बाग-बगीचा में गए। तहां रूख हतो। सो तामें घोंस
करि कै रहे। सो उहां कबूतर-कबूतरनी सों कहे, जो-आज आपु
ने यह वार्ता सुनी और कीर्तन सुने। सो ऐसें आपुस में वा
करे, कहे और सुने। फेरि रात्रि कों तहां रहि कै सवेरे उड़ि
जाय। सो चुगो करि आवे। फेरि आय कै माला में वैठे। फेरि रा
कों वैष्णव मंडली में आवे। तब ऊपर वैठि के भगवद्वार्ता कीर्त

सुनते। तब वैष्णव उनके ऊपर हाथ फेरते। पुचकारते। परि उडते नाहीं। ता पाछें वैष्णव सब अपने अपने घर जाते। तब कबूतर-कबूतरनी अपने माला में जाते।

वार्ता प्रसंग—२

अब या गाम कौ एक राजा हतो। सो वह कोढ़ी हतो। सो वाने बोहोत औषधि करी। बोहोत उपाय कियो। वैद्यन सों पूछ्यो। परि कोढ़ न गयो। तब एक वैद्य कोई दक्षिन कौ आय निकस्यो। सो वासों राजा ने बुलाय के पूछी, जो-हमारो कोढ़ नाहीं मिटे हैं। सो कहा उपाय करें? तब वा वैद्य ने कही, जो-राजा! यह सहज कौ उपाय है। यामें कहा? तब राजा ने कही, जो-उपाय करो तो कोढ़ मिटे। तब वैद्य ने कही, जो-एक कबूतर-कबूतरनी कौ जोड़ा पकरि के पिंजरा में धरो। तब वाकों मारि के औषधि करेंगे। तब राजा ने कही, जो-आछौ, पकरि मँगावेंगे। तब वैद्य ने कही, जो-कालिह मैं आउंगो, तब औषधि बनवाउंगो। तब राजा ने कही, जो-आछौ, कालिह तुम आइयो। तब राजा ने मनुष्यन सों कही, जो-कबूतर-कबूतरनी कौ जोड़ा जहां मिले तहां तें पकरि ल्यावो। तब राजा के मनुष्य गए। परि कोई पकरिवे में आयो नाहीं। तब एक वैष्णव मंडली में आवतो। और राजा के पास जातो आवतो। सो वाने कही, जो-राजा! कबूतर-कबूतरनी कौ जोड़ा मँगाय कै कहा करोगे? तब राजा ने कही, जो-हम तो देखिवे कों मंगावे हैं। तब वैष्णव ने कही, जो-हमारे वैष्णव मंडली में आवे हैं। सो कालिह मैं लाऊंगो। तब तुम देखि लीजो। तब रात्रि कों वह वैष्णव मंडली में गयो। और वे

कबूतर-कबूतरनी हू गए। सो भगवद्वार्ता-कीर्त
उठे तब वा वैष्णव ने कबूतर-कबूतरनी पकरि
वैष्णवन ने कही, जो-तू क्यों पकरत है? छोरि
जो-राजा ने देखिबे कों मँगाए हैं। सो दिखाय
तब वह कबूतर-कबूतरनी कों राजा के पास
राजा ने देखें। तब कह्यो, जो-पिंजरा में राख
कों वार्ता कौ समय भयो तब कबूतरनी कबूत
आपुन कों पिंजरा में क्यों धरे हैं? तब कबूत
अपुनो राजा कोढ़ी है। सो वैद्य ने कही है,
तरनी कों मारि कै औषधि करेंगे। तब को
अपनो सरीर आज दूसरे के काम आवेगो।

भावप्रकाश—यह कहि यह जताए, जो-वैष्णव धर्म
जाने, जो-काहू के हित ये सरीर आवें तो जन्म सुफल होंइ
वृथा है। परोपकार जैसो और कोऊ धर्म नाहीं। सो यह
कृपा तें या कबूतर-कबूतरनी कों भयो है। और श्रीगुसांई
भविष्य को ज्ञान हू हैं। तातें धीरज राखि या प्रकार कहे।

पाछें कबूतर बोल्यो, जो-अपनी बीट राजा
मिटे। सो राजा बात सुनी। पंछीन की बोल
सो वाने तब पिंजरा में ते बीटि ले कै
कों। जहां-जहां कोढ़ हतो तहां-तहां लगाई। त
गयो। तब राजा ने वाही समै पिंजरा खोलि दि
वे दोऊ वैष्णव मंडली में जाइ बैठे। फेरि भगवद्
कबूतर-कबूतरनी कों देखि कै वैष्णव प्रसन्न भ

कहा सामर्थ्य है ? और इनकी बीटि लगाए तें कोढ़ मिटि गयो। ऐसो श्रीगुसांईजी कौ प्रताप है। सो कबूतर-कबूतरनी परम सुख सों रहते, श्रीगुसांईजी को अहर्निश ध्यान करते।

भावप्रकाश—तातें वल्लभाख्यान में गोपालदासजी गाये हैं—

'जे जीव जाति होइ कोई रे, तेने ततक्षण सर्व सुख होई रे।'

सो जीवजंतु जो कोई श्रीगुसांईजी की सरनि आवे सो या प्रकार अलौकिक सुख कों प्राप्त होत हैं।

सो वे कबूतर-कबूतरनी श्रीगुसांईजी के ऐसें कृपापात्र भगवदीय हते। तातें इनकी वार्ता कौ पार नाहीं। सो कहां तांई कहिए ? वार्ता ॥१७८॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी कौ सेवक एक सेठ राजनगर कौ बासी, जो कीड़ा भयो, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये राजस भक्त है। लीला में ये 'जलचर' है, श्रीयमुनाजी कौ। सो एक समे ठाकुर श्रीस्वामिनीजी प्रमृति व्रजभक्तन के संग जल-बिहार करत हे, तहां यह आयो। सो इन कों देखि श्रीस्वामिनीजी बोहोत डरपे। ता अपराध तें यह भूतल पर आयो। ये 'सुनन्दा' तें प्रगट्यो है, तातें उनके भाव रूप है।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समे श्रीगुसांईजी आप द्वारिकाजी पधारे हते। सो द्वारिकाजी सों राजनगर पधारे। तब भाईला कोठारी के घर अपनी बैठक में बिराजे। तब तहां सब वैष्णव दरसन कों आए। तिन में एक सेठ हू आयो। तब श्रीगुसांईजी आप वा सेठ कों देखि कै कहे, जो-सेठज़ी आए ? तब सेठने बिनती करी, जो-महाराज! इन वैष्णवन की कृपा तें आप के दरसन आज पाए। तातें अब मोकों सेवक कीजिए। तब श्रीगुसांईजी वाकों नाम सुनाए। तब वह वैष्णव भयो। तब भेट धरि दंडवत् करि कै बैठ्यो। तब आपने आज्ञा करी, जो-सेठज़ी ! अब तुम श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन

करो। और श्रीगोकुल चलो। व्रजयात्रा करो। जमुनाजल पान करो। तब सेठ ने कही, जो-महाराज! आप कृपा करोगे तो करेंगे। तब श्रीगुसांईजी आपने कही, जो-हां सेठजी! हम तो तुम्हारे ऊपर कृपा करेंगे। और हमारे साथ ही चलो। हम तुम कों दरसन करावेंगे। तब सेठजी बोले, जो-महाराज! हम गृहस्थ हैं। सो अव ही तो हम सों कहां चल्यो जाय? परि कोई समै आप की कृपा सों आवेंगे। तब श्रीगुसांईजी आप तो श्रीगोकुल पधारे। सो आय कै श्रीनवनीतप्रियजी कौ सेवा-सिंगार किये। पाछें अपनी बैठक में गादी-तकियान के ऊपर बिराजे। तब सब वैष्णव दरसन कों आए। तब एक विरक्त वैष्णव सों आपने आज्ञा करी, जो-राजनगर में एक सेठ है। तासों मैंनें कही, जो-तुम श्रीगोकुल चलो। तव वाने कही, जो-अबही तो मोसों न चल्यो जाइगो। पीछे कोई समय आउंगो। तासों वा सेठ कों श्रीगोकुल ल्यावो। तब वा विरक्त ने कही, जो-महाराज! बोहोत आछौ। आप की कृपा तें ल्याउंगो। तव कोईक दिन में यह विरक्त वैष्णव आप सों आज्ञा मांगि कै राजनगर आयो। सो भाईला कोठारी के घर उतर्यो। तब भाईला कोठारी सों पूछ्यो, जो-वह कौनसो सेठ है? जासों आपने आज्ञा करी ही श्रीगोकुल जायबे की। तव भाईला कोठारी ने एक वैष्णव कों वा विरक्त के संग पठायो। सो वाने वा सेठ कौ घर वताय दियो। तव वा विरक्त ने घर में जाइ कै वा सेठ कों श्रीकृष्ण-स्मरन कियो। पाछें सेठ सों कह्यो, जो-सेठजी! तुम कों श्रीगुसांईजी ने बुलाए हैं। तातें श्रीगोकुल चलो। तुम कों मैं लेवे कों आयो हूं। तव सेठ ने कही, जो-हां वैष्णव! श्रीगोकुल तो चलेंगे। तव विरक्त

ने कही, जो-अब चलो। तब सेठ ने कही, हमारे बेटा आवें तो चले। तब विरक्त वैष्णव यह सुनि कै द्वारिकाजी दरसन कों गयो। तब फिरि कै यात्रा करि कै बरस डेढ़ बरस में आयो। तब वा सेठ कों बेटा भयो। तब वैष्णव ने सेठ सों यह कही, जो-अब तुम्हारे बेटा भयो। तातें अब तो चलो। तब कही, जो-हां! श्रीगोकुल चलेंगे। परि बेटा बडो होंइ तो याकों कारबार दे कै चलें। तब विरक्त वैष्णव पाछो श्रीगोकुल आयो। सो श्रीगुसांईजी के आगें दंडवत् करी। और बिनती करी, जो-महाराज! मैं वा सेठ सों कही, जो-तुम कों श्रीगोकुल श्रीगुसांईजी ने बुलाए हैं। तब सेठ ने कही, जो-एक बेटा होय तब चलें। तब मैं द्वारिकाजी गयो। सो बरस डेढ़ बरस में यात्रा करि कै आयो। तब मैंनें कही, जो-चलो। तब कही, जो बेटा बड़ो होइ तो कारबार सोंपि कै चले। तब मैं श्रीगोकुल आयो। तब आपने आज्ञा करी, जो-आयो तो सही, परि फेरि जाइगो? तब विरक्त ने कही, जो-हां महाराज! मैं जाउंगो। तब यह विरक्त वैष्णव फेरि कोईक दिन में श्रीगोकुल तें चल्यो। सो राजनगर आयो। तब सेठ सों मिल्यो। पाछें सेठ सों कह्यो, जो-सेठजी! अब तो श्रीगोकुल चलो। तब कही, जो-हां! श्रीगोकुल चलेंगे। अब तो बेटा बड़ो भयो कारबार सोंप्यो है। परि एक नाती कौ सुख होय तो श्रीगोकुल चले। तब विरक्त वैष्णव फेरि श्रीद्वारिकाजी गयो। सो बरस दिन उहां रह्यो। पाछें आयो। तब सेठ के नाती भयो। तब विरक्त वैष्णव ने कही, जो-सेठजी! अब तो चलो। अब तुम्हारे नाती भयो। तब वा सेठ ने कही, जो, हां वैष्णवजी!

श्रीगोकुल तो चलेंगे परि नाती बड़ो होइ तो खिलायवे को सुख देखि कै चले। तब तो वैष्णव उहांई रह्यो। भाईला कोठारी के घर। तब कोईक दिन में सेठजी की तो देह छूटी। तब वैष्णव ने बिचारी, जो-देह तो वाकी छूटि गई। परि अब ये कौन कौ अवतार भयो? तब यह सेठ सर्प कौ अवतार भयो। ऐसें या विरक्त वैष्णव ने जान्यो। तब वा वैष्णव ने वाके पास जाइ कै जल छांटि कै सर्प कों बुलायो। और कह्यो, जो-सेठजी! अब तो तुम मरि कै सर्प भए। तातें अब तो श्रीगोकुल चलो। तब सेठ ने कहीं, जो-अब ही तो द्रव्य की रक्षा करत हैं। पाछें श्रीगोकुल चलेंगे। तब कोईक दिन में सर्प की देह छूटि गई। तब कुत्ता कौ अवतार भयो। तब या वैष्णव ने कुत्ता कों बुलायो और कह्यो, जो-सेठजी! अब तो श्रीगोकुल चलो। अब तुम कुत्ता कौ अवतार भए। तब सेठ ने कही, जो-हां, श्रीगोकुल तो चलेंगे परि चोर कौ डर बोहोत है। तातें हवेली की चौकी करत हूं। तब कोईक दिन में कुत्ता की देह हू छूटि गई। तब पनारे कौ कीड़ा भयो। तब फेरि वह विरक्त वैष्णव आयो। सो वाने कही, जो-कुत्ता की तो देह छूटि गई, अब कौन कौ अवतार भयो? तब देखें तो पनारे कौ कीड़ा भयो। तब वाने आय के पनारे के कीड़ा कों बुलायो। तब कही, जो-सेठजी! अब तो तुम पनारे के कीड़ा भए। तातें अब तो श्रीगोकुल चलो। तब कही, जो-अब ही तो श्रीगोकुल नहीं चलेंगे। जो-अब तो सबन की जूंठिनि लेत हों। तातें प्रसन्न हों। तब वैष्णव एक डाबी ल्याइ कै जल भरि कै पनारे में सों वह कीड़ा डाबी में धरयो। पाछें न्हाय कै डाबी ले कै श्रीगोकुल कों चल्यो। तब कितनेक दिन में श्रीगोकुल आयो।

तब श्रीगुसांईजी के पास गयो। जाँय कै वह डाबी दिखाई, जो-महाराज ! मैं सेठजी कों श्रीगोकुल ल्यायो हूं। तब आप ने सब समाचार पूछे। जो- कैसें कैसें भयो ? तब वा वैष्णव ने आपके आगें बिनती कीनी, जो-महाराज ! इन के नाती भयो। तब नाती के खिलायवे कौ सुख ले कै, तब याकी देह छूटी। सो सर्प भयो। सो द्रव्य की रक्षा करी। तब मैं कह्यो, जो-सेठजी ! श्रीगोकुल चलो। तब कही, जो-श्रीगोकुल तो चलेंगे परि अब तो मैं या द्रव्य की रक्षा करत हूं। फेरि सर्प की योनी छूटि गई। तब कुत्ता कौ अवतार भयो। तब फेरि मैनें कही, जो-सेठजी ! अब तो श्रीगोकुल चलो। तब कही, जो-श्रीगोकुल तो चलेंगे। परि चोर कौ डर बोहोत है। तातें घर की रखवारी करत हों। पाछें ये कीड़ा भयो। सो अब मैं इनकों आपकी पास ल्यायो हूं। तब श्रीगुसांईजी ने आज्ञा करी, जो-अब याकों श्रीयमुनाजी में डारि देऊ। तब वह विरक्त जाय श्रीयमुनाजी में डारि न्हाय कै चल्यो आयो। तब वा सेठ की गति भई।

भावप्रकाश—या वार्ता में बड़ो संदेह है, जो-श्रीगुसांईजी या सेठ कों कहे, जो-(तुम)श्रीगोकुल चलो। तऊ यह सेठ न गयो। पाछें वा विरक्त ने कह्यो, जो-सेठजी ! गोकुल चलो। तऊ वाकी बुद्धि फिरी नाहीं। गृह में आसक्त रह्यो। सो या विरक्त में हू अलौकिक सामर्थ्य ही। यह चाहतो तो सेठ की बुद्धि नेक में फिरि जाती। तब इतनो श्रम क्यों कियो ? तहां कहत हैं, जो-या सेठ के मिष करि जीव कौ स्वरूप जताए। जो-जीव ऐसो है। वाकों आप तें लौकिक आसक्ति सर्वथा छूटत नाहीं। परि श्रीगुसांईजी को संकल्प-बानी मिथ्या कैसे होंई ? तातें आपने वैष्णवद्वारा या प्रकार वाकों श्रीगोकुल बुलवायो। सो श्रीगुसाईजी आपु अपने जीव कों कब हू छोरत नाहीं। कैसो हू संसार में आसक्त होंई, तोऊ आप वाकी सुधि करि या प्रकार उद्धार करत हैं। और या जीव कों श्रीयमुनाजी में डारिवे की आज्ञा करी सो यातें, जो-ये लीला में हू श्रीयमुनाजी को जीव है। तातें श्रीयमुनाजीद्वारा लीला में वाको संबंध दृढ होइगो।

सो वह सेठ श्रीगुसांईजी कौ ऐसो परम कृपापात्र भगवदीय हतो। तातें इनकी वार्ता कौ पार नाहीं, सो कहां तांई कहिए। वार्ता ॥१७९॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक एक पुरुष दोई स्त्री, क्षत्री वैष्णव, पूर्व के, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये तामस भक्त हैं। लीला में पुरुष कौ नाम 'रंगदेवी' है, और दोऊ स्त्रीन कौ नाम 'गूढ़ा', 'निगूढ़ा' हैं। ये तीनों 'सुनन्दा' तें प्रगटी हैं, तातें उनके भावरूप हैं।

सो ये तीन्यों पूर्व में द्रव्यमान् क्षत्रीन के प्रगटे। सो वा पुरुष को इन दोऊन तें व्याह भयो। पाछें माता-पिता मरे। तब ये तीन्यों यात्रा कों चले। सो श्रीगोकुल आए। तहां श्रीगुसांईजी के सेवक भए। पाछें श्रीगुसांईजी सों विनती करि श्रीठाकुरजी पधराय अपने घर आए। सो तीनों प्रीतिपूर्वक भगवत्सेवा करते। वैष्णव कों आग्रहपूर्वक नित्यनेम सों प्रसाद लिवावते। या प्रकार रहते।

वार्ता प्रसंग—१

सो वे श्रीठाकुरजी की सेवा बोहोत प्रीति स्नेह सों करते। सो जो-कोई वैष्णव जहां आवे तहां तें ढूंढ़ि कै ल्यावते। पाछें बोहोत मनुहार करि कै महाप्रसाद लिवावते। सो एक दिना वैष्णव कों बुलाइवे कों गए। तब एक वैष्णव बावड़ी पै सोयो हतो। सो इन गुदड़ी उठाय कै देखी। तब कंठी देखी। तब जान्यो, जो-वैष्णव है। तब वा वैष्णव तें कही, जो-वैष्णव! उठो। तब वह वैष्णव तो बोले नाहीं। तब हाथ पकरि कै जोरावरी सों उठायो। तब वह वैष्णव तो गारी देत जाँय। तोउ जोरावरी घर ल्याये। पाछें लोटा भरि दीनो। और कह्यो, जो-खरचू जाओ। तब वह गयो। पाछें आयो सो उन के हाथ धुवाए। दाँतिन करवायो। पाछें न्हवाए। फेरि तिलक छापा कौ साज आगें धर्यो। और

कह्यो, जो वैष्णवजी ! तिलक करो, जप करो। पाछें या वैष्णव ने जाय के दोऊ स्त्रीन सों कही, जो-ये वैष्णव लीला के हैं, मैं ल्याया हूं। तातें ये कहे सो हाथ जोरि रहियो, टहल करियो।

भावप्रकाश—यामें यह जतायो, जो-कदाचित् या वैष्णव की उपर की क्रिया तें स्त्रीन कों अभाव आवे तो उनको बिगार होई, वैष्णव को अपराध होई। तातें समुझाई के कह्यो। और यह वैष्णव लीला में श्रीयमुनाजी की सखी हैं। 'प्रियतमा' इनकौ नाम है। सो ये स्त्री-पुरुष तीनों प्रियतमा की सखी हैं। सो बात यह पुरुष जानत है। तातें इनके स्वरूप को ज्ञान करायो, जो-इनके द्वारा अपनो कार्य सिद्ध होयगो। तातें तुम दोऊ इनकी टहेल में तत्पर रहियो।

पाछें वे न्हाए। सो न्हाय के भोग सराए। भोग सराय के वैष्णव कों बुलाई के दरसन करवाए। पाछें आर्ति करि अनोसर करि बाहिर आए। तब वैष्णव सों कही, जो-वैष्णवजी ! महाप्रसाद लेऊ। तब वह वैष्णव बोल्यो, जो-हम तो सर्वथा नाहीं लेइंगे। तब वाने कही, जो-तुमकों कहा चाहिए ? सो माँगि लेउ। तब वा वैष्णव ने कही, जो-मोकों तेरी स्त्री चाहिए। तब कही, जो-स्त्री हाजिर है। तब स्त्री हाथ जोरि के आइ ठाढ़ी भई। तब कही, जो-मोकों तेरी दूसरी स्त्री चाहिए। तब दूसरी स्त्री हाथ जोरि के आय ठाढ़ी भई। तब वा वैष्णव ने कही, जो-तुम अपने पुरुष कों छोरि कै हमारे विरक्त के संग आय के कहा करोगी ? तब वे दोऊ स्त्री बोली, जो-तुम सेवा टहल बतावोगे सो करेंगी। तुम वैष्णव हो। परि हमारे घर महाप्रसाद लेऊ। तब वा वैष्णव ने कही, जो-तुम्हारो द्रव्य हमकों देऊ। और घर देऊ। तब वह वैष्णव बोल्यो, जो-यह द्रव्य, घर, स्त्री, सब तुमकों दियो। परि प्रसाद लेऊ। तब वह वैष्णव बोल्यो, जो-आछौ। तुम घर में सों निकसि जाऊ। तब प्रसाद लेई।

तब यानें कही, अब ही झांपी में श्रीठाकुरजी कों प जात हैं। तुम प्रसाद लेऊ। तब वह वैष्णव बोल्यो, श्रीठाकुरजी कों पधराय के जाओगे तब मैं प्रसाद लेउंगो। तब यह वैष्णव न्हाय के मंदिर में गयो, श्रीठाकुरजी कों पधरायवे कों। तब श्रीठाकुरजी बोले, जो-महाप्रसाद लेइ तो लेई, नांतर भले भूखौ रहे। तू मोकों पधराय कैं कहां जात है? तब इनने कही, जो-महाराज! महाप्रसाद तो वैष्णव कों अवस्य करि कै लिवावनो। वैष्णव घर तें भूखौ कैसें जाई? ये वैष्णव कहेगो सो मैं करूंगो। परि महाप्रसाद तो लिवाउंगो।

भावप्रकाश—यह कहि यह जतायो, जो-वैष्णव घर ते भूखौ जाय सो सेवक कौ धर्म नाहीं। और भगवद्धर्म की आगे स्त्री, द्रव्यादि तुच्छ पदार्थ हैं सोऊ कहे।

तब श्रीठाकुरजी बोहोत प्रसन्न होंई कै बोले, जो-ऐसी तेरी दृढ़ता वैष्णव ऊपर है, तातें मैं तो पर प्रसन्न भयो, तू माँगि। सो मैं देउंगो। तब कही, जो-महाराज! मैं यह माँगत हूं, जो-वैष्णव मेरे घर तें भूखौ न जाय। और आप जैसे प्रसन्न भए वैसे वैष्णव मेरे ऊपर सदा प्रसन्न रहे।

भावप्रकाश—यामें भगवदीय वैष्णव कौ उत्कर्ष कहे, जो-भगवदीय वैष्णव सब तें पर हैं। काहे तें? जो-उनके हृदय में ठाकुर आप रहत हैं। तातें वे सर्वोपरि हैं। सो वे प्रसन्न होई तब ठाकुर हू आपतें प्रसन्न होई, यह जताए।

पाछें वा वैष्णव ने महाप्रसाद प्रसन्न होइ कै लियो। और बोहोत प्रसन्न होइ कै आसीर्वाद दियो, जो-याही भांति भगवद्-सेवा, गुरुसेवा, वैष्णवसेवा सदा सर्वदा तुम करत रहियो। और मैं तो इतनी परीक्षा देखी। परि धन्य है तुम्हारी दृढ़ता। पाछें वा वैष्णव ने कही, जो-अब हम जाइंगे। तब या वैष्णव ने कही,

जो-आज तो हम सर्वथा न जाइवे देइंगे। पांच-सात दिन राखूंगो। ता पाछें बिदा करूंगो। तब वैष्णव रह्यो। पाछें दोई घड़ी आराम कर्यो। ता पाछें उठि कै उत्थापन कियो। स्त्रीने ताती सामग्री करी। सेनभोग धर्यो। पाछें भोग सराय कै वैष्णव कों दरसन कराय कै श्रीठाकुरजी कों पोढ़ाय कै वैष्णव कों महाप्रसाद लिवायो। तब दोऊ स्त्री तथा पुरुष ने महाप्रसाद लियो। फेरि भगवद्वार्ता करिवे कों बैठे। तब यह वैष्णव भगवद्वार्ता करे और वे स्त्री-पुरुष सुने। सो सुनि कै बोहोत प्रसन्न भए। पाछें वैष्णव सों कह्यो, जो-वैष्णवजी ! तुम तो सदा ही हमारे पास रहो। सत्संग लायक हो। हमकों ऐसो सत्संग कहां ? हमारे ऊपर तुमने बड़ी कृपा करी है। तब वैष्णव पांच-सात दिन रहे। पाछें कही, जो-अब तो हम कों बिदा करो? अब हम सर्वथा न रहेंगे। तब कही, जो-कछूक दिन हमारे पास रहो तो आछो। तब इन कह्यो, जो-आछो। हमारो हू मन यही है, जो-कोई दिन तुम्हारे पास रहे। परि अब हम ब्रज में जाइ, श्रीमुख निरखि, श्रीजमुनाजल पान करि, ब्रजजात्रा करि, श्रीगुसांईजी के दरसन करि, फेरि तुम्हारे पास आवेंगे। सो कछूक दिन रहेंगे। क्यों, जो-तुम्हारो स्नेह वैष्णव पर बोहोत है। और अब तो हम कों बिदा करो। हम जायंगे। तब पुरुषने हाथ जोरि कै बिनती करी, तुम कों खरच तथा वस्त्र चहिए सो आज्ञा करिए। तब वैष्णव बोले, जो-हमारे तो कछू मांगिवे की रीति नाहीं।

भावप्रकाश—यह कहि यह जताये, जो-हमारे आकास-वृत्ति है। सो कहा ? प्रभु जा समै जो-किंतु माँगे देई, ताही में निर्वाह करत हैं। काहू कौ आश्रय नाहीं। वस्तु हू की अपेक्षा नाहीं।

तब विना मांगे कछू खरची वस्त्र प्रसाद सब दीनो। पाछें बिदा

करे। पाछें दोऊ स्त्री तथा पुरुष घर में आइ कै श्रीठाकुरजी की सेवा किए। सो वे बोहोत प्रीति सों सेवा करते। तब तें श्रीठाकुरजी सानुभावता जतावन लागे। कृपा करि कै जो चाहिए सो मांगि लेते। ऐसी कृपा इनके ऊपर सदैव करते।

भावप्रकाश—सो या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-श्रीठाकुरजी में पूरन प्रीति भई कब जानिए, जब भगवदीय वैष्णव पर तन-मन-धन न्योछावरि करिए। उन ही कों सर्वोपरि जानि उनसों निष्काम प्रीति करे। भगवदीय वैष्णव के कैसे हू आचरन देखे, परि अभाव न आवें। तब भाव स्थायी भयो जानिए। स्थायी भाव बिना पुष्टिमार्ग को सुख मिले नाहीं। तातें इन स्त्री-पुरुष को श्रीगुसांईजी की कृपा तें या प्रकार कौ भाव हतो। तातें ठाकुर हू उनपैं प्रसन्न भये।

सो वे स्त्री-पुरुष श्रीगुसांइजी के ऐसे टेक के कृपापात्र भगवदीय हते, तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥१८०॥

* * *

**अब श्रीगुसांईजी कौ सेवक एक बनिया वैष्णव, सो गुजरात के संग में आयो, जाकों श्रीगुसांईजी प्रेम, आसक्ति, व्यसन को भेद कहे, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—**

भावप्रकाश—ये सात्विक-भक्त है। लीला में इनको नाम 'रञ्जना' है। ये 'वनदेवी' तें प्रगटी है, तातें उनके भावरूप है।

सो ये गुजरात में एक द्रव्य पात्र बनिया के जन्म्यो। सो बरस बीस कौ भयो। तब इनके माता-पिता मरे। पाछें ये श्रीरनछोररायजी के दरसन कों आयो। तब ता समै श्रीगुसांईजी आपु श्रीरनछोररायजी के दरसन कों पधारे हते। तहां इनकों श्रीगुसांईजी के दरसन भए। तब इह जाने, जो-ये कोई महापुरुष हैं। तातें इनकी सरनि जइए तो आछो। पाछें श्रीगुसांईजी आप श्रीरनछोररायजी सों बिदा होंई अपनी बैठक में आए। सो ये हू श्रीगुसांईजी के पाछें पाछें उहां आयो। पाछें समय पाय बिनती कियो, जो-महाराज! कृपा करि मोकों सरनि लीजिए। तब श्रीगुसांईजी उनकों कृपा करि दैवी जीव जानि सरनि लिये। पाछें श्रीगुसांईजी आप उहां तें श्रीगोकुल कों पधारे।

वार्ता प्रसंग—१

ता पाछै वह वैष्णव एक गुजरात के संग में श्रीगोकुल

श्रीगुसांईजी के दरसन कों आयो। तब आय कै श्रीगुसांईजी के दरसन किये। पाछें श्रीगुसांईजी के आगे दंडवत् करि कै भेट धरी। पाछें बैठ्यो। पाछें श्रीगोकुल में पांच-सात दिन दरसन करे। तब श्रीगुसांईजी के आगें बिनती करी, जो-महाराज! सातों स्वरूपन कौ मनोरथ कछू कराइए। तब वस्त्र-सामग्री कछू रोक आपके आगें राखे। जो-महाराज! यामें बने सो करो। तब आपने या वैष्णव कौ सब मनोरथ सिद्ध कर्यो। वागा-वस्त्र धराए। सामग्री आरोगाई। पाछें आप श्रीनाथजी-द्वार पधारे। तब यह वैष्णव साथ गयो। पाछें श्रीगोवर्द्धन-नाथजी के दरसन किये। और श्रीगुसांईजी आप सेवा-सिंगार किये। पाछें रात्रि कों श्रीगुसांईजी के पास आय कै या वैष्णव ने वागा-वस्त्र-सामग्री-रोक-सब आप के आगें राखे। जो-महाराज! यामें बने सो श्रीगोवर्द्धननाथजी कौ मनोरथ करिये। तब आपने वागा-वस्त्र धराए। सामग्री आरोगाई। सब मनोरथ सिद्ध कर्यो। फेरि पांच-सात दिन श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन किए। तब श्री-गोकुल आए। पाछें श्रीगुसांईजी तथा सब बालकन कों केसरि स्नान करवाए। भेट धरी। आर्ति करी। ता पाछें भीतर सब बहू-बेटीन कों साड़ी-चोली भेट पठाय दीनी। तब आप के आगें बिनती कीनी, जो-महाराज! अब आज्ञा होंई तो मैं ब्रजयात्रा करि आऊं? तब आपने आज्ञा दीनी, जो-सुखेन करि आवो। सो संपूर्ण ब्रजयात्रा करि कै श्रीगोकुल आयो। तब श्रीगुसांईजी के आगे दंडवत् करी। और बिनती करी, जो-महाराज! आप की कृपा तें ब्रजयात्रा तो करि आयो। अब एक मेरो मनोरथ है। सो आप कृपा करि कै सिद्ध करिए। तव आपने आज्ञा करी, जो-

अब तेरो कहा मनोरथ है ? तब वा वैष्णव ने बिनती करी, जो-महाराज ! मेरो यह मनोरथ है, जो-कोई सुपात्र ब्राह्मन आप ऐसो बतावो सो वा ब्राह्मन कों भोजन कराऊं। इच्छा-भोजन कराउंगो । तब आपने आज्ञा करी, जो-ठीक है, तेरो मनोरथ है तो हम आज्ञा करें। तू करे तो हम कहें। तब वा वैष्णव ने कही, जो-महाराज! आप आज्ञा करेंगे सोई करूंगो। तब आपने आज्ञा करी, जो-एक नामधारी वैष्णव होंइ तिन कों तुम आछी भांति सों प्रसाद लिवाउ, तो तेरे सौ ब्राह्मन को ब्रह्म-भोज भयो जानिए। तब वा वैष्णव ने बिनती करी, जो-महाराज ! सौ नामधारी कों लिवाऊं ? तब आप आज्ञा किए, जो-एक समर्पनी कों लिवावे तो सौ नामधारी भए जानिए। तब वा वैष्णव ने कही, जा-महाराज ! सौ समर्पनी कों लिवाऊं। तब आप आज्ञा किए, जो-श्रीआचार्यजी के मर्यादा सों जों-सेवा करत होंई वैसे एक मर्यादी, सेवा करिवेवारे कों लिवावे, तो सौ समर्पनी भए जानिए। तब या वैष्णव ने कही, जो-मैं सौ मर्यादा सों सेवा करिवेवारे कों लिवाऊं। तब आप आज्ञा किए, जो-एक प्रेमी भगवन्नाम प्रेम सों लेत होंइ, प्रेम सों सेवा करत होंइ, और आकासवृत्ती होय, निष्कंचन होंइ, ऐसे एक कों लिवावें तो सौ भगवत्सेवा वारे भए जानिए। तब याने कही, जो-महाराज ! ऐसे सौन कों लिवाऊं। तब आपने आज्ञा करी, जो-ऐसें सौ तो मिलने दुर्लभ हैं। तब वा वैष्णव ने कही, जो-महाराज ! लक्षावधि सृष्टि है। सो मैं तो ढूंढि लेउंगो। तब आप आज्ञा किए, जो-एक आसक्ति अवस्थावारे कों लिवावे तो सौ प्रेमी भए जानिए। तब याने विनती करी, जो-महाराज ! सौ आसक्ति अवस्थावारेन

सो गुलाल-अबीर-चोवा सब के याकों दरसन भए। सो देखत देखत आगें चल्यो। तब एक रत्नजटित पिचकाई पाई। सो दंडवत् करि हाथ में लीनी। पाछें देखि कै कह्यो, जो-यह तो श्रीगुसांईजी के श्रीहस्त में देऊंगो। सो वह गुलाल-अबीर हू रंच लियो। पाछें दंडवत् करि कै रावल आयो। सो रावल आय, गाय सब अपने-अपने घर पहोंचाय, पाछें श्रीगोकुल आयो। तब श्रीगुसांईजी आप कों दंडवत् करी। तब दंडवत् करि कै बिनती करी, जो-महाराज! मैं 'चिंताहरन' गाय चरावत हुतो। तहां मैं दूरि निकसि गयो। तहां गुलाल बोहोत बरस्यो। और अबीर-चोवा चंदन सब देख्यो। तब महाराज! मैं दंडवत् करि कै वस्त्र रंग ल्यायो। और कछू गुलाल ल्यायो। सो श्रीगुसांईजी कों दिखायो! वह वस्त्र दिखायो। और वह पिचकाई आप के श्रीहस्त में दीनी। तब आप दरसन करि कै बोहोत प्रसन्न भए। और वा ब्रजबासी सों कही, जो-चलि, हम कों दिखाउ। तब उन कह्यो, जो-महाराज! पधारिये। तब आप घोड़ा ऊपर असवार होइ कै पधारे। सो ब्रजबासी आगें और आप को घोड़ा पाछें। सो जहां वह गुलाल बरस्यो हतो तहां ब्रजबासी ठाढ़ो होंइ रह्यो। तहां आप पधारे। सो आप पधारि कै सब देखें। सो जहां गुलाल-अबीर वरस्यो हतो सोऊ देख्यो। तब दरसन करि कै आप वामें लोटि गए। पाछें कछू अबीर गुलाल ल्याए। कछू वस्त्र रंग ल्याए। पाछें आप श्रीगोकुल पधारे। तब रात्रि कों अपनी बैठक में आय कै कथा बांची। तब वा ब्रज-बासी ने सुनी। पाछें कथा होंइ चुकी तब श्रीगुसांईजी के आगें आय कै दंडवत् कियो। तब आपने आज्ञा करी, जो-अब तू रावल मति जाय। अब तो रात्रि बोहोत गई है। सवेरे बेगो

उठि कै जइयो। अब तू महाप्रसाद ले। तब आपने खवास सों आज्ञा करी, जो-इनकों अनसखड़ी महाप्रसाद ठोर लडुवा आछी रीति सों जो मांगे सो लिवाइयो। तब खवास इनकों ले गयो। और भंडारी सों कही, जो-याकों महाप्रसाद जो यह लेइ सो याकों लिवाय दीजियो। तव भंडारी ने महाप्रसाद लिवायो। पाछें ब्रज-बासी आपके पास आयो। पाछें आपने प्रसादी उपरेना केसरि सों चोवा सों लपट्यो दियो, उढ़ायो। तब ब्रजबासी बोहोत प्रसन्न भयो। तब आपने आज्ञा करी, जो-तू रात्रि कों या बैठक में सोय रहि। पाछें आपने आज्ञा करी, जो-तू बैठक में नित्य आयो करि। और ऐसें बन की खबरि ल्यायो करि। तब कही, जो-आछो महाराज! ऐसे करूंगो। तब ब्रजबासी बैठक में सोय रह्यो। पाछें प्रातःकाल उठि कै रावल कों गयो। पाछें गाय लै कै बन में गयो। सो वन में तें सांझ कों घर आवे। पाछें रात्रि कों नित्य श्रीगुसांईजी के पास आवे। पाछें श्रीगुसांईजी याके ऊपर सदैव कृपा करते। तव याकों अपने स्वरूप कौ ज्ञान भयो। तव वा ब्रजवासी ने विनती करी, महाराज! मोकों ब्रह्म-संवंध करावो।

भावप्रकाश—काहेतें, जो लीला कौ संवंध दृढ़ होई।

तब आपने आज्ञा करी, जो-आछौ। काल्हि तोकों ब्रह्म-संबंध करावेंगे। तब दूसरे दिन आपने कृपा करि कै वा ब्रज-वासी कों ब्रह्मसंबंध करवायो। पाछें आज्ञा करी, जो-जूंठनि यहांई लीजो। और बांट दिवायो, जो-जा, तू वन में ले जैयो। पाछें वन में सों आयो तब रात्रि कों जूंठनि लीनी। पाछें जब नित्य नेम सों आवे तब श्रीगुसांईजी के दरसन करे। तव आप इनकों नित्य बांट दिवावे। सो ले कै नित्य रावल जाय।

सो वह ब्रजवासी श्रीगुसांईजी कौ ऐसो परम कृपापात्र भगवदीय हतो। तातें इनकी वार्ता कौ पार नाहीं। सो कहां तांई कहिए। वार्ता ॥१८२॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक राजा भीम स्त्री-पुरुष, गुजरात के जिनकों पूर्व जन्म को ज्ञान हतो, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं —

भावप्रकाश—ये दोऊ राजस भक्त हैं। लीला में इनकौ नाम 'नृदेवी' और 'स्नेहदेवी' हैं। सो 'नृदेवी' तो राजा भीम भए, और 'स्नेहदेवी' उनकी स्त्रीको प्रागट्य जाननो। ये 'वनदेवी' तें प्रगटी हैं, तातें उनके भावरूप हैं।

वार्ता प्रसंग—१

सो उन राजा भीम कों माता के गर्भ तें उत्पन्न होत मात्र ही पूर्व जन्म कौ ज्ञान भयो हतो। और स्त्रीकों हू पूर्व जन्म की सुधि रही हती। सो वे दोऊ स्त्री-भरतार पूर्व जन्म की सुधि करि कै अपने मन में ताप क्लेश कर्यो करते। जो-अब हम कौन उपाय करि श्रीठाकुरजी आपकी सेवा करें। तब रात्रि कों उन दोऊ स्त्री-पुरुषन कों श्रीठाकुरजी आपने जताई, जो तुमकों पूर्व जन्म कौ समाचार कहें, तिनकी सरनि जइयो। और वे कहें तेसेंई तुम आचरन करियो। तब उन दोऊ स्त्री-पुरुषने अपुने मन में विचार कियो, जो-यहां ऐसो कौन है, जो-हमकों पूरव जन्मकी बात कहेगो? सो याहीतें आपुन तीर्थ-यात्रा कों जइए। सो उहां कोऊ कहे, तो-जाने। सो ताही तें आपुन तीर्थयात्रा कों चलिए। तब ऐसो बिचारि, वे दोऊ स्त्री-पुरुष विचार करिकै उन राजा भीमसेन ने अपने पिता सों कही, जो-हमकों तो तीर्थयात्रा कौ मनोर्थ है। सो याही तें तुम आज्ञा देऊ तो हम जांय। तब याके पिता ने कही, जो-भले जाउ। तब वे दोऊ स्त्री-भरतार तीर्थयात्रा करिवे कों निकसे। सो जहां जहां कोई

बड़ो स्थल होई, जहां कोई बड़ो पंडित होंइ, सो जहां जाय ताही सों संवाद चलावे। और चर्चा करते। परि कोऊ पूर्वजन्म की बात कहे नाहीं। सो ऐसें सब तीर्थयात्रा फिरि कै राजा भीम श्रीगोकुल आए। तब राजा भीम ने श्रीठकुरानी घाट ऊपर डेरा किये। तब श्रीगुसांईजी मध्याह्न की संध्यावंदन करिवे कों पाऊं धारे। तब राजा भीम की दृष्टि परी। तब राजा भीम कों श्रीगुसांईजी के दरसन भए। तब महा अलौकिक स्वरूप कौ तेज देखि कै राजा भीम ने श्रीगुसांईजी कों साष्टांग दंडवत् किये। तब श्रीगुसांईजी आप श्रीमुख तें कहे, जो-तुम जा बात कौ खोज करिवे कों तीर्थ-जात्रा कों निकसे हो, सो खोज कहूं नहीं पायो ? तब राजा भीम ने श्रीगुसांईजी सों कही, जो-महाराज नाहीं पायो। तब श्रीगुसांईजी आपने श्रीमुख तें कही, जो-तुम बैठक में आईयो। तुम कों सब बात कहेंगे। तब राजा भीम ने अपने मन में निश्चै जान्यो, जो-यहां श्रीगुसांईजी आप ने पूछ्यो है, सो यह बात निश्चै होइगी। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप तो मंदिर में पधारे। तब राजभोग आर्ति किये। ता पाछें अनोसर भयो तब श्रीगुसांईजी आप भोजन करि कै पोढ़ें। ता पाछें उत्थापन कौ समै भयो। तब श्रीगुसांईजी उत्थापन के समै पहिले गादी तकियान के ऊपर विराजे हते। सो यह राजा भीम बैठक में बैठि रह्यो हतो, सो इन नें श्रीगुसांईजी कों साष्टांग दंडवत् कीनी। और विनती कीनी, जो-महाराज ! अब आपकों हमारे ऊपर कृपा करनी होंई सो कृपा करि कहिये। तब श्रीगुसांईजी ने सब कोई वैष्णव कों दूरि किये। तब श्रीगुसांईजी आपने उन राजा भीम कों तथा रानी कों पूर्व जन्म की सब बात कही।

जो-पूर्वजन्म में एक गाम में तुम कुनबी हते। और यह तुम्हारी स्त्री, सो एक बनिया की स्त्री हती। सो तुम्हारे और या स्त्री सों व्यभिचार बुद्धि हती। सो यह नित्य खेत पै आवती। तब ऐसें करत कितनेक दिन बीते। सो एक दिन खेत खोदत में उत्तम भूमि देखी। तब एक बड़ी सिला निकसी। ताके नीचे एक सुंदर भोंयरा हतो। सो ताही में मंदिर हतो। सो ता मंदिर में एक सुंदर श्रीठाकुरजी कौ मंदिर हतो। सो देखि कै तुम अपने मन में बोहोत आश्चर्यवंत होइ रहे। तब इतने ही में यह स्त्री आई। तब तुमने याकों सब दिखायो। जो-यह कहा है? तब याने कही, जो-यह श्रीठाकुरजी श्रीकन्हैयालाल कौ स्वरूप हैं। सो अपने बड़े भाग्य हैं। सो फलित भए हैं। जो-यह स्वरूप प्राप्त भयो है। ता पाछें उहां तें माटी सब काढि कै जल ल्याय कै वा मंदिर कों धोयो। पाछें न्हाय के श्रीठाकुरजी कों स्नान करवाय कै ता पाछें उहां तें बनफल सुंदर ल्याय कै सम्हारि कै भोग धरे। और कहूं तें पुष्प ल्याय कै माला करि कै श्रीठाकुरजी कों पहराए। सो ऐसी भांति सों तुम नित्य सेवा करन लागे। और कछु नौतन बस्तु सामग्री ले आवे सो समर्पते। सो श्री-ठाकुरजी कौ सिंगार करते भोग धरते। पाछें मंदिर में बुहारे झारे। और कहुं तें पुष्प बीनि ल्यावते। सो ऐसी भांति सों तुम दोऊ गोप्य रीति सों भली भांति तें सेवा करत हते। सो कोऊ जाने नाहीं। सो ऐसी ऐसी कितनीक वार्ता हैं। सो ऐसें करत श्री-ठाकुरजी आपके विषे परम आनंद में आसक्ति भई। और विषय धर्म सब छूट्यो। श्रीठाकुरजी आपकी सेवा में मन लाग्यो। तब ऐसें करत एक दिन तुम भगवद् सेवा कौ कार्य करत हते

और भगवद्नाम मुख तें कहत हते। सो ऐसे में भगवदीच्छा सों अकस्मात् ऊपर तें भोंयरा धसि परयो। तब ता समय तुम दोऊ जनेन ने देह छोरी। तब तुम कौं धर्मराय के दूत लेवे कों आए। तब उन दूतन के पाछें विष्णुदूत आये। तब विष्णुदूतन सों यमदूतन ने कही, जो-इन तो परस्त्री सों व्यभिचारगमन कियो है। और बोहोत ही वेद विरुद्ध आचरन किये हैं। तब विष्णुदूतन ने यम-दूतन तें कही, जो-इनकों तो श्रीठाकुरजीने परम गति दीनी है। सो इन दोउ जनेन कों तो याहू तें परम गति होइगी। जो-इनने तो श्रीठाकुरजी कौ मंदिर मार्जन कियो है। तातें इन कों तो परम पदवी होइगी। यामें संदेह नाहीं। इतनो कहि कै तुम दोऊ जनेन कों विष्णुदूत ले गए। सो उहां ले जाइ कै श्रीठाकुरजी के आगें ठाढ़े किये। तब श्रीठाकुरजी ने कही, जो-तुम कों चहिए सो तुम मांगों। मैं तुम ऊपर बोहोत प्रसन्न भयो हूं। तब तुम दोऊ जनेंन ने हाथ जोरि कै श्रीठाकुरजी सों बिनती करी, जो-महाराज! हम पर इतनी दया क्यों करत हो? जो-हमने तो वड़ो नीच कर्म कियो है। सो कारन कहा है? तब श्रीठाकुरजी ने कही, जो-तुम नें नीच कर्म तो कियो है, परि भगवद् मंदिर कौ मार्जन कियो है। तातें तुम्हारी करी सेवा हमने मानि लीनी है। सो तुम ऊपर हम बोहोत प्रसन्न हैं। तातें तुम दोऊ जने कछू मांगो। तब तुम दोऊ जनेंन ने कही, जो-महाराज! तुम हम ऊपर प्रसन्न होंई के देत हो तो हम यह मांगत हैं, जो-हम कों मनुष्य जन्म होउ। सो हम मृत्युलोक में जाइ कै दोऊ जने स्त्री-पुरुष होइ कै श्रीठाकुरजी की सेवा करें। भगवद् भजन करें। तातें हम तो दोऊ जनें यह मांगत हैं। जो-हमकों मनुष्य जन्म देऊ।

भावप्रकाश—काहे तें, जो-मनुष्य जन्म बिना आपकी सेवा दुर्लभ है। तातें देवता हू या भूतल ऊपर जन्म लेइवे की ईच्छा करत है। सो गोपालदासजी गाए हैं—

'विबुध वांछे वास वसुमति ऊपरे, श्रीवल्लभकुंवरनी टहल करवा।'

सो ऐसो उत्तम यह मनुष्य-देह है। तातें उन दोऊ मनुष्य जन्म मांगे। और भगवद् भजन-सेवा की श्रेष्ठता हू कहे, जो-भगवान के दरसन भए पाछें हू ये सेवा ही मांगे। सो सेवा ऐसो पदार्थ है, जातें भगवान हू बस होत हैं। तातें वैष्णव कों सेवा बिनु छिनु एक रहनो नाहीं, यह सिद्धांत जताए।

तब श्रीठाकुरजी ने कही, जो-तुम्हारो मनोरथ है सो सब पूरन होइगो। तब पृथ्वी पर आय कै तुमने जन्म लियो।

सो ऐसें विस्तार पूर्वक राजा भीम आगें कही। तब सुनि कै राजा भीम कों ज्ञान भयो। तब राजा भीमने श्रीगुसांईजी सों बिनती करी। जो-महाराज! हमारे ऊपर कृपा करिये। और हमकों अब अपनी सरनि लीजिए। तब श्रीगुसांईजी ने उन राजा भीम कों तथा रानी कों कृपा करि कै नाम सुनायो। ता पाछें दूसरे दिन ब्रत करवाय कै श्रीनवनीतप्रियजीकी सान्नि-धान ब्रह्मसंबंध करवायो। ता पाछें राजा भीम ने श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराज! हमारे माथे कृपा करि कै श्री-ठाकुरजी की सेवा पधराय दीजे। तब श्रीगुसांईजी उन राजा भीम के माथे कृपा करि कै श्रीठाकुरजी की सेवा पधराय दिये। ता पाछें राजा भीम कों श्रीगुसांईजी आपने कृपा करि कै सेवा की रीति भांति सिखाई। पाछें राजा भीम ने श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराज! अब आज्ञा होंइ तो हम अपने देस कों जाय। तब श्रीगुसांईजी आप उन राजा भीम कों बिदा किए। तब राजा भीम ने श्रीगुसांईजी की बोहोत भेट करी।

ता पाछें कितनेक दिन में अपने देस आय पहोंचे। तब इन अपने महल में एकांत में श्रीठाकुरजी कौ मंदिर सम्हरायो। तहां श्रीठाकुरजी कों पधराए। ता पाछें वे दोऊ स्त्री-पुरुष मिलि कै श्रीठाकुरजी की सेवा भली-भांति सों करन लागे। और श्री-गोकुल की मानसी नित्य करते। सो इन ने श्रीगुसांईजी के तथा श्रीगोकुल के अनेक पद किये हैं। सो कछूक दिन में श्री-ठाकुरजी सानुभावता जतावन लागे। जो चहिए सो मांगि लेते।

सो वे राजा भीम श्रीगुसांईजी के ऐसे परम कृपापात्र भग-वदीय हे। तातें इन की वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता॥१८३॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी कौ सेवक एक विरक्त ब्राह्मन, गोवर्द्धन कौ, सो वह श्री-गिरिराज की परिक्रमा करत दोई वैष्णव कों अपने घर लिवाय ल्यायो, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये सात्विक भक्त हैं। लीला में इनकौ नाम 'माया' है। ये 'रंगा' तें प्रगटी है, तातें उनके भावरूप हैं।

ये गोवर्द्धन में एक सनाढ्य ब्राह्मन के प्रगट्यो। सो बालपने सों ही वैराग्य दसा में रहे। मा-बाप जानें, जो-ये पूरब जन्म कौ वैरागी है। तातें इन पर स्नेह करे नाहीं। पाछें ये बरस सत्रह कौ भयो। तब इनके मा-बाप मरे। तब ये गोपाल-पुर में आइ श्रीगुसांईजी कौ सेवक भयो। पाछें उहांई रह्यो।

वार्ता प्रसंग—१

सो यह विरक्त नित्य एक परिक्रमा श्रीगिरिराज की करतो। पाछें चुकटी मांगि कै निर्वाह करतो। और एक वैष्णव गृहस्थ हतो। सो श्रीगोकुल आयो। सो वाके मन में रुजगार करिवे की हती। सो यह रुजगार श्रीआचार्यजी महाप्रभुजी के घर को तो करतो नाहीं। तब वह श्रीगिरिराज गयो। जो-यहां रुजगार करों। सो उहांऊ श्रीनाथजी कौ तथा श्रीवल्लभकुल के घर कौ रुजगार

हतो। और तो कछु रुजगार हतो नाहीं। तब सब छारि कै भगवद् भजन करिवे कों बैठ्यो।

भावप्रकाश—यामें यह जताए, जो-देवअंस, गुरुअंस निषिद्ध है। सो वैष्णव कों सर्वथा न लेनो।

सो रात्रि-दिन एक आसन बैठ्यो रहतो। सो वह विरक्त वैष्णव परिक्रमा कों आवे। सो नित्य देखे। सो देखत देखत दिन पांच भए। तब वा विरक्त वैष्णव के मन में आई, जो-यह महाप्रसाद कहां लेत होइगो? सो ऐसें जानि कै वासों कही, जो-चलो, उहांई भगवद् भजन करियो। और उहांई महाप्रसाद लीजियो। सो ऐसे कहि कै अपनी कोठरी में ले गयो। सो चुकटी लावे सो रसोई करे, भोग धरे, महाप्रसाद की पातरि वा वैष्णव कों धरे, आप लेय। तब ऐसें करत कितनेक दिना भए। तब एक तीसरो वैष्णव उहां आइ कै भगवद् भजन करिवे कों बैठ्यो। तब वा विरक्त वैष्णव ने कही, जो तुम्हारी यहां रहिवे की इच्छा है कहा? तब वाने कही, जा-है तो सही। तब वाहू कों पातरि धरे। अब वे वैष्णव तो बैठे भगवद् भजन करें। महाप्रसाद लेई। और वह बिरक्त वैष्णव चुकटी मांगे, रसोई करे। सो वाकों बड़ो परिश्रम होइ। सो वाको श्रम देखि कै श्रीठाकुरजीने कही, जो-तू रसोई करि, मैं परचारगी करूंगो। तब यह बात उन दोऊ वैष्णवनने सुनी। तब कही, जो-यह दूसरो कौन है? तब देखें तो श्रीठाकुरजी हैं। तब उन दोऊनने बिनती कीनी, जो-महाराज! हम कों आज्ञा करो तो हम तीन्यो मिलि कै करे। तब श्रीठाकुरजीने कही, जो-तू रसोई करि, यह दूसरो परचारगी करेगो, और यह विरक्त चुकटी ल्यावेगो। ऐसें तीन्यों मिलि कै करो। तब ऐसें ही करन लागे।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो कोऊ वैष्णव भूखौ होंई, वाके खाइवे, पीवे कौ कछु साधन न होंई तो वाकों घर ल्याई प्रीतिपूर्वक प्रसाद लिवावनो। यह वैष्णव मात्र को धर्म कहे। और प्रसाद लेइवेवारे कों वा वैष्णव के घर की कछू टहल करि कै प्रसाद लेनो, यहू कहे। काहे तें? जो-प्रभु बड़े कोमल स्वभाव के हैं। तातें सेवा करत श्रम होंई तो आप व्याकुल होत हैं। सो कछू टहल करि कै प्रसाद लेइ तो वा वैष्णव कों श्रम न होंई। और प्रभुन की भक्त-वत्सलता हू जताए। सो कैसे? जो कोउ वैष्णव की निष्काम भाव तें टहल करत है, ताके प्रभु आधीन व्है रहत हैं। सो आप हू परचारगी करन की कहे। यातें वैष्णव की सेवा सर्वोपरि है।

## सो वे तीन्यो श्रीगुसांईजी के ऐसें परम कृपापात्र भगवदीय हते। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥१८४॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी कौ सेवक एक राजा पूर्व कौ, सो वह गृहस्थी तथा विरक्त को धर्म पूछतो, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये राजस भक्त हैं। लीला में इनको नाम 'संशयशीला' है। ये 'रंगा' तें प्रगटी है, तातें उनके भावरूप है।

सो ये पूरब में एक राजा के जन्म्यो। पाछें, बरस बाईस को भयो तब वाको पिता मरयो। तब यह राजा भयो। सो केतेक दिन पाछें ये श्रीजगन्नाथ-रायजी के दरसन कों पुरुषोत्तमपुरी आयो। सो उन दिनन श्रीगुसांईजी आप पुरुषोत्तमपुरी में बिराजत हते। सो या राजा कों दरसन भए। सो महा अलौकिक दरसन भए। तब राजा दंडोत् कियो। पाछें बिनती करी, जो-महाराज! कृपा करि कै सेवक कीजिए। तब श्रीगुसांईजी आप इनकों सरनि लिये। पाछें राजा के कुटुंब के और हू सेवक भए। ता पाछें राजा ने बिनती करी, जो-महाराज! अब कहा कर्तव्य है? तब आप आज्ञा किये, जो-राजा! भगवत्सेवा करो। पाछें आप कृपा करि कै राजा के माथे श्रीठाकुरजी पधराय दिए। और आज्ञा किये, जो-इनकी सेवा प्रीति सो करियो। और आए गए वैष्णव कौ संग करियो। पाछें वह राजा श्रीठाकुरजी कों पधराय अपने देस आयो।

वार्ता प्रसंग—१

## सो वह राजा श्रीठाकुरजी की सेवा भली भांति सों करतो।

सो जो कोई वैष्णव आवतो ताकों बोहोत प्रीति स्नेह सों महाप्रसाद लिवावतो। पाछें आछें बिछौना बिछाय कै बेठावतो, आछौ समाधान करतो। महिना-पंद्रह दिन राखतो। पाछें जब बिदा व्है वैष्णव जाते तब राजा पूछतो, जो-कहो वैष्णवजी ! विरक्त कौ धर्म आछौ के गृहस्थी कौ धर्म आछौ ? सो राजा कों तो या बात कौ संदेह ही रह्यो। परि एक निरनय न भयो। पूछे तो बोहोत वैष्णवन सों और उत्तर हू बोहोत दिये। परि एक निरनय न भयो। तब कोई समै अद्भुतदासजी ब्रज में डोल्यो फिर्यो करते, सो राजा के यहां आय निकसे। तब राजा ने अद्भुतदासजी कौ बोहोत समाधान कियो। और महाप्रसाद लिवायो। तब अद्भुतदासजी तो जायवे लगे, तब राजा ने यह बिनती करी, जो-महाराज ! मेरे इहां कछुक दिन बिराजो। तब अद्भुतदासजी ने कही, जो-हम तो एक रात्रि हू काहू के घर रहत नाहीं। तब राजा ने यह बिनती करी, जो-महाराज ! कृपा करि कै एक बात मैं आप सों पूछत हों, सो ताकौ प्रति-उत्तर मोकों आप दे कै आप पधारो। तब अद्भुतदासने कह्यो, जो-कहो राजा ! तुम कहा पूछ्त हो ? तब राजा ने यह कही, जो-महाराज ! मैं बोहोत वैष्णवन सों पूछ्यो, जो विरक्त कौ धर्म आछौ के गृहस्थी को धर्म आछौ सो कहो ? सो बोहोतनतें पूछ्यो और उत्तर हू दिये। परि एक निरनय न भयो। मेरो संदेह न गयो। सो आप कृपा करिकै मेरो संदेह मिटावो। तब अद्भुतदासजी ने कही, जो-राजा ! कहि दिखाऊं के करि दिखाऊं ? तब राजा ने बिनती करि, जो-महाराज ! करि दिखावो। तब अद्भुतदासजी ने राजा सों कही, जो-हम कहें तैसें करो तो करि

दिखावे। तव राजा ने बिनती करी, जो-महाराज! आप कहोगे सो मैं करूंगो। तव अद्भुतदास ने कही, जो-एक तेरी घुडसार में आछो घोडा होंइ सो ल्याइ कै असवार होउ। पाछें अकेले ही घोड़ा दोरावो। सो दोरावत दोरावत कोई गाम आवे ता गाम में चले जैयो। तव राजा ने ऐसे ही कियो। तव सांझ कों एक रूख आयो। ताके नीचे घोड़ा ठाढ़ो रह्यो। तव राजा तहां रूख नीचे घोड़ा बांधि कै बैठ्यो। सो वा रूख में एक भीलो हतो। सो वा भीला में होला-होली उनके वेटा-वेटी हे। सो बन में गये। सो बन में सों चारि फल ल्याए। सो उन चारयोन ने एक-एक फल बांटि लियो। पाछें, राजा रूख नीचे वैठ्यो हतो। तव होले ने कही, जो-आज अपने महेमान आए हैं। सो मैं तो याकों फल देत हूं। सो वा होले ने तो फल दियो। तव होली ने कही, जो-मैं हूँ वाकों फल देत हूं। सो वा होली ने हूँ फल दियो। पाछें होली के बेटा-बेटी नें हू फल दिये। सो उन चारयों जनेंन ने चारि फल दिए। तव राजा ले कै वोहोत प्रसन्न भयो। तव रात्रिकों उहांई रहे। फेरि उहां सों सवारे ही असवार होई कै घोड़ा दोरायो। सो दोरावत दोरावत एक गाम आयो। सो ता गाम में यह राजा चल्यो गयो। सो ता गाम में सव राजा भेले भये हते। सो ता गाम में यह राजा जाय बैठ्यो। सो वा गाम को राजा हतो। सो ताके एक वेटी हती। सो वा वेटी कौ विवाह हतो। तव तेल की कढ़ाई ताती करी हती। तामें मूंदरी डारी ही। और कह्यो, जो-या मूंदरी कों कोऊ काढ़े ताकों मैं वेटी देऊं। यह संकल्प राजा ने कियो हतो। सो राजा तो वहोत भेले भए। परि काहूकी सामर्थ्य

नाहीं, जो-तेल की कढ़ाई में सों मूंदरी काढ़े। तब अद्‌भुतदासजी आय निकसे। सो आय कै तेल की कढ़ाई में बैठि गये। सो तुंमी भरि भरि कै न्हाए। न्हाय कै मूंदरी हाथ में ले कै बाहिर आए। तब वे सब राजा हाथ जोरिकै दंडवत् किये, जो-महाराज! तुम धन्य हो। पाछें वह राजा, जिनकी बेटी को विवाह हतो सो हाथ जोरिकै बिनती कीनी, जो-मेरी बेटी तुम कों दीनी। तब अद्‌भुतदास ने कही, जो-हमकों दीनी? तब राजा ने कही, जो-हां दीनी। तब अद्‌भुतदास ने वह राजा दिखाय दियो। जो-याकों ब्याहि दीजो। तब अद्‌भुतदासजी तो वाही समै बन में चले गए। और वह राजा ब्याहि कै अपने घर आयो। तब आय कै फेरि श्रीठाकुरजी की सेवा करन लाग्यो। और वैष्णव आवें ताकों महाप्रसाद लिवाय कै पूछे, जो-कहो वैष्णवजी! गृहस्थी कौ धर्म आछौ के विरक्त कौ धर्म आछो? सो कोऊ कछू कहे, कोऊ कछू कहे। सो संदेह निवृत्त न होई। तब एक समै अद्‌भुतदासजी फेरि आय निकसे। तब राजा ने अद्‌भुतदास कों महाप्रसाद लिवायो। आछौ समाधान करि कै फेरि विनती करी, जो-महाराज! गृहस्थी कौ धर्म आछौ के विरक्त कौ धर्म आछौ? तब अद्‌भुतदास ने कही, जो-राजा! एक-वैष्णव आयो हतो सो तू भूलि गयो? तब राजा ने कही, जो-मैं तो भूलि गयो। तब अद्‌भूतदास ने बतायो, जो-तू घोड़ा दोराय कै गयो हतो सो तहां रूख के नीचे बैठ्यो हतो। सो वा वृक्ष में चारि पक्षी रहत हते, सो तिनके पास चारि फल हते। सो वे चार्यो फल तुम कों दिए। और वे चार्यों भूखे रहे। सो राजा! यह गृहस्थी कौ धर्म है। फेरि तू घोड़ा दोराय कै वा

गाम में गयो हतो, सो तहां सब राजा बैठे हते। सो तहां तेल की कढ़ाई ताती करी हती। सो काहू की सामर्थ्य मूंदरी काढ़िवे की न हती। तब तहां एक विरक्त आय तेल की कढ़ाई में बैठि गए। सो तुंमी भरि भरि कै न्हाए। पाछें मूंदरी हाथ में ले कै बाहिर आये। तब वा राजा ने आय कै बिनती करी, जो-मेरी बेटी तुम कों दीनी। तब वा विरक्त वैष्णव नें तुम कों बेटी व्याहि दीनी। सो राजा! यह विरक्त कौ धर्म है। सो राजा अब तू समझ्यो? यह गृहस्थी तथा विरक्त के धर्म हैं। तोकों बताय दिये। तब राजा ने यह सुनि कै कही, जो-महाराज! यह तो विरक्त कौ तथा गृहस्थी कौ धर्म दोऊ बोहोत कठिन हैं। तब अद्‌भुतदास ने कही, जो-राजा! तेरे तो द्रव्यादिक बोहोत है। और बोहोत आवत हैं। तामें तू वैष्णवन कौ समाधान करत रहे। तातें बेर बेर क्यों पूछत है? अब तू वैष्णवन सों मति पूछियो। तब राजाने कही, जो-अब न पुछूंगो! तब अद्‌भुतदासजी तो व्रज कों चले गए। और वह राजा फेरि काहू वैष्णव सों न पूछतो। और वह राजा श्रीठाकुरजी की सेवा भली भांति सों करन लाग्यो।

भावप्रकाश—या वार्ता में यह जतायो, जो-परोपकार बड़ो पदार्थ है। वाके समान और धर्म नाहीं। और जो कछु करनो सो संसय रहित होंय करनो, यह कहे।

सो वह राजा श्रीगुसांईजी कौ ऐसो परम कृपापात्र हतो। तातें इन की वार्ता कौ पार नाहीं। सो कहां तांई कहिए। वार्ता ॥१८५॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी कौ सेवक एक वैष्णव कायस्थ, सूरत कौ, जो रसोई करि कै हांड़ी संग राखतो, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत है—

भावप्रकाश—ये तामस भक्त है। लीला में इनको नाम 'ब्रज-प्रिया' है। ये 'रंगा' तें प्रगटी हैं, तातें उनके भावरूप हैं।

ये सूरत में एक कायस्थ के जन्म्यो। सो वह बालपने सों वैराग्य दसा में रहे। सो ये बरस चौदह को भयो। तब श्रीगुसांईजी आप सूरत पधारे। सो या कायस्थ कों दरसन भए। तब याने बिचारयो, जो-इनकी सरनि जइए तो आछो। पाछें याने श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज! कृपा करि कै मोकों सरनि लीजिए। तब श्रीगुसांईजी वाकों दैवी जानि सेवक किये। नाम सुनाय निवेदन कराए। पाछें यह कायस्थ श्रीगुसांईजी के संग श्रीगोकुल आयो पाछें गोपालपुर गयो। तहां श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन किये। पाछें ब्रजयात्रा कियो। सो याकों बहोत सुख भयो। तातें वह प्रतिवर्ष ब्रजयात्रा कों श्रीगोकुल आवे।

वार्ता प्रसंग—१

सो वह कायस्थ वैष्णव सूरत सों बरस के बरस प्रति हिंडोला जन्माष्टमी आय कै सदा श्रीगोकुल में करतो। पाछें ब्रजयात्रा करतो। सो एक समै वह कामवन गयो। तब उहां सों एक हांडी ल्याय कै दारि करी, पाछें बाटी करि कै भोग धरी। सो दारि ठलाय कै कटोरा में भोग धरी। पाछें हांडी कों धोय कै रज लगाई कामरि में बांधि कै रूख में धरि कै पाछें भोग सराय महाप्रसाद लियो। पाछें कपड़ा पहरि कै चल्यो। सो ऐसें सदैव ब्रजयात्रा करि कै पाछें अपने घर सूरत आवतो, परि वह हांडी संग ही ल्यावतो। और ब्रज में आवे तब हू संग ही ल्यावे। ताही में दारि करे।

सो एक समै वह वैष्णव श्रीगोकुल आयो। तब श्रीगुसांईजी आगें दंडवत करी। तब श्रीगुसांईजी आपने पूछी, जो-वैष्णव! तू बरस के बरस आवत है? तब वा वैष्णव ने कही, जो-महाराज! आप की कृपा तें बरस के बरस ही आवत हों। तब आयकै हिंडोला जन्माष्टमी करि कै पाछें अन्नकूट करि फेरि जात हूं। सो जाय कै पांच रुपैया कमाय क पाछें फेरि आवत हूं। तब दूसरे वैष्णव

ने श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी ! जो-महाराज ! यह वैष्णव
तो बोहोत आछौ है, परि एक कार्य बोहोतही अनुचित करत है।
तब श्रीगुसांईजी ने पूछी, जो-ऐसो अनुचित कार्य कहा करत
है? तब कही, जो-महाराज ! यहां सों एक हांड़ी लिये जात है।
और उहां सों ले आवत है। ताही में दारि करे। तब श्री-
गुसांईजी आपने वा वैष्णव सों पूछी, जो-क्यों रे ! तू ऐसे ही
करत है? तब वा वैष्णव ने बिनती करी, जो-कृपानाथ ! ऐसे
ही करत हों। तब आपने आज्ञा करी, जो-यह मार्ग की रीति
नाहीं। तब वा वैष्णव ने श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-
महाराज ! मेरे ब्रजरज की हांड़ी है। सो सोना की है। और
कृपानाथ ! मेरे बरस दिन में आयवो और जायवो, तामें पांच
रूपैया मेरे सहज में लगि जाय। सो पांच रूपैया की सामग्री ले
कै श्रीगोवर्द्धननाथजी कों अंगीकार कराई। और कृपानाथ ! मेरे
तो ब्रजरज की ही सही। ता पाछें आप जैसें आज्ञा करो तैसे
करों। तब श्रीगुसांईजी आपने आज्ञा करी सब वैष्णवन सों,
जो-यह करे सो तुम मति करियो, याकी देखादेखी, याके भाव
सों यह करे सो सही। तुम इन कों कछू कहियो मति। सो
श्रीगुसांईजी याकी बात सुनि कै बोहोत प्रसन्न भए। और
प्रसन्न होय कै आपने आज्ञा करी, जो-देखो वर्ष के वर्ष प्रति ब्रज
में आयवो, याको बड़ो भाग्य है। और याको भाव देखो ! ब्रजरज
कौ भाव याही ने जान्यो। और पांच रुपैया ल्याय हांड़ी के बचाय
कै श्रीगोवर्द्धननाथजी कों सामग्री अंगीकार करावत है। सो यह
वैष्णव धन्य है। या प्रकार आपने या वैष्णव की बोहोत सराहना
करी। तब वे सब वैष्णव प्रसन्न भए। जा-यह वैष्णव दैवी है।

भावप्रकाश—या वार्ता को अभिप्राय यह है, जो–व्रज अलौकिक है। सो जिन कों व्रजको भाव स्पुर्द होई ताकों कछु बाधक नाहीं। और जो कोऊ देखादेखी करें तो वाकों अपराध लगें, बहिर्मुख होई। और यहू जताए, जो–वैष्णव भगवदीय की क्रिया नाहीं देखनी।

सो वह वैष्णव श्रीगुसांईजी कौ ऐसो परम कृपापात्र भगवदीय हतो। तातें इनकी वार्ता कौ पार नाहीं, सो कहां तांई कहिए। वार्ता ॥१८६॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी कौ सेवक एक बनिया वैष्णव, जिनने भैरव कों नारियल चढ़ायो, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये तामस भक्त है। लीला में इनको नाम 'सिन्दुरी' है। ये 'श्रीदामा' तें प्रगटी हैं। तातें उन के भावरूप है।

ये गुजरात में एक बनिया के जन्म्यो। सो बरस अठारह को भयो। तब याके माता-पिता मरे। पाछें यह इकलोई रह्यो। सो ये द्वारिका चल्यो, श्रीरनछोरजी के दरसन कों। सो ता समै श्रीगुसांईजी आप श्रीद्वारिकाजी बिराजत हुते। सो इन दरसन पाये। तब मन में कहे, जो–इन के सेवक हूजिए। पाछें ये श्रीगुसांईजी सों बिनती कियो, जो–महाराज! कृपा करि सेवक कीजिए। तब श्रीगुसांईजी पूछे, जो–तेरे संग और कोऊ नाहीं है? तब याने कह्यो, जो–महाराज! मेरे संग कोऊ नाहीं है। मा–बाप अब ही मरे हैं। इकलोई हूं। तातें कृपा करि अपनी सेवा-टहल कछू दीजिए तो आछो। तब श्रीगुसांईजी वाकों नाम-निवेदन कराय सेवक किये। पाछें अपनी पास राखे। सो ये श्रीगुसांईजी की टहल करें। सो कछूक दिन में श्रीगुसांईजी आप द्वारिकाजी तें श्रीगोकुल पधारे। तब ये हू श्रीगुसांईजी के संग श्रीगोकुल आयो। तब इन श्रीगोकुल के दरसन किये। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप इनकों साथ ले श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन कों पधारे। सो गोपालपुर आये। तब श्रीगुसांईजी आज्ञा किये, जो–तू श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन करि और श्रीगोवर्द्धननाथजी की टहल करि। ता दिन तें वह श्रीगोवर्द्धननाथजी की टहल करतो। सामग्री लावतो और जो कछू टहल होती सो सब करतो।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक दिन वह बनिया वैष्णव श्रीगिरिराज सों आगरे

सामग्री लेवे कों गयो। सो उनके संग दोइ वैष्णव और हते। सो दोइ गाड़ा सामग्री के भरि कै गेल में आवत हते। सो गाड़ा अटकि गए। तब या बानिया वैष्णव ने काहू सों पूछी, जो-गाड़ा क्यों अटके? तब वाने कही, जो-यहां एक भैरव है। सो भैरव कों एक नारियल चढावे तब गाड़ा चले। तब या वैष्णव ने कही, जो-एक नहीं दोय। तब नारियल चढाए। तब दोऊ गाड़ा चले। तब श्रीगिरिराज आए। सो सामग्री भंडार में धरी। पाछें श्रीगुसांईजी के आगें दंडवत करी। तब आपने पूछी, जो-सामग्री ल्याए? तब वाने कही, जो-हां, महाराज! दोइ गाड़ा भरि ल्यायो। सो उतारि के आपके पास आयो हूं। तब संग के वैष्णव तहां ठाड़े हते, तिननें श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज! सामग्री तो ल्यायो। परंतु या वैष्णव ने एक अन्याव कियो है। तब श्रीगुसांईजी पूछे, जो-अन्याव कहा कियो? तब उन वैष्णवन ने कही, जो-भैरव कों दोइ नारियल चढाए हैं। तब श्रीगुसांईजी वा वैष्णव तें पूछे, जो-ये वैष्णव कहा कहत हैं? तब वा वैष्णव ने कही, भैरव कों दोइ नारियल चढाए है तब सामग्री ल्यायो हूं। तब श्रीगुसांईजी वासों पूछे, जो-तेनें क्यों अन्याश्रय कियो? तब वा वैष्णव ने कही, जो-महाराज! गेल में सामग्री के गाड़ा अटके। तब मैं काहू सों पूछी, जो-गाड़ा क्यों अटके? तब वाने कही, जो-यहां एक भैरव है ताकों नारियल चढावें तो गाड़ा चले। नहीं तो अटकि जाय। तब राज! मैंनें दोइ नारियल चढाए। तब दोऊ गाड़ा चले। सो महाराज! मजूर कों मजूरी देतो तो दोई रुपैया लगते। सो तो दोई नारियल दिए तें काम भया! सो तो मजूर कों मजूरी दिए। यामें अन्याश्रय कहा

भयो ? तब श्रीगुसांईजी मुसिक्याय कै कह्यो, जो-मजूर कों मजूरी दिए तामें अन्याश्रय कहा ?

भावप्रकाश—यह कहि यह जताए, जो-भगवद् संबंधी संकल्प होई तो अन्याश्रय नहीं होई। तातें या वैष्णव ने भैरव की मजूरी समझ कै नारियल दिए। कछू चमत्कार जानि कै नाहीं। तातें अन्याश्रय नाहीं भयो। जो-चमत्कार जानि नारियल चढावतो तो अन्याश्रय होतो। तातें हृदय की भावना सों ही आश्रय और अन्याश्रय होत हैं। तामें क्रिया प्राधान्य नाहीं।

सो यह वैष्णव श्रीगिरिराज में सदैव रहतो। श्रीगोवर्द्धननाथजी के भंडार में जो सामग्री चहियत सो लावतो। सो सामग्री बोहोत सुंदर ल्यावतो। तातें श्रीगुसांईजी वा वैष्णव के ऊपर बोहोत प्रसन्न रहते। सो वह वैष्णव श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन सेवा सदैव करतो।

सो वह वैष्णव श्रीगुसांईजी कौ ऐसो परम कृपापात्र भगवदीय हतो, तातें इन की वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥१८७॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक हँस-हँसनी, मानसरोवर पै रहते, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं —

भावप्रकाश—ये दोऊ सात्विक भक्त हैं। लीला में इनको नाम 'हंसा' और 'शिवा' हैं। ये दोऊ 'श्रीदामा' तें प्रगटी हैं, तातें उनके भावरूप हैं।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक दिन श्रीगुसांईजी आप मानसरोवर पै संध्यावंदन करत हते। सो तहाँ एक हंस-हंसनी कौ जोड़ा श्रीगुसांईजी के आगें आइ कै जल पीवत हतो। तब आपने कृपा करि कै वाकों नाम सुनायो। सो वे मानसरोवर के रूखन पर रहतें। तब एक पारधी आयो। तब हंस-हंसनी कों बान मारे। सो सब दिन पच्यो। परि इनके बान न लागे। तब संध्या कों घर गयो। तब फेरि सवेरे मन में कही, जो-याके बान क्यों न लागे ?

सो वे हंस-हंसनी व्रजयात्रा में वैष्णव आवते, सो मानसरोवर

पै जब वैष्णव आवते पाछें मानसरोवर में न्हाते, तब वैष्णवन के पाँवन की रज में लोटते। तब पारधी ने जान्यो, जो-ये वैष्णवन की रज में लोटत हैं। सो मैं वैष्णवन कौ स्वांग करि कै जाऊं। सो मेरे पाँवन की रज में लोटेंगे। तब मैं पकरि लेउंगो। तब याने वैष्णवन कौ स्वांग ले कै वैष्णवन के संग में यहू चल्यो आयो। तब हंस बोल्यो, जो-यह कौन है? ताकों जानो हो? तब हंसनी बोली, जो-यह पारधी है। जाने अपन कों बान मारे हते। सो वह वैष्णवन कौ स्वांग ले कै वैष्णवन के संग आवत है। सो याके पाँवन की रज में कैसें लोटे? तब हंस बोल्यो, जो-आगें आपुन श्रीगुसांईजी के सेवक ब्राह्मन ब्राह्मनी हते। और श्रीठाकुरजी की सेवा करत हते। जो-महाप्रसाद अपुन वैष्णवन कों लिवावत हते। सो ब्राह्मन वैष्णवन कों आदर करि लिवावत हते। औरन कों साधारन पक्ष करि कै लिवावत हते। सो ता अपराध सों अपुन हंस-हंसनी भए हैं। और वैष्णव को बानो ले कै पारधी आयो है। सो याके पाँवन की रज में लोटेंगे। और यह पकरि कै मारेगो तो सुखेन मारो। एक बार मरनो है। पाछें फेरि वे आए। तब वैष्णवन की पाँवन की रज में लोटे। पाछें पारधी के पाँवन की रज में लोटे। तब पारधी पकरिवे लग्यो। तब हंस-हंसनी दोऊन की पांख पारधी कों लागी। सो परस मात्र तें पारधी की बुद्धि निर्मल होई गई। तब पारधी ने कही, जो-अब मैं वैष्णव होऊं तो भलो है। सो उन हंस-हंसनी के संग तें पारधी भलो वैष्णव भयो।

सो वे हंस-हंसनी मानसरोवर के वृक्षन ऊपर बैठे रहते। सो जो-कोई वैष्णव आवतो ताकी पाँवन की रज में लोटते। ऐसे

सदैव करते। पाछें हंस-हंसनी की देह छूटी। तब भगवद्चरनार-विंद कों प्राप्त भए।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-वैष्णव के संग तें बुद्धि निर्मल होत है। तातें वैष्णव को संग अहर्निस करनो। और वैष्णव-भाव में जाति कौ विचार नाहीं है। काहेतें, जो-वैष्णव कौ स्वरूप ही महा अलौकिक है। क्षूद्र हू जो वैष्णव होई तो ताकों आदर करनो। वाकों अपने तें बड़ो जाने। यह सिद्धांत जताए।

सो वे हंस-हंसनी श्रीगुसांईजी के ऐसे परम कृपापात्र भग-वदीय हते। तातें इन की वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥१८८॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी कौ सेवक एक पारधी, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये राजस भक्त हैं, लीला में इनको नाम 'बिष्वकसेनी' है। ये 'श्रीदामा' तें प्रगटी है, तातें उनके भावरूप ह। ये लोहबन में एक पारधी के जन्म्यो। सो जन्मत ही तें दुष्ट कर्म करे। एसे करत वह बरस बीस को भयो। तब एक दिन मानसरोवर शिकार कों गयो। सो ऊपर कहि आए हैं।

वार्ता प्रसंग—१

सो वा पारधी कों परस मात्र ते बुद्धि निर्मल भई। ज्ञान भयो। तब पारधीने कह्यो, जो-मैं अब बैष्णव होऊं तो भलो। तब बैष्णवन सों पूछी, जो-वैष्णव कैसे हूजिए? तब बैष्णवनने कही, जो-श्रीगोकुल जाइ कै श्रीगुसांईजी के पास नाम पावो। तब बैष्णव होंय। तब वह पारधी श्रीगाकुल गयो तब श्रीगुसां-ईजी श्रीठकुरानी घाट पें संध्याबंदन करिवेकों पधारे हते। तब पारधी ठकुरानी घाट ऊपर आयो। तब वैष्णवन सों पूछी, जो-श्रीगोकुल के गुसांईजी येही हैं? तब वैष्णवन कह्यो, जो-हां! येही हैं। तब पारधी ने आय कै दंडवत कीनी। और विनती करी, जो-महाराज! मैं आपकी सरनि आयो हूं। तातें मो पर कृपा करि नाम सुनाइए। तब आपने आज्ञा करी, जो-तू तो पारधी

है। हंस-हंसनी कों बान मारतो आयो है। तातें हम तोकों नाम कैसे सुनावे ? तब पारधीने बिनती कीनी, जो-कृपानाथ ! हो तो मैं ऐसो ही। आप आज्ञा किए तैसोही। परि अब मैं जीव-हत्या कबहू न करूंगो। तातें कृपा करि मोकों नाम देहु। तब आपने कही, जो-तू जीवहत्या कबहू मति करियो। और चाकरी खेती करि कै निर्वाह करियो। तब पारधी ने कही, जो-राज ! आपने आज्ञा करी है तैसे ही करूंगो ! तातें अब माकों सरनि लीजिए। तब आपने आज्ञा करी, जो-तू श्रीयमुनाजी में न्हाइ आउ। तब वह श्रीयमुनाजी में स्नान करि आयो। तब आपने कृपा करि कै बुलाय कै नाम सुनायो। पाछें फेरि आज्ञा करी, जो-मैं तोसों फेरि कहत हूं, जो-तू जीवहत्या कबहू मति करियो। जाउ, चाकरि करि कै निर्वाह करियो। सो उन हंस-हंसनी के संग तें यह पारधी भलो वैष्णव भयो। भलो कृपापात्र भगवदीय भयो। अष्टाक्षर निरंतर लियो करे।

भावप्रकाश—या वार्ता में यह जताए, जो—कैसोउ पतित जीव होई, परि श्रीगुसांईजी की सरनि आवे ताकौ श्रीगुसांईजी आप निश्चय उद्धार करत हैं। तातें 'नामरत्नाख्य' में श्रीरघुनाथजी आपुकौ नाम 'महापतितपावनः' ऐसें लिखे हैं। और वैष्णव कों जीव-हत्या सों डरपत रहनो, यह कहे।

सो वह ऐसो कृपापात्र भगवदीय हतो तातें इन की वार्ता कहां तांई कहिए ? वार्ता ॥१८९॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक पीतांबरदास ब्राह्मन, गुजरातके, जिनने श्रीगुसांईजी के संग व्रजयात्रा करी, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं।

भावप्रकाश—ये सात्विक-भक्त हैं। लीला में इनकौ नाम 'ब्रह्मवल्ली' है। ये 'मोहिनी' तें प्रगटी है, तातें उनके भावरूप हैं।

ये गुजरात में एक ब्राह्मन के जन्मे। सो बरस वीस के भए तब इनकों

वैष्णवन को संग भयो । सो वैष्णवन की मंडली में जाई, नित्य भगवद्वार्ता सुने । तब इनके मन में आई, जो–हौं कब श्रीगुसांईजी के दरसन करों ? वैष्णव होउं ? पाछें कछुक दिन में माता-पिता मरे । तब एक साथ वैष्णव को श्रीगोकुल जात हतो । तिन् के संग ये हू श्रीगोकुल कों चले ।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समै पीतांबरदास वैष्णवन के संग में श्रीगोकुल आए । सो श्रीगुसांईजी के दरसन करि कै साष्टांग दंडवत करि कै बिनती किये, जो-महाराजाधिराज ! मोकों नाम सुनाइये । मैं बोहोत दिनन तें भटकत डोलत हों । सो अब मेरो अपराध क्षमा करिये । तब श्रीगुसांईजी ने कृपा करि कै पीतांबरदास कों नाम सुनायो । और निवेदन करवाए । सो श्रीनवनीतप्रियजी के सन्निधान बैठाय के समर्पन करवाए । तब पीतांबरदास ने यथा-सक्ति भेट कीनी । ता पाछें श्रीगुसांईजी श्रीनवनीतप्रियजी कों सेवा तें पहोचि के अपनी बैठक में पधारे । सो गादी तकियान के ऊपर बिराजे । तब सब वैष्णव दरसन करिवे कों आए । तब पीतांबरदास हू आय कै साष्टांग दंडवत् किये । पाछें आप भोजन कों पधारे । सो भोजन करि कै पीतांबरदास कों महाप्रसाद जूठनि की पातरि धरी । तब पीतांबरदासने महाप्रसाद लियो । सो पीतांबरदास कों महाप्रसाद लेत ही ज्ञान भयो । जो-श्रीगुसांईजी तो साक्षात् पूरन पुरुषोत्तम हैं । तब पीतांबरदास ने अपने मन में विचार कियो, जा-श्रीगुसांईजी कों छोरि कै कहूं जानो नाहिं । जो-इनही के चरणकमल कौ आश्रय राखनो । सो पीतांबरदास कहूँ गए नाहिं । ता पाछें श्रीगुसांईजी पीतांबरदास कों अपनी खवासी में राखे । सो पीतांबरदास बोहोत, प्रसन्नता सों सेवा करते ।

वार्ता प्रसंग—२

पाछें एक समय पीतांबरदास को मनोरथ यह भयो, जो ब्रजयात्रा करिये। सो श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी। तब श्रीगुसांईजी आप कहें, जो-हम हूँ ब्रजयात्रा करिवेकों चलेंगे। तब तुम हू चलियो। तब श्रीगुसांईजी पीतांबरदास की आतुरता देखि कै अपने मन में बिचार किये। सो सब सिद्ध कियो। सो चैत्र मास के दिन हते। सं. १६२८ फागुन वदि ७ कों श्रीगोकुल कौ बास किये हते। तब ता उपरांत भाद्रपद वदि १२ के दिन सेन आर्ति करि कै पाछें श्रीगोकुलनाथजी कों संग ले कै समै देखि कै संकोच तें चले। सो कोऊ जाने नाहीं। सो ऐसे श्रीगुसांईजी आप पधारे। तब रात्रि कों श्रीमथुराजी में रहे। पाछें पास ही 'उजागर' चौबे कों बुलाए हते। सो धर्म स्थापन कों वासों वचन लिए। सम्मति पूर्वक परम प्रीति सों विधिपूर्वक 'विश्रामघाट' न्हाय कै पधारे। तब चौबे ने कही, जो-मैं आप के साथ आऊं? तब श्रीगुसांईजी उन सों कहे, जो-तुम काहे कों श्रम करो, तुम्हारो वचन लियो चाहिए। और तुम कों निस्वार्थ काहेकों करावे? तब उन कह्यो, जो-महाराज! पहिले तो 'भूतेश्वर' के दरसन कों पधारिये। तब आप ने कह्यो, जो-भूतेश्वर यहां तें भलो मानेंगे। सो तहां नाहीं पधारे। सो उहांइ तें उन कों विदा किये। और आप पधारे। सो भूमि सुंदर और मयूर पंछीगन को सब्द होत है, ऐसें परमस्थल विषे पधारे। और इतने सेवक श्रीगुसांईजी आप के साथ हते—जो-

१ चाचा हरिवंसजी २ पीतांबरदास ३ कान्ह ४ मल्हा भंडारी ५ खवो तिवारी ६ गोपीनाथदास ग्वाल ७ केसोदास विसल

नगरा ८ रूपा रजपूत ९ मुरारीदास ग्वाल १० लीलाधरदास वैष्णवन की रसोई करत हते। ११ और नारायनदास पांडे आन्योरिया १२ कृष्णदास मोली १३ जशरथ, ये तीन्योजने श्री-गोकुल के कीर्तनीया हते। १४ नारायनदास, १५ रामदास कों श्रीमथुराजी तें संग लिये। और १६ गीयाजाट टोक बोहोत करत हतो, सो मार्ग में हसावत जातो १७ केसवभट, १८ झांझा मारु नीको, ताको पुत्र १९ भगवानदास गोरवा और २० भबानी, ये तिलंग ब्राह्मन। और २१-२२ गोविंदी, मथुरनी, गान आछो करत हती। और एक छकड़ा एक कोठी, एक अश्व २३ जीवनदास नबारा, २४ यह रूपा, एक सैया समाज सहित।

सो प्रथम तो 'मधुवन' पधारे। सो कुंड के ऊपर स्नान किये। जो भगवत्स्वरूप 'श्रीकल्याणरायजी' के दरसन किये। सो उहां सों स्थल देखत ही पधारे। सो 'तालवन' पधारे। तहां कुंड में स्नान किये। ता पाछें 'श्रीबिहारीलालजी' के दरसन किये। ता पाछें श्री-गुसांईजी आप 'कमोदवन' पधारे। सो कुंड में स्नान किये। ता पाछें 'श्रीगोपीनाथजी' तथा 'श्रीकल्याणरायजी' के दरसन किये। सो उहां तें स्थल देखत ही पधारे, सो पाछें फेरि 'मधुवन' पधारे। तब रसोई करि कै श्रीठाकुरजी कों भोग समर्प्यों। ता पाछें भोग सराय भोजन किये। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप पोढ़े। ता पाछें प्रातःकाल उठि कै देह कृत्य करि के 'सतोये' कों 'सांतनुराजा के धाम' कों पधारे। सो सांतनराजा की कामना सिद्ध करि कै ता पाछें 'सूर्य' दरसन करि कै श्रीगुसांईजी 'बहुलावन' पधारे। सो तहां 'बहुला गाय' को स्वरूप है। सो तहां गौदान करि कै पूजन करि कै 'श्रीमदनमोहनजी' के दरसन करि कै 'रिन'-

'अरिष्ट निवारन' श्रीगुसांईजी आप किये। ता पाछें तहां ते 'राधाकुंड', 'श्रीकृष्णकुंड', स्नान करि कै ता पाछें 'श्रीराधाजी' 'श्रीकृष्णजी' के दरसन किए। ता पाछें 'श्यामढाक' के पास ही पकवान आरोगे। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप 'गोवर्द्धन' पाऊं धारे। सो वा दिन श्रम बोहोत भयो हतो। जो-सूर्य बोहोत तप्यो हतो। सो श्रीगुसांईजी के श्रीअंग कों संताप बोहोत ही भयो। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन कों पधारे। सो श्रीगुसांईजीने अपने घर तें विचार कियो हतो, सो श्रीगोकुलनाथजी ने 'धर्मादताप' चूरन करि लियो हतो। जो-धनिया, जीरा, आमला सोंठि, जेठी, मिश्री, सब कौ समान चूरन करि लियो हतो। सो श्रीगुसांईजी आप कों लिवायो। और आप लिये। तब तत्काल ही स्वास्थ्य भई। तब श्रीगुसांईजी आप कों निद्रा आई। सो भूमि सेज आप पोढ़े। ता पाछें श्रीगोकुलनाथजी कों निद्रा आई हती। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप उठि कै रसोई करी हती। सो श्रीठाकुरजी कों भोग धरि आप भोजन किए। सो रात्रि कों श्री-गुसांईजी आप उहांई पोढ़े। ता पाछें प्रातःकाल उठि कै स्नान करि कै श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन किये। ता पाछें मंदिर में तें आय श्रीगुसांईजी आप 'श्रीगिरिराज की परिक्रमा' आरंभ किये। सो श्रीगोवर्द्धन कों दक्षिणावर्त राखि कै 'मानसीगंगा तीर्थ,' 'ब्रह्मकुंड' संध्यावंदन करि कै आप 'श्रीरसिकरायजी' 'श्रीदानीरायजी' के स्वरूप के दरसन करि कै ता पाछें श्रीगु-सांईजी आप 'संकर्षन कुंड' को स्नान करि कै धोती पहरि कै तिलक-मुद्रा धारन करि कै परिक्रमा कर कै आप निजमंदिर में

पधारे। पाछें वैष्णव सहित आप भोजन किये। पाछें श्रीगुसांईजी आप गांठौली जाय बसे। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप रात्रि कों उठि कै 'परमदरा' होंइ कै पर्वत 'सुगंधी सिला' दाहिनी ले 'स्वेत पर्वत' कों 'बद्रीनारायन' बांई ओर छोडि कै पाछें 'इंद्रौली' पधारे। ता पाछें श्रीगुसांईजी 'इंद्र कूप' को जल-स्नान करि कै श्रीगुसांईजी आप 'विमलकुंड़' कौ स्पर्स करि कै 'सूर्यकुंड़' कौ स्नान करि कै 'श्वेत कुंड़' 'श्वेतबंध रामेश्वर' होइ 'नंदगोप के कुंड़' कों देखि कै 'चौरासी कुंड़' देखि कै आप भाद्रपद सुद १ कों 'सुनहेरा' की कदमखंडी कों देखि कै 'सुनहेरा गाम' पधारे। सो 'चित्र-विचित्र' सिला देखि कै पाछें श्रीगुसांईजी आप अपुने ड़ेरा पधारे। प्रातः 'देहकुंड़' में स्नान करि 'रतनकुंड़' में होइ कै जलस्पर्स करि कै तहां 'चिकसोली' 'नोवारी चोवारी' कौ स्पर्स करि कै 'दोबन' होय कै आप 'संकेतबन' पधारे। तहां 'संकेतबट' के नीचे 'रासमंडल को चौंतरा' है तहां 'बैठक' है। 'संकेत' 'बिलास बट' है। तहां 'कृष्णकुंड' में स्नान करि कै 'सबबन' होई कै पाछें श्रीगुसांईजी 'मधुकुंड' 'यशोदाकुंड' स्नान करि कै 'श्रीनंदरायजी' 'श्रीयशोदाजी' 'ललिताकुंड' 'बजवारीकुंड' होय कै 'श्रीगोपेश्वर' होइ पाछें 'अक्रूरघाट' 'उत्तरेश्वरघाट' होय कै 'अक्रूरस्थल' है तहां पधारे। पाछें श्रीगुसांईजी 'इस्वरा की पोखर' में 'रागी की क्यारी' सो तहां उद्धवजी ने व्रजभक्तन कों ज्ञान उपदेस कियो है, सो तहां 'मदनकुंड' है, 'जलविहारी' श्रीठाकुरजी की कदमखंडी है, तहां पधारे। पाछें श्रीगुसांईजी 'पानसरोवर' पधारे। सो तहां श्रीगुसांईजी ने रसोई करि कै श्रीठाकुरजी कों भोग समर्प्यो। पाछें भोग सराय आप

भोजन किये। ता पाछें श्रीगुसांईजी भाद्रपद सुद ३ कों 'खिदर-वन' मूल नानाकुंड स्नान करि कै ता पाछें श्रीगुसांईजी आप परिक्रमा, नागवली कौ दान करि कै पाछें श्रीगुसांईजी 'कर-हेला' और 'अंजनोंखर' पधारे। सो तहां श्रीठाकुरजी कों श्री यशोदाजी अंजन देत हैं। सो नौतन कल्प विषे रास को स्थल है। सो सब दाहिनी दिसा छोरि कै तहां श्रीयशोदाजी कौ पीहर है। सो तहां श्रीगुसांईजी डेरा किए। प्रातः तहां 'बलभद्र कुंड' को स्पर्श किये। ता पाछें 'चरणपहाड़ी' देखि कै श्रीगुसां-ईजी आप 'दधिगाम' 'श्रीव्रजभूषनजी' के दरसन करि कै 'संखचुड' स्थान देखि कै 'सेषसाई' बांई ओर देकै आप 'सेई गाम' पधारे। सो वन १७ भए। तहां 'अलीखान गोरवा' को स्थल है। आगे श्रीगुसांईजी तहां खीर करवाई हती। तब मेह बोहोत बरस्यो हतो। सो वह खीरि बहि गई हती। पाछें श्रीगुसांईजी आप सुदी ५ कों आप प्रातःकाल उठि कै 'रासोली' 'बच्छवन' छोड़ि के 'सेईगाम' तें 'रामघाट' पधारे। तहां श्रीबलदेवजी ने उलटी जमुना प्रवाह बहाए हैं। तहां 'अक्षयवट' है। तहां प्रलंबासुर कों मारे हैं। सो ता स्थल होई कै फैरि 'वलभद्रघाट' श्रीयमु-नाजी के तीर उतरे हते। वन १८ भये। पाछें श्रीगुसांईजी 'वलभद्रकुंड', 'मदसूदनकुंड' कौ स्पर्स कियो। सो 'भांडीरवन' कों श्रीगुसांईजी पधारे। आगें 'भांडीरकूप' है, सो 'भांडीरवन' की परिक्रमा करि कै पाछें श्रीगुसांईजी ने रसोई करि कै भोग समर्प्यो। भोग सराय भोजन किये। पाछें 'वेलवन' कों पधारे। वन २० भए। पाछें सूर्य उदय 'मानसरोवर' होइ कै श्रीगुसांईजी स्नान किए। तहां तें श्रीगुसांईजी 'रासस्थल' पधारे। सो यह स्थल

सारस्वत कल्प विषे कहे हैं। सो ताही तें सर्वथा देखनो। सो 'बछरोर' के विषे बच्छासुर कौ वध किये हैं। सो सब बांई ओर छोरि कै श्रीगुसांईजी 'लोहबन' पधारे। सो कुंड कौ स्पर्स किये। बन २१ भए। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप 'महावन' पधारे। सो 'ब्रह्मांड-घाट' होंई के 'यमुलार्जुन' होइ कै 'श्रीमथुरानाथजी' के दरसन किये। तहां तें 'नंदकूप' श्रीगुसांईजी पधारे। सो 'उखल' के सन्मुख 'श्री-रोहिनीजी कौ मंदिर' देखि कै 'सप्तसमुद्र' होइ कै 'उत्तरेश्वर घाट' होइ कै 'रमनरेती' के दरसन करि कै 'श्रीगोकुल' कों पधारे। सो श्रीठाकुरजी कों भोग समर्प्यो। पाछें भोग सराय भोजन करि कै रात्रि कों श्रीमथुराजी में जाइ कै रहे। वन २२ भए। ता पाछें श्रीगुसांईजी आय कै 'वृंदावन' पधारे। सो 'धर्मकुंड', 'वेणुकूप', 'श्री-गोविंदजी' के दरसन करि कै ता पाछें 'केसी घाट' होइ कै 'बंसीबट' पधारे। ता पाछें श्रीगुसांईजी 'श्रीमथुराजी' पधारे। सो भाद्रपद सुदि ७ कों बन २४ भए। ता पाछें सब वैष्णव और पीतांबर-दास कों संग ले कै श्रीगुसांईजी आप श्रीगोकुल पधारे। श्री-नवनीतप्रियजी आदि सातों स्वरूपन के दरसन करवाए। सो ऐसी कृपा आप श्रीगुसांईजी पीतांबरदास के ऊपर करते। ता पाछें पीतांबरदास श्रीगुसांईजी कै चरनकमल छोरि कै कहूं न गए। रात्रि-दिवस सेवा में अहर्निश तत्पर रहते।

भावप्रकाश—सो या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-वैष्णव कों एक बेर ब्रज की यात्रा अवस्य करनी। जातें ब्रज कौ स्वरूप हृदयारूढ होंई। सो ब्रज भगवदीय हैं। तातें उनके दरसन, मानसी, किए तें भगवद्भाव उत्पन्न होंई।

सो वे पीतांबरदास श्रीगुसांईजी के ऐसे परम कृपापात्र भग-वदीय हते। तातें इन की वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता॥१९०॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक वेनीदास क्षत्री, कड़ा में रहते, जिनकों मार्ग में भूल मिले, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये तामस भक्त हैं। लीला में इनको नाम 'साध्या' है। ये 'मोहिनी' तें प्रगटी है। तातें उनके भावरूप हैं। सो ये पूरव में एक क्षत्री के जन्मे। सो बरस चालीस के भए। तब उनके माता-पिता मरे।

वार्ता प्रसंग—१

पाछें एक समै पूरव कौ साथ श्रीगुसांईजी के दरसन निमित्त श्रीगोकुल आयो। सो ता साथ में बेनीदास हू अपने घर तें द्रव्य ले कै चले। सो कितनेक दिन में श्रीगोकुल आय पहोंचे। तब बेनीदास ने श्रीगुसांईजी के दरसन किये। सो साक्षात् पूरन पुरुषोत्तम कोटि कंदर्प लावन्य के दरसन भए। तब बेनीदास ने श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराज ! मोकों नाम सुनाइए। तब श्रीगुसांईजी वेनीदास सों आज्ञा किये, जो-तू स्नान करि आऊ। तब बेनीदास श्रीयमुनाजी में स्नान करि आए। और दोऊ हाथ जोरि कै विनती करी, जो-महाराज ! मोकों सरनि लीजिए। तब श्रीगुसांईजी बेनीदास कों नाम सुनाये। ता पाछें दूसरे दिन उपवास कराय कै श्रीनवनीतप्रियजी के सन्निधान समर्पण कराए। तब बेनीदास के पास जो-द्रव्य हतो सो सब श्रीगुसांईजी की भेट कियो। ता पाछें श्रीनवनीतप्रियजी के दरसन करवाए। सो दरसन करि कै वेनीदास बोहोत प्रसन्न भये। पाछें कछूक दिन वैष्णवन के संग में वेनीदास श्रीगोकुल रहे। तहां श्रीगुसांईजी के श्रीमुख तें सुबोधिनीजी की कथा सुनते और पंखा की सेवा करते। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप श्रीनाथजीद्वार पधारे। तब ये हू श्रीनाथजीद्वार आये। सो वैष्णवन के संग में इन श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन किये। सो श्रीगुसां-

ईजी की कृपा सों श्रीगोवर्द्धननाथजी इन कों अलौकिक दरसन दिए। सो देहानुसंधान भूलि गए। ता पाछें श्रीगुसांईजी की आज्ञा माँगि व्रजयात्रा कों चले। सो कितनेक दिन में संपूर्ण व्रजयात्रा करि आए। तब आय कै श्रीनाथजी के दरसन किये। तब श्रीगुसांईजी बेनीदास सों पूछे, जो-तुम व्रजयात्रा करि आए? तब बेनीदास ने श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराज! व्रजयात्रा तो आप की कृपा सों बोहोत आछी करी है। तब श्रीगुसांईजी सब वैष्णवन कों महाप्रसाद लिवाए। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप श्रीगोकुल पधारे। और सब वैष्णव श्रीनाथजी सों बिदा भए। सब वैष्णव यथाशक्ति अपने अपने प्रमान भेट धरे। पाछें सब संग श्रीगोकुल कों चल्यो। सो आय कै श्रीनवनीतप्रियजी के दरसन किये। तब एक दिन बेनीदास ने श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराज! मोकों सेवा पधराय दीजे। तब श्रीगुसांईजी आप सेवा पधराय दिए। और सब सेवा की रीतिभांति सिखाई। तब बेनीदास कों श्रीठाकुरजी के स्वरूप कौ ज्ञान भयो। जो साक्षात् पुरुषोत्तम हैं। सो ऐसी नेष्ठा स्वरूप ऊपर भई। ता पाछें श्रीगुसांईजी सों सब वैष्णव बिदा होइ कै चले। सो मार्ग में एक दिन मेह बोहोत आयो। तब बेनीदास के पास श्रीठाकुरजी की सेवा हती। सो मेह में बाहिर कैसें रहे? और मेह तो बोहोत आयो। सो बाहिर रह्यो जाय नाहीं। सो तहां एक ब्राह्मन रहतो। सो ब्राह्मन सों बेनीदास ने कह्यो, जो-जगह होइ तो हम कों बताय देउ। तब वा ब्राह्मन ने बेनीदास सों कह्यो, जो-ऐसी जगह बड़ी तो नाहीं है। जो-जामें सब संग साथ रहे। और एक ऐसी हवेली है। परि उहां भूत रहत हैं। तब बेनीदास

ने वा ब्राह्मन सों कही, जो-याकी तो कछू चिंता नाहीं। तब वा ब्राह्मन ने वह हवेली बताई। तब बेनीदास ने वह जगह झारि बुहारि कै स्वच्छ कीनी। और बेनीदास पें श्रीठाकुरजी की सेवा हती। सो श्रीठाकुरजी कों पधराय कै रसोई करी। पाछें श्रीठाकुरजी कों भोग समर्प्यो। पाछें भोग सराय कै सब वैष्णवनने और बेनीदास ने महाप्रसाद लियो। और रात्रि कों उहांई सोय रहे। तब सवारे भए वैष्णव चलन लागे। तब वह भूत आये। तब बेनीदास ने श्रीआचार्यजी श्रीमहाप्रभुजी तथा श्रीगुसांईजी की सपथ दीनी। तब वे जात रहे। सो वे भूत रोयकै गये।

भावप्रकाश—यामें बड़ो संदेह है, जो-वेनीदास ने भूत कों श्रीआचार्यजी, श्रीगुसांईजी की सपथ क्यों दिवाई ? यामें तो श्रीआचार्यजी, श्रीगुसांईजी कों श्रम होई। सो यह मार्ग की रीति नाहीं। तहां कहत हैं, जो-वेनीदास अब ही नए वैष्णव भए हैं। तातें श्रीआचार्यजी, श्रीगुसांईजी के नाम को प्रताप देखन कों या प्रकार कहे। और दूसरो अभिप्राय यह है, जो-वेनीदास के पास श्रीठाकुरजी विराजत हैं सो श्रीठाकुरजी कों कछू श्रम होई, यातें श्रीआचार्यजी, श्रीगुसांईजी की सपथ दिवाई। सो श्रीआचार्यजी श्रीगुसांईजी की सपथ सों भूत डरपि के भाजे, कछू उपद्रव कियो नाहीं। ऐसो आपके नामको प्रताप है। जैसे जीवनदास ने मेह कों श्रीआचार्यजी की आन दिवाई तब मेह रहि गयो, ता प्रकार यहां हू जाननो। यामें श्रीआचार्यजी, श्रीगुसांईजी के नाम कौ अलौकिक सामर्थ्य कहे।

ता पाछें सब वैष्णव अपने घर कों गए। सो ऐसो प्रताप श्रीआचार्यजी महाप्रभुन कौ है। तब वेनीदास श्रीठाकुरजी की सेवा करन लागे। सो कछूक दिन में श्रीठाकुरजी बेनीदास कों सानुभावता जतावन लागे। जो-चहिए सो मांगि लेते। पाछें वेनीदास कों भगवदइच्छा तें श्रीठाकुरजी के चरनारविंद की प्राप्ति भई।

सो वे बेनीदास श्रीगुसांईजी के ऐसें परम कृपापात्र भग-

वदीय हते। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। ॥१९१॥

*　　　　*　　　　*

अब श्रीगुसांईजी को सेवक एक वैष्णव, गुजरात को, जिनकों श्रीगुसांईजी ने अपनो माहात्म्य दिखायो, तिनकी वार्ता को भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये राजस भक्त हैं। लीला में इनको नाम 'कमलाकान्ता' है। ये 'मोहिनी' तें प्रगटी हैं, तातें उनके भावरूप हैं।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समै श्रीगुसांईजी आप द्वारिका श्रीरनछोड़जी के दरसन कों पधारे हते। सो मारग में एक गाम आयो। सो ता गाम में श्रीगुसांईजी ने डेरा किये। सो ता गाम में वैष्णव बोहोत रहत हते, तामें येहू रहत हुतो। सो याकों श्रीगुसांईजी के दरसन भए। तब याने श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज! मोकों नाम सुनाइए। और मोकों अपनी सरनि लीजिए। तब श्रीगुसांईजी आज्ञा किए, जो-तू स्नान करि आऊ। तब वह वैष्णव स्नान करि आयो। तब श्रीगुसांईजी ने कृपा करि कै वाकों नाम-निवेदन करवायो। तब वा वैष्णव ने श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज! अब मोकों कहा आज्ञा है? तब श्रीगुसांईजी ने कही, जो-श्रीठाकुरजी की सेवा करो। तब वा वैष्णव ने बिनती करी, जो-महाराज! मैं तो आपकी सेवा करूंगो। और आपके साथ ब्रज कों चलूंगो। तब आपने कही, जो-आछो। ता पाछें आप तो श्रीद्वारिकाजी पधारे। और यह वैष्णव श्रीगुसांईजी की सेवा में तत्पर रहतो। श्रीगुसांईजी की भली भांति सों सेवा करतो। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप उहां कितनेक दिन रहि कै श्रीरनछोरजी के दरसन किये। पाछें श्रीगुसांईजी उहां तें श्रीगोकुल कों विजय किये। सो मार्ग में एक दिन एक जगह

श्रीगुसांईजी आप डेरा किये। सो तहां श्रीगुसांईजी ने रसोई करि कै श्रीठाकुरजी कों भोग समर्प्यो। और सब ब्रजवासी टहलुवा रसोई करन लागे। तब इतने ही में अकस्मात् मेह चढ़ि आयो। सो अंधियारो होय गयो। तब या वैष्णवने श्रीगुसांईजी सों विनती कीनी, जो-महाराज! अब कहा प्रकार कीजिए? तब श्रीगुसांईजी बोले, जो-अरे मेह! तू सम्हरि कै आइयो। हम आन्योर के हैं।

भावप्रकाश—यह कहि श्रीगुसांईजी आपु अपनो स्वरूप जताए। सो कहा? जो-आप साक्षात् नंदराजकुमार हैं। सो पहिले सात दिना तांई आपने श्रीगोवर्द्धन कों धारन करि मेघ-वृष्टि कौ निवारन कियो है। सोई यह स्वरूप हैं। सो गोपालदासजी गाए हैं—

'श्रीपुरुषोत्तम स्वतंत्र क्रीडा, लीलाद्विजतनुधारी।
सात दिवस गिरिवर कर धार्यो, वासव वृष्टि निवारी॥'

सो या प्रकार वेही श्रीपुरुषोत्तम आप द्विजरूप धारन करि प्रगट भए हैं। सो जताए।

तब ताही समय सब घटा उतरि गई। सो तहां श्रीगुसांईजी ने या भांति अपने स्वरूप कौ माहात्म्य दिखायो। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप भोग सराय भोजन किए। ता पाछें सब ब्रजबासी टहलुवान कों महाप्रसाद लिवायो। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप श्रीगोकुल पधारे। तब यह वैष्णव हू साथ आयो। सो श्रीनवनीतप्रियजी के दरसन किये। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप श्रीनाथजीद्वार पधारे। तब वह वैष्णव हू साथ आयो। सो श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन किए। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप वा वैष्णव कों श्रीगोवर्द्धननाथजी की सेवा में राखे। सो वह वैष्णव सेवा भली भांति सों करन लग्यो। सो जहां तांई वाकी देह चली तहां तांई सेवा करी।

सो वह वैष्णव श्रीगुसांईजी कौ ऐसो कृपापात्र भगवदीय हतो। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥१९२॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी को सेवक एक वैष्णव, गुजराती ब्राह्मन, जाके घर ठग वैष्णव को स्वांग धरि कै आयो, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये तामस भक्त है। लीला में इनकौ नाम 'मनोत्सवा' है। ये श्रीनंदरायजी के भाट 'उमाशंकर' की बेटी है। उनतें प्रगटी हैं, तातें उनके भावरूप हैं।

ये गुजरात में एक द्रव्यमान् ब्राह्मन के जन्म्यो। सो वा ब्राह्मन के और संतति न हती। तातें वह या लरिका पर बोहोत प्यार करें। ऐसें करत यह बरस दस-बारह कौ भयो। तब मा-बाप ने याकौ ब्याह कियो। तब गाम में रोग कौ उपद्रव भयो। तामें या ब्राह्मन के मा-बाप मरे। तब घर में वह ब्राह्मन स्त्री-पुरुष रहे।

सो एक समै श्रीगुसांईजी द्वारिकाजी पधारत हते। सो मारग में या ब्राह्मन कौ गाम आयो। सो तहां आप डेरा किये, तलाव पें। सो ता समै यह ब्राह्मन तलाव पर न्हाइवे कों आयो हतो। सो इन श्रीगुसांईजी के दरसन पाये। तब मनमें कहे, जो-यह कोई महापुरुष हैं, तातें इनकी सरनि जइए तो आछो। तब ये न्हाई के श्रीगुसांईजी के पास आयो। पाछें बिनती कियो, जो-महाराज! कृपा करि कै हम कों सरनि लीजिए। तब श्रीगुसांईजी वाकों नाम-निवेदन कराए। ता पाछें घर आइ वह अपनी स्त्री तथा पुत्र कों हू ल्यायो। पाछे उनहू कों नाम-निवेदन करवायो। तब या ब्राह्मन ने बिनती कीनी, जो-महाराज! अब हम कहा करें, जातें यह धर्म सिद्ध होंई? तब श्रीगुसांईजी आज्ञा किये, जो-तुम भगवत्सेवा करो और वैष्णवन कौ संग करो। और मुख सों अष्टाक्षर कौ अहर्निस उच्चार करो। तातें तुम कों भगवद्धर्म सिद्ध होइगो। तब वा ब्राह्मन ने कही, जो-महाराज! श्रीठाकुरजी पधराय दीजिए। तब आपने एक लालजी पधराय दिये। और सेवा की रीति बताई। तब यह ब्राह्मन तथा उनकी स्त्री श्रीठाकुरजी की बड़ी प्रीति सों सेवा करन लागे। आए गए वैष्णवन कौ बहोत समाधान करे। उनकों सत्संग के तांई घर में प्रीति सों राखे। और अष्टाक्षर हू नित्य लेई। क्षण एक भूले नाही। सो कछूक काल में इनकों भगवद्धर्म सिद्ध भयो। सो वानी हू सिद्ध भई, जो-कहे सोई होइ। और निर्दोष दृष्टि भई। काहू के औगुन न दीसे। सब भगवल्लीला रूप दीसे। सो प्रभु तत्काल अनुभव जतावन लागे।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक ठग वा वैष्णव के घर आइ उतर्यो। सो वैष्णव कौ स्वांग धरि कै आयो। सो वा वैष्णव ने वाकी वोहोत ही आगता-सागता कीनी। अपने घर राखे। सो वह ठग नित्य घर में देखे। परि दाव पावे नाहीं। सो एक दिना 'ग्वालिया एकादसी' आई। तब वा वैष्णव के एक बरस डेढ़ कौ लरिका हतो। ताकों गहना वोहोत ही पहरायो। तब वा ठग ने अपने मन नें कही, जो-आज दाव है। तब स्त्रीसों कही, जो-मैं लरिका कों खिलाय ल्याऊं। तब उनने कही, जो-सुखेन खिलावो। तब वह ठग वा लरिका कों वाड़ा में ले गयो। सो जाँई कै फांसी दई। गहनो सब उतारि लियो। खाड़ो खोदि कै वाकों गाड़ि कै उहां सों चल्यो। सो रस्ता में भागजोगि तें वह वैष्णव मिल्यो। सो वाने कही, जो-तुम प्रसाद लिए बिनु क्यों जात हो? राज-भोग कौ समय है। तातें ऐसें हमारे कहा अभाग्य है, जो-हमारे घर सों तुम भूखे जाउ? तब ठग ने कही, जो-मैं तो जाउंगो। इनने कही, जो-नहीं वैष्णव! महाप्रसाद लिये बिना तो नहीं जाइवे दउंगो। ऐसें कहि कै वह वैष्णव वाकों घर ले आयो। पाछें स्त्रीसों पूछी, जो-कहा समय है? तब स्त्रीने कही, जो-राज-भोग आए हैं। और स्त्रीने वा ठग सों पूछी, जो-लरिका कहां है? तब वाने कही, जो-इहांई सोयो होयगो। सो इत में उत में देखे सो दीसे नाहीं। पाछें वा वैष्णव ने वाड़ा में जाय के देख्यो, तो धूरि खुदीसी देखी। सो धूरि सरकावे तो भीतर लरिका गड्यो है। तब कही, जो-उठि। इन वैष्णव कों जैश्रीकृष्ण करि। इतने में लरिका उठ्यो। सो वाकों जैश्रीकृष्ण कियो। तब वह ठग कांप्यो।

तब वाने कही, जो-वैष्णव! तुम्हारो ऐसो सांचो धर्म है? सो ऐसें कहि कै गहना आगें धर्यो। और कह्यो, जो-मोहू कों वैष्णब करो। तब वा वैष्णव ने कही, जो-वैष्णव तो श्रीगुसांईजी करेंगे। तब वा ठगने कही, जो-मोकों श्रीगुसांईजी आप कहा जानें? तुम पत्र लिखि देऊ। तब वा वैष्णव ने पत्र लिख दियो। सो पत्र ले कै श्रीगुसांईजी पास श्रीगोकुल आयो, पाछें बिनती करी, जो-महाराज! मोकों कृपा करि कै सरनि लीजिए। तब श्रीगुसांईजीने कही, जो-तू ठग है। तब वाने कही, जो-अब मैं ठगपनो न करूंगो। तब आपने कही, जो-तू निर्वाह कैसे करेगो? तब वाने कही, जो-राज! चाकरी करि कै खाउंगो। तब आपने कृपा करि कै नाम सुनायो। या प्रकार वा वैष्णव के संग तें यह ठग हू वैष्णव भयो।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-वैष्णव वेषधारी हू होई, तऊ घर आए पैं वाकौ सत्कार करनो। भूखे जान नहीं देनो। और भगवदीय वैष्णव के छिनक संग तें कैसोहू अधम जीव होंई सोहू कृतार्थ होत है, यहू जताए।

सो वह गुजराती वैष्णव श्रीगुसांईजी कौ ऐसो परम कृपापात्र भगवदीय हतो। तातें इनकी वार्ता कौ पार नाहीं सो कहां तांई कहिए। वार्ता ॥ १९३ ॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक गोपालदास, वड़नगर के बासी, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये राजसी भक्त हैं। लीला में इनकौ नाम 'बलदेवी' है। ये 'उमाशंकर' तें प्रगटी है, तातें उनके भावरूप हैं।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समय श्रीगुसांईजी आप वड़नगर पधारे हते। तव गोपालदास ने बिनती करी, जो-महाराज! मोकों सरनि लीजिए। तब आपने गोपालदास कों नाम-ब्रह्मसंबंध करवायो।

पाछें गोपालदास नें श्रीगुसांईजी सों श्रीठाकुरजी पधरायवे की बिनती करी। तब आप ने कृपा करि कै श्रीठाकुरजी पधराय दिये। और आज्ञा किए, जो-श्रीठाकुरजी की सेवा नीकी भांति सों करियो। पाछें आप उहां सों श्रीद्वारिकाजी पधारे। फेरि उहां सों श्रीगोकुल पधारे।

वार्ता प्रसंग—२

पाछें एक समय गुजरात तें संग श्रीगोकुल कों आवत हतो। सो ता संग में गोपालदास हू आये। सो आय कै श्रीनवनीत-प्रियजी के राजभोग के दरसन किये। पाछें श्रीगुसांईजी के दरसन किये। तब श्रीगुसांईजी आप आज्ञा किये, जो वैष्णव! महाप्रसाद इहांई लीजियो। तब वैष्णवन कही, जो-आज्ञा। तब गोपालदास ने कही, जो-महाराज! आज्ञा होंइ तो मैं पहोंचि आऊं। तब आपने कही, जो-आछौ। सो यों कहि कै आप तो भोजन कों पधारे। सो भोजन करि कै सब वैष्णवन कों महाप्रसाद लिवायो। फेरि आप पोंढ़ि कै उठे। तब गोपालदास पहोंचि कै आये। तब आपने कही, जो-महाप्रसाद लेवे कों न आयो? तब कही, जो-महाराज! जूठनि महाप्रसाद की तो इच्छा है। तब आपने जूठनि की पातरि धरी। तब गोपालदास जूठनि लेवे कों बैठे। सो पातरि में सों जूठनि निघटे नाहीं। तब आपने पधारि कै कही, जो-कैसे हैं? तब गोपालदास ने कही, जो-महाराज! जूठनि तो पातरि में न छोड़ूंगो। तब आप की कृपादृष्टि सों बराबरि व्है रही। तब आपने कही, जो-तेरो मनोरथ सिद्ध भयो? तब कही, जो-आप बिना कौन करे? ता पाछें गोपालदास ने श्रीगुसांईजी की आज्ञा माँगि श्रीनाथजी के दरसन करि कै व्रजयात्रा करी।

पाछें श्रीगोकुल आए। पाछें श्रीगुसांईजी सों बिदा व्है गोपालदास और सब वैष्णव अपने घर कों गए।

भावप्रकाश—या वार्ता में महाप्रसाद कौ स्वरूप दिखायो। जो-महाप्रसाद कबहू निघटे नाहीं। तातें महाप्रसाद में लौकिक बुद्धि करनी नाहीं।

सो वे गोपालदास श्रीगुसांईजी के ऐसें कृपापात्र भगवदीय हते। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥१९४॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी की सेवकिनी मा-बेटी, राजनगर की, सो वे राजनगर में रहती, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये दोऊ सात्विक भक्त हैं। लीला में इनके नाम 'सुषुमा' और 'रतिक्रीडा' हैं। सो 'सुषुमा' मा कौ प्रागट्य और 'रतिक्रीडा' बेटी कौ जाननो। ये दोऊ 'उमाशंकर' तें प्रगटी हैं। तातें उनके भावरूप हैं।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समै श्रीगुसांईजी आप राजनगर में भाईला कोठारी के घर बिराजत हते। सो सब गाम की लुगाई दरसन करिवे कों आवती। तामें मा-बेटी हू दरसन करिवे कों आवती। सो वाकी मा तें आपने कही, जो-या बेटी के भाग्य है। तब वा डोकरी ने कही, जो-महाराज! आप कही, तातें ये सभाग्य होइगी। तब आपने वाकों नाम सुनायो। दूसरे दिन दोऊन कों ब्रह्मसंबंध करवायो। पाछें आपने कही, जो-सेवा करो। तब उनन कही, जो-महाराज! सेवा काहे सों बने? हमारे पास तो कछू है नाहीं। तब आपने कही, जो-दारि रोटी तो घर में करो हो? तब माने कही, जो-हां महाराज! दारि रोटी तो घर में करे हैं। तब श्रीगुसांईजी आपु आज्ञा किये, जो-दारि रोटी भोग धरो परंतु श्रीठाकुरजी पधरावो। तब कही, जो-राज! मंगला में, बंटा में, उत्थापन में कहा धरे? तब आपने कही, जो-बाजरी तो घर में

है। तब वाने कही, जो-महाराज ! बाजरी तो घर में है। तब आप कहे, जो-एक मुठी दोई मुठी भींजोय दियो करि। सो मंगला में, उत्थापन में, बंटा में धरयो करि। तब उन कही, जो-राज ! वस्त्र कहां तें ल्याऊं ? तब आप कहे, जो-साड़ी तो पहरति हो ? वामें सों एक हाथ पहले फारि लियो करो। ताके वस्त्र करो। तब वाने कही, राज ! बोहोत आछो। कृपा करि कै श्रीठाकुरजी पधराय दीजे। तब आपने आज्ञा करी ता प्रमान सेवा करन लागी।

सो श्रीगुसांईजी छठी बेर राजनगर पधारे। तब एक वैष्णव के घर पधरावनी कों पांऊ धारे। तब आपने पधारत में मार्ग में घंटानाद सुने। तब आपने पूछी, जो-यहां कोई वैष्णव रहे है कहा ? तब कही, जो-राज ! एक मा-बेटी रहत हैं। तब आपने कही, जो-वाके घर पधारेंगे। सो आप कृपा करि कै वाके घर पधारे। पाछें पूछी, जो-कहा समय है ? तब कही, जो-राज ! उत्थापन भोग धरयो है। तब आप पधारि कै देखें तो वामें सों बाजरी के दाना श्रीठाकुरजी आप आरोगि रहे हैं। सो दोनो हाथन सों दाना कों उठावत हैं। सो देखि के श्रीगुसांईजी आप कौ हृदय भरि आयो। सो फेरि बाहिर पधारि कै बिराजे। तब आप वा डोकरी कों आज्ञा किए, जो-भोग सरे तब महाप्रसाद ले कै इहां आइयो। पाछें वा डोकरी ने भोग सरायो। तब उत्थापन की कटोरी ल्याय कै आप के श्रीहस्त में दिए। तब आपने वैष्णवन सों पूछी, जो-तुम्हारो इन सों व्यौहार है ? तब उनन कही, जो-राज ! नाहीं है। तब आपने कही, जो-हमारे तो है। यों कहि कै आप बाजरी के दाना श्रीमुख में मेले। तब वैष्णवन कही, जो-राज ! हम कों कृपा करि कै दीजिए। तब आप कृपा करि कै सबन कों दिये। सो अति

अलौकिक स्वाद भयो। तब श्रीगुसांईजी कहे, जो-अब तो सभाग्य भई ? तब वा डोकरी ने कही, जो-आपने करी तब भई। पाछें आप उहां सों पधरावनी में पधारे। फेरि भाईला कोठारी के घर पधारे। सो ऐसें निष्कंचन वैष्णवन कें ऊपर आप सदैव कृपा करते।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-वैष्णव कों सेवा किये बिनु सर्वथा न रहनो। निष्कंचन होंई तोऊ या मा-बेटी की नांई सेवा करे, तातें दीनता दासत्व सिद्ध होंई। तब प्रभु या प्रकार साक्षात् अनुभव जताए। और वैष्णव सभागी होंई। यह जताए।

सो वे दोऊ मा-बेटी श्रीगुसांईजी की ऐसी कृपापात्र भगवदीय हती। तातें इन की वार्ता कहां तांई कहिए। ॥१९५॥

※ ※ ※

अब श्रीगुसांईजी के सेवक दो ठग-चोर, जाने वीरां के गरे में फांसी डारी, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये दोऊ तामस भक्त हैं। लीला में ये दोऊ बहिरंग गोप हैं। एक कौ नाम 'वामन' और दूसरे कौ नाम 'हरि' हैं। सो एक दिन इनने शांडिल्य मुनि कों ठगे। ता अपराध तें ये भूतल पर आए। ये 'शांडिल्य मुनि' तें प्रगटे हैं। तातें उन के भावरूप हैं।

सो ये दोऊ गुजरात में हीन जाति में जन्मे। सो बालपने सों चोरी, ठगाई करन लागे। पाछे ये दोऊ बड़े भए तब इकठोरे भए।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समय गुजरात के दो ठग-चोर वैष्णव के वेष धारन करि कै नारायनदास के घर गए। तब नारायनदास ने वह चोर वैष्णव जाने न हते। उन ने वैष्णव जानि कै बोहोत आदर सन्मान कियो। सो वह रात्रि दिन भगवद्वार्ता करे। और नारायनदास के यहां महाप्रसाद ले। सो ऐसे करत बोहोत दिन बीते। परि कब हू इन ठग वैष्णव कौ दाव परे नाहीं। जो-घर में तें कछु ले जाई। पाछें एक दिन नारायनदास की

स्त्री वीरां सों कही, जो-आज एकांत में भगवद्वार्ता गोप्य करिये। तब वाने कही, जो-भले। सो ता समै नारायनदास तो राजदरबार में गए हते। सो वे दोऊ ठग और वीरां एकान्त में भगवद्वार्ता करन लागे। सो वीरां कौ मन भगवद्वार्ता में लाग्यो। सो रस में बिवस भई। तब एक जनें ने वीरां के गरे में फांसी डारी। सो ता समय वीरां जितनो गहना पहेरे हती, सो सब ठग ने उतारि लियो। उतारि कै अपनो दाव देखि कै निकसि चले। सो पेंडे में नारायनदास राजद्वार तें आवत हते। सो साम्हे मिले। तब नारायनदास ने उन ठग वैष्णवन कों पूछी, जो-तुम महाप्रसाद लियो? तब उन के मुख तें नाहीं निकसी। तब उन ठग वैष्णवन सों नारायनदास ने कही, जो-महाप्रसाद लिये बिना क्यों जात हो? सो यह तुम कों उचित नाहीं। तुम हम पास तें बिदा भए बिनु कैसे जाउगे? तब नारायनदास उन ठग वैष्णवन कों पाछें ले आए। तब तुरत ही उन ठग वैष्णवन कौ महोडो सूकि गयो। और अपने मन में अति डरपन लागे। जो-मति हम कों मारे। सो ऐसें सोच करत नारायनदास के संग आए। तब नारायनदास ने अपनी स्त्री कों देखी नाहीं। सो लोंडी सों पूछी, वे कहां है? तब लोंडी ने डरपि कै कही, जो-घर में मरी परी हैं। इन ने गरे में फांसी डारी है। तब नारायनदास घर भीतर गए। सो देखे तो गरे में फांसी लागी है। और मरी परी है। तब नारायनदास ने गरे की फांसी काढ़ी। और ऊपर चरनोदक छिरकि कै भगवन्नाम ले कै कह्यो, जो-उठो, वैष्णव भूखे हैं। सो सगरे मिलि कै महाप्रसाद लेई। सो इतनो सुनत मात्र ही वीरां उठि ठाढ़ी भई।

तब वह ठग नारायनदास के पाँवन परयो । तब उन ठग वैष्णवन कों नारायनदास ने कही, जो-हाय-हाय ! तुम ऐसो अनुचित क्यों करत हो? जो-तुम वैष्णव होइ के हम कों अपराध में क्यों डारत हो? सो हम कों तो अब बड़ो अपराध परयो है। और तुम तो बड़े भगवदीय हो। सो तुम तें ऐसी बात कबहूँ होई नाहीं आवे । जो-यह तो कोई इन कौ भोग होइगो । सो तुम ने थोड़े ही में छुराइ दियो है। सो याकौ सब दोष निवृत्त भयो ।

भावप्रकाश—या वार्ता में सर्वात्मभाव जताए, सो कहा? जो-कर्ता कारयिता तो हरि हैं। तातें, जो-कछू होत है सो भगवदीच्छा तें प्रारब्ध बस होत हैं। तातें मनुष्य तो निमित्त मात्र है। और वैष्णवन में गाढ़ी प्रीति दिखाई। जो-वैष्णव ऐसो काम सर्वथा न करे। या प्रकार अलौकिक बुद्धि होई तो मार्ग फले ।

ता पाछें नारायनदास ने उन दोऊन कों महाप्रसाद लेवे कों बैठारे । तब उनन भली भांति महाप्रसाद लियो। ता पाछें उन ठगन ने नारायनदास सों कही, जो-अब तुम हम कों वैष्णव करो। सो ताही समै बोहोत ही हठ कियो। और फांसी तो तोरि कै बाहिर डारि दीनी। तब नारायनदास ने उन ठगन सों कह्यो, जो-तुम श्रीगोकुल श्रीगुसांईजी के पास जाँय कै नाम पाय आवो। पाछें नारायनदास ने श्रीगुसांईजी कों एक बिनती पत्र लिखि दियो। और वाट की खरची देकै बिदा किये । तब वे चोर उहां तें चले । तब श्रीगोकुल आइ कै श्रीगुसांईजी कों वह पत्र देकै बिनती करी, जो-महाराजाधिराज ! हम तें यह अपराध नारायनदास की स्त्री वीरां कौ भयो है। सो हमारो अपराध क्षमा करि कै हम कों सरनि लीजिए। सो ऐसे कहि कै बोहोत ही आग्रह कीनो । तब श्रीगुसांईजी ने कृपा करि कै नाम सुनायो । तव वे चोर-ठग भले भगवदीय भए। तातें संग करनो

सो भगवदीय कौ करनो। सो नारायनदास के संग तें वे चोर ठग भले भगवदीय भए। ता पाछें उन चोरन ने श्रीनवनीतप्रियजी के दरसन करे। सो दरसन करि कै बोहोत ही प्रसन्न भए। ता पाछें उन वैष्णवन कों महाप्रसाद लिवायो। ता पाछें वे चोर-ठग वैष्णव श्रीगुसांईजी सों बिदा व्है कै श्रीनाथजी के दरसन कों आए। ता पाछें दिन दोई चारि उहां रहि कै फेरि श्रीगोकुल आए। सो आय कै श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज! आज्ञा होंइ तो हम अपने देस कों जाँई। तब उन कों एक पत्र श्रीगुसांईजी ने नारायनदास के नाम कौ लिखि दीनो। सो वे बैष्णव पत्र ले कै नारायनदास के पास आए। सो नारायनदास कों वह पत्र दीनो। सो नारायनदासने अपने माथे चढ़ाय कै वह पत्र लियो। और उन वैष्णवन कों महाप्रसाद लिवायो।

भावप्रकाश—या वार्ता में भगवदीय के संग कौ उत्कर्ष कह्यो, जो-भगवदीय वैष्णव के संग तें सर्वथा कारज होंई। तातें भगवदीय वैष्णव कौ संग करनो।

सो वे ठग वैष्णव श्रीगुसांईजी के ऐसे परम कृपापात्र भगवदीय भए। सो इन की वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥१९६॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक एक सेठ, एक विरक्त, जिनकी मेंड के ऊपर व्हेंई कै कुत्ता निकसि गयो, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये सेठ राजस भक्त हैं। लीला में इनकौ नाम 'मनःकामना' है। और विरक्त मनःकामना की सहचरी 'घोषरानी' है। ये दोऊ 'शांडिल्य मुनि' तें प्रगटी हैं। तातें उनके भावरूप हैं।

सो सेठ गुजरात में एक द्रव्यपात्र बनिया के घर प्रगट्यो। और विरक्त एक निष्कंचन ब्राह्मन के जन्म्यो। सो विरक्त बरस दसको भयो तब इनके मा-बाप मरे। पाछें ये चुकटी मांगि के अपनो निर्वाह करे। ऐसे करत ये बरस तीस कौ भयो। तब श्रीगुसांईजी द्वारिका कों पधारे, सो वा गाम में डेरा किये। सो वहां मायावादी बहोत हते। सो श्रीगुसांईजी सों सास्त्रार्थ करिवे कों आये। तब

तब वह ठग नारायनदास के पाँवन पर्‌यो। तब उन ठग वैष्णवन कों नारायनदास ने कही, जो-हाय-हाय! तुम ऐसो अनुचित क्यों करत हो? जो-तुम वैष्णव होइ के हम कों अपराध में क्यों डारत हो? सो हम कों तो अब बड़ो अपराध पर्‌यो है। और तुम तो बड़े भगवदीय हो। सो तुम तें ऐसी बात कबहूँ होई नाहीं आवे। जो-यह तो कोई इन कौ भोग होइगो। सो तुम ने थोड़े ही में छुराइ दियो है। सो याकौ सब दोष निवृत्त भयो।

भावप्रकाश—या वार्ता में सर्वात्मभाव जताए, सो कहा? जो-कर्ता कारयिता तो हरि हैं। तातें, जो-कछु होत है सो भगवदीच्छा तें प्रारब्ध बस होत हैं। तातें मनुष्य तो निमित्त मात्र है। और वैष्णवन में गाढ़ी प्रीति दिखाई। जो-वैष्णव ऐसो काम सर्वथा न करे। या प्रकार अलौकिक बुद्धि होई तो मार्ग फले।

ता पाछें नारायनदास ने उन दोऊन कों महाप्रसाद लेवे कों बैठारे। तब उनन भली भांति महाप्रसाद लियो। ता पाछें उन ठगन ने नारायनदास सों कही, जो-अब तुम हम कों वैष्णव करो। सो ताही समै बोहोत ही हठ कियो। और फांसी तो तोरि कै बाहिर डारि दीनी। तब नारायनदास ने उन ठगन सों कह्यो, जो-तुम श्रीगोकुल श्रीगुसांईजी के पास जाँय कै नाम पाय आवो। पाछें नारायनदास ने श्रीगुसांईजी कों एक बिनती पत्र लिखि दियो। और बाट की खरची देकै बिदा किये। तब वे चोर उहां तें चले। तब श्रीगोकुल आइ कै श्रीगुसांईजी कों वह पत्र देकै बिनती करी, जो-महाराजाधिराज! हम तें यह अपराध नारायनदास की स्त्री वीरां कौ भयो है। सो हमारो अपराध क्षमा करि कै हम कों सरनि लीजिए। सो ऐसे कहि कै बोहोत ही आग्रह कीनो। तब श्रीगुसांईजी ने कृपा करि कै नाम सुनायो। तब वे चोर-ठग भले भगवदीय भए। तातें संग करनो

गुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराज ! भोग सराय महाप्रसाद धरि राख्यो हतो। काहू ने लीनो न हतो। तब कुत्ता आया। सो मेंड के ऊपर होंइ कै निकसि गयो। सो जैसें आपु आज्ञा करो तैसें करे। आज्ञा होंई तो महाप्रसाद लेई। तब आपने आज्ञा करी, जो-मति लेहू, महाप्रसाद छूयो। तब सेठ ने आइ कै सब महाप्रसाद गायन कों दीनो। और वा सेठ के फेरि दूसरी रसोई भई। पाछें पुस्तक कों भोग धरि कै, भोग सराय कै, महाप्रसाद लियो। फेरि दूसरे दिन श्रीगुसांईजी के आगें सेठ ने बिनती कीनी, जो-महाराज ! विरक्त वैष्णव के चौका भीतर होंइ कै कुत्ता निकसि गयो और रसोई छुई नाहीं और हमारे मेंड़ ऊपर होंइ कै कुत्ता निकसि गयो तोऊ छूय गई। सो याको कारन कृपा करि कै कहिए? तब श्रीगुसांईजी ने आज्ञा करी, जो-या विरक्त वैष्णव कों फेरि रसोई न बनती, भूखो रहतो। और कहूँ महाप्रसाद लेवे कों जातो नाहीं। और तुम्हारे रसोई तुरत बनि गई। भोग धर्यो। भोग सराय कै महाप्रसाद लियो। तातें तुम तो सेठ हो सो छूय जाय। और विरक्त के न छूवे।

भावप्रकाश—यह कहि यह जताए, जो-अपरस सामर्थ्य अनुसार है। जैसी सामर्थ्य होंई तैसी अपरस राखे। परि छल कपट करें नाहीं। सामर्थ्य होंई और कहे, जो-हम सों तो ऐसी अपरस बनत नाहीं। ऐसो न करिए। नाँतरु अपराध होंई। काहे तें, जो-अपरस तो श्रीआचार्यजी महाप्रभु आप प्रगट किये हैं। तातें वैष्णव यथासक्ति आग्रहपूर्वक अपरस राखे, तो श्रीआचार्यजी प्रसन्न व्है। पुष्टिमार्ग के धर्म सिद्ध होंई। एक दृढ आश्रय होंई। अन्य संबंध सब छूटे। श्रीआचार्यजी कृपा करें। और महाप्रसाद न छूवे यह कहे।

पाछें सेठ श्रीगुसांईजी के संग आय कै श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन किये। तब दरसन करि कै नानाप्रकार के मनोरथ किए।

श्रीगुसांईजी आप सास्त्रार्थ करि उन सबन कों निरुत्तर किये। सो आपको तेज प्रताप देखि सगरो गाम वैष्णव भयो। सो सेठ और विरक्त दोऊ श्रीगुसांईजी के पास बिनती करि नाम-निवेदन पाए। पाछें इन दोऊन पूछ्यो, जो-महाराज! अब कहा आज्ञा है? तब श्रीगुसांईजी आप दोऊन कों श्रीठाकुरजी पधराय दिए। पाछें आज्ञा किए, जो-तुम इनकी नीकी भांति सों सेवा करियो। तब दोऊन बिनती किये, जो-महाराज! हमतो सेवा में कछु समुझत नाहीं। तब आप उहां तीन दिन और बिराजे। दोऊन कों सेवा की रीति सिखाए। पाछें आप द्वारिका पधारे।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समय श्रीगुसांईजी द्वारिकाजी तें श्रीगोकुल कों आवत हते। सो गुजरात तें सेठ तथा विरक्त वैष्णव दोऊ जनें आवत हते। सो श्रीगुसांईजी आपके संग हते। सो विरक्त वैष्णव संग में ते चुकटी मांगि ल्यावतो। पाछें स्नान करि कै रसोई करतो। तब रसोई करि कै श्रीठाकुरजी कों भोग धरतो। पाछें भोग सराय श्रीठाकुरजी कों पोढ़ाय कै महाप्रसाद लेतो। और कोई वैष्णव महाप्रसाद लेवे कों बुलावतो सो काहू के जातो नाहीं। सो एक दिन रात्रि कौ महाप्रसाद धर्‍यो हतो, लीनो न हतो। पाछें कुत्ता आयो। सो मेंड़ के भीतर होंइ कै निकसि गयो। तब या वैष्णव ने काहू कों रखवारी राखि कै श्रीगुसांईजी कों बिनती कीनी, जो-महाराज! महाप्रसाद धर्‍यो हतो सो मेंड़ में होंइ कै कुत्ता निकसि गयो। ताकी कहा आज्ञा है? तब आपने आज्ञा करी, जो-महाप्रसाद लेऊ। प्रसाद न छूवे। तब या वैष्णव ने जाय कै महाप्रसाद लियो। तब फेरि कछूक दिन में वा सेठ के रसोई भई। सो इनने भोग धरि, भोग सराय, महाप्रसाद धरि राख्यो हतो। काहू ने लीन्हो न हतो। तब कुत्ता आयो। सो मेंड के ऊपर होंइ कै निकसि गयो। तब सेठ ने जाँइ कै श्री-

ये दोऊ गुजरात में एक ब्राह्मन के जन्मे। सो वरस वीस-वाईस के भए तव इनके माता-पिता मरे। तव ये दोऊ यात्रा कों चले।

वार्ता प्रसंग—१

सो वे दोऊ भाई श्रीगोकुल आए। सो ता समय श्रीगुसांईजी श्रीनवनीतप्रियजी कों राजभोग धरि के श्रीयमुनाजी स्नान संध्या-वंदन करिवे कों पधारे हते। सो वैष्णवन के संग में गोवर्द्धनदास, मन्नालाल दोऊ भाई आए। सो श्रीगुसांईजी के दरसन किये। सो दरसन करि कै इनके मन में आई, जो-इनकी सरनि जैये तो आछो है। तव श्रीगुसांइजी तो राजभोग कौ समय जानि कै मंदिर में पधारे, और साथ के वैष्णव डेरा करि कै दरसन कों आए। सो श्रीनवनीतप्रियजी के दरसन किये। ता पाछें श्रीगुसांईजी अनोसर करि कै अपनी वैठक में पधारे। तव सव वैष्णव श्रीगुसांईजी के दरसन कों आए। तव गोवर्द्धनदास, मन्नालाल हू आए। तव इनने श्रीगुसांईजी सों विनती कीनी, जो-महाराजाधिराज! हम कों कृपा करि कै सरनि लीजिए। तव श्रीगुसांईजी ने उन दोऊ भाईन कों नाम सुनायो। तव उन दोऊ भाइन ने विनती कीनी, जो-महाराजाधिराज! हमकों कृपा करि कै निवेदन कराइए। तव श्रीगुसांईजी श्रीमुख सों कहें, जो-काल्हि तुम उपवास करो। पाछें तुम कों निवेदन करावेंगे। तव उन दोऊ भाइन ने उपवास कियो। पाछें आय कै श्रीगुसांईजी सों विनती कीनी, जो-महाराज! काल्हि उपवास कर्यो है और अव कहा आज्ञा है? तव श्रीगुसांईजी कहे, जो-श्रीयमुनाजी में स्नान करि आवो। सो अपरस के वस्त्र पहरि कै आइयो। तव वे दोऊ भाई स्नान करि अपरस ही में आए। तव श्रीगुसांईजी ने श्रीनवनीतप्रियजी के सन्निधान निवेदन करवायो। तव वे दोऊ भाई वड़े कृपापात्र भगवदीय भए।

पाछें श्रीगुसांईजी आप श्रीगोकुल पधारे। तब आप के संग श्रीगोकुल आए। तब श्रीनवनीतप्रियजी आदि सातों स्वरूपन के दरसन किए। पाछें सातों स्वरूपन कों मनोरथ कियो। और आपने कृपा करि कै जूठनि महाप्रसाद सब वैष्णवन कों लिवायो। पाछें वैष्णवन ने आज्ञा मांगी, जो-महाराज! आप की आज्ञा होइ तो ब्रजयात्रा करि आवे। तब श्रीगुसांईजी ने आज्ञा दीनी, जो-सुखेन करि आवो। सो आप की आज्ञा ले कै ब्रजयात्रा करि कै पाछें श्रीगोकुल आये। तब आय कै श्रीगुसांईजी कों दंडवत् करी, पाछें बिनती करी, जो-महाराज! आप की कृपा तें ब्रजयात्रा करि आए। तब श्रीगुसांईजी आप आज्ञा किये, जो-ब्रजयात्रा तो तुम करि चुके। अब कछुक दिना श्रीगोकुल रहो। तब वैष्णवन ने बिनती करी, जो-महाराज! कृपा करि कै बिदा करोगे तब जाँईगे। पाछें कछूक दिन श्रीगोकुल रहि कै श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराज! आज्ञा होइ तो अब हम अपने देस कों जाँई। तब आप उन कों बिदा किये। पाछें वे सब गुजराति कों आये। पाछें वह सेठ और विरक्त अपने श्रीठाकुरजी की सेवा भली भांति सों करन लागे।

सो वह सेठ और विरक्त श्रीगुसांईजी के ऐसें परम कृपापात्र भगवदीय हते। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥१९७॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक गोवर्द्धनदास, मन्नालाल, दोऊ भाई, गुजरात के वासी, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत है—

भावप्रकाश—ये दोऊ सात्विक भक्त हैं। लीला में ये दोऊ श्रीचन्द्रावलीजी की सखी हैं। सो गोवर्द्धनदास कौ नाम 'देवकी' है और मन्नालाल कौ नाम 'यशोदा'।

ये दोऊ गुजरात में एक ब्राह्मन के जन्मे। सो वरस वीस-बाईस के भए तब इनके माता-पिता मरे। तब ये दोऊ यात्रा कों चले।

वार्ता प्रसंग—१

सो वे दोऊ भाई श्रीगोकुल आए। सो ता समय श्रीगुसांईजी श्रीनवनीतप्रियजी कों राजभोग धरि कै श्रीयमुनाजी स्नान संध्या-वंदन करिवे कों पधारे हते। सो वैष्णवन के संग में गोवर्द्धनदास, मन्नालाल दोऊ भाई आए। सो श्रीगुसांईजी के दरसन किये। सो दरसन करि कै इनके मन में आई, जो-इनकी सरनि जैये तो आछो है। तब श्रीगुसांइजी तो राजभोग कौ समय जानि कै मंदिर में पधारे, और साथ के वैष्णव डेरा करि कै दरसन कों आए। सो श्रीनवनीतप्रियजी के दरसन किये। ता पाछें श्रीगुसांईजी अनोसर करि कै अपनी बैठक में पधारे। तब सब वैष्णव श्रीगुसांईजी के दरसन कों आए। तब गोवर्द्धनदास, मन्नालाल हू आए। तब इनने श्रीगुसांईजी सों विनती कीनी, जो-महाराजाधिराज! हम कों कृपा करि कै सरनि लीजिए। तब श्रीगुसांईजी ने उन दोऊ भाईन कों नाम सुनायो। तब उन दोऊ भाइन ने विनती कीनी, जो-महाराजाधिराज! हमकों कृपा करि कै निवेदन कराइए। तब श्रीगुसांईजी श्रीमुख सों कहें, जो-काल्हि तुम उपवास करो। पाछें तुम कों निवेदन करावेंगे। तब उन दोऊ भाइन ने उपवास कियो। पाछें आय कै श्रीगुसांईजी सों विनती कीनी, जो-महाराज! काल्हि उपवास कर्यो है और अब कहा आज्ञा है? तब श्रीगुसांईजी कहे, जो-श्रीयमुनाजी में स्नान करि आवो। सो अपरस के वस्त्र पहरि कै आइयो। तब वे दोऊ भाई स्नान करि अपरस ही में आए। तब श्रीगुसांईजी ने श्रीनवनीतप्रियजी के सन्निधान निवेदन करवायो। तब वे दोऊ भाई वड़े कृपापात्र भगवदीय भए।

पाछें जब कछु उन के मन में संदेह पड़तो तब वे श्रीगुसांईजी सों पूछते। सो ताको प्रतिउत्तर श्रीगुसांईजी आप कहे सो सुनते। और अपने मारग की सब प्रनालिका सीखे। पाछें वे श्रीगुसांईजी की आज्ञा ले ब्रजयात्रा कों गए। सो कछूक दिन में ब्रजयात्रा पूरी करि कै श्रीनाथजीद्वार आये। तहां कछूक दिन रहि कै श्रीनाथजी के दरसन किये। पाछें वे दोऊ भाई श्रीगोकुल कों आए। सो श्रीनवनीतप्रियजी के राजभोग के दरसन किये। पाछें केतेक दिन में वह साथ अपने देस कों चल्यो और गोवर्द्धनदास, मन्नालाल दोऊ भाई इहांई रहे। पाछें श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराज ! हमारे माथे श्रीठाकुरजी पधराय दीजिए। तब श्रीगुसांईजी उन के माथें श्रीठाकुरजी पधराय दिये। सो वे दोऊ भाई भली भांति सों सेवा करन लागे। ता पाछें केतेक दिन तांई श्रीगोकुल में रहि के पाछें श्रीगुसांईजी सों दोऊ भाई हाथ जोरि बिनती किये, जो-महाराजाधिराज ! आज्ञा होंइ तो हम अपने देस कों जाईं। तब श्रीगुसांईजी आज्ञा किये, जो-बोहोत आछौ। तब वे दोऊ भाई कछूक दिन में अपने घर आय पहोंचे। सो श्रीठाकुरजी की सेवा भलीभांति सों करन लागे। और कोई वैष्णव आवे तो तिन को बोहोत भलीभांति सों समाधान करते। राखते। उन सों मिलि कै वैष्णवन की वार्ता पूछते। कहते। या भांति रहते। सो उन दोऊ भाईन कों श्रीठाकुरजी तत्काल सानुभावता जतावन लागे।

भावप्रकाश—सो या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-वैष्णवन की वार्ता कहे सुने तें श्रीठाकुरजी आप प्रसन्न होत हैं। सानुभावता जतावत है। तातें वैष्णवन की वार्ता नित्य कहनी, सुननी।

सो वे दोऊ भाई गोवर्द्धनदास, मन्नालाल श्रीगुसांईजी के

ऐसें परम कृपापात्र भगवदीय हते। तातें इनकी वार्ता कौ पार नाहीं, सा कहां तांई कहिए। वार्ता ॥१९८॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी कौ सेवक एक ब्राह्मन वैष्णव, गुजरात कौ, सगुन देखि के चलतो, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये राजस भक्त है। लीला में इनकौ नाम 'सगुना' है। इन में नृत्यादि गुन बोहोत हैं। ये 'नृत्यकला' तें प्रगटी है, तातें उनके भावरूप है।

ये गुजरात में एक ब्राह्मन के जन्म्यो। सो इनकों बालपने में एक सगुन जानिवेवारे कौ संग भयो। सो उह सगुन आछौ जानत हो। सो ये ब्राह्मन हू सगुन विद्या में कुसल भयो। पाछें ये बरस बीस कौ भयो तब इनकी माता मरी। पाछें कछूक दिन में पिता हू मरयो। तब ये यात्रा कों अपने गाँव तें निकस्यो।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समय श्रीगुसांईजी के दरसन कों एक गुजरात को साथ आयो। सो ता साथ में वह ब्राह्मन हू आयो। सो वह सगुन में बोहोत समझत हतो। और बोहोत ही पढ्यो हुतो। सो श्रीगोकुल आयो। तब श्रीगुसांईजी के दरसन करि कै वाने विनती करी, जो-महाराज ! मोकों सरनि लीजिए। और मोकों कृतार्थ करिये। तब आप वा ब्राह्मन सों आज्ञा किये, जो-स्नान करि आवो। तब वह स्नान करि आयो। तब वाने श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराजाधिराज ! मोकों नाम दीजिए। तब श्रीगुसांईजी ने कृपा करि कै वाकों नाम सुनायो। तब वाने यथासक्ति भेट करी। ता पाछें श्रीनवनीतप्रियजी के दरसन किये, तब श्रीगुसांईजी ने कृपा करि कै वाकों महाप्रसाद की पातरि धरी। तब वा वैष्णव ने महाप्रसाद लियो। ता पाछें समय भए उत्थापन के दरसन किए। ता पाछें सेन आर्ति के दरसन करि कै वह वैष्णव विदा होइ कै श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन

कों चल्यो। सो गाम के बाहिर आयो। तब वा वैष्णव कों सगुन आछौ नाहीं भयो हतो। तब वह पाछौ श्रीगोकुल आयो। तब श्रीगुसांईजी ने कह्यो, जो-कैसें आयो? तब वा वैष्णव ने कह्यो, जो-महाराज! सगुन आछौ नाहीं भयो! तब श्रीगुसांईजी वा वैष्णव सों कहें, जो-श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन में सगुन कहा है?

भावप्रकाश—यह कहि यह जताए, जो-प्रभु तो भक्तवत्सल हैं। भक्त आर्ति करि दरसन को जब ही मनोरथ करे तब ही आप दरसन देत हैं। और जो आर्ति बिना केवल सगुन देखि कै जात है ताकों मार्ग में अंतराय हू परत है। तातें वैष्णव कों आर्ति करि कै श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन कों जानो।

तब वा वैष्णव ने कही, जो-महाराज! आपकी आज्ञा प्रमान सत्य है। तब वह वैष्णव श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन कों गयो। ता पाछें वह वैष्णव फेरि श्रीगोकुल आयो। पाछें श्रीगुसांईजी सों बिदा होंइवे आयो। तब श्रीगुसांईजी कहे, जो-काल्हि जैयो। तब वाने कही, जो-महाराज! बोहोत ही जरूरी काज है। तातें कृपा करि कै बिदा करिये। तब श्रीगुसांईजी आप वा वैष्णव कों बिदा किये। सो वह चल्यो। सो गाम बहार एक गधा पायो। सो वह पाछौ आयो। तब दूसरे दिन फेरि वह श्रीगुसांईजी के दरसन कों आयो। तब श्रीगुसांइजी पूछे, जो-तू गयो नाहीं? तब वाने कही, जो-महाराज! कारज तो उतावलि कौ हो, परि गधा सामने आयो। तातें सगुन आछे नाहीं भये। सो मैं काल्हि नाहीं गयो। तब वा वैष्णव सों श्रीगुसांईजी ने कह्यो, जो-हमने कह्यो, जो-काल्हि जइयो। तब तो तेंने मान्यो नाहीं, और गधा के सगुन कों मान कै तू गयो नाहीं। सो कहा, हमारे वचन पर तोकों इतनो हू विश्वास नाहीं रह्यो? और सगुन

पर तोकों इतनो विश्वास है? तब वाने कही, जो-महाराज! जीव बुद्धि सों ऐसो भयो तो सही। परि आज पाछें मैं कबहू सगुन न देखूंगो। तब श्रीगुसांईजी कृपा करि कै कह्यो, जो-भगवन्नाम अष्टाक्षर ले कै चलनो। पाछें वह वैष्णव विदा होंइ के अपने देस कों भगवन्नाम अष्टाक्षर ले कै चल्यो। सो वह अपने घर आयो। सो वह वैष्णव तब तें सगुन देखि कै कबहू न चलतो। भगवन्नाम अष्टाक्षर ले श्रीगुसांईजी कौ स्मरन करि चलतो। सो श्रीगुसांईजी के बचन सत्य करि कै मानतो। और सब वृथा जानतो।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-वैष्णव कों गुरुन के वचन पर दृढ़ विश्वास राखनो। तातें सर्व कार्य की सिद्धि होंई। और जो-कोऊ सगुन देखि कै अपने कारज कों करे तो अन्याश्रय होंई। तातें एक भगवन्नाम कौ आश्रय करनो, यह जताए। और पुष्टिमार्गीय वैष्णवन कों तो जा दिन प्रभुन कौ दरसन होंई, सेवा होंई, स्मरन होंई वही दिन नीकौ है। सो सूरदासजी गाए हैं—

— विहाग —

मिले गोपाल सोई दिन नीकौ।
वेद पुरान जोतिष बड़े ठग जाने फांसी जिय कौ॥
जो बूझे तो उत्तर देहों बिनु बुझे मत फीको।
कमल मीन दादुर यों तरसत, सब घन परत अमी कौ॥
भद्रा भली भरनी भव हरनी चलत मेघ अरु छींकौ।
अपने ठौर सबे ग्रह नीके हरन भयो क्यों सीय कौ॥
सुन मूढ़ मधुकर व्रज आयो, ले अपयस कौ टीकौ।
'सूर' जहां लों नेम धरम व्रत, सो प्रेम कौड़ी कौ॥

तातें वैष्णव कों सकाम बुद्धि करि वेद-पुरान-जोतिष कौ आश्रय सर्वथा न करनो। उन में जो फल-श्रुति देखियत हैं सो तो अज्ञानी जीव कों धर्म में प्रवृत्त करनार्थ हैं। जैसे कोई बालक करुई औषधि न ले तो वाकों मिश्री की लालच देत है। ता प्रकार शास्त्रन में हू फल के वचन कहे हैं। परि जो वैष्णव है सो तो फल की चाहना राखत नाहीं। उन को तो एक श्रीठाकुरजी ही फल है। सो श्रीठाकुरजी मिले वही दिन वाके भाए नीकौ है। और सर्वोपरि तो श्रीठाकुरजी की इच्छा है। श्रीठाकुरजी की इच्छा न होंई तो सगुन देखि कै कार्य करे

तऊ फले नाहीं। जैसे श्रीरामचंद्रजी के राज्याभिषेक के समय सब ही ग्रह नीके हते, वशिष्टजी जैसे देखनहार। तऊ बनबास भयो। सीताजी कौ हरन भयो। तातें जानि परत है, जो-भगवद् इच्छा ही सर्वोपरि है। तातें वैष्णव कों एक भगवान कौ आश्रय ही कर्तव्य है, यह सिद्धांत कहे।

सो वह वैष्णव श्रीगुसांईजी कौ ऐसो परम कृपापात्र भगवदीय हतो। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता॥१९९॥

✻ ✻ ✻

अब श्रीगुसांईजी की सेवकिनी एक बाई, जाकौ बेटा बाट मारतो, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये मा—बेटा दोऊ तामस भक्त हैं। लीला में ये दोऊ पुलिंदिनी के यूथ के हैं। मा कौ नाम लीला में 'मरुवी' है और बेटा कौ नाम 'गरुवी' है। सो ये 'नृत्यकला' तें प्रगटी हैं, तातें उन के भाव रूप हैं।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समय श्रीगुसांईजी श्रीगोकुल तें श्रीरनछोरजी के दरसन कों पधारे हते। सो मार्ग के बीच गोड़वार के गाम हते। सो तहां श्रीगुसांईजी ने जाइ कै डेरा किये। सो आप रसोई करि कै श्रीठाकुरजी कों भोग समर्प्यो। समय भए भोग सराय आप भोजन किए। तब रात्रि कों उहांई पोढ़े। ता पाछें प्रातःकाल उठि कै देहकृत्य करि दंतधावन करि संध्यावंदन करि कै जप-पाठ करत हते। तब वा बाई कों श्रीगुसांईजी के दरसन भए। तब वा बाई कौ ऐसो विचार भयो, जो-इनकी सरनि जैये तो आछी बात है। तो मेरो कार्य सिद्ध होय। तब वा बाई ने श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज! मोकों कृपा करि कै नाम सुनाइए। तब श्रीगुसांईजी आज्ञा किये, जो-तू स्नान करि आउ। तब वह बाई स्नान करि आई। तब श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराज! कृपा करि कै

मोकों नाम सुनाइये। मोकों कृतार्थ करिये। तब श्रीगुसांईजी ने कृपा करि कै वाकों नाम सुनायो। तब वा बाई ने यथासक्ति भेट धरी। और वा बाई कौ बेटा मुखिया हतो।

सो वह बाट मारतो, रस्ता लूटतो, ऐसो कर्म करतो। सो वा बेटा कों श्रीगुसांईजी के दरसन भए। सो दरसन होत मात्र वाकी बुद्धि फिरी। सो वह श्रीगुसांईजी के पास आइ कहे, जो-महाराज! कृपा करि मोहू कों नाम सुनाइ सेवक कीजिए! तब श्रीगुसांईजी कहे, तू बाट लूटत है, तातें हम तोकों सेवक नहीं करेंगे। तब वाने दोऊ हाथ जोरि बिनती कीनी, जो-महाराज! आज तें मैं या काम कों छोरत हूं। खेती करूंगो, चाकरी करूंगो। परि यह काम सर्वथा न करूंगो। तब श्रीगुसांईजी वाके ऊपर बोहोत प्रसन्न भए। कहे, जो-आज पाछें ऐसो काम सर्वथा करियो मति। पाछें आप ने कृपा करि वाकों नाम दे सेवक कियो। तब वाकी देखा-देखी सगरो गाम श्रीगुसांईजी कौ सेवक भयो। सबन ने बाट मारनो, चोरी करनो, छोरचो। सब खेती करन लागे। और घर में रसोई करें सो तामें श्रीनाथजी श्रीगुसांईजी कौ चरनामृत मिलाय लेते। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप तो श्रीद्वारिकाजी कों पधारे। पाछें उहां तें कछूक दिन में विजय किये, सो श्रीगोकुल पधारे।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-वैष्णव कों अधर्म करि द्रव्य जोरनो नाहीं। खेती, चाकरी, वानिज्य करि निर्वाह करे तो प्रभु प्रसन्न होंई। और काहू कों कष्ट पहोंचे सो कार्य सर्वथा न करनो।

सो वह बाई श्रीगुसांईजी की ऐसी कृपापात्र भगवदीय हती जाके संग तें सगरो गाम सरनि भयो। वार्ता ॥२००॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक उत्तमदास क्षत्री, गुजरात के बासी, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये सात्विक भक्त हैं। लीला में इन कौ नाम 'श्रीरंगी' है। ये 'नृत्यकला' तें प्रगटी है। तातें उन के भावरूप हैं।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समय श्रीगुसांईजी आप गुजराति श्रीरनछोरजी के दरसन कों पधारे हते। तब उत्तमदास कों श्रीगुसांईजी के दरसन भए। तब उत्तमदास ने अपने मन में बिचार कियो, जो-श्रीगुसांईजी की सरनि जैये तो आछौ। तब उत्तमदास ने श्री-गुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज! मोकों कृपा करि कै सरनि लीजिए। मैं बोहोत दिन तें भटकत फिरत हों। तब श्रीगुसांईजी ने कह्यो, जो-तू स्नान करि आऊ। तब उत्तमदास स्नान करि अपरस ही में आए। तब श्रीगुसांईजी ने कृपा करि कै उत्तमदास कों नाम सुनायो। पाछें दूसरे दिन ब्रह्मसंबंध करवायो। तब उत्तमदास ने यथासक्ति भेट करी। ता पाछें आप तो बिदा व्है के द्वारिकाजी श्रीरनछोरजी के दरसन कों पधारे। सो कितनेक दिन लों श्रीरनछोरजी के दरसन किए। ता पाछें उहां तें बिदा होइ कै श्री-गोकुल पधारे। सो श्रीनवनीतप्रियजी कौ सेवा-सिंगार किये। और उत्तमदास तो अपने देस ही में रहे। ता पाछें उहां एक जरी कौ परकालो बिकान आयो। तब उत्तमदास ने मन में बिचार कियो, जो-यह परकालो तो श्रीगुसांईजी लायक है। सो उत्तमदास ने वाकों मोल लियो। पाछें उत्तमदास श्रीगुसांईजी के दरसन कों श्रीगोकुल चले। सो कछुक दिन में श्रीगोकुल आय पहोंचे सो श्रीनवनीतप्रियजी के राजभोग आर्ति के दरसन किये। पाछें श्रीगुसांईजी श्रीनवनीतप्रियजी की सेवा तें पहोंचि कै अपनी

बैठक में पधारे। तब उत्तमदास ने आय के साष्टांग दंडवत् करि कै वह परकालो श्रीगुसांईजी के आगें धर्यो। तब श्रीगुसांईजी वह परकालो देखि कै बोहोत प्रसन्न भए। और श्रीमुख तें कहे, जो-यह परकालो तो श्रीनाथजी लायक है। ता पाछें दूसरे दिन श्रीगुसांईजी आप उत्तमदास कों संग ले कै श्रीनाथजीद्वार पधारे। तब श्रीगुसांईजी ने वह परकालो श्रीनाथजी कों अंगीकार करायो। ता पाछें श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन सब वैष्णवन कों कराए। तब उत्तमश्लोकदास श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन करि बोहोत प्रसन भए। और अपने जन्म कों सुफल करि मानत भए। ता पाछें कितनेक दिन तांई उत्तमदास ने श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन किये। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप श्रीगोकुल पधारे। तब उत्तमदास श्रीगुसांईजी के संग श्रीगोकुल आए। तब श्रीनवनीतप्रियजी आदि सातों स्वरूपन के दरसन किए। ता पाछें कितनेक दिन तांई श्रीगोकुल में रहे। पाछें उत्तमदास ने श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज! आज्ञा होंई तो व्रजयात्रा करि आऊं। तब श्रीगुसांईजी आज्ञा किए, जो-आछो। तब उत्तमदास श्रीगुसांईजी कों दंडवत् करि कै व्रजयात्रा कों चले। सो कितनेक दिन में सम्पूर्ण व्रजयात्रा करि कै श्रीगोकुल आए। तब श्रीगुसांईजी कों साष्टांग दंडवत् कीनी। तब श्रीगुसांईजी पूछे, जो-तुम व्रजयात्रा करि आए? तब उत्तमदास ने श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराज! आप की कृपा तें व्रजयात्रा भलीभांति सों करी। ता पाछें कितनेक दिन तांई उत्तमदास ने श्रीनवनीतप्रियजी आदि सातों स्वरूपन के दरसन किए। पाछें श्रीगुसांईजी सों विदा होय अपने घर आए। सो

घर में श्रीगुसांईजी की कृपा तें श्रीनाथजी अनुभव करावते।

भावप्रकाश—या वार्ता में यह जताए, जो-उत्तम वस्तु प्रभुन कों अंगीकार कराइए। यह सेवक कौ धर्म कहे।

सो वे उत्तमदास श्रीगुसांईजी के ऐसें परम कृपापात्र भगवदीय हे। तातें उनकी वार्ता कहां ताईं कहिए। वार्ता॥२०१॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक एक साहूकार कौ बेटा, वजीर की बेटी और बनिया कौ पुत्र, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये तीनों राजस भक्त है। लीला में इनकौ नाम 'रामा' 'स्यामा' और 'कामा' हैं। सो 'रामा' इहां साहूकार कौ बेटा भयो। और 'स्यामा' वजीर की बेटी कौ प्रागट्य जाननो। और 'कामा' बनिया कौ पुत्र भयो। ये तीनों 'कृष्णावती' तें प्रगटी हैं। तातें उनके भावरूप हैं।

वार्ता प्रसंग—१

ये तीनों गुजरात के एक गाम में जन्मे। सो एक पण्डया के घर पढ़िवे जाते। सो तीन्योंन के परस्पर अत्यंत स्नेह हतो। सो साहूकार श्रीगुसांईजी कौ सेवक हतो। सो एक समै श्रीगुसांईजी आप वा गाम में पधारे। सो वा साहूकार के घर उतरे।

तब एक दिन श्रीगुसांईजी कौ जन्मदिन आयो। सो श्रीगुसांईजी आप तहां केसरि स्नान करि कै, 'मार्कंडे-पूजा' करि कै बधाई के कीर्तन गावत हते। सो ता समै यह वजीर की बेटी साहूकार के बेटा के संग हती। सो तहां सब लोग दरसन कों आए। सो ता समै कितनेक वैष्णवन के छोरा-छोरीन ने नाम पायो। सो ता समय इन तीन्यो जनेंन ने हू श्रीगुसांईजी के पास नाम पायो। ता पाछें सबन कों महाप्रसाद दीनो। पाछें श्रीगुसांईजी आप तो उहां थोरेसे दिन रहि कै दैवी जीवन कों अंगीकार किए। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप उहां तें विजय किये। सो श्रीगोकुल पधारे।

वार्ता प्रसंग—२

सो वह साहुकार के बेटा और वजीर की बेटी में परस्पर बो-होत ही स्नेह हतो। सो क्षन एक देखे विना चैन न परे। सो वह साहुकार कौ बेटा बड़ो भयो सो उद्यम करन लाग्यो। और वह बजीर की बेटी हू बड़ी भई। सो अपने महल परदान में रहन लगी। परि उन दोउन कों परस्पर देखें बिना चैन न परे।

तब एक दिन वा बजीर की बेटी सों साहुकार के बेटा ने कह्यो, जो-आजु पाछें तेरे यहां कबहू न आउंगो। सो काहेतें? जो-अब आपुन नवजोबन भए हैं। और तू स्त्री-जन है। और तू बड़ेन की बेटी है। और मैं हू बड़ेन कौ बेटा हूं। और लोग तो दुरा-चारी हैं। सो अपबुद्धि करत हैं। और आपुन तो निर्दोष हैं, और भाई-बहनि हैं। गुरुभाई दोऊ बहनि हैं। सो यह बात तो कोऊ जानत नाहीं, जो-सब कोऊ दोष विचारत हैं। सो ताही तें कछूक दिन में विघ्न उठे तो महा कठिन होंई। और मैं यहां आवत हूं सो मेरे देह संबंधी मोसों बोहोत खीझत हैं, जो-मोसों सब कोऊ अप्रसन्न हात हैं। परि कहा करे! तोकों, हमकों, देखे विना चैन नाहीं परत है। सो अब कहा उपाय कीजिए? तब वा बजीर की बेटी ने कही, जो-तोकों देखे विना चैन नाहीं परत है सो ताही तें तू सुखेन आइयो। परि आये विना मति रहियो, जो-या गेल तू सुखेन आइयो। तू अपने मन में चिंता मति करियो। ऐसो कौन है, जो-तोकों कछू कहेगो? और हौं रजपूत की बेटी हौं। सो तो दुष्ट-दृष्टि सों देखत होइ, ताकों मैं ठौर मारूंगी। और आपुन तो निर्दोष हैं। और अपने माथे ऊपर श्रीगुसांईजी सदा सर्वदा बिराजमान हैं। सो उनकी कृपा बलतें कहा चिंता

है ? सो ऐसें वा बजीर की बेटी ने साहूकार के बेटा सों कही। तब वह साहूकार कौ बेटा बोहोत प्रसन्न भयो। और अपने मन में निश्चै जान्यो, जो-या बात में कछू बिगाड़ नाहीं है। सो ऐसें जानि कै वा साहूकार कौ बेटा नित्य रात्रि कों आवतो। सो दोऊ मिलि कै नित्य भगवद् वार्ता कीर्तन करते। और श्री-भागवत की कथा वार्ता करते। ता पाछें वह साहुकार कौ बेटा अपने घर जातो। सो वा साहुकार के बेटा के कुटुंबी वाके ऊ-पर बोहोत ही अप्रसन्न रहते। ता पाछें बेटा की ताक राखते, जो-ऐसे यह काम करत है। इतनी रात्रि लों कहां रहत है? सो ऐसें कहि कै बोहोत ही खीझते। परि वह साहूकार कौ बेटा काहू कौ बचन मानतो नाहीं। सो ऐसें करत बोहोत दिन भए। पाछें उहां के राजा के मनुष्यन ने वा वजीर के घर तें वा साहुकार के बेटा कों उतरत देख्यो। सो पकरि लियो। तब महा भय दिखायो, जो-भले साहुकार कौ बेटा होंइ कै ऐसो काम करत है ? जो लोगन की बहू-बेटीन के घर में जात है? सो ताही तें तू राजद्वार में राजा के पास चलि, ऐसें कह्यो। तब वा साहुकार के बेटा कौ मुख उतरि गयो। तब राजा के मनुष्यन ने अपने मन में विचार कियो, जो-इनके मन में पापदृष्टि तो नाहीं है ? सो तातें पहले भय तो दिखावो। तब यासों राजा के मनुष्यन ने कही, जो-अब तो राजा सोयो होयगो। तोकों रात्रि में आपदा परेगी। तातें तेरो कोई जामिन होइ तो तोकों छोड़े। ता पाछें सवारे राजद्वार में राजा कों उत्तर दीजियो। तब वह साहूकार कौ बेटा अपने घर आयो। तब अपने देह संबंधीन सों कही, जो-तुम मेरे जामिन होउ। तब माता-पिता सबन ने नाहीं करी, जो-भावे सो होउ। परि हम

तेरे जामिन नाहीं होइंगे, जो-हम तोसों नित्य कहत हते, तेनें हमारो कह्यो मान्यो नाहीं। ता पाछें वह राजा कौ मनुष्य हाथ पकरि के आगें करि कै चल्यो। और कह्यो, जो-तेरो कोई जामिन होत नाहीं है। तातें तू खोटो है। तब फेरि कह्यो, जो-और कोई तेरो जामिन होंइ तो तोकों छोड़े। तब वा साहूकार के बेटा ने कही, जो-एक मेरो गुरुभाई मित्र है। सो वह मेरो जामिन होइगो। तातें उहां चलो। तब वह साहूकार कौ बेटा वा बानिया वैष्णव के घर आयो। और आय कै पुकार्यो। तब वा बनिया वैष्णव ने किवाड़ खोले। तब उन पूछ्यो, जो-इतनी बिरियां तुम कहां तें आए हो? तब वा साहुकार के बेटा ने कही, जो-मैं तो वा बहनि के घर तें आवत हतो। सो अब मोकों राजा के मनुष्यन ने पकर्यो है। सो रात्रि कों तुम मेरे जामिन होऊ तो ये मोकों छोड़े। ता पाछें मैं सवारे राजा कों उत्तर देऊंगो। तब वा बनिया वैष्णव ने कही, जो-मैं याकों जामिन हूं। सो ऐसे कहि कै जामिन लेकै वा साहूकार के बेटा कों छोरि कै वे राजा के मनुष्य तो चले गए। ता पाछें वा बनिया वैष्णव ने कही, जो-अब तुम सुखेन घर जाउ। या बात कौ कछू अटकाव नाहीं है। तब वा साहुकार के बेटा ने कही, जो-मैं तो यहांई सोऊंगो। तब वा बनिया वैष्णव ने कही, जो-तिहारो घर है सुखेन सोऊ। तब रात्रि कों उहांई सोय रहे। तब वा बनिया वैष्णव ने साहुकार के बेटा कौ बहुत आदर सन्मान कर्यो। तब राजा के मनुष्यन ने अपने मन में बिचार्यो, जो-भले! आज तो और हू देखिये, जो-इन के कैसी प्रीति है?

ता पाछें दूसरे दिन उहांई वह साहुकार कौ बेटा वा बनिया

वैष्णव के घर रह्यो। सो दोऊ जनें भगवद्‌वार्ता करन लागे। सो भगवद्‌रस में छकि गए। ता पाछें महाप्रसाद लियो। सो ऐसें करत रात्रि भई। तब वा बनिया वैष्णव ने साहुकार वैष्णव सों कही, जो-तुम वा वजीर की बेटी के घर जाउ, जो-वह वाट देखत होइगी। सो वा वजीर की बेटी कों हू चैन न परेगो। सो वह चिंता करेगी। तातें तुम सुखेन वाके घर जाउ। तब वह साहुकार कौ बेटा वा वजीर की बेटी के घर आयो। तब राजा कौ मनुष्य हू वाके पाछें पाछें गयो। पाछें वा वजीर की बेटी सों साहुकार के वेटा ने कही, जो-सुनि बहनि! कालि्ह मैं यहां तें नीचे उतर्‌यो, तब मोकों राजा के मनुष्यन ने पकर्‌यो हतो। सो वाने मोकों बोहोत भय दिखायो, जो-तुम ऐसें काम करत हो? जो-तुम लोगन की बहु-बेटीन के महलन में नित्य जात हो? तातें तू राजा के पास चलि। ता पाछें फेरि कह्यो, जो-अब तो राजा सोयो होइगो, जो-भले! सवारे उत्तर दीजियो। तातें अब तो तेरो कोई जामिन होंइ तो तोकों छोड़े। तब मैं अपने मन में बिचार कै अपने देह संबंधीन सों बोहोत कह्यो। परि मेरो कोई जामिन भयो नाहीं। तब मैं वा बनिया वैष्णव के घर गयो। सो वा बनिया वैष्णव ने कही, जो-तुम अपने घर जाऊ, मैं याकौ जामिन हूं। तातें कालि्ह कौ मैं वाके घर हूँ। अपने घर नाहीं गयो। उनही के इहां महाप्रसाद लियो है। सो आज तो कोऊ राजद्वार तें आयो नाहीं है। अपने मन में तो भय बोहोत ही है। सो ऐसें सब बिस्तारपूर्वक वा बजीर की बेटी सों साहूकार के बेटा ने कही। सो याही तें तो मेरो मन उदासीन है। तब वा वजीर की बेटी ने साहुकार के बेटा सों कही, जो-भाई! आपुन

तो निर्दोष हैं। और भगवद संबंधी हैं। परि लोक तो दुराचारी हैं। सो या बात में कहा जाने ? जो-अपने माथे तो श्रीगुसांईजी सदासर्वदा बिराजत हैं। सो इन कौ दृढ निश्चय करि राख्यो है और अपने निर्दोष राखे हैं सो उन कों अपनो सामर्थ्य प्रगट करिवेकों। जो-अति हीं कल्यान करेंगे। और अब तू काहू बात की चिंता मति करे। और निश्चय करि कै श्रीप्रभुजी भलाई करेंगे। जो-कालि्ह दासी पास राजद्वार की घड़ी-घड़ी की खबरि मंगाउंगी। जो-राज में कोऊ तेरो कहा करि सकेगो। जो-मोहू में तो श्रीगुसांईजी की कृपा कौ बल है। सो ताही तें मैं तोकों आय के छुड़ाई लेउंगी। तू अपने मन में डरपे मति। जो-राजा तो तुच्छ मनुष्य है। तू देखि तो श्रीआचार्यजी महाप्रभुजी श्रीगुसांईजी आप कैसी बनावत हैं ? जो-हों अकेली हजारन कों भारी हूं। ऐसें कहि कै वा साहूकार के बेटा कौ बोहोत समाधान कियो। ता पाछें श्रीकृष्ण-स्मरन करि कै उठे। ता पाछें फेरि वह साहुकार कौ बेटा वा बनिया वैष्णव के घर आय के सोय रह्यो। ता पाछें वा बनिया वैष्णव ने वा साहुकार के बेटा की बोहोत भलीभांति सों अत्यंत प्रीति सों सेवा करी।

ता पाछें दूसरे दिन वा राजाने इनकी परीक्षा लेवे के लिये अपने मनुष्य पठाए। तब वा बनिया वैष्णव सों वा मनुष्य ने कह्यो, जो-वह साहुकार कौ बेटा कहां है ? जाकौ तू जामिन भयो है। सो वा साहुकार के बेटा कों बुलायो है। तब वा बनिया ने राजा के मनुष्यन सों कह्यो, जो-वाकी बेई राजद्वार में मैं उत्तर देऊंगो। जो-राजा कौ चार होई तो मैं वाकौ जामिन भयो हूं। सो ऐसें कहि कै उठि चल्यो। सो ता समै वह साहुकार कौ

बेटा घर में सोयो हतो। सो वह बनिया वैष्णव राजद्वार में जाय के ठाढ़ौ भयो। तब वा बनिया कों देखि के राजा ने कही, जो-वह साहुकार कौ बेटा कहां है? वाकों बुलावो। जो-तू तौ वाकौ जामिन भयो है। सो तोसों काम नाहीं। सो ऐसी रीति सों बोहोत ही कही। तब इतने में वह साहुकार कौ बेटा घर में सोयो हतो सो जाग्यो। तब वा बनिया वैष्णव की स्त्री सों पूछी, जो-भाई कहां है? तब वा बनिया वैष्णव की स्त्री ने कह्यो, जो-तुम्हारे बदले वे राजद्वार में गए हैं। तब वह साहुकार कौ बेटा राजद्वार में जाय ठाढ़ो भयो। तब राजा ने अपने मनुष्यन सों कही, जो-या बनिया कों तो बाहिर काढ़ि देऊ। और वा साहुकार के बेटा कों बुलाओ। सो वह ठाढ़ो करि राख्यो हतो। तब राजा ने साहुकार सों कही, तू पर स्त्री सों अन्याय क्यों करत है? तोकों मेरो भय नाहीं है? तब वा साहुकार के बेटा ने कही, जो-मेरी तो उह बहनि हैं। तब राजा ने अपने लोगन सों कही, जो-यह तो अन्याय है। जो-यह बहनि कहत है। पाछें स्त्री सों विषय भोग करत है। तातें या साहुकार के बेटा कों तो ठौर मारो, जो-यहां ते ले जाउ। तब बाहिर ले जाय के वा साहुकार के बेटा कों महल के नीचे ठाढ़ो कियो। तब राजा ने अपने मनुष्यन तें कही, जो-तुम याकों समझाईयो। परि सर्वथा याकों मारियो माति। जो-यह तो अन्याई नाहीं है। परस्त्री सों पक्षपात करत है। सो ताही तें या साहुकार के बेटा कौ धीरज देखनो। तातें याके कंठ सों खडग लगाइयो। सो ऐसे वा राजा नें मारनवारेन सों कही। पाछें वह सब बात राजद्वार में भई, सो ये बातें सब वजीर की बेटी ने सुनी। सो अपनी दासी

पास ये समाचार मँगवाए हते ।

ता पाछें वा वजीर की बेटी ने पुरुष कौ भेख करि कै और सब वस्त्र पहरि कै हाथ में खड्ग और ढाल ले कै जो बोहोत ही अबलख घोड़ा के ऊपर सवार होइ कै चली। सो दूरि तें घोड़ा कों ऐंड देकै चली हती । और चाबुक द्वै-चारि वा घोड़ा के खेंचि कै मारे । सो घोड़ा कौ मुरायो परयो हतो सो ताहू कों घोड़ा उलंघि कै निकसि गयो । सो या साहुकार के बेटा के पास आय कै ठाढ़ो भयो । और खड्ग ढाल फिरावति है । और कह्यो, जो-धर्म तें एक पिता तें उत्पन्न भयो होइ सो मेरे सन्मुख अइयो । परि कोउ आइ नाहीं सके। और वे मारन-वारे तो सब भाजि गए। और वे राजा और वजीर झरोखा में बैठे हते। सो राजा ने अपने बजीर सों कही, जो-यह सिपाईगिरि के वल कों कहा कियो है ? और यह कौन है ? तब वजीर ने उनसों कही, जो-मैं तो पहचान्यो नाहीं । और कह्यो, जो-मोकों तो ठीक नाहीं है । ता पाछें वजीर ने राजा कों एकांत ले जाइ कै सब वात विस्तार सों कही । ता पाछें राजा ने अपने सिपाइन सों कही, जो-तुम सब यहां तें दूरि होऊ। जो-तुम कछू इन सों बोलो मति। तव राजा ने उन दोऊनसों कही, जो-हों तुम ऊपर बोहोत प्रसन्न भयो हों । और कह्यो, जो-तुम धन्य हो । और तुम्हारी प्रीति धन्य है । और तुम्हारो धीरज धन्य है । सो ताही तें तुम मो पास मांगो। तव उन दोऊ जनेन ने कही, जो-हमारे तो काहू बात की-ईच्छा नाहीं । तव राजाने अपने वजीर सों कही, जो-अब इन दोऊन कौ विवाह करि देऊ । ता प्रीति भली होई। और इन दोऊन के परस्पर स्नेह रहे । तव इन कही,

जो-राजा ! तुम तो भोले भए हो। जो-ऐसी बात कहत हो, जो-हम तो आपुस में बहनि-भाई हैं। सो तातें तुम धर्मसीलराजा होइ कै अधर्म की बात क्यों कहत हो ? पाछें राजा उन दोऊन ऊपर बोहोत प्रसन्न भयो। तब दोऊन कों सीखि दीनी। तब वे दोऊ जन अपने अपने घर कों गए। ता पाछें ये दोऊ जनें मिलि कै बैठते। भगवद्वार्ता करते। और निर्भय भए रहते। सो उन दोऊन के परस्पर परम आनंद भयो। सो वे दोऊ जन भगवद्वार्ता में सदा छके रहते। सो वे दोऊ जनें कौ जोबन-रूप बोहोत ही सुंदर हतो। परि उन दोऊन के कछू देहाध्यास बाधा नाहीं कियो। जो-मिलि कै एकांत में बैठते! भगवद्वार्ता कीर्तन करते। सो ऐसें करत श्रीठाकुरजी सानुभावता जनावन लागे। जो-चहिए सो मांगि लेते।

भावप्रकाश—या वार्ता में प्रेम कौ स्वरूप जनाए, जो-शुद्ध प्रेम, त्याग कों कहत हैं। जामें इंद्रियन के भोग कौ लेस हू गंध न होंई। ऐसो त्याग सर्वोपरि है। और श्रीगुसांईजी के सेवक वैष्णवन पै निर्दोष बुद्धि रहे, तब कार्य सिद्ध होंई। और भगवद्वार्ता-कीर्तन में लोकलज्जा-कुलकानि वैष्णवन कों सर्वथा करनी नाहीं, यह कहे।

सो वह साहूकार कौ बेटा, वजीर की बेटी और बनिया कौ बेटा, ये तीन्यों श्रीगुसांईजी के ऐसे परम कृपापात्र भगवदीय हे। तातें इनकी वार्ता कौ पार नाहीं, सो कहां तांई कहिए। वार्ता॥२०२॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक एक सैवी ब्राह्मन कौ बेटा, कासी में रहतो, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये तामस भक्त है। लीला में इन कौ नाम 'सोनजूही' है। सो इन कौ स्वरूप परमानंदस्वामी की वार्ता में आगे कहि आए हैं। ये 'कृष्णावती' तें प्रगटी है, तातें उनके भावरूप हैं।

वार्ता प्रसंग—१

सो उन सैवी ब्राह्मन के आगें संतान न हती। सो जब वा सैवी की स्त्री के उदर में या छोरा कौ वास भयो तब याकों बोहोत पश्चात्ताप भयो।

काहेतें, जो-जब जीव कौ गर्भवास होवें तब जीव कों सौ जन्म तांई कौ ज्ञान होई। जो-मैं ऐसे ऐसें जन्म भुगत्यो हूं। तातें या लरिका कों पूर्वजन्म कौ ज्ञान भयो। तब यह अपने मन में दुखित भयो। दीन भयो। तब मनमें विचार कियो, जो-श्रीआचार्यजी महाप्रभु धनी मेरे भए सो तिन की कानि तें श्रीनवनीतप्रियजी मोकों सानुभावता जतावते। सो मैं जीभ की लालच-स्वाद के लिये, मोकों यह अपराध पर्यो, तातें मेरो अन्यमारगीय के घर में वास भयो। तातें अब यह जन्म होइगो। तब मैं मूंगो रहूंगो। बोलूंगो नाहीं। ता पाछें जब याकौ जन्म भयो तब रोवे नाहीं। बोले नाहीं। सो याकौ दूध पिवावे, अथवा न पिवावें। तो हू बोले नाहीं। तब याके मा-बाप सैवी हते। सो अपनी मति अनुसार कछु वेद सास्त्र में समझत हते। सो मन में विचारे, जो-यह लरिका हमारो कछू माँगत नाहीं। सो पलत नाहीं। और सबन के बालक होत है सो कदाचित् गूंगो होवे तोहू रोवे। भूख लगे तब दूध मांगे। परि यह तो रोवे बोले कछू नाहीं। सो या प्रकार वह ब्राह्मन के चित्त में यह सोच विचार सदा ही रह्यो आवे। तब ऐसें करत बरस दिन कौ वह लरिका भयो। तब वा ब्राह्मन ने वा लरिका की बरस गांठि के दिन अपनी ज्ञाति के ब्राह्मन बुलाइ कै कछू पूजा करन लाग्यो। तब वा लरिका कों अपनी गोदी में ले कै

बैठ्यो हतो। तब इतने में वह लरिका अचानक एक शब्द बोल्यो। सो सीरे उसास ले कै। सो बचन-'श्रीआचार्यजी महाप्रभुजी' इतनो कह्यो। फेरि चुप होंइ रह्यो। तब वा लरिका के बाप कों याकी ज्ञाति के ब्राह्मन कहन लागे, जो-तेरो लरिका बोल्यो सो संस्कृत कौ सब्द, परंतु जानी न परी। जो-याने कौन कौ नाम लियो। सो ऐसें कहन लागे। ता पाछें फेरि दूसरो जन्म दिन आयो। तब फेरि तैसे ही ज्ञाति के ब्राह्मन बुलाय कै वह ब्राह्मन कछू पूजा करन लाग्यो। तब वह लरिका फेरि बोल्यो। जो-'श्रीआचार्यजी महाप्रभु', 'श्रीगुसांईजी'। ये दोइ नाम लिये। फेरि तीसरे बरस तीन नाम लिये, सो नाम-'श्रीआचार्यजी महाप्रभु', 'श्रीगुसांईजी', 'श्रीनाथजी'। यह तीन नाम लिये। फेरि चौथे बरस चारि नाम लिये, 'श्रीआचार्यजी महाप्रभु', 'श्रीगुसांईजी', 'श्रीनाथजी', 'श्रीनवनीतप्रियजी'। ये चारि नाम लिये। तब वा लरिका के बापने यासों पूछी, जो-बेटा ! हमारे और कोई संतान है नाहीं। तुम एक मेरे घर में जन्म लियो। सो तू जानि कै बूझि कै गूंगो होय रह्यो है। और बरस दिन में एक एक सब्द अधिको बोलत है। सो तेरे मन में जो होई सो तू हम सों कहि। हम करेंगे। तब या लरिका ने पृथ्वी पर आंक मांडे। तामें लिख्यो, जो-तुम मोकों श्रीगोकुल ले चलो। तब हों बोलूंगो। तब वह ब्राह्मन अपनी स्त्री और लरिका कों ले कै गोकुल आयो। तब वा लरिका सों कही, जो-अब तेरे जहां चलनो होइ तहां चालि। तब वह लरिका श्रीयमुनाजी के तट पर 'श्रीठकुरानी घाट' हैं तहां आय बैठ्यो। तब उनके मा-बाप हू तहां बैठे रहे। तब कोई श्रीनवनीतप्रियजी कौ जलघरिया जल भरन कों आवे अथवा और कोई

वैष्णव घाट पर आवे तिन सों वह लरिका पूछे, जो-श्रीनवनीतप्रियजी के इहां कहा समय है? और श्रीगुसांईजी कहां विराजे हैं? तब सेवक जलघरिया देखि रहे। जो-यह छोरा सैवी कौ है, और याकों यहां की खबरि कैसे परत है? तब इतने में श्रीगुसांईजी श्रीनवनीतप्रियजी कों राजभोग धरि कै 'श्रीगोविंदघाट' ऊपर पधारे। तब उन वैष्णवन ने श्रीगुसांईजी सों वा छोरा की सब बात कही। तब श्रीगुसांईजी मुसकाई कै उन वैष्णवन सों पूछे, जो-वह यहां आयो है कहा? तब वैष्णवन ने कही. जो-महाराज! वह ठकुरानी घाट उपर बैठ्यो है। तब श्रीगुसांईजी नें उन वैष्णवन सों आज्ञा करी, जो-वाकों यहां बुलाओ। तब उन वैष्णव ने लरिका सों कही, जो-अरे भैया! तोकों श्रीगुसांईजी बुलावत है। तब वह लरिका उठि कै अति आतुर होइकै श्रीगुसांईजी के दरसन कों आयो। सो श्रीगुसांईजी के दरसन करत मात्र ही नेत्रन में तें जल कौ प्रवाह चल्यो। सो धीरज न रह्यो। तब श्रीगुसांईजी ने वासों कृपा करि कै कही, जो-अब तू क्यों रोवत है? अब तो तू आय पहोंच्यो है। चिंता मति करे। आगें तू सावधान रहियो। पाछें वाकों कृपा करि कै नाम सुनायो। ता पाछें श्रीगुसांईजी खवास सों आज्ञा किये, जो-याकों न्हवाय कै अपरस में मंदिर में ले आवो। सो ऐसें कहि कै आप तो मंदिर में पधारे। सो भोग सराय बीड़ा अरोगाए। तब इतने में खवास वाकों अपरस में मंदिर में ले आयो। तब श्रीगुसांईजी ने वाकों श्रीनवनीतप्रियजी के सन्निधान बैठाय कै ब्रह्मसंबंध करवायो। पाछें वासों कहे, जो-तू बाहिर जा। तब वाने तो श्रीनवनीतप्रियजी के द्वार की चोखटि पकरी राखी। सो छोड़े नाहीं। तब

श्रीगुसांईजी कहे, बोहोत दिनान कौ बिछुरयो है तातें याकों बाहिर निकसिवे कौ मन नाहीं करत है। तातें अब तो याकों याही ठौर रहन देऊ। तब उहाई ठाढ़ो रहन दियो। ता पाछें दरसन खुले। तब सब वैष्णवन ने श्रीनवनीतप्रियजी के दरसन किए। ता पाछे श्रीगुसांईजी आरति करि चुके। अनोसर करन लागे। तब वासों भीतरिया ने कही, जो-तू बाहिर निकसे तो अनोसर होवें। परंतु याके हाथ सों तो चोखट छूटे नाहीं। तब भीतरिया वाकों पकरि कै जोर सों चोखटि छुड़ाई कै वाकों चौक में आए। सो जब वह चोक में आयो तब वाकी देह छूटि गई। तब श्रीगुसांईजी जाने, जो-मंदिर छूई गयो। और या वैष्णव कौ जीव तो लीला में पहोंच्यो। तब श्रीगुसांईजी वाकी देह में अपनी सत्ता धरि कै वा देह कों सिंघपोरि तें बाहिर एक कूंआ है, तहां पहोंचाय अपनी सत्ता ले लीनी। तब वाकी देह उहांई परी रही। तब वाके मा-बाप तो देखि कै रोवन लागे। तब श्रीगुसांईजी वा ब्राह्मन सों कहे, जो-काहे कों तेरो बेटा है? यह तो हमारो जीव हतो। सो कोई अपराध तें तेरे घर आयो हतो। सो अब हम कों आय मिल्यो। तब वा ब्राह्मन ने बिचारी, जो-ये लरिका कौ तो जन्म सों ही ऐसो सुख दीसतो। सो वह ब्राह्मन वेद-सास्त्रन में समुझत हतो। परंतु जीव दैवी न हतो। दैवी जीव होतो तो ऐसो सुख छोरि कै कहां जाय? पाछें वह ब्राह्मन अपनी स्त्री सहित कासी गयो।

ता पाछें श्रीगोकुल में जो वैष्णव रहत हुते, तिन सबन ने मिलि कै तथा चाचा हरिवंसजी ने श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज! यह वैष्णव आगें कौन हतो? तब श्री-

गुसांईजी श्रीमुख तें कहे, जो-यह वैष्णव पूरव जनम में श्री-आचार्यजी महाप्रभुन कौ सेवक हतो। सौ यह श्रीनवनीतप्रियजी कौ खासा जलघरीया हतो। सो श्रीआचार्यजी महाप्रभुन की कृपा तें श्रीनवनीतप्रियजी यासों सानुभाव हते। सो ऐसें सानु-भाव हते, जो-इनकी गोदि में बैठि के श्रीनवनीतप्रियजी परमा-नंद स्वामी के कीर्तन सुने। सो परमानंद स्वामी कौ इन द्वारा उद्धार भयो। सो परमानंद स्वामी की वार्ता में प्रसिद्ध है। सो जीभ की लालच सों स्वाद करि गिरयो। तब चाचा हरिवंसजी ने श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज! यह कौन अ-पराध परयो? तब श्रीगुसांईजी आप श्रीमुख तें कहे, जो-एक समय अडेल में वैष्णवन कौ साथ आयो हतो। सो श्रीनवनीत-प्रियजी की राजभोग आरति कौ समय हतो। सो श्रीआचार्यजी महाप्रभुन ने सब वैष्णवन कों महाप्रसाद लिवायो हतो। तब कछू घी दूध इत्यादि श्रीअक्काजी ने इनकी पातरि में थोरो धरयो। सो जब यह महाप्रसाद लेन बैठ्यो, तब पातरि देखि कै याके मन में आई, जो-मेरे कांधे कौ जल श्रीनवनीतप्रियजी आरोगत हैं। सो आज मेरी पातरि में ओछी वस्तू क्यों धरी है? सो यह बात उनने श्रीअक्काजी तें कही। सो ताही समै श्री-नवनीतप्रियजी जैसी कृपा आगें करते तैसे पाछें सानुभाव कछू न जनावे। सो जितने दिन इनकी देह रही तितने दिन सेवा तो करी। परि प्रभु सानुभावता न जताए। पाछें इनकी देह छूटी। तब या ब्राह्मन के घर कासी में जन्म लियो। परंतु श्रीआचार्य-जी महाप्रभु बड़े हैं। सो याके अपराध साम्हे न देखें। थोरो दंड दिवाइ फेरि अंगीकार करि लियो। सो श्रीआचार्यजी महा-

प्रभुन कौ ऐसा सुभाव है। सो कहां तांई कहिए।

भावप्रकाश—तातें जीव कों सर्व कार्य बिचारि कै करनो। और रसना इन्द्रिय के बस होय सो गिरे यह कहे। तातें वैष्णव कों सावधान रहनो।

सो वह वैष्णव श्रीगुसांईजी कौ ऐसो परम कृपापात्र भगवदीय हतो। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता॥२०३॥

※ ※ ※

अब श्रीगुसांईजी कौ सेवक एक निष्कंचन वैष्णव, बनिया, गुजरात कौ, जिनने ब्रजयात्रा कौ पून्य सेठ कों दियो, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये सात्विक भक्त है। लीला में इनकौ नाम 'ब्रजभूषणा' है। और ब्रजभूषणा की एक सखी है। सो वाकौ नाम 'कामना' है। सो यहां सेठ भयो। ये दोऊ 'कृष्णावती' तें प्रगटी हैं। तातें उन के भावरूप हैं।

सो वह गुजरात में एक बनिया के जन्म्यो। सो वह निष्कंचन हतो। पाछें ये बरस बीस कौ भयो तब इनके पिता की देह छूटी। और माता जन्मत ही मरी ही। ता पाछें केतेक दिन में श्रीगुसांईजी श्रीगोकुलनाथजी कों संग ले गुजरात पधारे हे। सो वाके गाम में डेरा किए हते। तब ये सेवक भयो है।

वार्ता प्रसंग—१

सो ये निष्कंचन वैष्णव हतो। सो उन कौ मन श्रीगुसांईजी के बालकन कों वागा वस्त्र समर्पिवे कौ तथा ब्रजयात्रा कौ बोहोत हतो। परि द्रव्य नाहीं। सो सबन के आगे कहत फिरे, जो-कैसे करें? ब्रजयात्रा की मन में लागी है। द्रव्य पास नाहीं है। सो ऐसें सबन कों कहत फिरे। तब एक दिन एक सेठ ने कही, जो-तेरे ब्रजयात्रा करनी होइ तो द्रव्य मैं देऊं। परि जितनो धर्म करें सो सब मेरो। तब इन वैष्णव ने और वैष्णव कों पूछी, जो-फलानो सेठ कहत हैं, जो-द्रव्य मैं देऊं। धर्म मेरो होईगो। तब वा वैष्णव ने कही, जो-ठीक है। कहे, जो-धर्म होइगो सो तेरो।

भावप्रकाश—काहेतें, जो-पुष्टिमार्गीय ब्रज कों तीर्थ रूप जानि ब्रज-यात्रा

करत नांहीं। क्यों, जो-व्रज तो प्रभुकौ निजधाम है। तातें सुतः फलरूप है। परि सेठ कों तीर्थ-बुद्धि है, काहेतें, जो-अजहू वैष्णव नाहीं है। तातें उनकों धर्म देवेकी कही।

तब वा निष्कंचन वैष्णव ने सेठ तें ऐसेई आय कै कह्यो। तब सेठ ने कही, जो-लिखि देऊ। तब उन वैष्णव ने लिख दीनो। जो-पून्य तेरो। राजदरबार में सही भई। सो वह सेठ सेवक न हतो। तब सेठ ने वैष्णव तें पूछी, जो-तोकों कितनो द्रव्य चाहिए? जितनो चहिए इतनो लेऊ। तब वा वैष्णव ने भली भांति सों जितनो द्रव्य चहियत हतो तितनो लियो। पाछें व्रज में आयो। सो श्रीगोकुल में श्रीगुसांईजी के तथा सब बालकन के तथा सातों स्वरूपन के दरसन किये। नाना भांति के जो मनोरथ हते सो सब किए। ता पाछें श्रीगुसांईजी सों विनती कीनी, जो-महाराज! आज्ञा होंइ तो मैं व्रजयात्रा करि आऊं। ता पाछें उहां तें श्रीनाथजीद्वार आयो। सो श्रीनाथजी के दरसन किये। बागा वस्त्र मनोरथ आभूषन जो-जो-मनोर्थ हते सो सब किये। ता पाछें व्रजयात्रा भलीभांति सों करी। फेरि श्रीगोकुल आयो। श्रीगुसांईजी के दरसन किये। ता पाछें कितनेक दिन तांई श्री-गोकुल में रहे। सो जो-जो-मनोरथ मन में हते सो सब करि लिए।

और उहां सेठ इनकी बाट देखे। जो-अजहु वह वैष्णव आयो नाहीं। ता पाछें यह वैष्णव श्रीगुसांईजी सों तथा सब बालकन सों विदा होंइ कै अपने देस कों चल्यो। सो ऐसें फिरत फिरत बरस डेढ़ दोइ में अपने घर आयो। तब वा सेठ सों मिल्यो। तब सेठने कही, जो-हमारो पून्य देऊ। तब फेरि इन वैष्णव ने और वैष्णव तें पूछी, जो-सेठ पून्य मांगत हैं। तब वा वैष्णव ने कही, जो-देऊ! तब या निष्कंचन वैष्णव ने सेठ कों

पून्य दियो। तब सब लोग कहन लागे, जो-यामें या वैष्णव कों कहा फल मिल्यो? यह तो वृथा हेरान भयो। सो ता समै और वैष्णव बैठे हते। सो उनने कही, जो-सेठ कों तो पून्य भयो। परंतु नाना भांति के मनोरथ, सेवा कौ और जमुना पान, साक्षात् अधरामृत कौ पान, नेत्रन तें श्रीमुख निरखवे कौ सुख, सो तो याकी देह तें भयो। सो सुख सेठ कों तो न भयो? इतनो पून्य सेठ कों, जो-तीर्थ में कुंड में स्नान करि कै ब्राह्मन भोजन कराए होंइ, दक्षिना देय, सो पून्य होंई सो ये देत है। सो सेठ कों मिले। और तो सब सेवा है सो या वैष्णव की भई।

पाछें वा सेठ के मन में आई, जो-अब मैं वैष्णव होंउ तो भलो है। तब सेठ ने उन निष्कंचन वैष्णव तें कही, जो-तुम मोकों सेवक करावो। तब वा वैष्णव ने कही, जो-चलो ब्रज में श्रीगुसांईजी सेवक करेंगे। तब वह सेठ अपनी स्त्री कुटुंब ले कै द्रव्य ले कै अपने देस तें चल्यो। सो या वैष्णव कों संग ले कै ता पाछें व्रज में आये। तब श्रीगुसांईजी के दरसन किये। ता पाछें वा वैष्णव ने श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज! यह सेठ आप की सरनि आयो है। सो कृपा करि कै सरनि लीजिये। तब श्रीगुसांईजीने कृपा करि कै वा सेठ कों नाम सुनायो। ता पाछें ब्रत करवाय कै ब्रह्मसंबंध करवायो। ता पाछें राजभोग के दरसन किए। ता पाछें श्रीगुसांईजी अपनी बैठक में पधारे। तव उन सेठने भेट करी, ता पाछें श्रीगुसांईजी आप भोजन कों पधारे। सो भोजन करि कै उन सबन कों जूठनि की पातरि धरीं। तव इन महाप्रसाद लियो। ता पाछें कितनेक दिन श्रीगोकुल में रहे। तव एक दिन सेठ ने श्रीगुसांईजी

सों विनती कीनी, जो-महाराज ! अब मोकों कहा आज्ञा है ? तब श्रीगुसांईजी ने कही, जो-सेवा करो। तब इनने कही, जो महाराज ! सेवा पधराय दीजे। तब श्रीगुसांईजी उन सेठ के माथे सेवा पधराय दिए। ता पाछें इन सेठ ने विनती करी, जो-महाराज ! सेवा की रीति भांति जानत नाहीं। तब श्रीगुसांईजी ने कही, जो-यह वैष्णव तुम्हारे संग है सो इन कों न्हवावो। यह सब सेवा करेगो। तब सेठ ने उन वैष्णव कों न्हवायो। तब दोऊ मिलि कै सेवा करन लागे। ता पाछें श्रीगुसांईजी सों विनती करि कै आज्ञा ले कै ब्रजयात्रा करी। श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन किये। नाना भांति के मनोरथ किये। फेरि श्रीगोकुल में आय के कछूक दिन रहे। ता पाछें श्रीगुसांईजी कौ तथा सब बालकन कौ मनोरथ किये। पाछें श्रीगुसांईजी सों विदा व्है कै गुजरात आए। तब भलीभांति सों सेवा करन लागे। सो जैसें वह वैष्णव कहतो तैसेंई सेठ करतो। सो या प्रकार दोऊ जने भले वैष्णव भए। सो उन वैष्णव के संग तें सेठ हू भलो वैष्णव भयो।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-सेठ ने वा वैष्णव की सकाम बुद्धि करि कै हू वित्तजा सेवा करी तो याकौ भाग्य फल्यो। ये वैष्णव भयो। ब्रज के, श्रीगुसांईजी के दरसन भए। जमुना-पान भयो। ऐसो फल मिल्यो। तो, जो-कोऊ निष्काम भाव तें वैष्णवन की प्रीतिपूर्वक तनुजा-वित्तजा सेवा करें तो कहा न होई ? तातें निष्कंचन, विरक्त वैष्णवन की निष्काम बुद्धि तें जैसे बने तैसे सेवा करनी, यह सिद्धांत जतायो।

सो वह वैष्णव श्रीगुसांईजी कौ ऐसो परम कृपापात्र भगवदीय हतो। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥२०४॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी कौ सेवक एक कुनबी पटेल, जाके परोस में लाड़ बनिया रहतो, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये तामसभक्त है। लीला में इनकौ नाम 'सुगन्धा' है। और सुगन्धा की एक सखी है। ताकौ नाम 'कामकुन्तला' है। सो सुगन्धा 'बन्दी' तें प्रगटी हैं। तातें उनके भावरूप है।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समय श्रीगुसांईजी गुजरात में पधारे हते। तब वा कुनबी पटेल ने श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज! मोकों कृपा करि कै नाम सुनाइए। मैं बोहोत दिन तें भटकत फिरत हों। सो आप तो परम दयाल हो सो मो पर कृपा कीजिए। तब आपने वाकों और वाकी स्त्रीकों नाम सुनायो। पाछें एक उपवास करवाय कै निवेदन करवायो। और श्रीठाकुरजी की सेवा पधराए। और मार्ग की रीति सिखाई। पाछें आप तो आगे कों पधारे। ता पाछें वह कुनबी पटेल और उनकी स्त्री श्रीठाकुरजी की सेवा करन लागे। सो वे मार्ग की रीति सों सेवा करते। और सुंदर उत्तम तें उत्तम सामग्री करि कै श्रीठाकुरजी कों समर्पते। ता पाछें भोग सराय वैष्णवन कों महाप्रसाद लिवावते। सो ऐसे उन कौ नित्य नेम हतो सो भलीभांति सों श्रीगुसांईजी की आज्ञा प्रमान सब कार्य करतें। और अहर्निस भगवद्रस में सदा छके रहते। सो वा कुनबी वैष्णव सों श्रीठाकुरजी सानुभावता जतावन लागे।

सो वा कुनबी वैष्णव के परोस में एक लाड़ बनिया रहतो। सो वह अन्यमार्गीय हतो। और वह लोभी बोहोत हतो। सो वह लाड़ बनिया द्रव्य के लोभ सों मलीन जंत्रमंत्र बोहोत ही करत हतो। और 'अविद्या देवी' कौ पाठ करवावतो। और 'तामसी देवी' की पूजा करतो। और गुगल उरद की धुप देई। ताकी गंध सब मंदिर में आवे। सो श्रीठाकुरजी आप उदासीन

विराजे रहते । तब एक दिन वा कुनबी वैष्णव ने श्रीठाकुरजी सों पूछ्यो, जो-महाराज ! आप उदास क्यों विराजे हो ? तब श्रीठाकुरजी ने वा कुनबी वैष्णव तें कह्यो, जो-यह तेरो परोसी लाड़ बनिया अन्याश्रय बोहोत ही करत है । और अविद्या देवी कौ पाठ करवावत है । और मलीन जंत्र-मंत्र के सब्द (और गंध) मेरे मंदिर में आवत हैं । सो यातें हों उदास होत हों । तब ऐसें आप के श्रीमुख के वचन सुनि कै वा पटेल वैष्णव ने लाड़ बनिया सों कही, जो-तुम मलीन जंत्र-मंत्र और अविद्या देवी कौ पाठ मति करो । सो यानें कछू अर्थ सरेगो नाहीं । उलटो परमार्थ कों बिगारत हो । सो ऐसें बोहोतही प्रकार सों वह लाड़ बनिया कों कहन लाग्यो । परि वह लाड़ बनिया मानतो नाहीं । तब एक दिन वा कुनबी वैष्णव ने लाड़ बनिया सों कही, जो-तुम वैष्णव होउ तो भली बात है । जो-तुम्हारे काम होइंगे सो सब सरेंगे । तब वा लाड़ बनिया ने कुनबी वैष्णव सों कही, जो-आज मोकों रात्रि में मुकतोसो द्रव्य मिले तो सवारे ही वैष्णव होऊँ और जो नाहीं मिले तो कबहू न होऊंगो । जो-वैष्णव तो दरिद्री होत है । तब वा कुनबी वैष्णव ने लाड़ बनिया सों कही, जो- कदाचित् रात्रि में द्रव्य मिले तो कहा करनो ? काहे तें, जो-श्रीप्रभुजी तो सर्व करन समर्थ हैं । तब वा लाड़ बनिया ने कुनबी वैष्णव सों कही, जो-कदाचित रात्रि में द्रव्य मिले तो सवारे वैष्णव निश्चै होऊं । सो यामें कछू संदेह नाहीं । और तुम कहोगे सो करूंगो । तब वा कुनबी पटेल वैष्णव ने लाड़ बनिया सों कही, जो-भले, तू वचन दे । तब वा लाड़ बनिया ने कही, जो-मेरो वचन ही है । तब लाड़ बनिया ने कुनबी वैष्णव

कों बचन दियो। और कह्यो, जो-रात्रि में द्रव्य मिले तो सवारे वैष्णव सर्वथा होनो। ता पाछें भगवदूईच्छा तें रात्रि कों वा घर की भींती चोक में गिरी। सो ताही में द्रव्य फेल्यो देख्यो। तब सवारे उठि कै देखे तो भींति गिरी है। सो ताही में द्रव्य चौक में फेल्यो पर्यो है। तब लाड़ बनिया ने बोहोत ही बेगि बेगि द्रव्य उठाय लियो। सो ठिकाने धर राख्यो। पाछें वा लाड़ बनिया ने अपने मनमें बिचार कियो, जो-देखो भाई! मैंनें द्रव्य के लिये इतनो जतन कियो। और जंत्रमंत्र किए। और द्रव्य हू मैंनें बोहोत खरच्यो। परि मोकों द्रव्य नाहीं मिल्यो। और इन कुनबी ने काल्हि मोसों कह्यो, भगवद् ईच्छा प्रबल है, और प्रभु सर्वकरन समर्थ हैं, सो याही तें रात्र ही कों सर्व कार्य भयो। और याकों मैने बचन दीनो है और या कुनबी वैष्णव के कहेते मोकों तुरत ही द्रव्य मिल्यो है। तब वा लाड़ बनिया कों विश्वास आयो। सो यह कुनबी वैष्णव कहत हैं सो तो सब सांची बात है और इनकौ धर्म साँचो है। सो याके कहेते तुरत ही द्रव्य मिल्यो है। तातें अब या कुनबी वैष्णव सों सांचो रहनो। और यह कहे, सो करनो। तातें वैष्णव हूजिये। पाछें वह लाड़ बनिया कुनबी वैष्णव के पांवन पर्यो। और कह्यो, जो-तुम बडे महापुरुष हो। और बोहोत ही साँचे हो। जो-तुम्हारी कृपा बलतें मोकों बोहोत ही द्रव्य मिल्यो है। ता पाछें वा लाड़ बानिया ने सब समाचार वा कुनबी वैष्णव सों कहे। और कह्यो, जो-अब तुम कहो सो करों। तब वा लाड़ वनिया सों कुनबी वैष्णव ने कह्यो, जो-कह्यो करेगो तो बोहोत ही सुख पावेगो। और द्रव्य हू तेरे नित्य सवायो होइगो। और कदाचित कह्यो नाहीं मानेगो तो द्रव्य हू कौ

नास होइ जायगो। सो ऐसें वा कुनबी वैष्णव ने वा लाड़ बनिया सों कही। ता पाछें वा लाड़ बनिया कों श्रीठाकुरजी के सन्निधान नाम सुनायो। और वैष्णव कर्यो। ता पाछें वा लाड़ बनिया कों श्रीगोकुल पठायो। ता पाछें उन दोऊ स्त्री-पुरुषन तथा पुत्रादि सबन ने श्रीगुसांईजी के पास नाम-निवेदन कर्यो। ता पाछें श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन करे। और व्रज की परिक्रमा करी। पाछें थोरे से दिन रहि के सब मार्ग की रीति सीखी। ता पाछें श्रीगुसांईजी कों बोहोत भेट करी। ता पाछें श्री-गुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज! आज्ञा होंइ तो मैं अपने घर जाऊं। तब श्रीगुसांईजी सों बिदा होइ कै श्रीठाकुरजी पधराइ अपने देस कों गयो। सो कितनेक दिन में अपने देस आय पहोंच्यो। तब वा कुनबी वैष्णव सों मिले, भेटे। ता पाछें श्रीगोकुल के सब समाचार कहे। पाछें अपने श्रीठाकुरजी की सेवा करन लाग्यो। सो जो कछू कार्य करें सो कुनबी वैष्णव सों पूछि कै करे। सो वा कुनबी वैष्णव पै बोहोत ही दृढ़ विश्वास हतो। ता पाछें वा कुनबी वैष्णव नें लाड़ बनिया सों कही, जो-अब तुम्हारे घर में बरजियो, जो- स्त्री पुत्रादि रंच हू अन्याश्रय न करे। क्यों? जो-श्रीठाकुरजी और द्रव्य दोनों रहेंगे नाहीं, सो तुम या बात तें सर्वथा डरपत रहियो। और श्रीठाकुरजी के विषे दृढ़ विश्वास राखेगो तो द्रव्य हू बोहोत बढ़ेगो। और श्री-ठाकुरजी हू सानुभावता जनावेंगे। सो याही तें सर्व कार्य में सर्व ठौर श्रीआचार्यजी कौ आश्रयही मुख्य है। और या मार्ग में कछू भय नाहीं है। जो-अन्याश्रय भय है। सो महाभय है। सो वा समान और कछू भय नाहीं। सो दिन में तो श्रीठाकुरजी

आपकी सेवा करते । और रात्रि कों दोऊ एकांत ठौर बैठि कै भगवद् वार्ता कीर्तन करते । और श्रीआचार्यजी महाप्रभुन के सेवकन की वार्ता करते । और ग्रंथन की टीका देखते । और आश्रय कौ प्रसंग करते । और श्रीगुसांईजी के सेवकन की वार्ता करते । सो या प्रकार श्रीठाकुरजी सों सानुभावता बढ़ी । सो श्रीठाकुरजी मांगि-मांगि कै आरोगते । और द्रव्य हू बोहोत बढ़्यो । सो द्रव्य के लिये स्तुति करिवे कों बोहोत ही भले भले आवन लागे । सो द्रव्य के लिये बिनु बुलाए आवते । परि सेठ काहू सों कछू बोले नाहीं । और काहू सों कछू पूछे नाहीं । और वे तो सेठजी कों रिझायवे के लिये अनेक बातें करते । और देह संबंध तो माया संबंध तें ममत्व बढावे । और कह्यो, जो-कछू ज्ञाति कुटुंब में सगेन में तुम्हारी कीर्ति बढेगी । और स्त्री पुरुष तें कहे, जो-हम कों कछू गहना बनवाय देऊ । तामें तुम्हारी सोभा बढ़ेगी । और गाढ़े काम में द्रव्य अर्थ काम आवेगो । और ब्राह्मन कहे, जो-सेठजी ! कछू ब्राह्मन भोजन करवावो । तो बोहोत ही आछो है । जो-दान करे तें द्रव्य बोहोत ही भेलो होयगो । और बोहोत ही द्रव्य-लाभ होयगो । और गौदान सिज्यादान ये बताये हैं । सो तुम देऊ । सो याही तें तुम्हारो जस बढेगो । और परलोक में पावोगे । यह लोक परलोक दोऊ सुधरेंगे । जो-हम तो साँची कहत हैं । सो तुम हमारी बात मानो । और वेद सास्त्रन में कह्यो है, जो-दान बड़ो पदारथ है, और भाट चारन पुरखान कौ जस बोले । और बोहोत ही कवित्त दोहा बनाय कै कहे । और उदर भरन के अर्थ बोहोत ही परपंच करे । और जोतसीन आवे सो ग्रह लगावे । सो

ऐसें अपने स्वारथ के लिये सब कोऊ बतावे। परि कछू न देय। और यह लाड़ बनिया तो कुनबी वैष्णव पैं विश्वास राखि कै वह लाड़ बनिया वा कुनबी वैष्णव सों कहे। तब वा कुनबी वैष्णव ने वा लाड़ बनिया सों कही, जो-ये तो अपने अपने सब स्वारथ के लिये परपंच करत हैं। सो तुम इन बातन में चित्त मति देऊ। इन बातन में एक हू सांचि मति मानियो। तू इन बातन तें मन मति डिगाइयो। इन बातन में तेरो बिगाड़ है। सो ऐसी बात वा कुनबी वैष्णवने लाड़ बनिया सों कही। सा वे तो लोभ जानि कै नित्य माथो चढावे। और जोतसी आवे सो ग्रह लगावे। और कहे, जो-सेठजी ! तुम कों राहु-केतु बोहोत ही खोटे हैं। और दुःख दे हैं। सो याकौ दान करो तो बोहोत ही भली बात है। जो-तुम्हारी कुसल होइ। और हमारो मन है सो प्रसन्न होय। जो-हम तो तुम्हारे सुभचिंतक हैं। सो ऐसें सेठ कौ बोहोत ही भलो मनायवे कै लिये और अपने स्वारथ के लिये अनेक प्रकार की वे जोतसी बातें करें। और विना बुलाये आवें। सो ऐसें सगरो दिन हाथ पै हाथ धरि वैठेई रहे। परि सेठजी तो सुनेई नाहीं। तब वे ब्राह्मन उन के मुखिया कामदारन सों कहे, जो-तुम हमारी बिनती सेठजी सों करो, जो-हम नित्य फिरि जात हैं। सो तो खाली हाथन जात हैं। हम ब्राह्मन तुम्हारे सुभचिंतक हैं। सो ऐसें सेठजी सों बोहोत ही कहे, जो-तुम हमारो वचनसत्य करि कै मानियो। जा-हम तिहारे ग्रह कौ तो नित्य जप करत हैं। सो ऐसें बोहोत ही बातें करें। तब वा कामदार ने सेठजी सों कही, भलो, ये ब्राह्मन जोतसी सुभचिंतक हैं, सो इन कों कछू ग्रह निमित्त दीजिए। सो ऐसी बोहोत ही कहि, जो-

आपकी सेवा करते । और रात्रि कों दोऊ एकांत ठौर बैठि के भगवद् वार्ता कीर्तन करते । और श्रीआचार्यजी महाप्रभुन के सेवकन की वार्ता करते । और ग्रंथन की टीका देखते । और आश्रय को प्रसंग करते । और श्रीगुसांईजी के सेवकन की वार्ता करते । सो या प्रकार श्रीठाकुरजी सों सानुभावता बढ़ी । सो श्रीठाकुरजी मांगि-मांगि के आरोगते । और द्रव्य हू बोहोत बढ़्यो । सो द्रव्य के लिये स्तुति करिवे कों बोहोत ही भले भले आवन लागे । सो द्रव्य के लिये बिनु बुलाए आवते । परि सेठ काहू सों कछू बोले नाहीं । और काहू सों कछू पूछे नाहीं । और वे तो सेठजी कों रिझायवे के लिये अनेक बातें करते । और देह संबंध तो माया संबंध तें ममत्व बढावे । और कह्यो, जो-कछू ज्ञाति कुटुंब में सगेन में तुम्हारी कीर्ति बढेगी । और स्त्री पुरुष तें कहे, जो-हम कों कछू गहना बनवाय देऊ । तामें तुम्हारी सोभा बढ़ेगी । और गाढ़े काम में द्रव्य अर्थ काम आवेगो । और ब्राह्मन कहे, जो-सेठजी ! कछू ब्राह्मन भोजन करवावो । तो बोहोत ही आछो है । जो-दान करे तें द्रव्य बोहोत ही भेलो होयगो । और बोहोत ही द्रव्य-लाभ होयगो । और गौ-दान सिज्यादान ये बताये हैं । सो तुम देऊ । सो याही तें तुम्हारो जस बढेगो । और परलोक में पावोगे । यह लोक परलोक दोऊ सुधरेंगे । जो-हम तो साँची कहत हैं । सो तुम हमारी बात मानो । और वेद सास्त्रन में कह्यो है, जो-दान बड़ो पदारथ है, और भाट चारन पुरखान कौ जस बोले । और बोहोत ही कवित्त दोहा बनाय कै कहे । और उदर भरन के अर्थ बोहोत ही परपंच करे । और जोतसीन आवे सो ग्रह लगावे । सो

ऐसें अपने स्वारथ के लिये सब कोऊ बतावे। परि कछू न देय। और यह लाड़ बनिया तो कुनबी वैष्णव पें विश्वास राखि कै वह लाड़ बनिया वा कुनबी वैष्णव सों कहे। तब वा कुनबी वैष्णव ने वा लाड़ बनिया सों कही, जो-ये तो अपने अपने सब स्वारथ के लिये परपंच करत हैं। सो तुम इन बातन में चित्त मति देऊ। इन बातन में एक हू सांचि मति मानियो। तू इन बातन तें मन मति डिगाइयो। इन बातन में तेरो बिगाड़ है। सो ऐसी बात वा कुनबी वैष्णवने लाड़ बनिया सों कही। सा वे तो लोभ जानि कै नित्य माथो चढावे। और जोतसी आवे सो ग्रह लगावे। और कहे, जो-सेठजी! तुम कों राहु-केतु बोहोत ही खोटे हैं। और दुःख दे हैं। सो याकौ दान करो तो बोहोत ही भली बात है। जो-तुम्हारी कुसल होइ। और हमारो मन है सो प्रसन्न होय। जो-हम तो तुम्हारे सुभचिंतक हैं। सो ऐसें सेठ कों बोहोत ही भलो मनायवे कै लिये और अपने स्वारथ के लिये अनेक प्रकार की वे जोतसी बातें करें। और विना बुलाये आवें। सो ऐसें सगरो दिन हाथ पै हाथ धरि बैठेई रहे। परि सेठजी तो सुनेई नाहीं। तब वे ब्राह्मन उन के मुखिया कामदारन सों कहे, जो-तुम हमारी विनती सेठजी सों करो, जो-हम नित्य फिरि जात हैं। सो तो खाली हाथन जात हैं। हम ब्राह्मन तुम्हारे सुभ-चिंतक हैं। सो ऐसें सेठजी सों बोहोत ही कहे, जो-तुम हमारो वचनसत्य करि कै मानियो। जा-हम तिहारे ग्रह कौ तो नित्य जप करत हैं। सो ऐसें बोहोत ही बातें करें। तब वा कामदार ने सेठजी सों कही, भलो, ये ब्राह्मन जोतसी सुभचिंतक हैं, सो इन कों कछू ग्रह निमित्त दीजिए। सो ऐसी बोहोत ही कहि, जो-

मनुष्य राजद्वार कौ आवे तब वाकों भाग दीजे, ऐसें इन कों हू कछू द्रव्यादिक दिवावो तो बोहोत ही आछौ है। सो ऐसें बोहोत ही कहि कै कामदार ने उन कों कछू दिवायो । तब इतने में वा लाड़ बनिया के घर में चोरी भई। तब तो लाड़ बनिया कों बोहोत ही दुःख क्लेस भयो । तब वा कुनबी ने लाड़ बनिया के समाचार सुने । तब वा कुनबी वैष्णव ने लाड़ बनिया सों कही, जो-तुमने अन्याश्रय कर्यो होइगो । सो याही तें यह तो ऐसो भयो है। पाछें वे जोतसी फेरि आए। तब सेठजी सों जोतसीन ने कही, जो-तुम दीनो हतो सो तो धर्म भयो। सो याही तें यह तो कछू कुसल भई है। नांतरु बोहोत ही हानी होती । जो-तुम कों सनिश्चर दुःख देत है । सो याही तें तुम दान-पून्य देउगे सो तुम्हारी कुसल होइगी। नांतरु बोहोत ही हानी होइगी। तब सेठजी सों कहि कै कामदार ने इन कों और हू दिवायो । और वा वानोतर ने जप करवायो हतो। सो वा वानोतर ने सेठजी सों कही, जो-तुम नाहीं देउगे तो इतनो हम देइंगे । जो-हमारे हजार रुपैयान में तें हम भरि देइंगे । जो-तुम या ग्रह कौ जप करवावो। जो-तुम कों हम रुजगार में तें भरि देइंगे । तब सेठ तो कछू बोले नाहीं । ता पाछें स्त्रीने गोप्य अन्याश्रय कियो। पाछें वा वानोतरने जोतसीन सों कही, जो-तुम या ग्रह कौ जप करो । इतनो हम तुम कों देइंगे । तुम सुखेन करो। वा पाछें सेठजी कौ मन प्रतिष्ठा में गयो । तव सेठ के सेव्य श्रीठाकुरजी ने वा कुनबी वैष्णव सों कह्यो, जो-हम तो यहां तें जात हैं। जो-यहां तो अब अन्याश्रय बोहोत होत है। सो ऐसें वा कुनबी वैष्णव सों श्रीठाकुरजी ने कही । तब वा कुनबी वैष्णव ने श्रीठाकुरजी सों

कही, जो-'निजेच्छातः करिष्यति'। जो-मैं तो इन सों कहत हुतो परि इन मानी नाहीं। याही तें अब आप अपने पधारो। अब मेरो चारो नाहीं है। तातें आप प्रभु हो, भली जानो सो करो। तब श्रीठाकुरजी आप तो श्रीगोकुल पधारे। और द्रव्य हू जैसें आयो हतो तैसें ही गयो। जो-द्रव्य तो श्रीठाकुरजी के पाछे हैं। ता पाछें बोहोत ही उपद्रव भयो। सो जो-वस्तु जाके हाथ आई सोई गई। और कछू घर कौ द्रव्य हतो सो सब ऋणिया ले गए।

और एक तुरक कौ बोहोत ही द्रव्य हतो। सो वा तुरक ने सेठजी पास मांग्यो। तब द्रव्य तो रह्यो नाहीं। सब मांगवेवारे ले गए। सो वा तुरक ने सेठ कों बंदीखाने में दियो। सो बोहोत दिन भए। तब खायवे कों कछु दिन वाके सगे ने बंदीखाने में पहोंचायो। ता पाछें पहोंचावते हू नाहीं। घर सों कछू न आवतो। तब सेठ कछु दिन चवेना चवाय कै रह्यो। तब वा सेठ ने अपने मन में कही, जो-देखो! मैंने सगे-सोदरें सब कों खवायो। परि मेरो या समै सगो कोऊ न भयो। तब वा सेठ कों सब ज्ञान भयो। तब कितनेक दिन में और दूसरो हाकिम बैठ्यो। तब हाकिम ने कही, जो-बंदीखाने में तें सब कों छोरि देऊ। तब उहांतें सब बंदीखाने तें छूटे। तब सेठ हू छूट्यो। तब अपने घर आयो। तब घरकेन सों कह्यो, जो-मेरो सगो कोऊ नाहीं भयो। यातें अब मेरे तुम सों कछू प्रयोजन नाहीं है। तब वह लाड़ बनिया वा कुनवी वैष्णव सों मिल्यो। और कह्यो, जो-मेरो तो यह हवाल भयो। तब वा कुनवी वैष्णव ने कही, जो-मैं तो तुम सों पहले ही कह्यो हतो, जो-तुम अन्याश्रय तें डरपत रहियो। जो-तुम अन्याश्रय करोगे तो यह

द्रव्य हू न रहेगो और श्रीठाकुरजी हू न रहेंगे। सो सब गयो। तब वह लाड़ बनिया कुनबी वैष्णव के पाँवन पर्यो। जो-मेरो कियो मैं पायो। परि अब तुम मेरो अपराध क्षमा करो। तब वा कुनबी वैष्णव ने कही, जो-अब तुम सेवा करो। तब वह सेठ वा कुनबी वैष्णव के उहां श्रीठाकुरजी की टहल करन लाग्यो। सो बोहोत दिन लों टहल कीनी। तब श्रीठाकुरजी सानुभावता जनावन लागे। पाछे कितनेक दिन में वाकी देह छूटी। सो भगवद्चरणारविंद में प्राप्त भयो।

भावप्रकाश—तातें अन्याश्रय ऐसो बाधक है। जो-अन्याश्रय कामदार-द्वारा भयो तातें ऐसो भयो। सो सब सत्यानास होइ गयो। और श्रीठाकुरजी हू अप्रसन्न भए। और द्रव्य हू को नास भयो। तातें वैष्णव कों अन्याश्रय सर्वथा नाहीं करनो। जो-करे तो ऐसी दसा होंई।

सो वे कुनबी वैष्णव श्रीगुसांईजी कौ ऐसौ परम कृपापात्र भगवदीय हतो। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। ॥२०५॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक आनंददास साँचोरा ब्राह्मन, गुजराति में रहते, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये राजस भक्त है। लीला में इन को नाम 'तारा' है। ये 'बन्दी' तें प्रगटी है। तातें उन के भाव रूप है।

ये गुजरात में एक साँचोरा ब्राह्मन के घर जन्म्यो। सो वा ब्राह्मन के परोस में एक वैष्णव गृहस्थ रहतो हुतो। सो आनंददास कौ पिता वाके घर नौकरी करतो। सो केतेक दिन में आनददास कौ पिता मर्यो। तब आनंददास वाके घर रहे।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समय गुजरात कौ संग श्रीगुसांईजी के दरसन कों श्रीगोकुल आयो हतो। सो ता साथ में आनंददास हू आये। सो आनंददास गृहस्थ वैष्णव के संग आए हुते। सो वह वैष्णव

के घर श्रीठाकुरजी की सेवा हती। और वा वैष्णव के बेटा-बेटी बोहोत हते। सो आनंददास हू उन के घर रहते। सो वा वैष्णव ने श्रीगुसांईजी सों विनती करी, जो-राज! आनंददास कों नाम निवेदन कराइए। तब आनंददास कों नाम दें पाछें एक व्रत कराय श्रीगुसांईजी आपु आनंददास कों निवेदन कराए। पाछें वा वैष्णव ने श्रीगुसांईजी की आज्ञा मांगि आनंददास कों रसोई की टहल में राखे। सो आनंददास वा वैष्णव के घर रसोई करन लागे। सो रसोई भलीभांति सों करते। पाछें विधिपूर्वक श्रीठाकुरजी आपु की सेवा-सिंगार (हू) करते। अनोसर (आदि) सगरी (सेवा) रीति सों करते।

सो एक दिन आनंददास परोसन कों आए। सो वा वैष्णव के घर धग्गूजाट चाकर रहतो। सो सगरे दिन अपरस ही में रहतो। सो वासों सब कोई धग्गू पांडे कहते। सो आनंददास कों सामने देखि कै धग्गूजाट चोंकि कै उठि चल्यो। जो-यह मनुष्य तो कोई नयो आयो दीसत है। सो मैं तो इनके हाथ कौ महाप्रसाद न लेउंगो। सो दोय दिन लों कछू चना चवेना चवाय कै रह्यो। और तीसरे दिन वह धग्गूजाट आय बैठ्यो। सो सब कोऊ कहन लागे, जो-ता दिन कहां उठि गए हते? और आज कहा जानि के पाछे आए हो? तब वा धग्गूजाट ने कही, जो-अरे भाई! तीसरे दिन तो नए चरस कौ पानी हू पीवत है। सो बोहोत ही प्रसन्नता सों वार्ता करी। तब आनंददास ने कही, जो-देखो भाई! मैं चाम-चरस की ठौर हूं।

भावप्रकाश—याकौ भाव यह है, जो-वैष्णव के हाथ कौ जल महाप्रसाद सब लीजिए। और ता उपरांत अपनों मन माने तो लीजिए। सो उत्तम रीति सों करे

तहाँ महाप्रसाद लीजिए। सो एक दिन श्रीठाकुरजी की सेवा करे सो अपनी रीति सों देखे। पाछें नित्य देखिऐ नाहीं। ताके हाथ कौ नित्य जलपान लीजिए। और ठौर लेनो उचित नाहीं।

सो वे आनंददास श्रीगुसांईजी के ऐसें परम कृपापात्र भगवदीय हते। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए ? ॥२०६॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक गोकुलभट्ट. गोविंदभट्ट. दोऊ भाई, साँचोरा ब्राह्मन, कृष्णभट्ट के बेटा, उज्जैनि में रहते. तिनकी वार्ता कौ भाव कहत है—

भावप्रकाश—ये दोऊ भाई सात्विक भक्त हैं। लीला में 'अरविंदी' 'गोविंदी' इनके नाम हैं। सो अरविंदी के अंग ते कमल कीसी मकरंद आवति है। सो तो इहां गोकुल भट भए। और 'गोविंदी' ठाकुर के स्वरूप में रात-दिन मगन रहति हैं। सो गोविंद भट कौ प्रागट्य जाननो। ये दोऊ 'बन्दी' तें प्रगटी हैं, तातें उनके भावरूप हैं। सो ये कृष्णभट्ट के घर उज्जैनि में जन्मे।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समै श्रीगुसांईजी आपु श्रीगोकुल तें उज्जैनि पधारे। तब गोकुलभट गोविंदभट नाम-निवेदन पाये हे। सो वे बड़े कृपापात्र भगवदीय भए। सो गोकुलभट तो अहर्निस श्रीसुबोधिनीजी देखते। और गोविंदभट श्रीआचार्यजी महाप्रभुन के ग्रंथ तथा श्रीसुबोधिनीजी कौ पाठ करते।

सो श्रीगुसांईजी आपु जब परदेस पधारते तब यह दोऊ भाई आपके साथ आवते। सो भगवद वार्ता-सेवा करते। और बड़े बड़े ग्रंथ वाद के सिखते। सो सबन सों वाद करते। पाछें जब श्रीगुसांईजी श्रीनाथजीद्वार पधारते तब ये दोऊ भाई श्रीनाथजीद्वार जाते। सो प्रातःकाल तें स्नान करि कै श्रीगोवर्द्धननाथजी के मंदिर में जाइ कै राजभोग पर्यंत सेवा में रहते। और पाछें उत्थापन तें ले कै सेन पर्यंत सेवा में रहते। तातें श्रीगुसांईजी उन दोउ भाइन के ऊपर बोहोत प्रसन्न रहते।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-सेवा विना मार्ग में अंगीकार नाहीं। तातें वैष्णव कों सेवा विनु रहनो नाहीं। पाछें सुमिरन हू करनो। सो या प्रकार सेवा-स्मरन दोऊ कहे, वैष्णव को।

सो वे दोऊ भाई गोकुलभट गोविंदभट श्रीगुसांईजी के ऐसे कृपापात्र भगवदीय हे। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए ॥२०७॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक चांपाभाई क्षत्री, अधिकारी हते, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये राजस भक्त हैं। लीला में इनकौ नाम 'चर्चिका' है। ये 'कमोदिनी' तें प्रगटी है। तातें उनके भावरूप है।

ये गुजरात में एक द्रव्यपात्र क्षत्री के जन्मे। सो चांपाभाई के जन्मत ही वाकौ पिता मरयो। पाछें मामा ने इनकों वड़ो कियो। सो ये वरस वीस के भए तब इनकी माता हू मरी। सो इनकौ व्याह तो भयो नाहीं। सो ये वैराग्य दसा में रहते।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समय श्रीगुसांईजी आप गुजरात कों पधारे। तब चांपाभाई के गाम में डेरा भए। तब चांपाभाई ने श्रीगुसांईजी के दरसन पाये। पाछें विनती करी, जो-महाराज ! मोकों नाम सुनाइए। तब श्रीगुसांईजी ने कृपा करि कै चांपाभाई कों नाम सुनायो। पाछें दूसरे दिन उपवास करि कै निवेदन करवायो। तब चांपाभाई ने सब द्रव्य घर श्रीगुजांईजी की भेट कर्यो। तब श्री-गुसांईजी ने चांपाभाई की ऐसी दसा देखि कै अपने पास राखे। सो जहां आप पधारते, तहां साथ रहते। पाछें चांपाभाई कों अधिकारपनो सोंप्यो। और कह्यो, जो-ये सब सेवा तुम करो।

वार्ता प्रसंग—२

वहोरि एक समय श्रीगुसांईजी श्रीगोकुल तें अचानक श्री-रनछोरजी के दरसन कों और भाईला कोठारी कौ मनोरथ पूरन

करिवे कों द्वारिका पधारे। सो तहां तें आप 'सीकरी फतेपुर' पधारे। सो घर तें जब चले तब चांपाभाई संकरभाई भंडारी हते। परि तिनकों आप न कहे, जो-हम फलानी ठौर पधारेंगे। सो वा समय फतेपुर बीरबल हतो। सो तिनने सुनी, जो-श्रीगुसांई-जी पधारे हैं। तब बीरबल साम्हे आइ कै श्रीगुसांईजी कों साष्टांग दंडवत् करि कै श्रीगुसांईजी कों अपने डेरान में पध-राय कै ल्यायो। ता पाछें आपके ही डेरा के पास दूसरो डेरा श्रीगुसांईजी कौ ठढ़ौ कियो। ता पाछें बीरबल ने श्रीगुसांईजी के दोई-चारि मुकाम करवाये। तब चांपाभाई संकरभाई बीरबल सों पूछि कै श्रीगुसांईजी कों साष्टांग दंडवत् करि कै आपु सों बिनती कीनी, जो-महाराज! काहू सों कहे बिना अचानक पर-देस पधारत हो? तब श्रीगुसांईजी चांपाभाई संकरभाई सों कहे, जो-भाईला कोठारी कों देखे बिनु बोहोत दिन भए हैं। सो तातें अब तो एक बेर गुजराति कों पधारूंगो। तब श्रीगुसांईजी के बचन सुनि कै चांपाभाई चुप करि रहे। ता पाछें चांपाभाई संकरभाई सों बीरबल ने पूछ्यो, जो-श्रीगुसांईजी ऐसी उतावलि सो कहां पधारत हैं? सो कारन कहा है? तब चांपाभाई ने बीरबल सों कह्यो-राजाजी! श्रीगुसांईजी के भंडार में करज बोहोत भयो है, तातें गुजरात के परदेस कों पधारेंगे। तब बीरबल ने कह्यो, जो-करज कितनोक भयो है, जातें गुजराति के परदेस कों पधारत हैं? तातें करज भयो होइ सो मोसों कहो। मैं करज कौ द्रव्य दे-ऊंगो। और तुम श्रीगुसांईजी कों पधारत तें राखो। सो श्रीगुसांईजी आप तो अंतर्यामी हैं। सो इन दोऊ जनेंन के मन की बात जानि गए। ता पाछें श्रीगुसांईजी बीरबल कों खबरि किये

विना आधी रात के समय आगें पधारें। सो यह खवरि वीर-वल कों वड़े ही प्रातःकाल भई। जो-श्रीगुसांईजी गुजरात पधारे हैं। सो आपु तो चले सो कितनेक दिन में भाईला कोठारी के घर पधारे। ता पाछें भाईला कौ सब मनोरथ सिद्ध किये। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप थोरे से दिन भाईला कोठारी के घर विराजें। श्रीद्वारिका श्रीरनछोरजी के दरसन कों पधारे। पाछें कितनेक दिन में श्रीगोकुल पधारे। और वीरवल कों घर पधारे ताकों पत्र लिखे। सो पत्र बांचि के वीरवल अति विस्मृत भयो। ता पाछें चांपाभाई ने श्रीगोकुल पधराए। सो आप की सेवा करन लागे।

सो वे चांपाभाई श्रीगुसांईजी के ऐसे कृपापात्र भगवदीय हते। तातें इन की वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥२०८॥

※ ※ ※

अव श्रीगुसांईजी की सेवकिनी किसोरीवाई ब्राह्मनी, गुजरात की, जाकों श्रीयमुनाजी नित्य दरसन देते, तिनकी वार्ता को भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—सो वह किसोरीवाई गुजरात में एक ब्राह्मन के जन्मीं। सो वाकौ पिता श्रीगुसांईजी कौ सेवक हुतो। सो वाके दो वेटी हती। तामें किसोरी छोटी हुती, सो इन दोऊन कों वाने श्रीगुसांईजी की सेवकिनी कराई हती। सो किसोरीवाई के ऊपर वाके पिता कौ वोहोत ममत्व हुतो। सो वाकों नित्य 'श्रीयमुनाष्टक' कौ पाठ करावे। लाड़ लड़ावे। वोहोत ही प्यार करे। सो किसोरी वर्ष नव की भई तव वाकौ व्याह एक जाति के लरिका सों कियो। सो वह व्याह होत ही मरयो। सो किसोरी ने लौकिक कछू जान्यो नाहीं। ता पाछें केतेक दिन में किसोरी कौ पिता हू मरयो। और माता तो वाकी पहिले ही सों मरि चुकी हती। सो किसोरी की वहनि वाकी खवरि राखे। ऐसे करत जव किसोरी वरस वीस की भई तव वाकों सीतला निकसी।

वार्ता प्रसंग—१

सो वा किसोरीवाई की देह सीतला में रहि गई। हाथ

पांव सों लुली भई। कानन सों सूने नाहीं। पाँवन सों चल्यो जाय नाहीं। मुख तें कछू बोल्यो न जाँय। सो वाने अपने पिता के मुख सों 'श्रीयमुनाष्टक' पढ्यो हतो। सो वाकौ आधो श्लोक याद रह्यो हतो। सो वा किसोरीबाई आठों प्रहर वा श्लोक कौ पाठ करती। सो काहू कों जतावती नाहीं। सो ऐसें आठों प्रहर पाठ कियो करती। सो श्लोक—

विशुद्धमथुरातटे सकलगोपगोपीवृते।
कृपाजलधिसंश्रिते मम मनः सुखं भावय॥ ४॥

या आधे श्लोक कौ पाठ करती।

और किसोरीबाई की एक बहनि हती। सो वह किसोरीबाई कों खवाय के चली जाती। परंतु अपने मन में बोहोत दुःख पावती। परि करे कहा? और किसोरीबाई श्रीयमुनाष्टक कौ पाठ करे और महारानीजी कौ ध्यान मन में करती। और काहू सों बोलती नाहीं। सो एक दिन श्रीयमुनाजी मैले वस्त्र करि, पहरि, किसोरीबाई की बहनि हती ताके घर पधारी। और कहन लागी, जो-तू अपनी बहनि कों रोटी खवावति है, सो ताही तें तू बोहोत दुःख पावत है। तातें किसोरीबाई की रसोई तो मैं करूंगी। तब किसोरीबाई की बहनि ने श्रीयमुनाजी सों कही, जो-भली बात है। मेरे हू मन में ऐसी ही आई है। जो-कोऊ याकी टहल करे तो मैं छूटूं। तातें अब तुम ही टहल करो। सो ता दिन तें श्रीयमुनाजी अपने श्रीहस्तकमल सों रसोई करि कै किसोरीबाई कों खवावती।

भावप्रकाश—यह कहि यह जताए, जो-'श्रीयमुनाष्टक' के आधे श्लोक कौ हू पाठ जो कोऊ निरंतर करत है, ताके ऊपर श्रीयमुनाजी या भांति कृपा करति हैं। वाकी रसोई करति हैं। वाकों अपने श्रीहस्त सों खवावति है।

श्रीयमुनाजी  किशोरीवाई

तो, जो-कोऊ सगरे यमुनाष्टक कौ पाठ निरंतर प्रीतिपूर्वक करे ताके भाग्य कौ कहा कहिए ? तातें वैष्णव कों 'श्रीयमुनाष्टक' कौ पाठ अहर्निस करनो, तातें श्रीयमुनाजी कौ स्वरूप हृदयारूढ़ होंई। परम सौभाग्य कों पावे।

तब किसोरी बाई कों श्लोक उद्बोध भयो। और या श्लोक को भावार्थ हृदयारूढ़ भयो। और अपने मन में बोहोत ही प्रसन्न होन लागी।

भावप्रकाश—यामें यह जताए, जो-किसोरीबाई कों श्रीयमुनाजी की कृपा तें लीला-ऐश्वर्य स्फुरयो। तब चित्त में प्रसन्नता भई। लौकिक क्लेश बाधा न कियो।

तब कितनेक दिन में श्रीगुसांईजी आपु वा गाम में पधारे। तब वा गाम के सगरे वैष्णव जुरि कै श्रीगुसांईजी के दरसन कों आए। तब श्रीगुसांईजी भोजन करि कै विश्राम करि कै जागे। तब ताही समय श्रीगोवर्द्धननाथजी आप आय के स्वप्न में श्रीगुसांईजी सों कहे, जो-या गाम में एक दुर्बल पिंगला वैष्णव है। सो ताकों श्रीयमुनाजी नित्य महाप्रसाद लिवावति हैं। तातें उहां पधारि कै दरसन देउगे। तब वाकौ कार्य सिद्ध होइगो।

भावप्रकाश—यह कहि यह जताए, जो-श्रीयमुनाजी ने कृपा करी, अब यापै आप कृपा करो। तब वाकौ कार्य सिद्ध होई। काहे तें, जो-गुरुन की कृपा बिना जीव कौ कार्य होंइ नाहीं। यामें श्रीयमुनाजी तें हू श्रीगुसांईजी की कृपा कौ उत्कर्ष विशेष कहे।

तब श्रीगुसांईजी आपु जागे। और अपने मन में विचार कियो, जो एतो कोऊ दैवी जीव दीसत है। तब श्रीगुसांईजी कों वा किसोरीबाई के ऊपर दया आई। सो आपु वा किसोरीबाई के घर पधारे। तब आप की दृष्टि वा किसोरीबाई के अंग-अंग ऊपर परी। तब ताही समय किसोरीबाई की देह अलौकिक सेवोपयोगी निर्मल-निर्विकार भई। आंखिन सों देखन लागी।

कानन सों सुनन लागी। तब ताही समय श्रीगुसांईजी कों सोलह सिंगार सहित श्रीयमुनाजी कौ दरसन भयो। तब आपु देखे तो श्रीयमुनाजी किसोरीबाई के पास बैठे हैं। तब श्रीयमुनाजी कों श्रीगुसांईजीने दंडवत् करी। तब श्रीयमुनाजीने श्रीगुसांईजी सों दंडवत् करी। तब श्रीगुसांईजी कहे, जो-हम तिहारे लिये आये हैं। तातें ऐसी मति करो। तब श्रीगुसांईजी फेरि श्रीयमुनाजी सों पूछे, जो-यह कारन कहा है? तुम अपने हस्तकमल सों श्रम करत हो? तब श्रीयमुनाजी कहे, जो-यह श्रीआचार्यजी महाप्रभुन को वाक्य है, जो-कोऊ श्रीयमुनाष्टक कौ पाठ करत है ताकों हम प्रीति सों निजलीला के निज-जल सों स्नान करावति हैं। तातें वाके सकल दुरितन कौ क्षय होत है। मुकुंद में रति बढ़ावति हैं, और मुकुंद की रति या जीव में बढ़ावति हैं। या प्रकार कौ स्वरूप उज्ज्वल करति हैं। यम कों नहीं दिखावत हैं। और वाकों पुष्टिमार्ग में प्रवेस करावति हैं। परंतु तुम्हारे कुल में नाम निवेदन करत हैं और श्रीयमुनाष्टक को पाठ करत हैं। ताकों रासलीला कौ सुख होत है।

भावप्रकाश——यह कहि वल्लभकुल के सरनि कौ उत्कर्ष दिखाए। सो कहा ? जो-वल्लभकुल के सरनि बिना पुष्टि रास में प्रवेस होंई नाहीं। और श्री-आचार्यजी के वचन कौ उत्कर्ष कहे, जो-केवल यमुनाष्टक के पाठ मात्र सों श्री-यमुनाजी अष्टऐश्वर्य कौ दान करत हैं।

सो यह किसोरीबाई यमुनाष्टक के अर्द्ध श्लोक कौ पाठ अष्ट प्रहर प्रीति सों गुप्त रीति सों नित्य करत हैं, तातें हम अपने श्रीहस्त कमल सों महाप्रसाद लिवावत हैं। और अब ये शुद्ध भई है, तातें आप इनकों सेवा पधराय दीजिए। पाछें किसोरीबाई ने श्री-गुसांईजी सों विनती कीनी, जो-महाराज ! मो पिंगला पे बड़ी कृपा करी। तातें आप अब, जो-आज्ञा करो सो करों। तब आप

ने कृपा करि कै एक बंटी में रमन रेती पधराय दिये । जो-याकी तू सेवा भली भांति सो करियो । और वा बंटी कों गादी के ऊपर पधराइ कै अपने श्रीहस्त कमल सों सेवा करि कै पाछें किसोरीबाइ कों श्रीगुसांईजी ने सब सेवा की रीति भांति सिखाई । ता पाछें किसोरीबाई नीकी भांति सों सेवा करन लागी । और नित्य के नेग में टका सात की सामग्री करती । सो श्रीठाकुरजी कों आरोगावती । सो महाप्रसाद वैष्णवन कों लिवावती ।

वार्ता प्रसंग—२

सो एक दिन वा किसोरीबाई ने श्रीनवनीतप्रियजी कों गादी तकियान के ऊपर खेलते देखे। तब उह किसोरी बाई अपने मन में बोहोत प्रसन्न भई। और श्रीठाकुरजी की सेवा बोहोत प्रीति सों करन लागी। सो किसोरीबाई सूत बोहोत कांतती। सो एक दिन एक वैष्णव ने किसोरीबाई कों कछू सामग्री दीनी हती। तब किसोरीबाई ने सिद्ध करि कै श्रीठाकुरजी कों भोग समर्प्यो। ता दिन श्रीठाकुरजी आरोगवे कों पधारे नाहीं। तब किसोरीबाई अपने मन में बोहोत खेद करन लागी। तब श्रीठाकुरजी बोले, जो-तेनें मेरे लिये सामग्री क्यों लीनी? सो हम कैसे आरोगे?

भावप्रकाश—यामें यह जताए, जो-वैष्णव कों और की सत्ता-सामग्री अपने श्रीठाकुरजी कों आरोगावनी नाहीं। और कछु वैष्णव पे तें लै के श्रीठाकुरजी कों विनियोग न करावनो। सो श्रीठाकुरजी अंगीकार न करे।

वार्ता प्रसंग—३

और किसोरीबाई के घर में श्रीठाकुरजी श्रीस्वामिनीजी सहित लीला करत हे। सो उह किसोरी बाई सब रस कौ दर्सन करती। सो ऐसे करत किसोरीबाई श्रीनाथजीद्वार श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन कों आई। तब श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन करि

के बोहोत प्रसन्न भई। तब श्रीगोवर्द्धननाथजी वा किसोरीबाई कों देखि कै हँसे। तब किसोरीबाई हू हँसी। तब ता समै लोग लुगाई दरसन करत हते। सो तिन ने श्रीगोवर्द्धननाथजी कों हँसत देखे। तब यह बात वैष्णवन ने जाइ कै श्रीगुसांईजी सों कही। जो-महाराज ! किसोरीबाई और श्रीगोवर्द्धननाथजी परस्पर हँसत हते। ताकौ कारन कहा है ? तब श्रीगुसांईजी उन वैष्णवन सों कहे, जो-किसोरीबाई तो श्रीगोवर्द्धननाथजी की और श्रीयमुनाजी की बड़ी ही कृपापात्र हैं। सो किसोरीबाई सों श्रीगोवर्द्धननाथजी कौ स्पर्स है। और फेरि रामदास भीतरीयानें श्रीगुसांईजी सों पूछ्यो। तब श्रीगुसांईजी ने कह्यो, जो-या किसोरी-बाई पे तो श्रीयमुनाजी की कृपा है। और श्रीआचार्यजीमहा-प्रभुन की कृपा भई है। तब हम हू या प्रकार कृपा करी हैं। तब रामदास भीतरिया ने कह्यो, जो-महाराज ! यह कौन जीव है ? तब श्रीगुसांईजी रामदास भीतरिया सों अपने श्रीमुख सों आज्ञा किए, जो-यह पहले श्रीनंदरायजी के घर की टहल करत हुती। सो या किसोरीबाई ने श्रीठाकुरजी कों माखन बोहोत खवायो है। सो एक दिन श्रीयमुनाजी में झूंठे बासन धोये हते। सो ता करि कै सरीर कौ ऐसो दुःख भयो।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-श्रीयमुनाजी साक्षात् रसात्मक हैं। सो श्रीयमुनाजल हू रसरूप हैं। तातें वा जल में लौकिक बुद्धि करि जो कोऊ बांसन मांजे, कुल्ला करे, तो वाकों ऐसी गति होंई। तातें वैष्णवन कौ श्रीयमुनाजल तें कोई कार्य करनो नाहीं। रसोई आदि कछू न करनो। केवल श्रीठाकुरजी की झारी भरे, यह जताए।

और ये किसोरीबाई लीला में कुमारिका के यूथ में है। उहांऊ इनकौ नाम 'किसोरी' है। ये 'कमोदिनी' तें प्रगटी हैं, तातें उनके सात्विक भावरूप है।

सो श्रीनाथजी की तथा श्रीयमुनाजी की तथा श्रीगुसांईजी की किसोरीवाई पैं बड़ी कृपा हती।

वार्ता प्रसंग—४

और एक समय श्रीगुसांईजी ने श्रीगोवर्द्धननाथजी कौ उत्थापन कियो। तव किसोरीवाई अपने अंग में सोंधो लगाय कै श्रीनाथजी के मंदिर में गई। सो किसोरीवाई को ऐसो भाव हतो।

वार्ता प्रसंग—५

और एक दिन श्रीगुसांईजी ने अपने मन में विचार कियो जो-या किसोरी बाई ने श्रीनंदराय जी के घर में लीला कौ सुख देख्यो है। और अबहू बाललीला कौ सुख देखत है। परंतु रासलीला कौ सुख देख्यो नाहीं है। तातें श्रीगुसांईजी आप विलछू बन पधारे। सो तहां एक पद श्रीगुसांईजी ने गायो। सो ता समै किसोरीवाई श्रीगुसांईजी के पास हती, और वैसाख महिना के दिन हते। सो पद—

राग केदारो

मीतम प्यारी पिया चे पग धारो प्रीति यही चलि आई।
प्रगट नैनन लागी तारी रस भरे गिरिधारी, प्यारी! मनि-मंदिर मुरारी।
ता पर पूरन रस सों भरे आली तिनकी लीला निस उजियारी।
'श्रीविट्ठल गिरिधर' देखियत हैरी! ये प्रगट नृत्यकारी।

सो या कीर्तन में श्रीगुसांईजी आप कौ तथा किसोरीवाई कौ चित्त गढि गयो। तव ता समय किसोरीवाई कों रासलीला कौ दरसन करवायो। तव श्रीगुसांईजी ता समय किसोरीवाई कों चर्वित तांवुल दियो। और अनेक जूथ दिखावत भए। और दामोदरदास कों हू जूथन में देखत भई। तथा और हू सव वैष्णवन कों देखत भई। सो ताके मधि किसोरीवाई

ने अपने स्वरूप कों हू देख्यो। जो-मेरो हू स्वरूप लीला में है। जो-केदार राग रस भर्यो गाइ रही है। सो रस की वार्ता है। सो श्रीगोकुलनाथजी 'रसमंजरी' की टीका लिखी है। तहां दामोदरदासजी कौ अद्भुत स्वरूप है। सो तहां किसोरीबाई ने देख्यो। सो परम सौभाग्यमान है। स्वरूप अपार जाकौ पार नाहीं। सो पयो जात है। और हू ताके पीछे सगरे वैष्णव ठाढ़े हैं। तब किसोरीबाई ने श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज ! ये वैष्णव हैं। तैसें मैं हू पृथ्वी पर हों। और सर्व लीला मैं देखी। ताकौ कारन कहा है ? तब श्रीगुसांईजी ने किसोरीबाई सों कह्यो, जो-या मारग में वैष्णव हैं तिनके तीन स्वरूप हैं। १ आधिभौतिक २ आध्यात्मिक ३ आधिदैविक। आधिभौतिक हैं सो तो संसार में हैं। आधिदैविक है सो नित्यलीला में हैं। आध्यात्मिक हैं सो लीला मध्यपाती है। सो ऐसें तीन प्रकार के हमारे वैष्णव हैं। सो मारग की रीति करि कै, जो-सेवा करत हैं। और भावना सों लीला कौ अनुभव हू करत हैं सो बड़ भागी है। और हम तो दैवी जीवन के उद्धारार्थ प्रगट भए हैं। तब किसोरीबाई ने श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराजाधिराज ! आप तो सर्व सामर्थ्यवान हो। जो-चाहो सो करो। आप तो श्रीस्वामिनीजी कौ स्वरूप हो। और सब भांति करि कै हमारे मनोरथ पूरन कर्ता हो। जो-या लीला कौ सुख दिखायो। पाछें किसोरीबाई ने श्रीगुसांईजी कों दंडवत् कीनी। तब श्रीगुसांईजी ने श्रीमुख तें आसीर्वाद दियो। और माथे ऊपर श्रीहस्तकमल धरे। और श्रीमुख तें कहे, जो-सर्वदा वैष्णवन कौ संग करियो। तब ता समै चाचा हरिवंसजी बैठे हते। तब चाचा हरिवंसजी ने श्रीगुसांईजी सों पूछ्यो, जो-

महाराजाधिराज ! यह कहा कारन है ? जो-किसोरीबाई के माथे ऊपर श्रीहस्तकमल धरे । और आज्ञा किये, जो-सदा सर्वदा भगवदीयन कौ संग करियो । गंगाजल सों जल मिले तो उह गंगाजल समान है । और आसीरवाद दियो ताकौ हेतु कहा ? तब श्रीगुसांईजी श्रीमुख तें कहे, जो-भगवदीय कौ स्वरूप है सो गंगाजल रूप है । सो ताही तें उनही तें मिले तें हमारो स्वरूप जानेगी । तातें कह्यो, जो-भगवदीयन कौ सत्संग करनो । और उन की वार्ता चर्चा सुनत रहनी । उन ही के हाथ कौ महाप्रसाद लीजिए । यह सुनि के चाचाजी बोहोत प्रसन्न भए । और श्रीगुसांईजी आप आज्ञा किये, जो-किसोरीबाई कौ जन्म फेरि भूतल पै होइगो । सो श्रीगोकुलनाथजी की बहूजी होइगी । सो यह वार्ता गोप्य है । सो सुनि कै हृदय में राखोगे ।

भावप्रकाश—या वार्ता में श्रीयमुनाजी, श्रीगुसांईजी कौ स्वरूप कहें । जो-श्रीयमुनाजी और श्रीगुसांईजी दोऊ परम दयाल हैं । दोनों कौ प्रागट्य दैवी जीव के उद्धारार्थ हैं । श्रीयमुनाजी जब कृपा करे तब जीव कों सेवोपयोगी नूतन देह की प्राप्ति होंई । और श्रीगुसांईजी की कृपा तें वा जीव कों लीला कौ अनुभव होंई । निज अंतरंग सृष्टि में अंगीकार हू होंई । तातें जीव कों दोऊन कौ आश्रय कर्तव्य है । यह जताए ।

सो उह किसोरीबाई श्रीगुसांईजी की ऐसी परम कृपापात्र भगवदीय ही । तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए । वार्ता ॥२०१॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक दोई भाई कुनबी पटेल, मलयागिरि चंदन ल्याये, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये दोऊ भाई तामस भक्त हैं । लीला में दोऊ गोप हैं । सो एक कौ नाम 'सुमंगल' और दूसरे कौ 'श्रीमंगल' । सो बड़ो भाई सुमंगल कौ प्रागट्य, और छोटो 'श्रीमंगल' । ये दोऊ 'कमोदिनी' तें प्रगटे हैं, तातें

उनके भावरूप हैं। सो ये दोऊ गुजरात में कुनबी के प्रगटे। सो बरस बीस-पचीस के भए। तब इन के माता-पिता मरे। तब ये तीर्थयात्रा कों चले।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समय गुजराति तें संग आयो। तामें ये दोऊ भाई पटेल हू आए। सो संग श्रीगिरिराजजी श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन कों गयो। सो येऊ श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन कों संग के साथ गोपालपुर श्रीनाथजीद्वार आए। सो दोऊ भाई ने श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन किये। पाछें श्रीगुसांईजी के दरसन किये। सो दोऊ भाई कों श्रीगुसांईजी आपके कोटिकंदर्प लावण्य पूर्णपुरुषोत्तम ऐसे दरसन भए। सो दोऊन ने विचार कियो, जो-भाई! इनकी सरनि मिले तो आछो। पाछें गिरिराज तें उतरि श्रीगुसांईजी की बैठक में आए। सो तहां श्रीगुसांईजी आप वैष्णवन के संग हास्य-विनोद करत हते। तब इन दोऊ भाइन आइ दंडवत् किये। पाछें समय पाय बिनती कीनी, जो-महाराज! कृपा करि हम दोऊन कों सेवक कीजिए। तब श्रीगुसांईजी आप प्रसन्नता सों दोऊन कों नाम सुनाए। पाछें एक ब्रत करवाय दूसरे दिन निवेदन करवाए। ता पाछें दोऊन की ओर कृपा सुदृष्टि करि चितये। सो दोऊ भाई बड़े प्रसन्न भए। पाछें ये दोऊ भाई श्रीगिरिराज में रहि गए। सो श्रीगुसांईजी की श्रीगोवर्द्धननाथजी की टहल जो बने सो करे।

वार्ता प्रसंग—२

सो एक दिन श्रीगुसांईजी ने इन दोऊ भाईन कों कृपा करि आज्ञा किये, जो-तुम दोऊ जाँइ कै मलयागिरि चंदन लावो तो आछो है। तब सुनत ही वे दोऊ भाई मलयागिरि चंदन लेवे कों गए। सो केतेक दिन में मलयागिरि जाँई पहोंचे।

पाछें दोऊ भाईन ने खाल में सरीर मढ़ि लिये। एक आंखि खुली रही। और सब मढ़ि लीयो। पाछें एक भाई तो लंबी डार ले कै ठाढ़ौ भयो। तासों दूसरो भाई चढ़्यो, सो वाने छेडा लेकै मलयागिरि की डारि सों बांध्यो। फेरि करोती सों काटी। सो डार गिरत ही भुजंग ने फूंक मारी। सो वह फूंक मारत उहांई रह्यो। तब दूसरो भाई डारि खेंचि काट कूटि कै मलयागिरि ले आयो। सो केतेक दिन में आय कै श्रीगुसांईजी के दरसन किये। तब श्रीगुसांईजी प्रसन्न व्है आज्ञा किये, जो-मांगि। तब वाने कही, जो-महाराज! श्रीनाथजी के श्रीअंग में चंदन समर्पों। तब आपने कही, जो-आछो। तब वाने चंदन सिद्ध करिकै श्रीनाथजी कों समर्प्यो। तब तहां देखे तो दूसरो भाई पंखा करत है। तब उह देखि कै बोहोत प्रसन्न भयो।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-गुरु की आज्ञा पर विस्वास राखि कार्य करे तो निश्चै सिद्ध होंई। और सेवा अर्थ देह गिरे तो श्रीनाथजी वाकों कबहू छोरत नाहीं, येहू जताए।

सो वे दोऊ भाई श्रीगुसांईजी के ऐसें कृपापात्र भगवदीय हते। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥२१०॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी कौ सेवक एक गुलाबदास पूर्व कौ क्षत्री, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये तामस भक्त हैं। लीला में इनको नाम 'श्रीदेवी' है। सो आगें एक अदना गरीब की वार्ता में कहि आए हैं। ये 'सुगंधरा' तें प्रगटी हैं। तातें उन के भावरूप हैं।

ये पूरब में एक द्रव्यमान् क्षत्री के जन्म्यो। सो बरस बीस कौ भयो, तब याके माता-पिता दोऊ मरे। पाछे ये सुतंत्र रहे। सो एक समय वा गाम में दोई-चारि वैष्णव आपुस में भगवद्चर्चा करत हुते। तामें श्रीगुसांईजी के

प्रमेयबल पर बात निकसी। तब उन वैष्णवन ने कही, जो-भाई! श्रीगुसांईजी आपु परम दयाल हैं। सो जीव कों सर्वथा छोरत नाहीं। कैसोऊ अधर्मी जीव होंई परि जो आप की सरनि जात है ताकौ श्रीगुसांईजी आप सर्वथा उद्धार करत हैं, अपने प्रमेय बल तें वाकों अंगीकार करत हैं। ऐसे आप परम दयाल हैं। सो बात इन गुलाबदास ने सुनी। तब गुलाबदास ने उन वैष्णवन सों कही, जो-वष्णव! श्रीगुसांईजी ऐसें हैं? तब वष्णवन ने वाकों दैवी जीव जानि कह्यो, जो-हां! हां! श्रीगुसांईजी ऐसे ही। तब यह गुलाबदास वैष्णवन सों पूछ्यो, जो—वे श्रीगुसांईजी कहां रहत हैं? तब वैष्णवन कही, जो आपु अडेल में बिराजत हैं। तब तो वह गुलाबदास अपने गाम तें अड़ेल आयो। पाछें श्रीगुसांईजी सों बिनती कियो, जो-महाराज! मोकों सरनि लीजिए। तब श्रीगुसांईजी आपु अंतर्यामी, सो उन के हृदय की जानि गए। सो गुलाबदास कों कहे, जो-गुलाबदास! हम तेरो उद्धार सर्वथा करेंगे। पाछें आपने गुलाबदास कों नाम-निवेदन कराए। तब गुलाबदास अपने गाँवकों आयो।

वार्ता प्रसंग—१

पाछें उन गुलाबदास ने अपने मन में बिचार कियो, जो-देखों, मेरो उद्धार श्रीगुसांईजी कैसे करे हैं? सो ऐसें बिचारि कै एक म्लेच्छन कौ गाम हतो। सो तहां यह गुलाबदास जाय रह्यो। सो तहां यह गुलाबदास हुक्का पीवन लाग्यो। और अभक्षा-भक्ष खावन लाग्यो। और रात-दिन वेस्या सों लिपटि कै सोवे या प्रकार सों रहिवे। पाछें ऐसें करत बोहोत दिन भए सो नाम हू फिरि गयो। गुलाबदास नाम हतो, सो गुलाबखां सब कोऊ कहन लागे। ता पाछें केतेक दिन में श्रीगुसांईजी ने इनके पास एक वैष्णव पठायो। सो वैष्णव ने जाय कै श्रीकृष्ण-स्मरन कियो। पाछें कह्यो, जो-मोकों श्रीगुसांईजी ने तुम्हारे पास पठायो है। तब वा वैष्णव के बचन सुनि कै गुलाबदास ने कही, जो-हां! अज हू मोकों श्रीगुसांईजी सुधि करत हैं? सो ऐसे तीन बेर कहि कै प्रान छोरि दिये। सो श्रीगुसांईजी के चरनारविंद में प्राप्त

भयो। तब उह वैष्णव अपने मन में पश्चात्ताप करन लाग्यो। पाछें वह श्रीगुसांईजी के पास आयो। सो श्रीगुसांईजी श्रीगोवर्द्धननाथजी के मंदिर में हते। सो भोग के दरसन खुले हते। सो वह वैष्णव ठाढ़ो दरसन करत है। तब या वैष्णव ने वा वैष्णव सों श्रीकृष्ण-स्मरन कियो। पाछें सब बात पूछी। सो उन सब कही। सो सब वार्ता एक अदना गरीब की वार्ता में आगें कहि आए हैं।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-श्रीगुसांईजी जाकी बांह पकरत हैं ताकों श्रीगोवर्द्धननाथजी कों निश्चै सोंपत हैं। तामें संदेह नाहीं।

सो उह गुलाबदास श्रीगुसांईजी कौ ऐसो कृपापात्र भगवदीय हतो। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए? वार्ता ॥२११॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी कौ सेवक एक चूहडा हतो, सो श्रीगोकुल में रहतो, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये सात्विक भक्त हैं। लीला में ये 'मनोहर' गोप हैं। सो श्रीनंदरायजी कौ अनुचर है। ये 'सुगंधरा' तें प्रगट्यो है, तातें उन के भावरूप है। सो यहां काहू अपराध सों महावन में चूहडा के जन्म्यो।

वार्ता प्रसंग—१

सो उह चूहडा श्रीगोकुल के निकट रहतो। सो श्रीगुसांईजी कौ सेवक हतो। श्रीगुसांईजी आप उनकों नाम सुनाए हते। ता दिन तें वह चूहडा मन सों भाव पूर्वक सेवा करतो। सो उहां कूड़ा कचरा रहन देतो नाहीं। और नित्य श्रीगुसांईजी की वैठक के आगे वैठ्यो रहतो। और जो-कोई वैष्णव पातरि पतौवा डारि देतो सो तुरत ही उठाय लेतो। सो श्रीगुसांईजी नित्य श्रीजमुनाजी स्नान कों पधारते। सो मारग में सब ठौर झार डारतो। और श्रीठाकुरजी के बाग में झारत हतो। सो श्रीगुसांईजी

के कहे बिना झारतो। और अपने मन में बिचार करतो, जो-या गेल श्रीगुसांईजी पधारेंगे। जो-मति कहूं चरन नीचे कूड़ो आवे। मति कहूं वैष्णव के चरनन नीचे कूड़ो आवे। सो ऐसे स्नेह संयुक्त सेवा करतो। और अहर्निस बैठ्यो रहतो। और श्रीगुसांईजी आवें जाय तब दरसन करतो। और वैष्णव याकों जूंठन की पातरि देई, सो स्नेह सों लेतो। जानतो, जो-इनकी जूंठनि तो परम निरमल है। सो ऐसो बिचार अपने मन में करत रहतो। सो जूंठनि के प्रताप तें वा चूहड़ा कों ऐसो ज्ञान भयो। सो ज्ञान-दृष्टि हृदय में भई। आत्मज्ञान भयो।

भावप्रकाश—यामें वैष्णवन की जूंठनि महाप्रसाद को स्वरूप कहे, जो-वैष्णव की जूंठनि लिये तें हृदय के नेत्र खुलत हैं। सो वैष्णव कों प्रसाद लिवाई के ले, यह जूंठनि जाननो।

वार्ता प्रसंग—२

सो एक समय कासी के पंडित भेले होंई के श्रीगोकुल आए हते। सो श्रीगुसांईजी सों वाद करन आए हते। तब उन पंडितन तें वैष्णवन नें कह्यो, जो-श्रीगुसांईजी आपु तो सेवा में हैं। सो भोजन करि के बाहर पधारेंगे। तब तुम कों उत्तर देइंगे। तातें तुम डेरा करो। पाछें आइयो। तब पंडित गाम में जाइ कै उतरे। तब सबन ने रसोई करी। सो श्रीठाकुरजी कों भोग धरि के महाप्रसाद लियो। तब चूहड़ा कों महाप्रसाद देन लागे। तब चूहड़ा ने कही, जो-तुम अनाचारी हो सो तातें मैं तुम्हारी जूंठनि कैसे लेउंगो? ता पाछें वे अछूती रोटी देन लागे। तब चूहड़ा ने कही, जो-ये प्रसादी नाहीं। श्रीठाकुरजी आप आरोगे नाहीं है। तब पंडितन ने कह्यो, जो-ये तो श्रीठाकुरजी के भोग धरी भई है। तब पंडितन तें वा चूहड़ा ने कही, तुमने फूंक

देकै रसोई करी है। सो फूंक की वायु महा निषिद्ध है। सो वेदसास्त्र में वर्जित है। सो मुख की फूंक तें सब वस्तू भई है सो श्रीठाकुरजी के काम नाहीं आवत हैं। सो अनाचारी के हाथ कौ श्रीठाकुरजी सर्वथा नाहीं आरोगत हैं। सो वेदसास्त्र के श्लोक पढ़े। पाछें सब के अर्थ कहे। तब उन पंडितन ने वा चूहडा सों कह्यो, जो-तोकों यह ज्ञान कहां तें भयो? तब चूहडा नें उन पंडित ब्राह्मनन सों कही, जो-मैं श्रीगुसांईजी की जूंठनि लेत हूं। सो याही तें मोकों इतनो ज्ञान भयो। सो तुम अपने मन में विचार देखो, जो-यह बात सांची है के नाहीं। और तुम श्रीगुसांईजी सों वाद करन कों आए हो सो भले आए। परंतु तुम (पहले) मोसों उत्तर करा। पाछें तुम उन सों उत्तर करियो। तब वे पंडित वा चूहडा के वेदसास्त्र के वचन सुनि कै चुप करि रहे। और अपने मन में विचार कियो, जो-भाई! चूहडा कों इतना ज्ञान है सो हम सों उत्तर नाहीं बने ता श्रीगुसांईजी के पास जाय कै कहा करोगे? और आपुन जायंगे और जो निरुत्तर करेंगे तो अपनो अपमान होयगो। तातें तुम यहां तें वेगि चलो। सो ऐसो मन में विचारि कै वे पंडित ब्राह्मन उहां तें उठि चले। जो-श्रीमथुराजी आये। सो यह बात काहू वैष्णव ने श्रीगुसांईजी आगे कही, जो-महाराज! कासी के पंडित आपु सों वाद करन आए हते सो आपु सेवा में हते। सो उनने गाम में डेरा किए हते। सो रसोई करि भोजन करि वा चूहडा कों जूंठनि देन लागे। सो वा चूहडा ने जूंठनि लीनी नाहीं। सो चूहडा ने उन सों वाद कर्यो। सो वेदसास्त्र की रीति सों कही, ताकों उत्तर करि न सके। तब श्रीगुसांईजी ने उन वैष्णवन सों कही,

के कहे बिना झारतो। और अपने मन में बिचार करतो, जो-या गेल श्रीगुसांईजी पधारेंगे। जो-मति कहूं चरन नीचे कूड़ो आवे। मति कहूं वैष्णव के चरनन नीचे कूड़ो आवे। सो ऐसे स्नेह संयुक्त सेवा करतो। और अहर्निस बैठ्यो रहतो। और श्रीगुसांईजी आवें जाय तब दरसन करतो। और वैष्णव याकों जूंठन की पातरि देई, सो स्नेह सों लेतो। जानतो, जो-इनकी जूंठनि तो परम निरमल है। सो ऐसो बिचार अपने मन में करत रहतो। सो जूंठनि के प्रताप तें वा चूहडा कों ऐसो ज्ञान भयो। सो ज्ञान-दृष्टि हृदय में भई। आत्मज्ञान भयो।

भावप्रकाश—यामें वैष्णवन की जूंठनि महाप्रसाद को स्वरूप कहे, जो-वैष्णव की जूंठनि लिये तें हृदय के नेत्र खुलत हैं। सो वैष्णव कों प्रसाद लिवाई के ले, यह जूंठनि जाननो।

वार्ता प्रसंग—२

सो एक समय कासी के पंडित भेले होंई के श्रीगोकुल आए हते। सो श्रीगुसांईजी सों वाद करन आए हते। तब उन पंडितन तें वैष्णवन नें कह्यो, जो-श्रीगुसांईजी आपु तो सेवा में हैं। सो भोजन करि कै बाहर पधारेंगे। तब तुम कें उत्तर देइंगे। तातें तुम डेरा करो। पाछें आइयो। तब पंडित गाम में जाइ कै उतरे। तब सबन ने रसोई करी। सो श्रीठाकुरजी कों भोग धरि के महाप्रसाद लियो। तब चूहडा कों महाप्रसाद देन लागे। तब चूहडा ने कही, जो-तुम अनाचारी हो सो तातें मैं तुम्हारी जूंठनि कैसे लेउंगो? ता पाछें वे अछूती रोटी देन लागे। तब चूहडा ने कही, जो-ये प्रसादी नाहीं। श्रीठाकुरजी आप आरोगे नाहीं है। तव पंडितन ने कह्यो, जो-ये तो श्रीठाकुरजी के भोग धरी भई है। तब पंडितन तें वा चूहडा ने कही, तुमने फूंक

देकै रसोई करी है। सो फूंक की वायु महा निषिद्ध है। सो वेदसास्त्र में वर्जित है। सो मुख की फूंक तें सब वस्तू भई है सो श्रीठाकुरजी के काम नाहीं आवत हैं। सो अनाचारी के हाथ कौ श्रीठाकुरजी सर्वथा नाहीं आरोगत हैं। सो वेदसास्त्र के श्लोक पढ़े। पाछें सब के अर्थ कहे। तब उन पंडितन ने वा चूहडा सों कह्यो, जो-तोकों यह ज्ञान कहां तें भयो? तब चूहडा नें उन पंडित ब्राह्मनन सों कही, जो-मैं श्रीगुसांईजी की जूंठनि लेत हूं। सो याही तें मोकों इतनो ज्ञान भयो। सो तुम अपने मन में विचार देखो, जो-यह बात सांची है के नाहीं। और तुम श्रीगुसांईजी सों वाद करन कों आए हो सो भले आए। परंतु तुम (पहले) मोसों उत्तर करा। पाछें तुम उन सों उत्तर करियो। तब वे पंडित वा चूहडा के वेदसास्त्र के बचन सुनि कै चुप करि रहे। और अपने मन में विचार कियो, जो-भाई! चूहडा कों इतना ज्ञान है सो हम सों उत्तर नाहीं बने ता श्रीगुसांईजी के पास जाय कै कहा करोगे? और आपुन जायंगे और जो निरुत्तर करेंगे तो अपनो अपमान होयगो। तातें तुम यहां तें वेगि चलो। सो ऐसो मन में विचारि कै वे पंडित ब्राह्मन उहां तें उठि चले। जो-श्रीमथुराजी आये। सो यह बात काहू वैष्णव ने श्रीगुसांई-जी आगे कही, जो-महाराज! कासी के पंडित आपु सों वाद करन आए हते सो आपु सेवा में हते। सो उनने गाम में डेरा किए हते। सो रसोई करि भोजन करि वा चूहडा कों जूंठनि देन लागे। सो वा चूहडा ने जूंठनि लीनी नाहीं। सो चूहडा ने उन सों वाद कर्यो। सो वेदसास्त्र की रीति सों कही, ताकों उत्तर करि न सके। तब श्रीगुसांईजी ने उन वैष्णवन सों कही,

जो-तुम वा चूहडा कों बुलावो। तब वा चूहडा ने आय के सब बात बिधि पूर्वक कही। सो आपु मुसिक्याये।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-वैष्णव कों रसोई फूंक के करनी नाहीं, काहे तें, जो-फूंक में छींटा आवत हैं। तातें सब जूंठन होंई। सो श्रीठाकुरजी नाहीं आरोगे। और जापे श्रीगुसांईजी की कृपा होंई ताकों सब पदार्थन कौ सहज ही में ज्ञान होंई। वेदसास्त्र सब कंठाग्र होंई, यह जताए।

सो वह चूहडा श्रीगुसांईजी को ऐसो कृपापात्र भगवदीय हतो। तातें इनकी वार्ता कौ पार नाहीं, सो कहां तांई कहिए। वार्ता॥२१२॥

✻　　　　　　　✻

अब श्रीगुसांईजी के सेवक धनी-धन्यानी, सो पुरुष कोड़ी पैसान की थेली भूल्यो, सो हाट पे तें रुपैयान की थेली ले के चल्यो, तिनकी वार्ता को भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये दोऊ राजस भक्त हैं। लीला में इन कौ नाम 'इन्द्रा' और 'चक्रा' है। सो पुरुष तो इंद्रा भयो। और 'चक्रा' स्त्री-जाननी। ये दोऊ 'सुगंधरा' तें प्रगटे हैं। तातें उन के भावरूप हैं।

वार्ता प्रसंग—१

सो वे धनी धन्यानी जब श्रीगुसांईजी गुजरात पधारे तब सेवक भए हैं। सो तब तें श्रीठाकुरजी पधराई सेवा भली भांति सो करते। सो वाके परोस में एक लुगाई और रहती। सो वाकों बुलावती। परंतु उह जाय नाहीं। सो यों करत एक दिन वाकों जोरावरी सों ले गई। सो जाय के देखे तो वाके घर में बड़ो वैभव। सो वैभव देखि कै याकौ मन ललचायो। सो वानें याकों मन ललचायो देखि कै कही, जो-तुम अपने श्रीठाकुरजी की सेवा करो हो। कुलदेवता कों पूजत नाहीं, तुम्हारे वैभव कहां तें होय? तब याने कही, जा-हमारे घर में तो कुलदेवता नहीं है। तब वाने एक देवी को पूतरा दियो। तब आला में वैठारे। इतने में वाकौ धनी आयो। कही, जो-उत्थापन नाहीं

किए? तब वाने कही, जो-मैं कुलदेवी ले आई हूं। सो ताकों कछू सरंजाम है नाहीं। सरंजाम ले आओ तो न्हाऊं। तब कही, जो-आछौ। यों कहि, ये पैसा-कोड़ी की थेली ले सरंजाम लेवे कों गयो। तब आय कै पसारी की दुकान पै बैठ्यो। तब कही, जो-सरंजाम लाउ। तब वाने सरंजाम दियो। सो सरंजाम ले कै चल्यो। सो कोड़ी-पैसान की थेली तो उहां भूलि गयो। और रुपैयान की थेली उठाय कै ले चल्यो। तब इतने में पसारी देखे तो रुपैयान की थेली नाहीं है। तब जानी, जो-पूजा कौ सरंजाम लेवे आयो हतो सो ले गयो। तब वाके पीछे दोर्यो, सो देखे तो वाके पास रुपैयान की थेली हती। सो ले लीनी। और पकरि कै दरबार में ले गयो। जो-कही, जो-ऐसी चोरी करत है। तब याने कही, जो-मैं तो कछू जानी नाहीं। तब उनने कही, जो-न जानी तो थेली क्यों ले चल्यो? तब दरबार ने कही, जो याकों गधा पै चढाय कै सगरे गाम में फिरावो। तब ऐसे ही कियो। ता पाछें अपने घर आयो। तब आय के पूजा को सामान दियो। कही, जो-अन्याश्रय कौ फल यह है। फेरि कोई दिन गुलाब कौ फूल ल्याइ के स्त्री कों दियो। जो-श्रीठाकुरजी कों धराय कै देवी कों देऊ। तब स्त्री कहे, श्रीठाकुरजी जोरावरि हैं। सो यह कहि कै श्रीठाकुरजी की नाक में रुई लगाई। तब श्रीठाकुरजी हँसे।

भावप्रकाश—काहे तें, जो-वाकों स्वरूप में नेष्ठा आई, जाने, जो-ये साक्षात् हैं, जोरावर हैं। या प्रकार प्रभुन कों बड़े जाने। तातें प्रभु प्रसन्न भए। सो प्रभु ऐसे कारुनिक हैं। सो अपने जन पर या प्रकार हू प्रसन्न होत हैं।

सो हँसत मात्र याकों अन्याश्रय जात रह्यो। सो देवी जहां हती तहां पहोंचाय दीनी। फेरि सदा सर्वदा सेवा करते तैसे करन लागे।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-अवैष्णव की पास जानो नाहीं, वाको संग करनो नाहीं। वाके रंच संग किये तें बुद्धि भ्रष्ट होत है। भगवदाश्रय छूटत हैं। और अन्याश्रय महाबाधक है सोहू कहे।

सो वे स्त्री-पुरुष धनी-धन्यानी श्रीगुसांईजी के ऐसे कृपापात्र भगवदीय हे। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। ॥२१३॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी की सेवकिनी एक क्षत्रानी, प्रयाग की. धानी पुनी वारी, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये सात्विक भक्त है। लीला में इनकौ नाम 'अनन्ती' है। ये 'गुलाबी' तें प्रगटी हैं। तातें उनके भावरूप हैं।

ये प्रयाग में एक क्षत्री के जन्मी। सो वाकौ पिता निष्कंचन हतो। सो वाने जैसे तैसे अपनी बेटी कौ एक जाति के लरिका के संग बिवाह कियो। सो वाकौ धनी रोगी हतो। सो ये वाकी टहल करे। और नित्य चरखा हु कांते। तामें जो कछू मिले सो वासों निर्वाह करे। या प्रकार बरस पचास लौं टहल करी। पाछें वाकौ धनी मरयो। ताके केतेक दिन पाछें एक समै श्रीगुसांईजी आपु अडेल तें प्रयाग पधारे। सो ये क्षत्रानी त्रिवेनी न्हाइवे आई हती। तहां इनकों श्रीगुसांईजी के दरसन भए। तब इन विचार कियो, जो-होंइ तो इनकी सेवक हूजिए तो आछौ। पाछे इन श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज! कृपा करि मोकों सरनि लीजिए। मेरे संसार में अब कोऊ रह्यो नाहीं। तातें हौं दीन हौं। सो कृपा करि मेरो उद्धार होइ सो कीजिए। तब श्रीगुसांईजी कों या क्षत्रानी पर दया आई। सो कृपा करि वाकों स्नान कराय सरनि लिए। पाछे वा क्षत्रानी सों कहे, जो-तोकों हम श्रीठाकुरजी पधराइ देत है ताकी तू प्रीति सों सेवा करियो। तोपें श्रीठाकुरजी अनुग्रह करेंगे, जातें तेरो उद्धार होइगो। पाछें श्रीगुसांईजी ने वाकों श्रीठाकुरजी पधराय दिये। और सेवा की रीति-भांति समझाई। तब ये डोकरी श्रीठाकुरजी कों घर पधराय भाव-प्रीतिपूर्वक सेवा करन लागी।

वार्ता प्रसंग—१

सो उह श्रीठाकुरजी की सेवा करती। सो श्रीगुसांईजी की कृपा सों श्रीठाकुरजी वाकों अनुभव जतावन लागे। सो उह क्षत्रा-

नी चरखा कांतती । श्रीठाकुरजी पोनी में विराजते। सो पोनी की गादी, पोनी के तकिया। और पोनी आप देत जाते। सो उह क्षत्रानी चरखा कांतती । और धानी को भोग धरती । सो श्री-ठाकुरजी अरोगते । सो ऐसें श्रीठाकुरजी वापैं सदा प्रसन्न रहते। सो जैसे बालक अनेक खेल करत हैं तैसे बोहोत खेल करि वाकों बोहोत सुख देते ।

सो एक दिन वा गाम में कोई बालक लालजी पधारे हुते। सो वा डोकरी के घर पधारे । तब उन ने वा डोकरी सों आज्ञा करी, जो-तेरे श्रीठाकुरजी हम कों देउ । हम खेलेंगे । सो तब डोकरी ने अपने श्रीठाकुरजी पधराय दिये। तब आपु सेवा करन लागे । तब श्रीठाकुरजी 'धानीपुनी' करते ।सो तब आपु ने कही, जो-श्रीठाकुरजी धानीपुनी वारी बाई सों राजी हैं। सो श्रीठाकुर-जी वाकों पाछें पधराइ दिये । सो उह बाई श्रीठाकुरजी की सेवा भलीभांति सों करन लागी । सो श्रीठाकुरजी याके ऊपर सदैव प्रसन्न रहते । जो चहिए सो मांगि लेते ।

भावप्रकाश—यामें यह जताए, जो-श्रीठाकुरजी स्नेह के वस हैं। जो-कोऊ प्रीति सों सेवा करत हैं वाके आपु आधीन व्है रहत हैं ।

सो वह श्रीगुसांईजी की ऐसी कृपापात्र भगवदीय हती, तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए । वार्ता ॥२१४॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक द्वारकादास गोरवा क्षत्री, जिखिन गाम के वासी, तिनकी वार्ता को भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये राजस भक्त हैं । लीला में ये अंतरंग सखान में हैं । उहां उनको नाम 'गोपा' है । सो 'गुलाबी' तें प्रगटे हैं, तातें उनके भावरूप हैं ।

ये व्रज में 'जिखिन' गाम में गोरवा क्षत्री के जन्मे, सो बरस नौके भए

तब तें गायन की रखवारी करें। सो हथियार बांधि कै बन में जातें। सो एक दिन ए गोपालपुर आए। तहां इनकों श्रीगुसांईजी के दरसन भए। सो महा अलौकिक दरसन भए। तब इन अपने मन में कह्यो, जो-इनकी सरनि जइए तो आछौ। पाछें इन श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज! कृपा करि मोकों सरनि लीजे। तब श्रीगुसांईजी ने वाकों दैवी जीव जानि नाम सुनाए। पाछें दूसरे दिन व्रत कराइ श्रीनाथजी के सन्निधान निवेदन कराए। तब श्रीनाथजी ने द्वारकादास कों साक्षात् मन्मथ-मन्मथ रूप सों दरसन दिए। सो ये दरसन करि मुग्ध व्है गए। पाछें ये श्रीनाथजी के दरसन कों नित्य गोपालपुर आवते।

वार्ता प्रसंग—१

सो वे द्वारकादास श्रीनाथजी के दरसन कों आवते। सो हथियार बांधे ही चले आवते। सो श्रीनाथजी के दरसन करते। सो स्वरूप के आनंद में मगन होइ जाते। सो उनकों कछू देह की सुधि नाहीं रहती। तब दोऊ जनें हाथ पकरि कै पर्वत तें नीचे ले आवते। तब इनकों देह की सुधि होती। तब दंडवत् करते।

भावप्रकाश—या वार्ता में स्वरूपासक्ति जताए, जो-ऐसी स्वरूपासक्ति होंई तब जीव कौ कारज होंई।

सो वे द्वारकादास श्रीगुसांईजी के ऐसे कृपापात्र भगवदीय हते। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥२१५॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक बलाई स्त्री-पुरुष, गुजरात में रहते, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये दोऊ तामस भक्त हैं। लीला में 'शूरी' और 'पूरी' इनके नाम हैं। सो शूरी तो इहां पुरुष कौ प्रागट्य और पूरी स्त्री कौ जाननो।

वार्ता प्रसंग—१

सो उह बलाई गुजरात के परगने में रहतो। सो एक समय श्रीगुसांईजी द्वारिकाजी तें आवत हते। सो मारग में भूलि परे। सो मेवातीन के गाम के हद में जाय निकसे। सो ताही समय

उह वलाई उन भुमियान के गाम में कछू कार्यार्थ गयो हतो। तव श्रीगुसांईजी के साथ के वैष्णव ने वा वलाई सों कही, जो-यह गेल अमूके गाम की है के नाहीं। तव वा वलाई ने वा वैष्णव सों कही, जो-गाम की गेल तो वोहोत ही दूरि रहि गई। तुम तो गेल भूले हो। और तुम यहां कहां ते आय निकसे हो? यहां तो या टीले के नीचे भील भेले होई कै बैठे हैं। और उन कौ गाम है, सो समीप है। सो यातें तुम मेरे संग चलो। सो वेगि वेगि निकसि चलो, नाँतर चोरन की दृष्टि परोगे तो तुम कों लूटि लेईंगे। तातें भली भई, जो-तुम उन की दृष्टि नहीं परे। और भली भई, जो-तुम कों हों मिल्यो। नाँतर तुम तो चोरन के गाम में जाय परे। सो यह धर्म सहाय भयो है। सो याही तें तुम वेगि वेगि चलो। ता पाछें उह वलाई आगे भयो। ता पाछें वैष्णव और श्रीगुसांईजी वा वलाई के पाछें पाछें वेगि वेगि चले। ता पाछें थोरी सी बेर में उह मारग आयो। तव वा वलाई ने कही, जो-यह रस्ता है। तव वलाई सों उन वैष्णवन ने कह्यो, जो-तू कहां रहत है? तव वलाई नें उन वैष्णवन कों अपनो गाम वतायो। तव वलाई ने कही, तुम कहां जाउगे? तव वा वैष्णव ने वलाई सों कही, जो-हम तो 'भडुचरा' गाम होइ के व्रज कों जाइंगे। तव वा वलाई ने उन वैष्णवन सों कही, जो-मेरो गाम तो आपके मारग में ही है। तव वा वैष्णव ने वलाई सों कही, जो-तू हमारे संग ही चलि। तोकों हम खाइवे कों देइंगे। परि तू हमारे साथ ही चलि। तव वा वलाई ने कही, जो-भलो। तुम तो और हू गेलि भूलते। जो-या मारग में चोर ठग वोहोत ही हैं। सो मैं

या धरती कौ मुखिया हों। सो तुम कों नीके ले जाउंगो। ता पाछें उह बलाई साथ हुतो। सो मजलि जाइ उतरे। सो एक बाग में श्रीगुसांईजी आप रसोई किए। सो भोग समर्प्यो। ता पाछें श्रीगुसांईजी आपु भोजन किए। तब सब वैष्णवन कों महाप्रसाद की पातरि धरी। सो सब वैष्णवन महाप्रसाद लियो। ता पाछें जूंठनि बची सो वा बलाई कों दीनी। सो वा बलाई ने खाई। सो जूठन लेत मात्र वा बलाई की दिव्य दृष्टि भई। सो श्रीगुसांईजी आपकौ साक्षात् नंदकुमार कौ दरसन भयो। पाछें सब गाम में जाइ के सोय रहे। और फेरि कै दूसरे दिन मजलि चले। सो मारग में श्रीगुसांईजी आपके दरसन करत जाय। सो ऐसे करत मारग में वा बलाइ कौ गाम आयो। तब वा बलाई ने श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज! या गाम में मेरो घर है। सो याही तें मेरी एक बिनती है, सो महाराज! कृपा करि कै मानो तो भलो है। जो-आज कौ दिन या गाम में डेरा करि कै रहो। तो सवारे ठेठ आपु के संग व्रज कों चलूंगो। और मैं काहू के पास कछू माँगत नाहीं हों। और तुम्हारे सेवकन की जूंठनि खाउंगो। और आप के संग ब्रज कों चल्यो चलूंगो। सो मैं इहां कौ भोमिया हूं। सो गेल सब जानत हूं। और या गेल में चार ठग बोहोत ही नामी है। और मेवाती बोहोत हैं। सो याही तें आप ऐसें अकेले मति पधारो। और अब मोपें आपु के दरसन बिना रह्यो न जाइगो। यातें कछू खरची स्त्रीके लिये सामान करि कै प्रातःकाल आपु के संग चल्या चलूंगो। सो आपु तो ईश्वर हो। सो याही तें मेरी बिनती माननी चाहिए। तब साथ के वैष्णवन ने कह्यो, जो-महाराजाधिराज! यह बिनती करत हैं। सो

आप मानि कैं यहां रहिए तो आछौ। तब तहां एक बाग बोहोत ही सुंदर हतो। सो तहां आपु विराजे। तब उह वलाई अपने घर में आयो। तब समाचार अपनी स्त्री सों कहे, और कह्यो, जो-साक्षात् श्रीकन्हैयालालजी या गाम में विराजत हैं। बाग में विराजे हैं। सो मैं तो इनके साथ व्रज में जाउंगो। ता पाछें कछू गहनो हतो। सो सब वेचि कै अपनी स्त्री कों खरची करि दीनी। तब वे दोऊ स्त्री-पुरुष वा बाग में आए। सो ताही समै वैष्णव महाप्रसाद ले चुके हते। सो जूंठनि वा वलाई कों दीनी। तब उन दोऊ स्त्री-पुरुषन ने लीनी। सो स्त्रीकों जूंठनि लेत मात्र साक्षात् श्रीकन्हैयालालजी कौ दरसन भयो। ता पाछें रात्रि कों कथा-वार्ता कीर्तन भए सो सुनि कै वे दोऊन बोहोत प्रसन्न भए। सो उहांई सोइ रहे। ता पाछें प्रातःकाल उठि कै दंतधावन करि कै पाछें स्नान संध्यावंदन करि कै श्रीगुसांईजी घोड़ा ऊपर असवार होई कै चले। ता पाछें उह वलाई अपनी स्त्रीसों सब कहि कै श्रीगुसांईजी आप के साथ चल्यो। सो जब तांई वा स्त्रीकों श्रीगुसांईजी कौ दरसन भयो तोलों तो गेल में ठाढ़ी होंई कै दरसन कर्यो करी। और जब दरसन न भयो तब उह स्त्री मूर्च्छा खाई कै गिरि परी। तब उह गेल के चलनहारेने देखी। तब वा मनुष्यन ने वलाई सों कही, जो-तेरी स्त्री गेल में परी है। सो उह मरे है। तातें तू वाकी खबरि तो ले। तब वा वलाई ने श्रीगुसांईजी सों विनती करी, जो-महाराज ! आप नेक ठाढ़े रहो। तब श्री-गुसांईजी आपु ठाढ़े रहे। तब वह वलाई दौरि कै आयो। सो तब अपनी स्त्री कौ बोहोत ही समाधान करि कै और नेत्रन कौ जल धोय कै वा वलाई ने अपनी स्त्री सों कही, जो-कहा समा-

चार है? तब वाकी स्त्री ने कही, जो-मैं श्रीगुसांईजी के दरसन बिना नाहीं रहूंगी। तब वा बलाई ने अपनी स्त्री सों कह्यो, जो-तू बेगि चालि। वे तो गेल में ठाढ़े हैं। उन के संग चालि। जो-मैं घर की ठीक करि कै काहू कों सोंपि कै ता पाछें मजलि पै आय मिलूंगो। सो वे दोऊ स्त्री-पुरुष श्रीगुसांईजी के संग गए। सो सब वैष्णवन की जूंठनि उबरे सो वे दोऊ जने खाय कै मजल चले जाय। सो कितनेक दिन में श्रीगुसांईजी आप श्री-गोकुल आय पहोंचे। तब नाव में बैठि कै श्रीगुसांईजी पार उतरे। ता पाछें श्रीगुसांईजी अपनी बैठक में पधारे। तब इन स्त्री-पुरु-षन कों विरह करि कै ज्वर चढ़ि आयो। सो श्रीयमुनाजी ठकु-रानी घाट ऊपर परि रहे। तब बोहोत ही आतुर भए। सो मुख में तें नेत्र में तें अग्नि की सी ज्वाला उठे। और सरीर में तें धूंआ उठ्यो। और नेत्रन कों मूंदे। और मुख में तें बास आवत है। ताही समै एक वैष्णव उहां स्नान करत हतो। सो वाने सब देख्यो। तब उह स्नान करि के श्रीगुसांईजी की बैठक में गयो। सो वा वैष्णव ने श्रीगुसांईजी सों सब समाचार कहे, जो-महाराजाधिराज! उन स्त्री-पुरुषन के प्रान जात हैं। वे दोऊ जनें घड़ी दोई में प्रान छोडेंगे। सो ऐसे सब सुनी। तब श्रीगुसांईजी आप तो परम दयाल हैं। और इन के जीव संबंध को ज्ञान है। सो ताही समै श्रीगुसांईजी उहां परम कृपा करि कै ठकुरानी घाट उपर पधारे। तब सब कोऊ कों दूरि किये। तब श्रीगुसांईजी ने इन दोऊन कों चरन-स्पर्श करवाए। सो वे दोऊ सावधान होइ कै हाथ जोरि कै उठि ठाढ़े भए। तब आपु ने पूछी, जो-कहा समाचार है? तब उह बलाइ हाथ जोरि के स्त्री सहित श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराजाधिराज!

आपके दरसन विना हम जीवेंगे नाहीं। जो अव तो हमारी यह विवस्था है। जो हम कों आपने कृपा करि कै अलौकिक दरसन दीने हैं। तातें आप भलो जानो सो करो। और हम तुच्छ जीव कहा कहें ? हम कों तो हमारे भले बूरे की खबरि नाहीं परत है। परि हमारे प्रान संबंधि आधार तो और नाहीं है। और आप अंतरजामी अंतःकरन की जानत हो। सो तो हम नाहीं जाने। और देह संबंधी तो महा निषिद्ध है। सो तो प्रसिद्ध ही दीसत है। हम कों तो कछू सुधि नाहीं। सो कहा उपाय कीजे ? हम तो जीव हैं। ताहू में नीच योनि संबंधी हैं। सो याही तें हमारी बुद्धि है सो ऐसी है। तातें आप भली जानो सो करो। परि अब तो आपु कौ विप्रयोग सहि सहत नाहीं। सो जैसे मीन जल विना जीवे नाहीं सो अब ऐसी आय कै बनी है। सो याही तें आप कृपा करि कै जैसे श्रीमुख तें आज्ञा करो तैसे ही हम करें। परि आपके चरनकमल कौ आश्रय सदैव बढ़ सो उपाय कीजे। सो ऐसे वचन वा बलाई के सुनि कै श्रीगुसांईजी बोहोत प्रसन्न भए। और आज्ञा किए, जो-एक बात कौ उपाइ तो मैं बताऊं। सो तुम करो। जो-काहेतें ? जो-अलौकिक (वारेन कों) संसार की कठिन हैं। क्यों ? जो-कोऊ कछू अलौकिक व्यवहार में तो समुझत नाहीं है। और आप करि कै वैष्णव की अलौकिक दृष्टि है।

और तुम दोऊ स्त्री-पुरुष भरतार हमारे हो। सो या बात में कछू संदेह नाहीं है। जो-यहां हू लौकिक में निंदा नाहीं होय और उपाय (हू) कियो चाहिए। काहेतें ? जो-तुम्हारे देह संबंधी नीच हैं। याहीतें 'अंतर्वेद कुरुक्षेत्र' तें परे एक पर्वत है। सो

तहां पर्वत में एक कंदरा बोहोत सुंदर है। तहां सुंदर बन है। तहां फूल मेवा बोहोत ही सुंदर होत हैं। सो अति मीठे हैं। और अनेक जाति के फल हैं। तहां सुंदर जल के झरना हैं। सो कंदरा के समीप जल है। सो बोहोत ही आनंद कौ स्थल है। सो तुम दोऊ जने जाइ कै वा स्थल में रहो तुम कों उहां नित्य दरसन देउंगो। सो बोहोत ही आनंदसुख होंइगे। और तुम कों मेरी पादुकाजी और उपरेना देत हों। सो तुम इन की नीकी भांति सों सेवा करियो। और सुंदर बन में जो बन-फल आछे पके मीठे हैं सों ल्याय कै सम्हारि कै धोय कै श्रीठाकुरजी को नाम लै कै श्रीपादुकाजी कों भोग धरियो। ता पाछें तुम वा फल-महाप्रसाद ले कै अपनी देह कौ पोषन करि कै निर्वाह कीजो। और जब तुम कों मेरो विरह-ताप होइ तब तुम इन श्रीपादुकाजी के दरसन करियो। तब तुम कों मेरो दरसन होइगो। और मैं तुम कों नित्य दरसन दऊंगो। ता पाछें भगवद्वार्ता करियो। भगवद् नाम लीजियो। सो याही तें तुम सर्वथा जाउ। और तुम कछू व्याघ्र, सिंह, सर्प कौ और काहू बात कौ भय मति करियो।

भावप्रकाश—सो काहेतें ? जो-श्रीआचार्यजी महाप्रभु आप अग्नि रूप हैं। सो मंत्रद्वारा तुम्हारे हृदय में स्थापित करत हैं। सो वे तुमकों देखि कै पहेले ही भाजि जाइंगे।

और उहां तुम्हारी वैष्णवता सेवा और भगवदभजन कार्य कीर्तन कोई जानेगो नाहीं। सो गोप्य सेवा भक्त कों बोहोत ही फल रूप होत है। और सब जाने तब कीर्ति प्रतिष्ठा में सब जात रहे। सो जैसे नदी के प्रवाह में कोई वस्तु डारि देहु सो वहि जाइ तैसे जात रहे। तब श्रीगुसांईजी आपुके श्रीमुख के

वचन सुनि कै वह बलाइको आज्ञा प्रमान मानत भयो। और कह्यो, जो-हमकों तो आज्ञा प्रमान करनो। तब श्रीगुसांईजी आप उन स्त्री पुरुषन सों कहे, जो-तुम दोऊ जने श्रीयमुनाजी में स्नान करि लेऊ। तब वे दोऊ जनें श्रीयमुनाजी में स्नान करि कै गोविंद घाट ऊपर 'श्रीआचार्यजी की बैठक' के सानिध्य ठाढ़े भए। तब श्रीगुसांईजी ने दोऊ स्त्री-पुरुषन कों अष्टाक्षर मंत्र सुनायो। 'श्रीकृष्णः शरणं मम'। यह मंत्र आप कृपा करि कै उनकों कर्ण द्वारा देह-मन में स्थापन किए। ता पाछें महाप्रसादी माला तुलसी के काष्ट की हती सो दोऊन कों दीनी। ता पाछें श्रीगुसांईजी ने अपनो चरणोदक दियो। पाछे प्रसादी उपरेना और पादुकाजी दिए। सो वे सेवा कों दिए। पाछें उन दोऊन कों विदा किए।

भावप्रकाश—या वार्ता में अष्टाक्षर कौ स्वरूप जनाए, जो-अष्टाक्षर के धारन किये तें जीव निर्भय होत है। सो वैष्णव कों अष्टाक्षर कौ आश्रय सदा कर्तव्य है।

तब वे दोऊ जने श्रीगुसांईजी के चरनकमल पर सीस धरि रहे। तब श्रीगुसांईजी ने अपने श्रीहस्त सों उठाये। तब वा वलाई ने श्रीगुसांईजी सों हाथ जोरि कै विनती कीनी, जो-महाराज! हमकों आपके चरनकमल विना और आश्रय नाहीं है। जो-हमारी भली बुरी कौ निर्वाह सब आप करोगे। सो ऐसे कहि कै श्रीगुसांईजी की कृपा तें साष्टांग दंडवत् करि कै चले। सो श्रीगुसांईजी ने आज्ञा करी, ताही स्थल पे जाइ कै बसे। तब एक छोटो सो मृत्तिका कौ मंदिर बनवायो। ताके ऊपर केला कौ कोमल पात बिछायो हतो। ता पाछें श्रीपादुकाजी मंदिर में सिंघासन ऊपर पधराए। ता पाछें वन में तें सुंदर सुगंधित पुष्प

लाय कै माला करि कै समर्पे। पाछें फल बोहोत ही सुंदर ल्याय कै श्रीपादुकाजी कों भोग समर्प्यों। पाछें वा महाप्रसादी फल खाय कै निर्वाह करें। पाछें बैठे बैठे भगवद् वार्ता करते। और अष्टाक्षर मंत्र कौ अहर्निस अवगाहन करते। और यह चिंतन करते।

और जब श्रीगुसांईजी के स्वरूप को विरह होतो तब श्रीपादुकाजी कौ मंदिर खोलि कै दरसन करते। तब देखे तो श्रीगुसांईजी तहां बिराजे हैं। और पोथी श्रीभागवत श्रीसुबोधिनीजी की देखत हैं। ता पाछें श्रीगुसांईजी के दरसन करि सन्मुख बैठते। तब श्रीगुसांइजी आप श्रीमुख तें कथा कहते। तब वे दोऊ कथा सुनते। पाछें सब मार्ग की रीति की वार्ता करते।

तब ऐसे करत वा स्त्री ने एक दिन अपने पति सों कह्यो, जो-नित्य तथा उत्सव कों अपन श्रीठाकुरजी कों बन-फल ही समर्पत हैं। और सामग्री अपनो मनोर्थ तो कछु कर्यो जात नाहीं है।

भावप्रकाश—यह कहि यह जताए, जो-वैष्णव कों अपने प्रभुन के नित्य नए मनोरथ करने। हृदय में ठाकुर के सुख के अनेक प्रकार के भाव विचारने। काहेतें ? जो-यह पुष्टिमार्ग में सीतल भाव उचित नाहीं।

सो इह मनिया तो काम आवत नाहीं है। सो गाय श्री-श्रीठाकुरजी कों अति प्रिय है। तातें मैं अपने मन में बिचार कियो है, जो-तुम्हारे मन में आवे तो कीजियो। जो-मेरे गरे में यह सुवर्ण कौ मनिका मासा छह भर कौ है। सो ताकों ले कै एक गाम कोस पचीस पर है। तहां तुम जाय कै या मनिका कों बेचि कै ताकौ द्रव्य आवे सो ताकी गाय बोहोत सुंदर होय और बोहोत सील स्वभाव होंइ ऐसी मोल की ले कै आवो। और एक

चरखा ले आवो। सो मैं नित्य बैठी कांतोंगी। और मुख सों भगवद्नाम लेउंगी। ता पाछें सूत होइ सो गाम में बेचि अइयो। ता पाछें बाकी सामग्री इकठोरी ल्याय कै धरियो। ता पाछें गाय कौ दूध होइ सो उत्सव पर कछू मनोरथ करिए। तब वा पुरुष ने कही, जो-बोहोत आछौ। अब ऐसें ही करिये। ता पाछें उह सुवर्ण कों मनिका ले कै बेचि कै गाय और चरखा दोई ल्याय कै स्त्रीकों सोंपे। ता पाछें उह स्त्री सब सेवा सों पहोंचि कै चरखा कांतवे बैठती। और मुख सों भगवन्नाम उच्चार करत हती। और गाँइ के कान में अष्टाक्षर मंत्र कहे। सो सिंघ आदि व्याघ्र वा तें डरपि कै भाजते। सो उह गाय निर्भय होइ कै चरि कै आवती। सो श्रीठाकुरजी आप वा गाइ कों दूब चरावते। ता पाछें वे वलाई श्रीठाकुरजी कों दूध समर्पते। कछू दहीं समर्पते। कछू घृत समर्पते। ऐसे करत उह गाय कछू कठाली भई। पाछें कितनेक दिन में वा गाँइ कै बछिया भई। तब दूध मुकतो होन लाग्यो। पाछें एक मास कौ सूत भेलो कियो। सो सूत कोऊ बड़े गाम में बेचि आवे। और बेचि कै कछू सामग्री ले आवे। सो खांड, चोखा, घी, दार, गेंहूं, मूंग, उड़द, चनाकी और कछू साग, कंद-मूल ले आवे। बाकी पोटरी करि इतनो ले कै पाछें अपने घर आवते। पाछें श्रीपादुकाजी कों कछू मनोरथ पूर्वक सामग्री करते। और थोरी थोरी सामग्री करि कै श्रीठाकुरजी आपकों भोग समर्पते। सो ऐसे यथासक्ति कछू मनोरथ करत हुते। सो श्रीठाकुरजी आपु सानुभावता जतावन लागे। सो श्रीठाकुरजी आप मांगि मांगि कै आरोगते। और आप बातें करते।

सो स्त्री-पुरुष वलाई श्रीगुसांईजी के ऐसे कृपापात्र भगव-

दीय हे। सो इनकी ऐसी ऐसी कितनीक वार्ता हैं, सो कहां तांई कहिए। वार्ता ॥२१६॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी कौ सेवक एक साहूकार, खभाइच कौ, जाने परीक्षा लीनी, जो ब्रह्मसंबंध किये तें दूसरो जन्म होत है, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये राजस भक्त है। लीला में इनकौ नाम 'मयूरनी' है। ये 'चंद्रभान' तें प्रगटी है, तातें उनके भावरूप हैं। सो ये खंभाइच में एक साहूकार के प्रगटयो। सो वह साहूकार सराफि की दुकान करतो। सो सत्य बोलतो। तातें लोगन में वाकी प्रतिष्ठा बहोत। सो बेटा बरस तीसको भयो तब वह मरयो। पाछें बेटा दुकान करन लाग्यो।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समै श्रीगुसांईजी गुजरात पधारिवेको विचार किये, सो श्रीनवनीतप्रियजी सों बिदा होंइ के चले। सो श्रीगुसांईजी खंभाइच पधारे। तब श्रीगुसांईजी के दरसन कों सब वैष्णव आए। पाछें श्रीगुसांईजी एक वैष्णव के घर पाँऊ धारे। सो ता समय यह साहूकार अपनी हाट ऊपर बैठयो हतो। सो श्रीगुसांईजी आपु या साहूकार की हाट आगें होंइ के पधारे। सो या साहूकार ने एक वैष्णव सों पूछी, जो-ये कौन है? तब वा वैष्णव ने कही, जो-ये तो हमारे गुरु हैं। श्रीविट्ठलनाथजी इनकौ नाम है। श्रीगोकुल में रहत हैं। तब वा साहूकार ने कही, जो-मेरे हू मन में ऐसी है, जो-इनके सेवक हूजिए। तब वा वैष्णव ने कही, जो-यह तो बोहोत ही उत्तम वार्ता है। जो-इनके सेवक होत मात्र ही दूसरो जन्म होत है। और जीवदसा छूटि कै वैष्णव होत है। तब ऐसे सुनि कै वह साहूकार श्रीगुसांइजी की सरनि आयो, और नाम-निवेदन पायो। और वा साहूकार वैष्णव ने श्रीगुसांईजी कों बोहोत भेट करी। तब

साहूकार वैष्णव ने श्रीठाकुरजी पधरायवे की विनती करी। तब आपु कृपा करि कै श्रीठाकुरजी की सेवा पधराये। श्रीठाकुरजी कों पंचामृत स्नान करवाय कै पाछें बागा-वस्त्र आभूषन सब बदलाए। और सिंगार करि कै श्रीठाकुरजी कों पाट बैठाए। पाछें सब वैष्णवन कों बुलाइ कै दरसन करवाए। ता पाछें श्रीगुसांईजी श्रीठाकुरजी कों भोग समर्प्यो। पाछें भोग सराय आपु भोजन किए। पाछें सब वैष्णवन कों महाप्रसाद लिवायो। पाछें श्रीगुसांईजी आपु तहां दिन दस रहे। ता पाछें श्रीगुसांईजी आपु तहां ते विदा होई कै श्रीद्वारिकाजी पधारे। तब या वैष्णव साहूकार ने अपने मन में विचार कियो, जो-भाई! वा दिन वा वैष्णव ने कह्यो हतो, जो-श्रीगुसांईजी कौ सेवक होइ कै नाम-निवेदन करें तो दूसरो जन्म होत है। सो यह बात साँची कैसे जानिए? तातें या बात की तो कछू परीक्षा करि चाहिए। तब एक ब्राह्मन वा साहूकार के इहां वैष्णव भए पहले जायके कह्यो, जो-मेरे पांच हजार रुपिया धरि राखो। जो-मैं यात्रा कों जात हों। सो ऐसे रुपैया धरि कै आपु तो कासी-यात्रा कों गयो। सो यह बात कोऊ जाने नाहीं। सो सबन तें गोप्य ब्राह्मन ने धरे हते। और या साहूकार वैष्णव तें कह्यो, जो-तुम काहू तें कहियो मति। मैं आउंगो तब ले लेउंगो। तब ऐसे कहि कै उह ब्राह्मन कासी-यात्रा कों गयो। सो कितनेक दिन में आयो। तब या ब्राह्मन ने आय के साहूकार वैष्णव के पास रुपैया मांगे। तब वा साहूकार वैष्णव ने परीक्षा देखिवे के लिये ब्राह्मन सों नाहीं करी, जो-भटजी! तुम प्रामानिक होंई कै रुपैया कैसे मांगत हों? जो-मैंने तो तुम्हारे रुपैया या जनम में हाथन

सों छूए नाहीं है! और देखे हू नाहीं है!! जो-तुम गरे परत हो? सो ऐसे वा साहूकार वैष्णव ने वा ब्राह्मन सों कही, तब ऐसे बचन वा साहूकार वैष्णव के सुनि कै उह ब्राह्मन राज-द्वार में जाय पुकारयो। तब राजा ने अपुनो मनुष्य पठाय कै उह साहूकार कों बुलवायो। तब वा साहूकार वैष्णव तें राजा ने पूछी, जो-सेठजी! यह ब्राह्मन कहा कहत है? तब साहूकार वैष्ण-वने कही, जो-यह ब्राह्मन तो लरत है, और कहत है, जो-मैं पांच हजार रुपैया धरि कै कासी-यात्रा कों गयो हतो। और साहूकार वैष्णव ने कही, जो-मैंने या ब्राह्मन के रुपैया हाथन सों या जन्म में छुए नाहीं। और कदाचित् यह ब्राह्मन पूर्व जन्म के मांगत होइ तो मैं देउंगो। मेरे तो द्रव्य की न्यूनता नहीं है। तब वा ब्राह्मन ने कही, जो-पूरव जन्म कहा होत है? अब ही छै महिना तो भए नाहीं। जो-मैं रुपैया अनामत धरि कै गयो हतो। तब वा राजा ने ब्राह्मन सों पूछी, जो-कोऊ साक्षी है? कछू खतपत्र है? तब वा ब्राह्मन ने राजा सों कही, जो-साक्षी हू नाहीं है और खतपत्र हू नाहीं है। जो-मैंने या साहूकार कों भलो मनुष्य जानि कै कोई साक्षी नाहीं कियो। याने रुपैया लीने हैं। और अब यह नाहीं करत है। जो-भले, गाढी प्रतिज्ञा करेंगे। जो-लोहे की पंसेरी अग्नि में मेलि कै जो-लाल ताती करि कै एक मुहूर्त लों हाथ में राखेंगे। जो-या साहूकार के हाथ जरि जाय तो रुपैया दिवाय दीजो। और कदाचित् या साहूकार के हाथ न जरे तो मैं झूंठो। तब राजा ने वा साहूकार वैष्णव सों कह्यो, के तो ऐसी प्रतिज्ञा करो, नाँतर या ब्राह्मन कों रुपैया देउ। तब साहूकार वैष्णव ने कही, जो-मैं प्रतिज्ञा करूंगो। जो-मैंनें या

जन्म में तो या ब्राह्मन कौ द्रव्य लियो नाहीं। ता पाछें लोहे की पेंसेरी ल्याय के लुहार की भट्ठी में ताती करि कै या साहूकार वैष्णव के हाथ में दीनी। तब या साहूकार वैष्णव ने श्रीगुसांई-जी कौ नाम ले कै श्रीगुसांईजी के स्वरूप कौ चिंतन करि वह पेंसेरी अग्नि में तें काढ़ि कै अपने हाथ में उठाय लीनी। और कह्यो, जो-मैनें या जन्म में या ब्राह्मन के रुपैया लीने होंइ तो मेरे हाथ जरि कै भस्म होंइ जइयो। और कदाचित् यह ब्राह्मन दूसरे जन्म के मांगत होंइ तो मेरे हाथ में अग्नि की पेंसेरी सीरी होंइ जइयो। सो ऐसे वा साहूकार वैष्णव ने एक मुहूर्त लों हाथ में राखी। परंतु या साहूकार वैष्णव के हाथ रंचक हू जरे नाहीं। तब या साहूकार वैष्णव ने ब्राह्मन सों कही, जो-कदाचित् अज हू तुम सांचे होऊ तो यह पेंसेरी हाथ में लेऊ। तब या साहूकार वैष्णव के पास तें उह ब्राह्मन ने पेंसेरी लीनी सो हाथ जरे, तब डारि दीनी। तब वह झूठो भयो। तब यह साहूकार वैष्णव साँचो भयो। पाछें ब्राह्मन तो मूंड पीटि कै अपुने घर कों गयो। और यह साहूकार अपने घर आयो। पाछें या साहूकार वैष्णव ने ब्राह्मन कों बुलाइवे कों चार मनुष्य पठाए। सो बुलायो। पाछें या ब्राह्मन कौ हाथ पकरि कै अपनी अटारी पर एकांत में ले गयो। तब वा ब्राह्मन कौ साहूकार वैष्णव ने बोहोत समाधान कर्यो। और आसन दे कै बैठार्यो। पाछें वा ब्राह्मन के आगें पांच थेली धरि कै कह्यो, जो-यह तुम्हारो द्रव्य लेउ। तब वा ब्राह्मन ने आश्चर्य होय कै कह्यो, जो-मोकों कछू समझि न परी, जो-यह कहा कारन है? सो यह बात मोकों समझाय कै कहिए। तब वा साहूकार वैष्णव ने वा ब्राह्मन सों कही, जो-सुनो भटजी!

मैं यह काम एक परीक्षा लेवे कों कियो है। तब वा ब्राह्मन ने साहूकार वैष्णव सों कही, जो-ऐसी परीक्षा तो न करिये। जो-यह बात तो मोसों विस्तारपूर्वक कहिए। तब वा साहूकार वैष्णव ने कही, जो-श्रीगुसांईजी कौ सेवक होइ और उन द्वारा आत्मनिवेदन करे ताकौ दूसरो जन्म होत है। जो-जीव फिरि के वैष्णव होय, सो श्रीपूर्णपुरुषोत्तम कौ होय। और इनकौ बल सामर्थ्य तो बड़ो है। सो ऐसे एक वैष्णव ने मोसों कह्यो हतो। सो याही परीक्षा के लिए मैंनें इतनो काम कियो है। सो ऐसे करयो। तब मोकों दृढ विश्वास भयो। सो यह निश्चै दूसरो जन्म भयो है। जो-मैं प्रतिज्ञा कीनी, जो-मैंनें या जनम में या ब्राह्मन के रुपैया लिए होई तो मेरे हाथ जरि जइयो। सो तो मेरे हाथ जरे नाहीं। सो याही तें यह तो ऐसी बात है। सो याही तें श्रीगुसांईजी कौ बल सामर्थ्य ऐसो है। सो ताही ते यह बात तुम काहू सों मति करियो। जो-यह रुपैया ले कै तुम अपने घर जाऊ। तब यह बात सुनि कै वा ब्राह्मन के मन में आई, जो-अपन हू वैष्णव होई तो भली बात है। जो-यह मारग तो ऐसो ही सर्वोपर है। पाछें उह ब्राह्मन रुपैया ले कै अपने घर कों गयो। पाछें वा साहुकार वैष्णव कौ श्रीगुसांईजी विषे दृढ विश्वास भयो। जो-ए श्रीगुसांईजी आपु तो साक्षात् श्रीपूरन पुरुषोत्तम हैं। सो इन में कछू संदेह नाहीं। पाछें उह साहूकार वैष्णव भगवद सेवा करन लाग्यो। तातें या जीव कों दृढ विश्वास चाहिए।

भावप्रकाश—सो या वार्ता में ब्रह्मसंबंध कौ माहात्म्य कहे। सो कहा ? जो-ब्रह्मसंबंध होंइ तब जीव कौ स्वरूप फिरत है, सो कैसे ? जैसे एक चांडालनी

है, सो वाकों राजा प्रसन्न होंई ब्यावे। तब वाके चांडालपने के सब धर्म-संबंध छूटे। पाछें वह रानी कहावे। सो रानी के धर्म, रानी के संबंध रहत हैं। सोई वाकौ नयो जन्म भयो। काहेतें, जो-पहले के चांडालपने के सब धर्म छूटि गए। तैसे ही यह जीव हू ब्रह्मसंबंध किये पहले चांडालनी जैसो हतो। सो श्रीआचार्यजी के अनुग्रह तें ठाकुर ने वाकौ वरन कियो है। तब वाकों ब्रह्मसंबंध भयो। तब वह रानी की दसा कों पायो। यह भाव जाननो। तातें ब्रह्मसंबंध पर दृढ विश्वास राखनो। तब जीव फल-दसा कों पावे।

सो उह साहूकार श्रीगुसांईजी कौ ऐसो परम कृपापात्र भगवदीय भयो। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। ॥२१७॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी कौ सेवक एक ब्राह्मन, खंभाइच में रहतो, उही ब्राह्मन, जो-वा साहूकार के इहां पांच हजार रुपैया धरि कै ब्रजयात्रा कों गयो, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये तामस भक्त हैं। लीला में इनकौ नाम 'वत्सला' है। सो 'वत्सला' 'मयूरनी' की सखी हैं। ये 'चंद्रभान' तें प्रगटी हैं, तातें उनके भावरूप हैं।

वार्ता प्रसंग—१

सो यह ब्राह्मन वा साहूकार वैष्णव के पास पांच हजार रुपैया धरि कै कासी-ब्रजयात्रा कों गयो। सो वा साहूकार वैष्णव ने या ब्राह्मन कों बुलाई कै रुपैया दिए। तब वा ब्राह्मन ने साहूकार वैष्णव सों सब बात पूछी। तब वा साहूकार वैष्णव ने या ब्राह्मन के आगें सब बात विस्तारपूर्वक कही। तब उह ब्राह्मन यह बात सुनि कै आश्चर्यवंत व्है रह्यो। ता पाछें अपने मन में विचार कियो, जो-भाई। साँचे ही दूसरो जन्म होत है। सो काहे तें, जो-अग्नि की जरी पेंसेरी या साहूकार वैष्णव ने हाथ में लीनी। सो एक मुहूर्त लों हाथ में राखी। तब वा साहूकार वैष्णव सों या ब्राह्मन ने कही, जो-मेरे हू मन में ऐसी बात आई है, जो-मैं श्रीगुसांईजी कौ सेवक होउंगो। और **नाम-निवेदन**

करूंगो। सो काहेते ? जो-मेरो इतनो जन्म तो वृथा गयो। और बरस पचीस कौ तो भयो हूं। परंतु ऐसो कबहू देख्यो नाहीं है। तब साहूकार वैष्णव ने कही, जो-तू सेवक होय तो आछी बात है। और तुम्हारे मन में ऐसी आई है तो सर्वथा वैष्णव होऊ। जो-अब श्रीगुसांईजी द्वारिका कों पधारेंगे। तब वा ब्राह्मन ने सब बात पूछी, जो-श्रीगुसांईजी कहां रहत है ? तब वा साहूकार वैष्णव ने सब बात बताय दीनी। ता पाछें केतेक दिन में श्री-गुसांईजी आप श्रीद्वारिकाजी कों पधारे। तब यह ब्राह्मन सुनि के श्रीरनछोरजी के दरसन कों गयो। तब श्रीरनछोरजी के मंदिर में श्रीगुसांईजी के दरसन भए। ता पाछें श्रीगुसांईजी थोरी-सी बेर में अपने डेरा पधारे। तब यह ब्राह्मन हू साथ आयो। तब वा साहूकार वैष्णव को पत्र और भेंट आगे राखि कै बिनती करी, जो-महाराज ! जैसें वा साहूकार वैष्णव पै कृपा करी तैसें मोपें हू करो। मैं आप की सरनि आयो हूं। पाछें साहूकार वैष्णव ने प्रतिज्ञा करी हती सो सब बात विस्तारपूर्वक श्री-गुसांईजी के आगे कही। तब आपु बोहोत प्रसन्न भए। और श्रीमुख तें कहे, जो-जाकौ मन सुध होंई ताकों प्रभु कृपा करैं। अनुभव जतावें। और सहायता करत हैं। जो-श्री-प्रभुजी तो सर्व करन समर्थ हैं। पाछें आपने वा ब्राह्मन सों कही, जो-तू स्नान करि आऊ। तब उह ब्राह्मन स्नान करि आयो। तब आपुने कृपा करि कै वा ब्राह्मन कों नाम सुनायो। तब उह ब्राह्मन उहां ही रह्यो। सो वह गाम में तें कोरी भिक्षा मांगि ल्यावतो। सो रसोई करि श्रीठाकुरजी कों भोग धरि महाप्रसाद लेतो। और रात्रि कों श्रीगुसांईजी कथा कहते। सो सब सुनतो।

ता पाछें श्रीगुसांईजी आप केतेक दिन में गुजरात के गाम में पधारे। तब उह ब्राह्मन हू साथ आयो। तब वा ब्राह्मन ने श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराज ! एक-बार कृपा करि खंभाइच पधारिये। तब श्रीगुसांईजी आप कृपा करि खंभाइच पधारे। तब वा ब्राह्मन ने श्रीगुसांईजी कों अपने घर पधराए। पाछें घर के स्त्री-पुरुष सब सेवक भए। और नाम-निवेदन करवाए। पाछें वा ब्राह्मन ने श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराज ! मेरे पंच पूजा है। सो मैं कैसें करों ? तब श्रीगुसांईजी ने पंच पूजा मंगाय कै देखी। तब वामें एक श्रीठाकुरजी कौ स्वरूप जान्यो। सो तो राख्यो। और देवता हते, सो श्रीगुसांईजी आपु आज्ञा किए, जो-तलाव में धरि आऊ। सो कोई जाने नाहीं। तब वा ब्राह्मन ने तेसे ही कियो। पाछें वा ब्राह्मन ने सब घर पोत्यो। पात्र सब नए मँगवाए। ता पाछें श्रीगुसांईजी आपु स्नान करि तिलक मुद्रा करि कै श्रीठाकुरजी कों पंचामृत स्नान करवाय कै पाट बैठाये। पाछें रसोई करि श्रीठाकुरजी कों भोग समर्प्यों। पाछें भोग सराय अनोसर कराए। ता पाछें आपु भोजन करि कै पोढ़े। तब वा ब्राह्मन ने सब वैष्णवन कों प्रसाद लिवायो। पाछें श्रीगुसांईजी आप उहां थोरेसे दिन रहि कै श्रीनाथजीद्वार पधारे। पाछें यह ब्राह्मन भलो वैष्णव भयो। सो श्रीठाकुरजी की सेवा भलीभांति सों करन लाग्यो। तब श्रीठाकुरजी सानुभावता जतावन लागे। सो वा साहूकार वैष्णव के सत्संग तें यह ब्राह्मन भलो वैष्णव भयो।

भावप्रकाश—तातें तादृशी वैष्णव कौ संग सदा ही कर्तव्य है।

सो उह ब्राह्मन श्रीगुसांईजी कौ ऐसो कृपापात्र भगवदीय

हतो। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥२१८॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी कौ सेवक एक क्षत्री वैष्णव, गुजरात कौ वासी, जाकी कसेंडी सों चाचाजी ने जल पीयो, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये सात्विक भक्त है। लीला में इनकौ नाम 'श्रीधरी' है। ये 'चंद्रभान' तें प्रगटी हैं। तातें उनके भावरूप हैं।

सो ये गुजरात में एक द्रव्यमान् क्षत्री के जन्म्यो। सो बालपने सों यह वैराग्य दसा में रहे। सो याकौ ब्याह भयो नाहीं। ये बरस पंद्रह कौ भयो तब माता-पिता हू मरे। पाछें ये साधु-संत के दरसन कों सगरे फिरयो करे।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समय श्रीगुसांईजी गुजरात पधारत हुते। सो तब मार्ग में वा क्षत्री के गाम में उतरे। तब श्रीगुसांईजी रसोई करि कै श्रीठाकुरजी कों भोग समर्प्यो। ता पाछें अपरस के गादी तकियान के ऊपर बिराजे हते। सो वा गाम के वैष्णव दरसन करिवे कों आये। सो उन के संग उह क्षत्री हू दरसन करिवे आयो। सो दरसन करि कै वा क्षत्री ने श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज! मोकों कृपा करि कै नाम सुनाइए। पाछें श्रीगुसांईजी ने कृपा करि कै वा क्षत्री कों नाम सुनायो। ता पाछें दूसरे दिन व्रत कराय कै ब्रह्मसंबंध करवायो। ता पाछें श्रीगुसांईजी वा क्षत्री वैष्णव के घर पधारे। सो उहां बिराजे। तब आपके संग चाचा हरिवंसजी हते। तब वा क्षत्री के घर में जो कछू हतो सो सब श्रीगुसांईजी कों भेट कियो। काहेतें, जो-घरमें कोऊ हतो नाहीं। पाछें श्रीगुसांईजी आप वा क्षत्री वैष्णव सों बिदा होंई कै श्रीद्वारका पधारे। सो कितनेक दिन में श्रीरनछोडजी के दरसन किये। ता पाछें श्रीरनछोडजी सों बिदा होंइ कै श्रीगोकुल पधारे। सो श्रीनवनीतप्रियजी के दरसन किये।

वार्ता प्रसंग—२

पाछें एक दिन चाचा हरिवंसजी और कृष्णभट्ट उज्जैनि कों जात हुए। सो चाचा हरिवंसजी वा क्षत्री वैष्णव के घर आए। सो उह क्षत्री वैष्णव चाचा हरिवंसजी कों पहले ही जानि कै बोहोत मनुहार करि कै अपने घर पर ले गयो, सो ले जाइ कै अपनी हाट ऊपर बैठारे। और चाचा हरिवंसजी सों पूछन लाग्यो, जो-जल लेहूगे? तब हरिवंसजी ने वा क्षत्री वैष्णव के आग्रह सों जल पीयो। सो एक कसेंडी हती और तो सब भेट कियो हतो। सो वाही कसेंडी सों सब व्यवहार करतो। ताकों भरि ल्यायो। ताही कसेंडी सों हरिवंसजी ने जल पीयो। पाछें हरिवंसजी उहांतें उठन लागे। तब वा क्षत्री वैष्णव ने कही, जो-रसोई करो। तब चाचा हरिवंसजी कहे, जो-अब तो हम चलेगें। तब वा क्षत्री वैष्णवने चाचाजी सों कह्यो, जो-या मार्ग सों जब पाछें फिरो तब मेरे घर पधारियो। तब वा वैष्णव सों चाचा हरिवंसजी ने कह्यो, जो-या मार्ग आवेंगे तो तेरे घर सर्वथा आउंगो। ऐसें कहि कै चाचाजी तो उहां सों चले। तब कृष्ण-भट ने मार्ग में पूछी, जो-तुमने वा वैष्णव कौ जल पीयो सो काहेतें? वा क्षत्री वैष्णव कों कछु आचार तो दीसत नाहीं। तब चाचाजी ने कृष्णभट सों कह्यो, जो-भटजी! मोकों तो वाके आचार-विचार की सुधि रही नाहीं। परि वाकों श्रीगुसांईजी पास नाम सुनत देख्यो हतो। सो समै मोकों सुधि आइ गयो। तातें जल पीयो। तब कृष्णभट चूप व्है रहे।

पाछें चाचाजी ने महाप्रसाद लियो। ता पाछें कितनेक दिन उज्जैनि में रहे। पाछें उहां तें फिरे। तब वा क्षत्री वैष्णव के घर

आए। सो चाचाजी कों आए जानि उह क्षत्री वैष्णव बोहोत प्रसन्न भयो। पाछें वा वैष्णव ने गहनो और द्रव्य जो कछू घर में हतो सो सब चाचा हरिवंसजी कों सोंपि के बिनती कीनी, जो-तुम श्रीगोकुल जात हो, सो यह द्रव्य श्रीगुसांईजी कों सोंपियो। और मेरे तो इहां थोरेही में चल्यो जात है। और धनी की बस्तू धनी के इहां पहोंचे तो आछौ है। सो ऐसो वा क्षत्री वैष्णव कौ अंतःकरन सुद्ध हतो। ता पाछें चाचा हरिवंसजी उहां तें चले सो श्रीगोकुल आए। सो द्रव्य-सामग्री जो ल्याये हते सो सब प्रभुन की द्रष्टि-पथ करवाय के भंडारी कों सोंपी। और श्रीगुसांईजी आगें वा क्षत्री की दंडवत् कीनी। और सब समाचार कहे।

तब श्रीगुसांईजी ने चाचा हरिवंसजी सों कही, जो-वैष्णव कौ अंतःकरन सुद्ध देखनो। और-आचारविचार देखिवे कौ कहा प्रयोजन है ? और एक द्रढ आश्रय देखनो। और कछू जाने नाहीं। ऐसे श्रीगुसांईजी के बचनाम्रत सुनि के चाचा हरिवंसजी बोहोत प्रसन्न भए। सो उह क्षत्री वैष्णव श्रीगुसांईजी कौ ऐसो कृपा-पात्र भगवदीय हतो।

वार्ता प्रसंग—२

पाछें उह क्षत्री वैष्णव श्रीठाकुरजी की सेवा पधराइ के आचार-विचार सों सेवा करन लाग्यो। सो उत्तम तें उत्तम सामग्री श्रीठाकुरजी कों समर्पे। और वैष्णवन कों महाप्रसाद लिवावे। पाछें उह क्षत्री वैष्णव और वैष्णवन सों मिलि कै भगवद्वार्ता सुनतो। सो एक दिन 'श्रीगोकुलाष्टक' की टीका सुनी। सो सुनि कै उह क्षत्री वैष्णव बोहोत प्रसन्न भयो। और अपने मन में निश्चै कियो, जो-एक बार श्रीगोकुल निश्चै च-

लनो। ता पाछें उह क्षत्री वैष्णव श्रीठाकुरजी कों संग ले कै श्रीगोकुल कों चल्यो। सो केतेक दिन में श्रीगोकुल आय पहोंच्यो। सो श्रीगोकुल के दरसन करि कै थकित व्है गयो। सो देहानुसंधान भूलि गयो। ता पाछें वा क्षत्री वैष्णव ने श्रीगोकुल को स्वरूप सुन्यो हतो तैसे ही दरसन भए। ता पाछें श्रीगुसांईजी ने वा क्षत्री वैष्णव कों श्रीनवनीतप्रियजी के दरसन करवाए। सो यथासक्ति भेट कीनी। सो श्रीनवनीतप्रियजी पालने झूलत हैं ऐसे दरसन भए। तब उह अपने मन में कह्यो, जो-धन्य मेरे भाग्य हैं। सो मोकों ऐसे दरसन भए। ता पाछें श्रीगुसांईजी श्रीनवनीतप्रियजी कों अनोसर करवाय के बैठक में पधारे। पाछें दूसरे दिन वा वैष्णव कों संग ले श्रीगुसांईजी आप श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन कों पधारे। सो श्रीनाथजीद्वार आइ पहोंचे। सो आप तो स्नान करि मंदिर में पधारे। राजभोग आर्ति किये। तब वा क्षत्री वैष्णव ने दरसन किये। सो साक्षात् पूरन पुरुषोत्तम के दरसन भए। सो वाकों दरसन होत मात्र मूर्छा आई। सो घड़ी दोई में सावधान भयो। पाछें श्रीगुसांईजी आप अपनी बैठक में पधारे। और अपुने मन में कह्यो, जो-श्रीठाकुरजी परमदयाल हैं। सो भक्त के मनोरथ पूरन कर्ता हैं। जो-श्रीप्रभुजी करत हैं सो सर्व आसान है।

भावप्रकाश—या वार्ता में यह जताए, जो-जीव कों तो एक दृढ आश्रय चाहिए। और भगवदीय वैष्णव की संगति चाहिए। और या संसार में भगवदीय वैष्णव को संग बड़ो ही पदार्थ है। सो या जीव कों तो उत्तम संगति करनी। सो जैसी संगति होय तैसो ही फल को पदार्थ होय।

सो ऐसे करत कितनेक दिन लों वा क्षत्री वैष्णव ने श्रीगुसांईजी के श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन किये। ता पाछें वह

क्षत्री वैष्णव श्रीगुसांईजी सों आज्ञा मांगि ब्रज-परिक्रमा करिवे कों गयो। सो उह क्षत्री वैष्णव ब्रज-परिक्रमा करि के पाछें श्रीगुसांईजी श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन किये। पाछें श्रीगुसांईजी श्रीगोकुल पधारे। तब उह क्षत्री वैष्णव श्रीगुसांईजी के संग श्रीगोकुल आयो। तब श्रीगुसांईजी आप तो कृपा के सागर सो श्रीमुख तें आज्ञा किये, जो-तू श्रीठाकुरजी की सेवा निपट सावधानी सों करियो। और जो-तेरी ईच्छा काहू बात पैं होइ सो अब कहि। तब वा क्षत्री वैष्णव ने हाथ जोरि कै बिनती करी, जो-महाराज! अब तो यह इच्छा है, जो-एक बार देस में चलिए। सो ऐसी दीनता देखि कै श्रीगुसांईजी वा क्षत्री वैष्णव कों बिदा किये। सो कितनेक दिन में वह क्षत्री वैष्णव अपने देस में आय पहोंच्यो। पाछें सेवा बोहोत सावधानी सों करें। तब श्रीठाकुरजी वा क्षत्री वैष्णव पे कृपा-अनुग्रह करि कै वार्ता करते। श्रीमुख सों जो-चहिए सो मांगि लेते।

भावप्रकाश—या वार्ता में यह जताए, जो-गुरु की कृपा होंई तब भगवान आपु तें कृपा करत हैं।

सो उह क्षत्री वैष्णव श्रीगुसांईजी को ऐसो परम कृपापात्र भगवदीय हतो। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। ॥२१९॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी कौ सेवक एक क्षत्री वैष्णव, गुजरात कौ, सो वाचाजी के संग तें मारग-गेल भूलि कै और क्षत्री वैष्णव के घर गयो, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये सात्विक भक्त हैं। लीला में इनको नाम 'वसुमति' हैं। सो वसुमति 'चंद्रकला' की प्रिय सखी हैं। सो चंद्रकला वसुमति कों श्रीठाकुरजी की रहस्य-वार्ता सब कहत हैं। ये 'रसभद्रा' तें प्रगटी है। तातें उनके भावरूप है।

सो ये गुजरात में एक क्षत्री के जन्म्यो। सो वरस बाईस कौ भयो।

तब एक समै चाचाजी हरिवंसजी गुजराति आए। सो या क्षत्री वैष्णव के गाम में रहे। तहां या क्षत्री वैष्णव सों चाचाजी कौ मिलाप भयो। सो चाचाजी की आचार-क्रिया देखि ये जाने, जो-ये कोऊ बड़े महापुरुष हैं। पाछें चाचाजी सों विनती कियो, जो-मोकों अपनो सेवक कीजिए। तब चाचाजी वाकों दैवी जानि नाम दिए। पाछें कहे, जो-हमारे तुम्हारे गुरु श्रीविट्ठलनाथजी श्रीगुसांईजी भए। तब या क्षत्री वैष्णव ने कही, जो-चाचाजी! वे कहां रहत हैं? तब चाचाजी कहे, जो-वे श्रीगोकुल रहत हैं। तब क्षत्री वैष्णव चाचाजी के संग श्रीगोकुल आयो। पाछें श्रीगुसांईजी के पास आई नाम-निवेदन कियो। तब श्रीगुसांईजी कृपा करि वासों कहे, जो-तू चाचाजी के संग में रहियो। ता दिन सों वह क्षत्री वैष्णव चाचाजी के संग में रह्यो। सो चाचाजी के संग तें वाकों लीला कौ अनुभव होन लाग्यो। सो रस के भर तें रह्यो न जाय ऐसी दसा भई।

वार्ता प्रसंग—१

सो उह क्षत्री वैष्णव चाचाजी के संग तें श्रीगुसांईजी की सरनि आयो हतो, सो चाचाजी के संग सदैव रहतो। और कथा वार्ता में बोहोत समझत हतो। सो एक समय चाचाजी और वह क्षत्री वैष्णव गुजरात कों जात हते। सो मारग में गेल भूलि गए। सो चाचाजी तो और गेल निकसि गए। और उह क्षत्री वैष्णव और गेल कों गयो। सो एक गाम में उह क्षत्री वैष्णव जाइ निकस्यो। सो वा गाम में और एक क्षत्री वैष्णव रहत हतो। सो वा वैष्णव के घर ये क्षत्री वैष्णव गयो। सो वा वैष्णव ने वा क्षत्री वैष्णव कौ बोहोत ही समाधान कर्यो। और बोहोत ही भांति सों रसोई करवाई। पाछें श्रीठाकुरजी कों भोग धर्यो। पाछें भोग सराय महाप्रसाद लियो। और रात्रि कों भगवद्वार्ता करी। सो तो बोहोत ही अलौकिक वार्ता चली। ता पाछें निद्रा आवन लगी। तब सोय रहे। पाछें दूसरे दिन हू ऐसे ही किये। महाप्रसाद ले कै फेरि भगवद्वार्ता करन लागे।

सो ऐसें नित्य करते। सो भगवद्वार्ता के रस में वा क्षत्री वैष्णव कौ मन अटक्यो हतो। सो वे नित्य महाप्रसाद ले कै भगवद्वार्ता करिबे कों बैठते। सो ऐसें वे रात्रि दिन भगवद्वार्ता करते। ऐसे करत उह क्षत्री वैष्णव तो देहाध्यास सब भूलि गयो। और चाचा हरिवंसजी उहां गुजराति जाइ के उहां की भेट लै के ता पाछें उहां तें फिरि आए हते। तब वा गाम में क्षत्री वैष्णव के घर आए। तब चाचा हरिवंसजी आय के देखे तो उह साथ कौ क्षत्री वैष्णव वा वैष्णव सों मिलि के बैठ्यो है। और भगवद्वार्ता करत हैं। और श्रीगोवर्द्धननाथजी वा क्षत्री वैष्णव के पाछें श्रमित भए ठाढे हैं। उदासीनता सों ठाढे हैं। और यह वैष्णव भगवद्वार्ता लीला करत हैं। सो प्रसंग कुंजभवन को चल्यो हतो। तब इतने में चाचाजी आय पहोंचे। तब चाचाजीने ठाढे रहि कै उह प्रसंग सुन्यो। तब चाचा हरिवंसजी अपने मन में कहे, जो-इन बातन को उह पात्र नाहीं है। सो या वैष्णवने तो भली नाहीं करी। जो-ऐसी बात यहां चलाई है। तब चाचा हरिवंसजी वा क्षत्री वैष्णव कौ नाम ले कै पुकारे। परि वे तो भगवद्वार्ता के रस में छक्यो हतो। सो कछू उत्तर दियो नाहीं। और कछु चाचा हरिवंसजी कों देखे हू नाहीं। तब चाचा हरिवंसजीने या क्षत्री वैष्णव को हाथ पकरि कै झटक्यो। तब यह क्षत्री वैष्णव चाचाजी के सन्मुख देख्यो। तब चाचा हरिवंसजीने कही, जो-कछू देह की सुधि है के नाहीं? तब वह क्षत्री वैष्णव फेरि कै देखे तो श्रीगोवर्द्धननाथजी उदासीन ठाढे हैं। तब चाचाजी ने ताही समय कह्यो, जो-यह कहा कियो है? जो-अपनो धर्म खोयो है। सो अज हू समझ देखो। तब उह क्षत्री

वैष्णव वोल्यो, जो-अब मैं अपने मन में समुझ्यो। पाछें मौन धरयो। तब या वैष्णव ने वा क्षत्री वैष्णव सों कही, जो-आगें कहिए। जो-यहां तांई तो हम सुने हैं। परि आगे कृपा करि कै कहिए। तब या क्षत्री वैष्णव ने कह्यो, जो-तुम धीरज राखो। धीरज होइ कै कहूंगो। पाछें फेरि रहि कै कह्यो, जो-अब कहिए। तब वा क्षत्री सों वा वैष्णव ने कही, जो-यह प्रसंग पूरो करिये। सो ऐसे तीन वार कही। तब उह क्षत्री वैष्णव अपने मन में बिचारि करि देखे तो अब कछू नाहीं है। तब अपने मन में चक्रत व्है देखे। तब वा वैष्णव सों क्षत्री वैष्णव ने कही, जो-तुमने कहा सांची मानी? जो-मैं तो अमली मनुष्य हों। सो याही तें तुम मेरी बात सांची मति मानियो। जो-मैं तो चाचा हरिवंसजी सों भूल्यो बिछुरयो परयो हूँ। सो ऐसें कहि कै वा बात कों टारि दीनी। ता पाछें दूसरे दिन चाचा हरिवंसजी उहां तें विदा होइ कै चले। तब चाचा हरिवंसजी ने वा क्षत्री वैष्णव सों कह्यो, जो-तुमने कहा ऐसो काम कियो? जो-कुंजारिक की लीला कौ प्रसंग तुमने या वैष्णव के आगे चलायो सो यह वैष्णव तो इन बातन कौ पात्र नाहीं है। सो ताही तें श्रीगोवर्द्धननाथजी पीछे श्रमित भए उदासीनता सों ठाढ़े हे। और तोकों कछू सुधि नाहीं। और उह तो कछू (पात्र) नाहीं है। तातें पात्र-अपात्र देखि बिचारि कै भगवद्-वार्ता करनी योग्य है। तातें अब भई सो तो भई। भगवदीच्छा तें होय गयो। और मैं तो तोकों जतायो तब तेनें फेरी है। नाँतर श्रीगोवर्द्धननाथजी आप वोहोत ही खेद पावत हते। तब वा क्षत्री वैष्णव ने कह्यो, जो-मैं तो चूक्यो हतो। सो आजु पाछें विना पात्र मैं ऐसी बात काहू के आगें नाहीं करूंगो। तब चाचा हरि-

वंसजी ने वा क्षत्री वैष्णव सोंं कही, जो-वा क्षत्री वैष्णव कौ मन तो लौकिक प्रपंच में बोहोत है। याही तें लौकिक प्रपंच वारो तथा विपरीत अन्याश्रय वारे वैष्णव सों ऐसी वार्ता बिचारि कै करनो। बिना बिचारे नाहीं करनो।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-वैष्णव कों रहस्य वार्ता बिचारि कै करनी। काहेतें? जो-स्वरूपात्मक हैं। तातें जो-कोऊ वाकों धारन न करें तो वह कहिवेवारे कों साप देति हैं। सो कहिवेवारे के भाव कौ नास होत है। और श्रीनाथजी कों अत्यंत श्रम होत है, यहू कहे।

सो उह क्षत्री वैष्णव श्रीगुसांईजी कौ ऐसो परम कृपापात्र भगवदीय हतो। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। ॥२२०॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी की सेवकिनी एक क्षत्रानी, आगरे की. जाकों नाम सुनावे सो आवे नाहीं, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये तामस भक्त है। लीला में इनकौ नाम 'वधुटी' है। ये 'रसभद्रा' तें प्रगटी है। तातें उनके भावरूप है।

सो ये आगरे में एक क्षत्री के जन्मी। सो निपट मुग्ध हती। सो मा-बाप ने याकौ ब्याह कियो। पाछें कछूक दिन में याकौ धनी मरयो। तब केतेक दिन में श्रीगुसांईजी आप आगरे पधारे। तब वैष्णवन की बहू-बेटीन ने कही, जो-तू श्रीगुसांईजी की सेवकनी होउ, नाम पावे तो तेरो उद्धार होई।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समय श्रीगुसांईजी आगरे पधारे हते। तब उह क्षत्रानी श्रीगुसांईजी के पास नाम पाइवे कों आई। सो उह आय बैठी। सो वा क्षत्रानी कों श्रीगुसांईजी आप सरनि लिये। तब वासों मंत्र कहे। "श्रीकृष्णः शरणं मम" आप श्रीमुख सों कहे। सो वा क्षत्रानी सों नाम आवे नाहीं। ता पाछें श्रीगुसांईजी आपुने श्रीमुख सों कह्यो, जो-तोकों मेरो नाम तो आवत है? तब वा क्षत्रानी ने श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महा-

राज ! आप कौ नाम तो आवत है ? तब श्रीगुसांईजी आज्ञा दिए, जो-तू येही नाम लियो करि । सो उह क्षत्रानी अहरनिस नाम लियो करती । और कछू जानती नाहीं । सो ऐसें करत श्रीगुसांईजी वा क्षत्रानी के ऊपर बोहोत प्रसन्न भए । तब वा क्षत्रानी कों श्रीगोवर्द्धननाथजी आपु दरसन देते ।

भावप्रकाश—या वार्ता में श्रीगुसांईजी अपनो प्रमेय-बल जताए ।

सो उह क्षत्रानी श्रीगुसांईजी की ऐसी परम कृपापात्र भगवदीय हती । तातें इन की वार्ता कहां तांई कहिए । ॥२२१॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी कौ सेवक एक सेठ, दक्षिन कौ बासी, जाके बेटा ने मानसी सेवा करी, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये सेठ कौ बेटा, राजस भक्त है । लीला में इनकौ नाम 'ध्यानमग्ना' है । सो श्रीठाकुरजी के ध्यान में निरंतर मगन रहति है । ये 'रसभद्रा' तें प्रगटी है । तातें उनके भावरूप है । और ध्यानमग्ना की एक सहचरी है । वाकौ नाम 'रसमग्ना' है । सो यहां सेठ भयो ।

वार्ता प्रसंग—१

सो उह सेठ अन्यमारगीय हतो । सो वाने उद्यम व्यौपार में द्रव्य बोहोत कमायो । ता पाछें विचार कियो, जो-द्रव्य तो बोहोत कमायो सो अब तो तीर्थयात्रा करे तो आछो है । तब कुटुंब सहित तीर्थयात्रा करिवे कों निकसे । सो सब तीर्थयात्रा करत करत ब्रज में आयो । सो ता समय श्रीगोकुल में श्रीगुसांईजी अपनी बेठक में बिराजे हते । तब एक दिन सेठ श्रीगुसांईजी के दरसन कों आयो । सो श्रीगुसांईजी के दरसन किये । तब श्रीगुसांईजी के दरसन करि कै बिनती करी, जो-महाराज ! मोकों कृपा करि कै सरनि लीजिए । तब श्रीगुसांईजी वा सेठ सों कहे, जो-तू न्हाइ आउ । तब सेठ श्रीयमुनाजी में न्हाय कै श्रीगुसां-

ईजी के आगें आय ठाढ़ो भयो। तब श्रीगुसांईजी ने कृपा करि कै नाम सुनायो। ता पाछें दूसरे दिन ब्रत कराय कै ब्रह्मसंबंध करवायो। तब सेठ ने श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराज! अब मोकों कहा आज्ञा है? तब श्रीगुसांईजी ने कही, जो-सेवा करो। तब श्रीगुसांईजी आपने कृपा करि कै वा सेठ के माथे सेवा पधराय दीनी। तब कितनेक दिन श्रीगोकुल में रहि कै श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन कों चले। सो श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन करि कै नाना-प्रकार के मनोरथ किए। ता पाछें श्रीगुसांईजी सों बिदा होंइ कै चले। सो अपने देस में जाइ पहोंचे। तब अपने श्रीठाकुरजी की सेवा भलीभांति सों करन लागे। सो वा सेठ कौ मन श्री-गुसांईजी की कृपा तें रात्रि दिन श्रीठाकुरजी की सेवा में रहे। और प्रातःकाल उठि स्नान करि प्रथम तो रसोई बालभोग की सब सेवा तें पहोंचे। पाछें श्रीठाकुरजी कों जगाय मंगला भोग धरि कै मंगला आर्ति करि पाछें शृंगार करि राजभोग धरि, राज-भोग आर्ति करि वैष्णव कों महाप्रसाद लिवावते। और जा दिन अचानक कोई वैष्णव आवतो ता दिन अत्यंत प्रसन्न होते। और जो-कोई वैष्णव पास बस्त्र न होइ तिन कों वस्त्र दिवावते। श्रीगुसांईजी पें तथा वैष्णवन पर बोहोत ममत्व राखते। ता पाछें भगवद्वार्ता कीर्तन करते। सो या प्रकार सों नित्य नेमपूर्वक कीर्तन करते। और उनकी स्त्री-बेटा कोई सेवक न हतो। ता पाछें ऐसें बरस के बरस श्रीगुसांईजी तथा श्रीनाथजी की भेंट पठावते। लौकिक-व्यवहार तो सब भूलि गये। एक सेवा में मन रहे। तब ऐसे करत द्रव्य तो थोडोसो रह्यो।

तब वा सेठने मन में बिचारी, जो-अब कहा करिए? द्रव्य

तो निघटवे पे आयो है। और सेवा कौ तो या भांति कौ वैभव है। सो अब वैभव घटावे तो आछो नाहीं। और उद्यम करे तो सेवा छूटि जाइगी। तातें ऐसे में श्रीठाकुरजी के चरनारविंद मिले तो आछो है। तब थोरे से दिन में सरीर असक्त भयो। तब और वैष्णवन कों बुलाय कै वैभव सहित श्रीठाकुरजी एक वैष्णव के घर पधराय दिये। और खरच प्रमान जीविका बताय दीनी। और कही, जो-मेरो बेटा है। सो सेवक होंइ समर्पन ले के सेवा करे तो श्रीठाकुरजी सोंपियो। नहीं तो मति सोंपियो। तब कितनेक दिन पाछें सेठ तो श्रीठाकुरजी के चरनारविंद में प्राप्त भयो और श्रीठाकुरजी कौ वैभव तो वैसो ही चल्यो जाय। ता पाछें वा सेठ के सगे संबंधी हते। तिनने वा सेठ के बेटा सों कही, जो-तू सेवक मति हूजियो। तेरो बाप सेवक भयो। सो सब द्रव्य खरच करि डारयो। अब तू सेवक मति हूजियो। तब वाने कही, जो-मैं सेवक न होउंगो। और बाप के पून्य तें द्रव्य तो कमाउंगो। ता पाछें उह सेठ कौ बेटा उद्यम करन लाग्यो। सो उद्यम व्योपार में द्रव्य बोहोत कमायो। तब याने मन में विचारी, जो-अब मैं तीर्थ-यात्रा करूं तो आछो। सो घर तें निकस्यो। सो व्रज में आयो। सो श्रीगुसांईजी के दरसन नित्य करे। तब वैष्णवन ने कही, जो-तुम सेवक क्यों न भये? तब वाने कही, जो-मैं तो सेवक न होउंगो। तब वैष्णवन ने जाय कै श्रीगुसांईजी के आगें कही, जो-महाराज! फलाने कौ बेटा सेवक नहीं है। जो-याकौ बाप तो परम भगवदीय हो। तब श्रीगुसांईजीने वासों कही, जो-क्यों नाहीं होत? तब वाने कही, जो-महाराज! द्रव्य सब खर्च होइ जात है। तब श्रीगुसांईजीने कही, जो-आगे आउ। और कही,

जो-तू पैसा खरच मति करियो। तब उह प्रसन्न भयो। पाछें कृपा करिकै आपने नाम सुनायो। सेवक तो भयो। माला दीनी। पाछें नित्य दरसन कों आवे।

सो एक दिन श्रीगुसांईजी ने कही, तू न्हायो है ? तब वाने कही, जो-महाराज ! अब न्हाउंगो। तब श्रीगुसांईजीने कही, जो-याकों तो ताते जल सों न्हवावो। ओर अपने यहां तें नयो मुकटा पहराय के ल्यावो। सो ऐसे आपने खवास सों आज्ञा दीनी। पाछें तेसेही मुकटा पहराय के श्रीगुसांईजी के आगे बैठाए। तब श्रीगुसांईजीने वातें कही, जो-अब तुम कछू भेट मति करियो। पाछें समर्पन करवाय के महाप्रसाद लिवायो। बीड़ा दीनो। और कही, जो-यामें तो तेरो खरच न भयो ? पाछें वह अपने डेरा में गयो। सो दूसरे दिन श्रीगुसांईजी के दरसन कों आयो। तब श्रीगुसांईजीने वासों कही, जो-तेरो बाप तो द्रव्य खरच कै सेवा करतो और हम तोकों ऐसी सेवा बतावे, तामें तेरो एक पैसा खरच न होय। और तेरो बाप सेवा करतो इतनी ही सेवा होय। ऐसो उपाय बतावें। तब सेठ के बेटा ने कही, जो-ऐसो उपाय बतावो तो आछो। तब श्रीगुसांईजी ने वा सेठ के बेटा सों कही, जो-सवारे उठि देह-कृत्य करि दंतधावन करि स्नान करि, मुद्रा करि कै एकांत में बैठि कै या प्रकार श्रीठाकुरजी कों जगावनो। पाछें मंगलाभोग धरनो। मंगला आरती करनो। पाछें सिंगार करनो। सखड़ी, अनसखड़ी, खीर, उत्सव होय तो उत्सव कौ प्रकार सब कह्यो। पाछें या प्रकार राजभोग धरनो। भोग सराय आरती करि कै अनोसर करनो। पाछें उत्थापन समय न्हाई कै उत्थापन करनो ! उत्थापन-भोग धरनो।

पाछें सेनभोग धरि सेन-आर्ति करि कै पाछें श्रीठाकुरजी कों पोढावने । सो ऐसें श्रीगुसांईजी ने मानसी सेवा सव पाठ कराय दीनी । पाछें श्रीगुसांईजी ने कही, जो-यामें तो तेरो खरच नाहीं होयगो ? तव वा सेठ के बेटा ने कही, जो महाराज ! ऐसे तो मैं करूंगो । तव श्रीगुसांईजी ने कही, जो-धीरे करेगो तो पहर एक लगेगो । बेगि करेगो तो चार-छह घड़ी में होइ जायगो । ता पाछें उह सेठ कौ बेटा मानसी सेवा करन लग्यो । सो वाकौ मन ऐसो लग्यो, जो-वह देह-सूधि भूलि जातो । उनकों प्रभु मानसी में ही अनुभव करावन लागे । पाछें साक्षात् दरसन देन लागे ।

भावप्रकाश—यह कहि यह जताए, जो-या प्रकार मानसी सेवा में श्रीठाकुरजी दरसन दिए तो, जो-कोऊ प्रीतिपूर्वक साक्षात् सेवा करे तो कहा न होंइ ?

तव यह श्रीगुसांईजी के दरसन कों आयो । सो श्रीगुसांईजी सों विनती करि कै कह्यो, जो-महाराज ! आप की कृपा तें श्रीठाकुरजी साक्षात् दरसन देत हैं । तातें अव तो आप ऐसी कृपा करो, जो-हों साक्षात् सेवा करों । पाछें श्रीगुसांईजी वा सेठ के बेटा कों कहे, जो-तू राजभोग तांई सेवा करियो । पाछें उद्यम करियो । अवकास होंइ तो उत्थापन में न्हानो । जो-अवकास न होंइ तो घर में स्त्रीजन करें । अपने उद्यम करिवो करनो । तातें द्रव्य निघटे नाहीं । कमाई होय थोरो वोहोत ऊपर चलेगो । और जितनो खरचेगो तितनी कमाई होइगी । ऐसो आसीरवाद दियो । पाछें उह सेठ के वेटा ने व्रजयात्रा करि श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन किये । और नानाप्रकार के मनोरथ किये । श्रीगुसांईजी कों थोरी घनी भेट करि कै विदा होइ अपनी स्त्रीकों सेवक कराय कै अपने देस में आयो । तव अपने श्रीठाकुरजी वा वैष्णव के

घर बिराजे हते तहां तें अपने घर पधराय ल्यायो। पाछें श्रीगुसांईजी की कृपा तें लौकिक-अलौकिक कार्य करन लाग्यो। सो भलो वैष्णव भयो।

सो वह सेठ और वाकौ बेटा श्रीगुसांईजीकौ ऐसे परम कृपापात्र भगवदीय हे। सो इनकी वार्ता कहां तांई कहिए।॥२२२॥

* * *

**अब श्रीगुसांईजी के सेवक एक सेठ, गुजरात कौ, जाकी बेटी बरस दस की हती, जाने श्रीबालकृष्णजी तें श्रीमदनमोहनजी किये, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—**

भावप्रकाश—ये बेटी सात्विक भक्त है। लीला में इनकौ नाम 'कृष्णहिता' है। सो कृष्ण की सदा हित करिवेवारी है। ये श्रीचंद्रावलीजी की सखी है। ये 'नंदा' तें प्रगटी है, तातें उनके भावरूप है। और 'कृष्णहिता' की एक सखी है, वाकौ नाम 'गार्गी' है, सो यहां विरक्त भयो।

वार्ता प्रसंग—१

सो उन सेठ ने अपनी बेटी कौ बिवाह कियो। सो महिना दोय में बेटी के बर की देह छूटी। सो सेठ कों बोहोत दुःख भयो। ता पाछें महीना एक बीत्यो। तब श्रीगुसांईजी गुजरात पधारे। सो उह सेठ श्रीगुसांईजी कौ सेवक हतो। तातें या सेठ के घर उतरि कै बिराजे। तब सेठने अपनी बेटी की सब बात श्रीगुसांईजी सों कही। पाछें बेटी ने आय कै दंडवत् करी। तब श्रीगुसांईजी कृपा करि कै वाकों बेगि न्हवाय के नाम ब्रह्मसंबंध करवायो। पाछें एक श्रीमदनमोहनजी कौ स्वरूप वैष्णव ने श्रीगुसांईजी पास पधरायो हतो। सो यह सेठ की बेटी के माथे पधराय दिये। पाछें बेटी सों कही, जो-अरी! तू इन की सेवा आछी भांति सों करियो। और घर के बाहिर मति जइयो। तब बेटी भोली सो कछू समुझत नाहीं। सो श्रीगुसांईजी सों

पूछी, जो-महाराज ! ठाकुर याही भांति के होत है ? तब श्री-गुसांईजी कहे, जो-हां ! ठाकुर याही भांति के होत है । इन ही में तू मन लगाइयो । सो या प्रकार श्रीगुसांईजी कछूक दिन उहां बिराजे । तब बेटी कों सगरी सेवा की रीति सिखाई । ता पाछें श्रीगुसांईजी आप उहां तें विदा होइ के श्रीरनछोरजी के दरसन कों पधारे । और बेटी सेवा करन लागी । सो सेवा करत करत बेटी साठ बरस की भई, डोकरी। सो घर तें बाहर न निकसी। मा-बाप सबन की देह छूटि गई । अकेली डोकरी रही । तब एक चाकर राख्यो । टका घर में धरि गुमास्ता सब विदा किए । सो अपने घर में सेवा दोऊ बेर करे । रात्र कों पोथी बांचे । और जो-कोऊ वैष्णव आवे तिनकों भलीभांति सों समाधान करे । तब ऐसे करत एक समय गुजरात के बोहोत वैष्णव भेले होय के श्रीगुसांईजी के दरसन कों चले । सो ता संग में एक विरक्त वैष्णव के पास श्रीबालकृष्णजी की सेवा । सो उन के श्रीहस्त में लडुवा हतो । सो संग सगरो डोकरी के गाम में आयो । दिन घड़ी छह रह्यो ताही समय मेह बरसन लाग्यो । सीतकाल के दिन हते । सो सगरो संग गाम के बाहिर तलाव के ऊपर उतर्‍यो । तब वा विरक्त ने विचार्‍यो, जो-आज मेरी रसोई कैसे होइगी ? सो कैसे बनेगी ? लोग तो अपने अपने पाल डेरान में करेंगे । मेरे वस्त्र हू भीजे हैं । तातें गाम में कोई वैष्णव होइ तो तहां श्रीठाकुर-जी कों अरोगाय ल्याऊं । तब श्रीठाकुरजी की झांपी ले के गाम में गयो । तब तहां एक वैष्णव सों पूछी, जो-यहां कोई मर्यादी वैष्णव कौ घर है ? तब वा वैष्णव ने कही, जो-एक डोकरी कौ घर है । सो साठ बरस की भई परंतु घर तें बाहिर नाहीं निकसी । अपने

घर में श्रीठाकुरजी की सेवा करत है। और जो-कोऊ वैष्णव घर आवत है सो ताकौ आछी भांति सों समाधान करत है। पाछें वा वैष्णव ने विरक्त वैष्णव कों ड़ोकरी कौ घर बताय दियो। तब वा ड़ोकरी के घर जाइ भगवद्-स्मरन कियो। तब वा ड़ोकरी ने कही, जो-वैष्णव कहां तें आए? बैठो। श्रीठाकुरजी कौ संपुट होइ तो पधराय जाउ। मैं रसोई करि चुकी हूं। अब राजभोग धरूंगी। तब वा वैष्णव ने कही, जो-गुजरात के वैष्णव श्री-गोकुल श्रीगुसांईजी के दरसन कों जात हैं। सो ता संग में मैं हूं जात हूं। सो गाम के बाहिर तलाव ऊपर संग उतर्यो है। सो मेह बरसन लाग्यो। तातें मेरे पास श्रीठाकुरजी हैं। सो ताके लिए तुम्हारे पास आयो हूं। तब ड़ोकरी ने कही, जो-संपुट पध-राय देऊ। तुमकों कछू काम होइ तो बाहिर होइ आवो। घरी दोइ पाछें तुम दरसन कों बेगि अइयो। कपड़ा भींजे होइ तो सुकाइ देऊ। ये नए पहरि लेहू। पाछें वा वैष्णव ने कपड़ा सुकाइ दिए। और झांपी ड़ोकरी के आगें धरी। तब उह संग में तलाव ऊपर आयो। तब उह ड़ोकरी राजभोग की सामग्री सिद्धि करि चुकी हती। सो उन वैष्णवन की झांपी खोली। सो श्रीबाल-कृष्णजी कौ स्वरूप देख्यो। सो नीचे ऊपर देखि कै चकृत व्है रही! मन में कही, जो-इन के हाथ-पांव टेढ़े होय रहे हैं। हाथ में लड्डुवा है। ऐसें श्रीठाकुरजी क्यों भए? मैं श्रीगुसांईजी सों प्रथम पूछि लीनी हती, जो-श्रीठाकुरजी ऐसे ही होत हैं? तब श्री-गुसांईजी कहे, हां! ऐसे ही होत हैं। जो-मेरे श्रीठाकुरजी से बडे होंइ मुरली बजावे तब जानिए, जो-यह वैष्णव हू ठीक है। श्रीगुसांईजी कौ सेवक है। याही के पास ऐसे ठाकुर क्यों भए?

पाछें मन में विचार चिंता करन लागी। जो-श्रीगुसांईजी ने वा वैष्णव कों वेसोई स्वरूप पधरायो है। परंतु यह विरक्त है। सो ऐसे सीतकाल में श्रीठाकुरजी कों लें कै निकस्यो है। सो मारग में मारे सीत के श्रीठाकुरजी के हाथ पांव अकड गये हैं। पाछें ठाकुर कों कहे, जो-महाराज! यह वैष्णव बड़ो मूरख है। तातें तुम्हारो जतन न राख्यो। उनाले में श्रीगोकुल जातो तो तुम्हारे हाथ-पाँव की कछू औषधि हू नाहीं करनी परती। पाछें तत्काल उठि कै कोटरी में तें तेल ले कै जायफल घिसि कै डारयो। कस्तूरी घिसि कै ड़ारी। अंगीठी दुहेरी धरी। श्रीठाकुर-जी कों आछे रुइ कै बिछोना मोटे पर पधराए। हाथ-पाँव श्रीअंग में तेल लगाय मर्दन करन लागी। और अति दीन होई बचन कहन लागी। जो-महाराज! सीतकाल कौ तुमकों बड़ो दुःख भयो। जो-हाथ-पांव टेढ़े होइ गए। या वैष्णव कों तोऊ ज्ञान न भयो। अब मैं कैसे करूं? श्रीगुसांईजी ऐसे विरक्त कों ऐसी निधि क्यों पधराई? परंतु श्रीगुसांईजी आप परम दयाल हैं। तातें पध-राई। परि या वैष्णव कों ऐसो न चहिए। जो ऐसी सीत में ले कै तुम कों निकस्यो। यह पुष्टिमार्ग में प्रभुन कों श्रम न होइ। ऐसे वैष्णव कों घर बैठे सेवा करनी। सो तुम्हारी सेवा तो न बनी और ऐसी दसा तुम्हारी वा वैष्णव ने करी! अब मैं कैसें करों? या प्रकार अनेक वचन कहि दुःख करन लागी। हृदय में अग्निसी उठी। जो-हाय हाय, श्रीप्रभुजी कों ऐसो दुःख देखि कै मेरी देह न छूटी? या भांति कहि कै तेल मसलन लागी। तब श्रीठाकुरजी ने विचारी, जो-देखो! या बाई कौ कैसो सूधो भाव है? तातें मैं जहां तांई हाथ-पांव सूधे न करूंगो। तहां तांई यह छोड़ेगी नाहीं।

राजभोग की सामग्री सीतल होइ जाइजी। तहां तांई याहू के ठाकुर भूखे बैठे रहेंगे। और यह तो प्रेम बिवस होइ गई है। या प्रकार श्रीठाकुरजी ने बिचारि कै आप हू प्रेम बिवस होइ कै हाथ-पांव तत्काल सूधे करि दिये। ठाढ़े होंई मुरली मनोहर भए। जैसे याके ठाकुर हते तैसे ही स्यामसुंदर मुरली मनोहर भए। तब यह ड़ोकरी अत्यंत प्रसन्न भई। मन में कही, जो-अब श्रीठाकुरजी टेढ़े तें सुधे भए। मैं कही, जो-श्रीठाकुरजी ऐसे क्यों भए? मेरे ठाकुर से मुरली मनोहर होइ गए। हाथ-पांव टेढ़े भए हते, सो आछे भए। तब तत्काल रुई के दुहरे वागा, टोपा, फरगुल गदल और पास ही अंगीठी धरी। तब तत्काल बदाम कौ सीरा कस्तुरी डारि कै सिद्धि करि राजभोग धरन लागी। सो अपने श्रीठाकुरजी के आगे एक थार धर्‍यो। तामें दही मिठाई आदि सगरी सामग्री धरी। और या विरक्त वैष्णव के श्रीठाकुरजी सों बिनती करी, जो-महाराज! तुमकों गोरस बोहोत प्रिय है सो मैं जानत हों परंतु तुम्हारे हाथ-पांव अकड़ गए हैं, तातें तुम आज आछें भए हों, तातें दोइ चारि दिन ताती सामग्री आरोगो। श्रीअंग में बल होंइगो। तब मैं दहीं मठा बोहोत आरोगाउंगी। चिंता मति करियो। सीतकाल पर्यंत वैष्णव कों अपने घर राखूंगी। तातें अब दहीं मठा सीतल सामग्री मति आरोगियो। सो या प्रकार अत्यंत प्रीति सों राजभोग धरि टेरा लगाय रसोई के पात्र मांजि रसोई पोती। ता पाछें भोग सराय आचमन तातें जल सों कराय बीड़ा आरोगाय पाछें वा विरक्त वैष्णव कों आरती के दरसन करवाये। सो गद्दल रजाई में कछू जान्यो नाहीं, जो-मेरे ठाकुर ठाढ़े स्वरूप भए।' पाछें ड़ोकरी ने अनोसर कराइ

वा वैष्णव कों पातरि धरी। गाय की एक पातरि निकासी। वैष्णव कों भली भांति सों महाप्रसाद लिवायो। पाछें वा डोकरीने महाप्रसाद लियो। पाछें डोकरीने उत्थापन सेन पर्यंत सेवा सों पहोंचि पाछें श्रीठाकुरजी कों सेन करवाये। वा विरक्त वैष्णव के श्रीठाकुरजी कों दोई रजाई उढ़ाई। अनोसर करि वाहर आई। तव वैष्णव कों सेन कौ महाप्रसाद लिवायो। पाछें पोथी ले भगवद्वार्ता करत आधी रात्रि भई। तव वैष्णव वोहोत प्रसन्न भयो और कह्यो, जो-डोकरी तेरो वड़ो भाग्य है। जो-दिन कों सेवा करत है, रात्रिकों भगवदवार्ता करत है। तोकों धन्य है। पाछें डोकरी ने कही, जो-मारग के श्रमित हो सो अव सोओ। पाछें डोकरी ने विछौना करि दीनो। तव वा विरक्त वैष्णव ने कही, जो-डोकरी प्रातःकाल वेगि उठियो। मंगला करि मेरे श्रीठाकुरजी कों पधराय दीजियो। सगरे वैष्णव चलेंगे। तव डोकरी ने कही, जो-वैष्णव ! दस-पांच दिन मेरे घर और रहो। अव ही सीत वोहोत परत है। तुम्हारे श्रीठाकुरजी कों आराम भयो है। तव यह सुनि कै वा वैष्णव ने डोकरी तें कही, जो-डोकरी ! तू वावरी भई है। कैसे वोलत है ? श्रीठाकुरजी कहा मांदे होत हैं ? तुम मांदे हो सो ऐसे वोलत हो। तातें मैं तो या संग में जाउंगो। तव डोकरी ने कही, जो-तू श्रीगुसांईजी कौ सेवक होइ कै श्रीठाकुरजी कों श्रम करवायो ? श्रीठाकुरजी के हाथ पांव अकड़ि गए हते, सो तेल लगाई कै सूधे किए हैं। तातें अव ही तो सीत वोहोत परत है। डोल पीछे जैयो। सो तहां तांई श्रीठाकुरजी कों चैन होइ जाइगो। और तुमकों डोल पीछे मैं श्रीगोकुल पहोंचाय देउंगी। तव वैष्णव ने कह्यो, डोकरी ! तू

बड़ी मूरख है। तेरे हाथ पांव अकड़ि गए होंगे। जो-मेरे श्रीठाकुरजी कों ऐसी बात कहत है? मैं तो सर्वथा सवेरे जाउंगो। तातें तू मेरे श्रीठाकुरजी राख्यो चाहत है? मैंनें एक दिन के लिए पधराए। तैंनें इतनो झगड़ो मचायो? तब डोकरी ने कही, जो-तेरी इच्छा। मैं तो तेरे श्रीठाकुरजी के लिये कहत हों। तेरे मन में नहीं आवे तो मैं कहा करों? कहूं सीतकाल में श्रीठाकुरजी फेरि अकड़ि जाइंगे, तो मारग में तू कौन जतन सों आछो करेगो? यह तो घर हतो। सो तेल, जायफल, कस्तूरी के मसले आछे भये। दुहरी अंगीठी आगें धरी। पुष्ट-सामग्री गरम आरोगाई। आछे भीतर पोढ़े। इतनो सुख मारग में श्रीठाकुरजी कों कहां? तब वैष्णव ने कही, जो-डोकरी तोकों ज्ञान नाहीं है। जो-श्रीठाकुरजी सगरे जगत कौ दुःख दूर करत हैं। श्रीठाकुरजी कों दुःख कैसो? एक दृढता चाहिए। न सामग्री चहिए न आभूषन चहिए। न वस्त्र चहिए। जो-समय पर भगवद् इच्छा सों बनि आवे ताही में श्रीठाकुरजी कों संतोष है। तब डोकरी ने कही, जो-तेरी ऐसी बुद्धि है, ताही सों श्रीठाकुरजी अकड़ि गए! ता बातकों मैं कहा करूं? मेरे घर कृपा करि कै पधारे। सो मोसों बन्यो सो मैंनें कियो। अब तेरे ठाकुर हैं सो तेरे मन में आवे सो तू करियो, अब सोय रहो। प्रातःकाल सवारे पधराइयो। तब सोयो। परि नींद न आई। जो-डोकरी मेरे सुंदर ठाकुर देखि कै लियो चाहत है। सो कब सवारो होइ और कब मैं अपने श्रीठाकुरजी कों ले जाउं। और डोकरी कों हू मारे चिंता के नींद न आई। ऐसे श्रीगुसांईजी के सेव्य श्रीठाकुरजी मारग में सीत बोहोत है, फेरि अकड़ि जाइंगे तो सूधे

कौन करेगो ? यह तो विरक्त है। याके पास कछू सामग्री वस्तू नाहीं है। सो तो माने नाहीं। अब मैं कैसे करों ! श्रीगुसांईजी श्रीठाकुरजी कों अकड़े देखेंगे तो याके ऊपर खीजेंगे। कहा जाने कैसी होइ ? याकों तो ज्ञान नाहीं है।

सो या प्रकार दोऊन कों चिंता करत करत घड़ी दोइ रात्रि रही तब वा विरक्त वैष्णव ने उठि के डोकरी सों कही, जो-बेगि उठि, न्हाय कै मंगला करि। मैं हू तलाव पर जाय कै न्हाइ आऊं। सवारो होत ही यह सगरो संग चलेगो तामें मैं जाउंगो। तब डोकरी उठि कै देहकृत्य करि कै न्हाई। और उह वैष्णव तलाव पर जाइ कै देहकृत्य करि कै न्हाइ के अपरस में आयो। या डोकरी ने श्रीठाकुरजी कों जगाय मंगला भोग धर्यो। पाछें मंगल-भोग सराय कै वैष्णव के श्रीठाकुरजी झांपी में पधराय दिए। रजाई नीचे और बिछाई, दोई रजाई ऊपर अधिक उढ़ाई। बिनती करी, जो-महाराज ! मारग में आछे रहियो। मैं कहा करों ? वैष्णव के राखिवे कों बोहोत जतन कियो। परंतु वैष्णव रह्यो नाहीं। तुम हू भले वैष्णव के पाले परे हो ! जो-तुम्हारी ऐसी दसा भई। परंतु अब कैसी होईगी ! सामग्री देउंगी, तो यह वैष्णव है। कर देगो नाहीं। ऐसे कहि कै नेत्रन में जल भरि लीनो। पाछें वैष्णव कों बुलाई कै कही, जो-वैष्णव मैंनें दोई रजाई तामें बिछाई हैं और दोई उढ़ाई हैं। सो जतन सों श्रीठाकुरजी कों राखियो। और लोंग, जायफल, कस्तूरी, बदाम, धरि राखी हैं। सोंठ मेथी की सामग्री करियो। सो सीतकाल पर्यंत नित्य आरोगाइओ। देखियो, जो-फेरि पीरे न होंइ जाय। हाथ-पांव टेढ़े होइ जाइंगे तो श्रीगुसांईजी कों कहा जुवाब देइगो ? तातें साव-

धान होइ रहियो। मैं तो तुम्हारो कियो सहि लीनो, परंतु श्रीगुसांईजी न सहेंगे। तब वैष्णव ने कही, जो-झांपी आगे ल्याउ। मैं चरन-परस करि अपने श्रीठाकुरजी कों देख लेऊं। तब डोकरी ने श्रीठाकुरजी की झांपी आगें धरी। तब वैष्णव ने झांपी खोलि कै देखी। सो देखे तो स्याम स्वरूप हैं। श्रीठाकुरजी दोई चरनारविंद सों ठाढ़े हैं। मुरली मनोहर हैं। तब वैष्णव ने कही, जो-अरी डोकरी! मेरे तो गौर स्वरूप श्रीबालकृष्णजी हते! हाथ में लडुआ लिए। सो तू बेगि ल्याउ। मेरे श्रीठाकुरजी पलटि लिए है। तेरो मन झघड़ो करिवे कौ है। जो-ये अपने ठाकुर लै और मेरे ठाकुर ल्याऊ। तब या डोकरी ने कही, जो-अरे वैष्णव! तू बावरो भयो है। और भांति के ठाकुर देखे न सुने। तैनें बडो झघड़ो मचायो। एक तो श्रीठाकुरजी कों पीरो कर्यो। सो हाथ-पांव अकड़ि गए हते सो मैने तेल मसल के स्याम स्वरूप किए। हाथ-पांव सूधे किए। श्रीठाकुरजी कों श्रम करवायो। श्रीगुसांईजी कौ सेवक जानि कछू वोली नाहीं। याही प्रकार सेवा करत है? सीतकाल में श्रीठाकुरजी कों ले के निकस्यो। तब वैष्णव ने कही, जो-मेरो संग मेरे श्रीठाकुरजी कों पहचानत है। तू संग में चलि, उनसों पूछि देखि। तब डोकरी कों ले के वैष्णव संग में आयो। तब सगरे वैष्णवन ने कही, जो-याके तो गौर स्वरूप श्रीबालकृष्णजी हते। यह तो स्याम स्वरूप हैं? तब डोकरी ने मन में कही, जो-संग तो सगरो या वैष्णव की ओर है। और अब मैं कैसें करों? तब यह डोकरी झांपी ले कै घर आई। तव वैष्णव ने कही, मेरे श्रीठाकुरजी ल्याव, नांतर मैं माथो फोरत हों। जो-ऐसे जानतो, तो तेरे

घर काहे कों पधरावतो ? तातें वेगि ल्याऊ, तोतर में तेरे
ऊपर हत्या देऊंगो । तब डोकरी डरपि कै श्रीठाकुरजी की झांपी
ले भीतर जाय श्रीठाकुरजी सों कही, जो-महाराज ! बड़ो झगड़ो
लगायो । अब मैं कैसी करों ? तब श्रीठाकुरजी कहे, जो-यह
झगड़ो तो श्रीगुसांईजी मिटावेंगे । तातें तू या संग में अपने
श्रीठाकुरजी कों ले कै चलि । तब डोकरी ने कही, जो-महाराज !
तुम भले पधारे । ऐसें सीतकाल में मेरे श्रीठाकुरजी अकड़ि
जाय तो मैं कहा करों ? तब श्रीठाकुरजी कहे, जो-यह तो वि-
रक्त है, मारग में कछु वस्त्र सामग्री नाहीं बनि आवे । तातें मैं
कैसें करों ? तू रजाई इकठी करि, सामग्री लै कै तत्काल चलि ।
सांतर वैष्णव साथो फेरत है । और दूसरो उपाय नाहीं । तब
डोकरी ने बाहिर आइ कै वैष्णव सों कही, जो-अब मैं गाड़ी
भाड़े करि तैयारी करों । तेरो मेरो झगड़ो श्रीगुसांईजी मिटा-
वेंगे । आपुन श्रीगोकुल श्रीठाकुरजी कों पधराय कै ले चलेंगे ।
तब वैष्णव संग में जाय गाड़ी भाड़े करि ल्यायो । तब डोक-
रीने वैष्णवन कों तथा चाकरन कों संग ले अपने श्रीठाकुरजी
तथा वैष्णव के श्रीठाकुरजी पधराये । रजाई दस तथा फरगुल,
रूई के बागा तथा लौंग, जायफल, कस्तूरी, बादाम सोंठि लड़ुवा
सामग्री लिए । घर एक प्रामानिक वैष्णव कों सोंपि कै ताले
लगाय कै वा संग में वैष्णव के संग आई । वा वैष्णव कों
अपने संग गाड़ी में बैठाई संग चली । सो मारग में नित्य
लरत जाँइ । वैष्णव कहे, जो-मेरे श्रीबालकृष्णजी तेरे पलटि
लीने हैं । डोकरी कहे, जो-तू याही प्रकार सेवा करत है । सो श्री-
ठाकुरजी के हाथ-पांव अकड़ि गए हैं । सो सीत सों श्रीठाकुरजी

पीरे पड़ गए हैं। अब सांचो है तो देखि श्रीगुसांईजी कहा कहेंगे ? सो या भांति नित्य झघड़ो करत करत श्रीगोकुल आए। सो श्रीनवनीतप्रियजी के राजभोग आर्ति के दरसन किए। पाछें श्रीगुसांईजी श्रीनवनीतप्रियजी कों अनोसर कराय कै अपनी बैठक में गादी तकियान पर बिराजे। तब वा विरक्त वैष्णव ने श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराज ! या डोकरी ने मेरे श्रीठाकुरजी श्रीबालकृष्णजी आपु पधराय दिए हते सो पलटि लिये। तब श्रीगुसांईजी कहे, जो-डोकरी कैसे है ? यह वैष्णव कहा कहत है ? तब डोकरी ने कही, जो-महाराज ! ऐसे के हाथ श्रीठाकुरजी मति पधरायो करो। सीतकाल में श्रीठाकुरजी कों ले निकस्यो है। सो वस्त्र सामग्री भेली नाहीं है। तातें जाड़े में श्रीठाकुरजी कों पीरे कियो। और हाथ-पांव अकड़ि गए हते। सो मैंनें तेल में जायफल कस्तूरी मिलाय कै मिसले, दुहरी अंगीठी आगें धरी तब श्रीठाकुरजी सूधे भए। ता पर यह वैष्णव झगड़ो करत है। तब श्रीगुसांईजी कहे, जो-श्रीठाकुरजी कहां है ? तब डोकरी कहे, जो-मेरे पास झांपी में। याके और मेरे हू श्रीठाकुरजी सोए हैं। सो आप या वैष्णव कों समझाय कै झघड़ो मिटाय देऊ। तब श्रीगुसांईजी कहे, जो-श्रीठाकुरजी की झांपी हम कों देऊ। तब डोकरी ने झांपी श्री-गुसांईजी के आगे धरी। तब श्रीगुसांईजी ने वा वैष्णव और डोकरी सों कही, जो-तुम यहां ही बैठियो। तब आप झांपी ले कै कोठा भीतर पधारे। पाछें झांपी खोली। तब श्रीगुसांईजी ने श्रीठाकुरजी सों पूछी, जो-बावा ! यह कहा है ? तब वैष्णव के श्रीठाकुरजी ने श्रीगुसांईजी सों कही, जो-डोकरी कों दूसरी भांति

आई। जो-श्रीठाकुरजी और भांति के न होंइगे। तब तेल मसलन लागी। जब मैं सूधो भयो, दोऊ चरनकमल सूधे करे। तब वैष्णव ने देख कै झगड़ो कर्यो। तातें तुम या वैष्णव कों समुझावो, जो-मोपें या डोकरी को हेत-प्रसन्नता अत्यंत है। वात्सल्यता स्नेह बोहोत है। जो-मो बिना और कछू जानत नाहीं है। तब श्रीगुसांईजी ने या वैष्णव सों कही, जो-वैष्णव! यह स्यामस्वरूप मुरली मनोहर तेरे हैं। याके भावतें ऐसें होइ गए हैं। यह डोकरी सांची है। तेरो मन लालजी में होइ तो हम दूसरे श्रीबालकृष्णजी पधराय देई। इन स्वरूप कों हम राखे। तब या वैष्णव ने कही, जो-महाराज! हम कितनेक दिन सों सेवा करत हैं परंतु श्रीठाकुरजी रंचक हू अनुभव नाहीं जनायो। और या डोकरी ने एक दिन में श्रीठाकुरजी बस किये? तब श्रीगुसांईजी कहें, जो-यह पुष्टिमार्ग में प्रमान नाहीं। ऐसे ही जनम बितीत होइ जाई। जहां तांई स्नेह न होंई तहां तांई श्रीठाकुरजी अनुभव नाहीं जनावे। जो-स्नेह होइ तो श्रीठाकुरजी एक-क्षन में प्रसन्न होई।

भावप्रकाश—यह कहि यह जताए, जो-प्रभु तो भावप्रीति के आधीन हैं। कोऊ कितनी हू आचार-क्रिया करो, रीति अनुसार सेवा-सुमिरन हू करो, परि प्रीति न होंई तो श्रीठाकुरजी अनुभव न जनावे। और पुष्टिमार्ग में काल-नियामक नाहीं है। जो इतने दिन, इतने काल पर्यंत सेवा करे तब श्रीठाकुरजी अनुभव जतावे, ऐसो नाहीं है। या पुष्टिमार्ग में तो भगवद् अनुग्रह ही एक नियामक है। तातें भगवदनुग्रह होंई तो एक छिन में प्रभु अनुभव जतावे, यह कहे।

तब उह वैष्णव या डोकरी के पाँवन पर्यो। और कही, जो-मैनें तुम्हारो स्वरूप जान्यो नाहीं। तुम पर क्रोध कियो। अनेक वचन कहे। तातें मो पर कृपा करो। सो मो पर श्रीठा-

कुरजी सानुभाव होंई। मैं सगरो जनम योंई गमायो। तातें भगवदीय के संग में मौन उपज्यो। तब डोकरी ने कही, जो-वैष्णव! ऐसे मति कहो। मो पर तुमने बड़ी कृपा करी। या प्रकार तुम हम झगड़ो न करते तो मैं श्रीगुसांईजी के दरसन तथा श्रीगोकुल के दरसन तथा श्रीजमनापान कैसे करती? तातें वैष्णव कों श्रीगुसांईजी श्रीठाकुरजी करत हैं सो आछौ ही करत हैं, जामें जीव कौ कल्यान होई।

भावप्रकाश—यह कहि यह जताए, जो-वैष्णवन कौ झगड़ो हू प्रभुन कों रुचत है। और झगड़ो होंई सो हू कृपा करनार्थ जाननो। सो वा झगड़ा के मिष तें या ड़ोकरी कों ब्रज, श्रीयमुनाजी, श्रीगुसांईजी श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन भए। नांतर ठाकुर उहांई या भेद कों खोलि कै डोकरी सों कहते, तो डोकरी श्रीगोकुल कैसे आवती? तातें यह जाननो, जो-वैष्णव कौ झगड़ो हू कृपा करनार्थ है।

तातें वैष्णव तुम्हारो मन होय तो श्रीठाकुरजी कों न्यारे पधरावो। जहां इच्छा होई तहां सेवा करो। और तुम्हारो मन प्रसन्न होई तो मेरे पास रहि सेवा करो। दोऊ जनेन के श्रीठाकुरजी संग बिराजेंगे। मेरो मन तुम ऊपर प्रसन्न है। काहेतें? जो-तुमने श्रीठाकुरजी के ऊपर झगड़ो करयो। श्रीठाकुरजी में प्रीति हती तब झगड़ो करयो। तातें तुम्हारो मन तो श्रीठाकुरजी में बोहोत हैं। ऐसे वैष्णव कौ संग तो एक क्षन हू दुर्लभ है। तब वैष्णव ने कही, जो-मैं तुम्हारे पास रहूंगो। तुम्हारे संग तें मोपर श्रीठाकुरजी कृपा करैंगे। तुम धन्य हो। में तुम सों इतनी द्वेषबुद्धि करी और तुमकों अवगुन नाहीं आयो। भगवदीय के लक्षन सुने हते। सो देखे। पाछें श्रीगुसांईजी दोऊन कौ झगड़ो मिटाय कै झांपी डोकरी कों दीनी। और कही, जो-तुम दोऊ इकठोरे रहियो। तब वा विरक्त वैष्णव ने कही, जो-महाराज! जहां लगि मैं जीउंगो

भगवद्-इच्छा तें सेठ और सेठानी की देह छूटी। तब उह सेठ भगवद् चरणारविंद में प्राप्त भयो। सो उह सेठ अपने बेटा सों कहि गयो हतो, जो-बेटा! तू या दासी सों माजी कहि कै बोलियो। जो-याके ऊपर श्रीठाकुरजी की बड़ी कृपा हैं। और सेवा के कार्य में सावधान रहियो। और यासों पूछि कै कामकाज करियो।

सो ऐसें करत कितनेक दिन में संग एक श्रीनाथजी के दरसन कों चल्यो। तब वा सेठ के बेटा ने दासी सों पूछ्यो, जो-तुम कहो तो यह संग जात है सो मैं हू व्रजयात्रा करि आऊं? तब दासी ने कह्यो, जो-बेटा! तेरे भाग्य में व्रजयात्रा नाहीं है। पाछें वह प्रसाद ले कै आय कै दुकान ऊपर बैठ्यो। सो मुनीम आदि सब वैष्णव हते। परि उह सेठ काहू सों बोले नाहीं। तब महेता ने सेठ सों पूछी, जो-आज तुम्हारे मन में कहा उद्वेग है? सो काहूतें बोलत नाहीं? सो यातें जो होय सो हमसों कहिए। तब सेठ ने कह्यो, जो-यह संग श्रीनाथजी के दरसन कों जात है। सो मैं माजी सों पूछ्यो, जो-मैं जाऊं? तब माजी ने नाहीं कीनी। ता बात कौ मोकों विचार है। जो-मैं गयो होतो तो श्रीनाथजी की सेवा-दरसन करतो। तब मुनीम ने कही, जो तुमकों जानो होय तो सुखेन जाऊ। तुम कहो सो तैयारी करि देइ। यामें माजी कों कहा पूछनो? पाछें मुनीम ने सब तैयारी करि दीनी। तब उह सेठ कितनेक मनुष्यन कों संग ले चल्यो। सो श्रीनाथजीद्वार के आधे रस्ते जाइ पहोंच्यो। तब एक राजा के मनुष्य सों लड़ाई भई, सो वह राजा जोरावर हतो। सो ताने सब कों केद किये। पाछें कितनेक दिन वा सेठ कों राखि कै और सबन कों सीख दीनी। तब उह संग चल्यो। सो कितनेक दिन में संग जाइ

पहोंच्यो, श्रीनाथजीद्वार। तब सबन ने श्रीनाथजी के दरसन किये। पाछें व्रजयात्रा करी और जो मनोरथ करनो हतो सो करि कै पाछें श्रीनाथजी श्रीगुसांईजी सों विदा होइ कै चले। सो कितनेक दिन में वा सेठ के पास आय पहोंचे। तब राजा ने वा सेठ कों रजा दीनी। तब सेठ ने संगवारे वैष्णवन सों कही, जो-तुम तो व्रजयात्रा करि आए। और मैं रहि गयो। तातें मैं जाउं। तब सब वैष्णवन ने कह्यो, जो-अब तुम कहां जाउगे ? तातें अब तो कोई संग में जइयो। और ये जमुना जल ले कै कंठी प्रसाद ले कै पाछें फिरो। तब वह सेठ पाछें फिर्यो। सो अपने घर आए। तब माजी सों कही, जो-मैं व्रजयात्रा करि आयो, जो-यह जमनाजल-कंठी प्रसाद लेऊ। तब माजी ने कही, तू झूंठो है। व्रजयात्रा कों गयो नहीं है। यह कंठी-प्रसाद तो संग में तें लियो है। तोकों तो वा राजाने केद कियो हतो। अब तू झूंठ क्यों बोलत है ? तब उह सेठ कौ बेटा दीन होंइ के माजी के पाँवन पर्यो। और कह्यो, जो माताजी ! मैंने तुम्हारो कह्यो न मान्यो तातें मोकों दरसन भयो नाहीं। सो तुमने कही, जो मेरे भाग्य में दरसन नाहीं है ? सो कैसें खबरि परी ? मोसों विस्तार करि कै कहो। तुम भगवदीय हो, तातें सांची बात कहो। अब तो तुम कहोगी सो मैं करूंगो। तब माजी ने कह्यो, जो-सारस्वत कल्प में कृष्ण अवतार भयो. तब रासक्रीडा भई। तब श्रीठाकुरजी ने रास कीनो। तब मेरो हथनी को अवतार हतो। सो मैंने झीनी आंखिन सों सब व्रजभक्त सहित और पसु-पंच्छी देखे हते। तब तिन में तोकों नहीं देख्यो हतो। सो रासक्रीडा में जो जीव होइंगे। तिन कों व्रजयात्रा तथा श्रीनाथजी के दरसन होइंगे।

भगवद्-इच्छा तें सेठ और सेठानी की देह छूटी। तब उह सेठ भगवद् चरणारविंद में प्राप्त भयो। सो उह सेठ अपने बेटा सों कहि गयो हतो, जो-बेटा ! तू या दासी सों माजी कहि के बोलियो। जो-याके ऊपर श्रीठाकुरजी की बड़ी कृपा हैं। और सेवा के कार्य में सावधान रहियो। और यासों पूछि कै कामकाज करियो।

सो ऐसें करत कितनेक दिन में संग एक श्रीनाथजी के दरसन कों चल्यो। तब वा सेठ के बेटा ने दासी सों पूछ्यो, जो-तुम कहो तो यह संग जात है सो मैं हू ब्रजयात्रा करि आऊं? तब दासी ने कह्यो, जो-बेटा ! तेरे भाग्य में ब्रजयात्रा नाहीं है। पाछें वह प्रसाद ले कै आय कै दुकान ऊपर बैठ्यो। सो मुनीम आदि सब वैष्णव हते। परि उह सेठ काहू सों बोले नाहीं। तब महेता ने सेठ सों पूछी, जो-आज तुम्हारे मन में कहा उद्वेग है? सो काहूतें बोलत नाहीं? सो यातें जो होय सो हमसों कहिए। तब सेठ ने कह्यो, जो-यह संग श्रीनाथजी के दरसन कों जात है। सो मैं माजी सों पूछ्यो, जो-मैं जाऊं? तब माजी ने नाहीं कीनी। ता बात कौ मोकों विचार है। जो-मैं गयो होतो तो श्रीनाथजी की सेवा-दरसन करतो। तब मुनीम ने कही, जो-तुमकों जानो होय तो सुखेन जाऊ। तुम कहो सो तैयारी करि देइ। यामें माजी कों कहा पूछनो? पाछें मुनीम ने सब तैयारी करि दीनी। तब उह सेठ कितनेक मनुष्यन कों संग ले चल्यो। सो श्रीनाथजीद्वार के आधे रस्ते जाइ पहोंच्यो। तब एक राजा के मनुष्य सों लड़ाई भई, सो वह राजा जोरावर हतो। सो ताने सब कों केद किये। पाछें कितनेक दिन वा सेठ कों राखि कै और सबन कों सीख दीनी। तब उह संग चल्यो। सो कितनेक दिन में संग जाइ

आय कै दंडवत करि बिनती करी, जो-महाराज ! कृपा करि कै मेरी भेट राखिये। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप आज्ञा किए, जो-तुम महाप्रसाद यहां ही लीजियो । पाछें दूसरे दिन वा सेठ ने बिनती करी, जो-महाराज ! कृपा करि कै मोकों ब्रह्मसंबंध करवाइए । तब आपु आज्ञा किए, जो-तू काल्हि व्रत करियो । परसों ब्रह्मसंबंध करवावेंगे । सो तब उह सेठ दूसरे दिन व्रत करि, पाछें अपरस वस्त्र पहरि कै श्रीगुसांईजी के पास आयो। सो श्रीगुसांईजी श्रीनाथजी के सानिध्य तुलसी हाथ में दे कै ब्रह्मसंबंध करवाये । पाछें श्रीनाथजी के चरणारविंद में तुलसी समर्पी । पाछें श्रीनाथजी कों अनोसर कराय कै श्रीगुसांईजी आप श्रीगिरिराज तें नीचे पधारे। सो अपनी बैठक में गादी-तकियान के ऊपर बिराजे। तब सेठ ने आय कै भेट करी। पाछें श्रीगुसांईजी आपु भोजन कों पधारे। सो श्रीगुसांईजी भोजन करि कै मुख सुद्धार्थ आचमन करि कै बीड़ा आरोगि के अपने हस्त सों वा वैष्णव कों जूठनि की पातरि धरी। तब वा सेठ ने महाप्रसाद लियो । पाछें श्रीगुसांईजी आप श्रीगोकुल पधारे। तब उह सेठ हू श्रीनाथजी की भेट करि बिदा होंइ कै श्रीगुसांईजी के संग श्रीगोकुल आयो। आप श्रीनवनीतप्रियजी आदि सातों स्वरूपन के दरसन करे। तब यथासक्ति भेट कीनी। पाछें कितनेक दिन उहां रहि कै श्रीगुसांईजी की आज्ञा मांगि ब्रजयात्रा कों गयो । सो कितनेक दिन में संपूरन ब्रजयात्रा करि श्रीगोकुल आयो। सो श्रीगुसांईजी के दरसन किए । तब श्रीगुसांईजी आपु पूछे, जो-ब्रजयात्रा करि आए? तब कही, जो-राज की कृपा सों भई। पाछें कितनेक दिन उहां रहि कै श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराज ! आप की

भावप्रकाश—यह कहि यह जताए, जो-ब्रज सगरो अलौकिक है। और मूल में संबंध होंई तो ब्रज के दरसन होंई।

अब मैं कहूं सो सुनि। पहले तो तू झूंठ मति बोलियो। झूंठ बोलेगो तो श्रीगुसांईजी तो पर अप्रसन्न होईंगे। और अब तू वैष्णवन की सेवा करियो। तब वैष्णव सब तो पर प्रसन्न होइ आसीरवाद देंगे तब तोकों ब्रजयात्रा तथा श्रीनाथजी के दरसन होंइगे। तू कोई कौ दोष मति देखे। और वैसे तू लाख रुपैया खर्चेगो तोहू तोकों दरसन नाहीं होंईगे। तातें तू वैष्णव की सेवा करि।

भावप्रकाश—यामें वैष्णव की सेवा कौ उत्कर्ष कहे, जो वैष्णव की सेवा तें ब्रजलीला में प्रवेश होंई। ब्रज के सौभाग्य कों पावे। ऐसो सेवा कौ महात्म्य है।

तब वा सेठ ने एक नई हवेली बनवाय के नित्य हवेली में वैष्णवन कों उतारन लाग्यो। पाछें सब वैष्णवन की भली भांति सों सेवा करतो। वैष्णवन कों जो चाहिए सो देतो। भगवद्-वार्ता सुनतो। और नित्य बिनती करतो, जो-तुम कृपा करोगे तब ब्रजयात्रा तथा श्रीगोवर्द्धननाथजी कौ दरसन होइगो। जो-मेरे भाग्य में दरसन नाहीं है। तब ऐसे करत कोईक दिन में कृपा करि कै वैष्णवन ने कही, जो-तू जा, तोकों श्रीनाथजी तथा श्रीगुसांईजी के दरसन होइंगे। अब तुम तैयारी करि सुखेन जाउ। तब उह सेठ कितनेक मनुष्य कों संग ले कै चल्यो। सो कित-नेक दिन में श्रीनाथजीद्वार आय पहोंच्यो। सो श्रीनाथजी के दरसन खुले तब सेठ ने दरसन किये। पाछें श्रीगुसांईजी आप श्रीनाथजी कों अनोसर कराय कै पर्वत तें नीचे पधारे। सो अपनी बैठक में गादी-तकियान के ऊपर विराजे। तब सेठ ने

आय के दंडवत करि बिनती करी, जो-महाराज ! कृपा करि के मेरी भेट राखिये। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप आज्ञा किए, जो-तुम महाप्रसाद यहां ही लीजियो। पाछें दूसरे दिन वा सेठ ने बिनती करी, जो-महाराज ! कृपा करि कै मोकों ब्रह्मसंबंध करवाइए। तब आपु आज्ञा किए, जो-तू काल्हि व्रत करियो। परसों ब्रह्मसंबंध करवावेंगे। सो तब उह सेठ दूसरे दिन व्रत करि, पाछें अपरस वस्त्र पहरि कै श्रीगुसांईजी के पास आयो। सो श्रीगुसांईजी श्रीनाथजी के सानिध्य तुलसी हाथ में दे कै ब्रह्मसंबंध करवाये। पाछें श्रीनाथजी के चरणारविंद में तुलसी समर्पी। पाछें श्रीनाथजी कों अनोसर कराय कै श्रीगुसांईजी आप श्रीगिरिराज तें नीचे पधारे। सो अपनी बैठक में गादी-तकियान के ऊपर बिराजे। तब सेठ ने आय कै भेट करी। पाछें श्रीगुसांईजी आपु भोजन कों पधारे। सो श्रीगुसांईजी भोजन करि कै मुख सुद्धार्थ आचमन करि कै बीड़ा आरोगि के अपने हस्त सों वा वैष्णव कों जूठनि की पातरि धरी। तब वा सेठ ने महाप्रसाद लियो। पाछें श्रीगुसांईजी आप श्रीगोकुल पधारे। तब उह सेठ हू श्रीनाथजी की भेट करि बिदा होंइ कै श्रीगुसांईजी के संग श्रीगोकुल आयो। आप श्रीनवनीतप्रियजी आदि सातों स्वरूपन के दरसन करे। तब यथासक्ति भेट कीनी। पाछें कितनेक दिन उहां रहि कै श्रीगुसांईजी की आज्ञा मांगि व्रजयात्रा कों गयो। सो कितनेक दिन में संपूरन व्रजयात्रा करि श्रीगोकुल आयो। सो श्रीगुसांईजी के दरसन किए। तब श्रीगुसांईजी आपु पूछे, जो-व्रजयात्रा करि आए? तब कही, जो-राज की कृपा सों भई। पाछें कितनेक दिन उहां रहि कै श्रीगुसांईजी सों विनती करी, जो-महाराज ! आप की

आज्ञा होंइ तो मैं अपने देस कों जाऊं। तब श्रीगुसांईजी आज्ञा किए, कालिह तुमकों बिदा करेंगे। तब दूसरे दिन बिदा होई श्रीगुसांईजी कों भेट धरि बिनती करी, जो-महाराज! मेरे घर श्रीठाकुरजी बिराजत हैं। तातें अब आज्ञा होंइ तो मैं सेवा करों। तब श्रीगुसांईजी आज्ञा किए, जो-अब तुम सुखेन सेवा करियो। पाछें कंठी जमुनाजल प्रसाद ले घर आयो। सो वैष्णवन की मंडली में दियो। और सबन कों महाप्रसाद लिवाए। पाछें वैष्णवन की आज्ञा मांगि कै तथा सातों स्वरूपन की तथा श्रीगुसांईजी की भेंट काढ़ि कै उह सेठ सेवा में न्हायो। सो दोउ जनें मिलि कै सदा जीवन पर्यंत सेवा किए। तब श्रीठाकुरजी आपु सानुभावता जनावन लागे। जो-चहिए सो मांगि लेते। सो उह सेठ बड़ो कृपापात्र भगवदीय भयो। सो वा दासी के संगतें श्रीनाथजी तथा श्रीगुसांईजी के दरसन भए। ब्रजयात्रा भई। तब कल्यान भयो। सर्व मनोरथ पूरन भयो।

भावप्रकाश—तातें वैष्णव कों भगवदीयन कौ संग करनो।

सो उह सेठ श्रीगुसांईजी कौ ऐसो परम कृपापात्र भगवदीय हतो। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥२२४॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक स्त्री-पुरुष ब्राह्मन, पूरव में रहते, जाकी स्त्री कों श्रीगोवर्द्धननाथजी याही देह सों ले पधारे, तिनकी वार्ता को भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये स्त्री-पुरुष दोऊ तामस भक्त हैं। लीला में स्त्री कौ नाम 'नवांकुरी' है। सो इनकौ रूप बोहोत ही सुंदर हैं। प्रतिछिन इनकी देह में भाव के नवीन अंकुर उत्पन्न होत हैं। तातें ये श्रीठाकुरजी के मन कों हरति हैं। और नवांकुरी की एक सखी और है। उनकौ नाम 'चंचला' है। सो यहां पुरुष भयो। ये दोऊ 'नंदा' तें प्रगटी हैं, तातें उनके भावरूप हैं।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समय श्रीगुसांईजी आपु श्रीगोकुल तें श्रीजगन्नाथजी के दरसन कों पधारे हते। तब इनकों श्रीगुसांईजी के दरसन भए। सो साक्षात् पूरन पुरुषोत्तम के दरसन भए। तब इन ब्राह्मनने श्रीगुसांईजी कों विनती करी, जो-महाराज ! मोकों नाम सुनाइए। और कृपा करि कै मोकों अपनी सरनि लीजिए। तब श्रीगुसांईजी उन स्त्री-पुरुखन कों आज्ञा किए, जो-आगे आवो। तब श्रीगुसांईजी आप उन स्त्री-पुरुषन कों नाम सुनाए। ता पाछें उन ब्राह्मन ने यथासक्ति भेट करी। तब दूसरे दिन उन स्त्री-पुरुषन कों उपवास कराए। पाछें ब्रह्मसंबंध कराये। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप भोजन किए। सो मुख सुद्धार्थ आचमन करि कै बीड़ा आरोगे। और सब ब्रजवासी सेवक टहलुवान कों महाप्रसाद लिवायो। पाछें वे स्त्री-पुरुष दोऊ जनें महाप्रसाद लिए। पाछें वा ब्राह्मन ने श्रीगुसांईजी सों विनती करी, जो-महाराज ! मोकों कृपा करि कै श्रीठाकुरजी की सेवा पधराय दीजिए। सो मैं सेवा करूंगो। तब श्रीगुसांईजी कृपा करि वा ब्राह्मन के माथे सेवा पधराइ दिए। और सब सेवा की रीतिभांति सिखाई। तब ऐसे करत कितनेक दिन बीते ता पाछें श्रीगुसांईजी आप उहां तें विजय किये। सो श्रीगोकुल पधारे। सो वे ब्राह्मन स्त्री-पुरुष श्रीगुसांईजी की कृपा तें भले भगवदीय भए।

सो वा ब्राह्मन की स्त्री कौ श्रीगुसांईजी विषे बड़ो दृढ विश्वास हतो। सो ताके लिए श्रीगोवर्द्धननाथजी उन की सेवा मानते। और उन की समर्पी वस्तू श्रीप्रभुजी अंगीकार करते। और भगवद् सेवा कौ कार्य जो करते सो ताप-स्नेह सों करते।

और अपने हाथ सों सब सेवा करते, जो-चारि पहर करते। और रात्रि में दोनो स्त्री-पुरुष भगवद्वार्ता करते। सो ऐसे करत बोहोत दिन भए।

सो एक समय पूर्व देस के सब वैष्णव मिलि कै व्रजयात्रा करिवे कों चले। सो ता समय दोऊ स्त्री-पुरुष हू श्रीनाथजी के दरसन करिवे कों चले। सो कछूक दिन में श्रीनाथजीद्वार आइ पहोंचे। सो श्रीगोवर्धन पर्वत के ऊपर चढे। सो ता समय संध्यार्ति कौ समय हतो। सो ता समय भीर बोहोत हती। तब श्रीगोवर्धननाथजी के मंदिर के किवाड़ खुले। सो ताही समय दोऊ स्त्री-पुरुष मणि-कोठा के भीतर धसे। तब श्रीगोवर्द्धननाथजी के श्रीमुख की झांकी भई। परि आछे दरसन नाहीं भए। तब वह स्त्री अपने मनमें बहोत ही पश्चाताप करन लागी। और अपने मन में कहन लागी, जो-मैं इतनी दूरि सों परम दुर्लभ ऐसे दरसन के अर्थ आई। और भीतर हू गई। परि ता हू आछे दरसन न भए। सो या भीरमें कहूं खूंदि जाऊं तो कैसी करूं। तातें तुम मोकों श्रीगुसांईजी की का'नि ते दरसन देऊ। सो स्त्री की या प्रकार की आर्ति जानि श्रीगोवर्द्धननाथजी आपु मंदिर में तें उठि कै भीर में धसि कै वा ब्राह्मन की स्त्री कौ हाथ पकरि कै निज-मंदिर में ले पधारे। सो पीठक की ओर तहां और हू व्रजभक्त बैठे हते। सो ता ठौर श्रीगोवर्द्धननाथजी याकों बेठारे। और आप 'आदि देव' के से हैं तैसें वाकों दरसन दिए। जो-ऐसी कृपा करी। तब श्रीगुसांईजी आपुतो मंदिर में ठाढ़े हते सो यह वात जानी देखी। और तो कोऊ या बात में समझे नाहीं। सो दरसन कों आए हते सो किए। ता पाछें टेरा आयो।

तब सब लोग बाहिर आए। तब उह ब्राह्मन अपनी स्त्री कों ढूंढन लाग्यो। परि कहूं पाई नाहीं। तब ऐसे करत सेन आरती के दरसन व्है चुके। तब श्रीगोवर्धननाथजी आपु तो पोढ़े। ता पाछें श्रीगुसांईजी सब भीतरिया और वैष्णव पर्वत तें नीचे उतरे। और श्रीगुसांईजी आपु तो अपनी बैठक में गादी-तकियान के ऊपर बिराजे। तब ब्राह्मन ने श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराज! मेरी स्त्री तो सुंदर रूपवती हती। और नवजोबन है। सो ताही तें आप के गाम में काहू ने राखी होंई तो आपु या बात की ठीक करोगे। और पूछो तो भली बात है। जो-मेरी स्त्री ऐसी व्यभिचारिनी नाहीं है। मैनें बोहोत ढूंढ़ी परि पाई नाहीं। और न जाने उह कहां है? तब श्रीगुसांईजी ने सेवकन के देखत कह्यो, जो-जहां होंइगी उहां ठिकानेसिर ही होइगी। तातें अब तुम कछू चिंता मति करो। और कहूं गाम में ही होइगी। पाछें उह ब्राह्मन गयो। सो तरहटी के सब गाम में खोज करि के सब कुंज में सब ठौर देखि कै आयो। परि उह पाई नाहीं। तब उह ब्राह्मन रोमत रोमत श्रीगुसांईजी के पास आयो। तब श्रीगुसांईजी आप सों सब समाचार कहे, जो-महाराजाधिराज! मैं तो सब ठौर देखि आयो हूं। परि उह कहूं नहीं पाई। तब श्रीगुसांईजी आप एकांत में वा ब्राह्मन सों कहे, जो-तेरी स्त्री तो ठिकाने सिर है। सो तू रोवे मति। और कछू चिंता मति करें। हम तोकों मिलावेंगे। सो ऐसे श्रीगुसांईजी ने वा ब्राह्मन कों बोहोत समाधान कर्यो। और कह्यो, जो-तू सवेरे कौ भूखो है, कछू खायो नाहीं है। सो रात्रि प्रहर डेढ़ गई है। सो यातें तुम महाप्रसाद लो। ता पाछें तेरी स्त्री कों मिलावेंगे। सो ऐसे बोहोत

ही समाधान कर्यो। परि उह तो रोमत तें रहे नाहीं। और कही, जो-महाराज ! मैं तो अपनी स्त्री कों बिनु देखे जलपान न लेउंगो और हों तो महाप्रसाद नही लेउंगो। जो-मेरी स्त्री तो परम कृपा-पात्र भगवदीय है। सो दिन में भगवद्सेवा करती और रात्रि में भगवद्वार्ता करती। सो ऐसे काल निर्वाह करती। सो याहीतें मैं कौन अपराध कियो है सो मैं इकेलो रह्यो ? सो हों अब कैसे जीउंगो ? सो मोकों ऐसो संग मिलनो दुर्लभ है। जो-मैं तो स्त्री कों नाहीं रोमत हूं। गुन वैष्णवताकों रोमत हूं। और अब मेरी कौन गति होइगी ? तब श्रीगुसांईजी वा ब्राह्मन सों कह्यो, जो-तू काहे कों रोमत है। जो-तेरी स्त्री तो श्रीगोवर्द्धननाथजी की पास है। वाकों तो श्रीगोवर्द्धननाथजी आपने अंगीकार कियो है। जो वाकों श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन नाहीं भए हते। सो भीर बोहोत हती, तब वाकों ताप-क्लेस भयो। तब श्रीगोवर्द्धननाथजी आपु वाकों हाथ पकरि के ले गए। सो पीठक की ओर और हू ब्रजभक्त बैठे हते ! सो तिन में ले जाइ के वाकों बैठारे। सो श्रीआचार्यजी की का'नि तें श्रीनाथजी आपु वाकों आधिदैविक रूप सों दरसन दीने हैं। और वाकौ हाथ पकरि कै ले पधारे हैं। अब तो उह निजधाम में प्राप्त भई है। और ब्रजभक्तन सों मिली है। सो ए सब निजधाम में मंदिर में ठाढ़े है। परि बोलत नाहीं। सो अब या बात में कौन बोले ? और कोई तो या बात में जाने हू नाहीं है ? तव वा ब्राह्मन ने बिनती करी, जो-महाराज ! यह तो आपने कही, जो-उह तो निजधाम में लीला में प्राप्त भई है। सो लीला तो या देह सों परे है, सो या देह सों तो भगवद्-लीला के दरसन नाहीं होत हैं। सो ऐसें आप के वचन योग्य

है ? जो-या देह सों तो भगवद्लीला में कैसे पहोंचे ? तब श्री-गुसांईजी आपु वा ब्राह्मन सों कहे, जो-श्रीगोवर्द्धननाथजी आप वाकों प्रमेय बल तें ले पधारे हैं।

भावप्रकाश—यह कहि यह जताए, जो-प्रभु कर्तुं, अकर्तुं, अन्यथा कर्तुम् सर्व सामर्थ्य युक्त हैं। तातें, जो-चाहे सो करे। यामें संसय करनो नाहीं।

तब श्रीगुसांईजी सों वाने विनती करी, जो-महाराज ! आपु मेरो ऐसे समाधान करत हो परि मैं तो एक-बार वाकों देखोंगो तब मानूंगो। तब श्रीगुसांईजी आपु वाकों कहे, जो-तू महा-प्रसाद ले, पीछे तेरी स्त्री कों मिलावेंगे। तब वा ब्राह्मन ने कही, जो-महाराज ! मैं तो महाप्रसाद नाहीं लेउंगो। जो-मैं तो अपनी स्त्री कों देखे बिना जल-पान हू न करूंगो। तब श्रीगुसांईजी आपु वा ब्राह्मन कौ हाथ पकरि कै परासोली की ओर ले पधारे। तब तहां चंद्रसरोवरि में चोतरा के ऊपरि श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन भए। तब श्रीगुसांईजी ने श्रीगोवर्द्धननाथजी सों बिनती करी, जो-महाराज ! या ब्राह्मन की स्त्री कों दिखाई देऊ तो ये खानपान करे। जो-यह बोहोत रोमत है ? तब श्रीनाथजी आपु वा ब्राह्मन कौ हाथ पकरि कै ले पधारे। तब तहां एकांत स्थल में जहां सकल जूथ समूह बैठे हैं तहां वाकी स्त्री श्रीस्वामिनीजी के निकट सखीन पास ठाढ़ी हती। सो दिखाई। और कहे, जो-यह तेरी स्त्री है। और वा स्त्री सों श्रीगोवर्द्धननाथजी कहे, जो-यह तेरो पति आयो है। सो याकों उत्तर दे। ऐसें कहि कै दिखाई। तब वा ब्राह्मन ने अपनी स्त्री सों कही, जो-अब तू मेरे संग चलि। मेरो मन फिरत है। और मैंनें जलपान हू नाहीं कियो

है। सो अब तू यहां तें बेगि चलि। तब स्त्रीने कही, जो-अब तो मैं तुम्हारे साथ न चलूंगी। मेरे तो यहां पूर्व संबंधी मिले हैं। सो अब मेरे लौकिक सों प्रयोजन नाहीं है। तातें अब तुम अपने ठिकाने जाऊ। तब इतनो कहि कै पाछें उहां देखे तो कछू नाहीं है। और उहां उह स्त्री हू नाहीं है। और ब्रजभक्त हू नाहीं है। तब श्रीगुसांईजी आपु वा ब्राह्मन सों कहे, जो-अरे ब्राह्मन! अब तू यहां तें चलि। अब यहां तेरो काम नाहीं है। ता पाछें उह अपने डेराकों गयो। तब श्रीगुसांईजी आपुने वा ब्राह्मन कौं बोहोत समाधान कियो। पाछें वाकों महाप्रसाद लिवायो। तब वा ब्राह्मन ने श्रीगुसांईजी के आग्रह तें कछू थोरो महाप्रसाद लियो। ता पाछें श्रीगुसांईजी आपु तो पोढे। तब वा ब्राह्मन कों बोहोत ही विरह ताप-क्लेश भयो और अत्यंत आतुरता भई। और नेत्रन में तें आंसून की धारा चली। सो और वैष्णव पास सोए हते तिन कों ताप लाग्यो। सो वे वैष्णव तो दूरि जाइ कै सोये। ता पाछें वाकों अत्यंत ताप भयो। सो वाके प्रान दसोंद्वार तें निकसि गए। तब उह ब्राह्मन अपने संबंध में जाय कै मिल्यो।

भावप्रकाश—सो कहा ? जो-निज स्वरूप सों लीला में प्राप्त भयो।

तब इन ब्राह्मन कों सब वैष्णवन ने देख्यो। सो मर्‍यो पर्‍यो है। तब वैष्णवन ने सब समाचार श्रीगुसांईजी के आगें कहे। जो-महाराज! या ब्राह्मन के नेत्र और मुख में तें अग्नि की सी ज्वाला उठी। सो उह सिरमे तें चढ्यो। सो हमकों ताप लाग्यो। सो हम तो उहां तें और ठौर जाइ के सोए। सो तातें अब तो याके प्रान निकसि गए हैं। और देह परी है। तब श्रीगुसांईजी ये समाचार सुनि कै बोहोत ही रोमांच भए। तब उन वैष्णवन सों

आप श्रीमुख तें कहे, जो-ए दोऊ स्त्री-पुरुष लीला में प्राप्त भए। और श्रीगोवर्द्धननाथजी के सानिध्य पहोंचे हैं। अब इनकों कछू बाधा रही नाहीं है। और अब ऐसे वैष्णव होने परम दुर्लभ हैं। ता पाछें श्रीगुसांईजी आपु श्रीमुख सों कहे, जो-तुमकों याकौ सूतक लगेगो नाहीं। जो-लौकिक रीति करो पाछें स्नान मात्र सों सुद्ध होउगे। ता पाछें श्रीगुसांईजी आपु तीन दिन लों उदास रहे। ता पाछें श्रीगोवर्द्धननाथजी ने समाधान कियो। सो जब इन स्त्री-पुरुष की बात चलती तब श्रीगुसांईजी कौ हृदय भरि आवतो।

भावप्रकाश--या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-या मारग में ताप-क्लेश विरह ही मुख्य साधन है। ताप-क्लेशपूर्वक कोऊ विरह करि भगवद्सेवा-दर्शन करे, तो प्रभु वाकों या भांति साक्षात् अंगीकार करत हैं। तातें वैष्णव कों ताप-क्लेश विरह की भावना अहर्निस करनो। यह जताए।

सो वे स्त्री-पुरुष श्रीगुसांईजी के ऐसे कृपापात्र भगवदीय हते। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥२२५॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी की सेवकिनी एक सरावगी की बेटी, आगरे में रहती, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं –

भावप्रकाश—ये सात्विक भक्त हैं। लीला में इनकौ नाम 'निर्मला' है। सो इनकौ मन बोहोत ही निर्मल है। छलकपट कछू जानति नाहीं। तातें श्री-चंद्रावलीजी या पैं बोहोत प्रीति करत हैं। और 'निर्मला' की एक सखी है। वाकौ नाम 'आतुरी' है। सो ये दोऊ 'चंद्रिका' तें प्रगटी हैं, तातें उनके भावरूप हैं।

सो ये आगरे में एक सरावगी के जन्मी। सो ये वर्ष नव की भई। तब मा-बाप ने याकौ ब्याह जाति के लरिका सों कियो। सो दोऊ दैवी जीव हते। सो परम स्नेह सों रहते। पाछें बरस बीस कौ पुरुष भयो तब इनके मा-बाप मरे। तब ये दोऊ सुतंत्र घर में रहन लागे।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समय श्रीगुसांईजी आगरे पधारे हते। सो रूप-

चंदनंदा के घर बिराजे हते, अटारी पर। तब पृथ्वीपति के यहां सों काहू चोर कों सूरी कौ हुकम भयो हतो। तब तहां दस-पांच लुगाई जल भरिवे कों जात हती। सो तामें एक सरावगी की बेटी हती। सो ताने उह सूरी पै धर्‌यो देख्यो। तब देखि के वाकों मूर्च्छा आई। सो श्रीगुसांईजी ने वाकों देखी। तब श्रीगुसांईजी ने एक ब्रजवासी कों आज्ञा दीनी, जो-या लरिकिनी कों उठाइ ल्यावो। तब वा लरिकिनी कों उठाय ल्याये। तब आपुने वा पैं जल छिरक्यो। तब याकों चेत भयो। तब आपु आज्ञा किए, जो-याकों जितनो रंग चढावो तितनो चढें। तब वा लरिकिनी ने कही, जो-कृपानाथ! आप के विना ऐसो और कौन है, जो रंग चढावे? तातें अब तो आप ही रंग चढावो तो भलो है। तब श्रीगुसांईजी वाकौ वचन सुनि बोहोत प्रसन्न भए। पाछें आपु कृपा करि वाकों नाम-निवेदन करवाये। तब वा लरिकिनी ने कही, जा-कृपानाथ! अब मोकों कहा आज्ञा है? तब श्रीगुसांईजी कहे, जो-तू सेवा करेगी? तब वाने कही, जो-राज! जैसे आज्ञा होइगी तैसे करूंगी। तब श्रीगुसांईजी ने कृपा करि कै वाके माथें श्रीठाकुरजी पधराई दिए। और सेवा की रीति भांति सब बताइ दिए। तब उह श्रीठाकुरजी कों पधराइ कै अपने घर कों गई। सो अपने घर कोठा में जाइ बैठी। बाहर बुलावे तो आवे नाहीं। और बोले नाहीं। तब वाकौ धनी उहां आयो। तब वाने कही, जो-कहा है? तब याने कही, जो मेरे पास मति आउ। मैं तो श्रीगुसांईजी की सेवकिनी भई हों। तेरी इच्छा होइ तो तुम हू श्रीगुसांईजी के सेवक होइ आऊ। तब वाहू के मन में आई। तब वाने हू जाई कै श्री-

गुसांईजी के आगे बिनती करी। तब श्रीगुसांईजी वाहू कों नाम सुनाए। तब घर आई के कही, जो-मोकों हू कृपा करि के श्रीगुसांईजीने नाम सुनायो। सेवक कियो है। तातें अब तुम कहो सो मैं करूं। तब वा स्त्रीने कही, जो यह घर खासा करो। तब वाने कही वैसे ही घर खासा कियो। तब श्रीठाकुरजी उहां पधराए। सो मंदिर की सेवा और रसोई की सेवा सब स्त्री करे। और उपर की टहल वाकौ धनी करे। सो ऐसे ही सदा करे। तब वा स्त्रीने पहले श्रीगुसांईजी सों बिनती करी ही, जो-आप के दरसन बिनु, मोसों रह्यो नाहीं जाइगो। तब श्रीगुसांईजी ने कही, जो-यमुना जल भरिबे कों आवे तब मेरे दरसन करि जइयो। तब ऐसें करत कितेक दिन में वाकौ धनी भगवच्चरणारविंद में प्राप्त भयो। तब उह न्हाय कै बेटी चिंतातुर होंइ कै विचारे जो-अब कैसी करों? तब श्रीठाकुरजी ने आज्ञा करी, जो-अब उठि मेरी सेवा करि। सूतक निवृत्त होंइ तब अपरस काढ़ि डारियो। तब वाने आज्ञा प्रमान कियो। तब श्रीगुसांईजी वाकों इकली जानि दोइ ब्रजवासी समाधान के लिये भेजे। सो एक ब्रजवासी जप करतो। तब दूसरे सों कही, जो-तू जप क्यों नाहीं करे? तब वाने कही, जो-मैं तो गौमुखी घर भूलि आयो हूं। तब वाने कही, जो-मैं श्रीगोकुल जाऊं हूं सो लेत आउंगी। तब कही, जो-आछौ। तब श्रीगुसांईजी के दरसन करि, श्रीयमुनाजल भरि गौमुखी ले कै घर आई। तब ब्रजवासी कों आश्चर्य भयो। जो-देखो मेरी गौमुखी अब ही श्रीगोकुल तें ले आई। तब वाने सब समाचार कहे। तब सबन कौ संदेह दूरि भयो। सो उह ऐसे सदैव सेवा करती।

भावप्रकाश—या वार्ता में यह जताए, जो-सेवा ऐसो पदार्थ है। सेवा तें अलौकिक सामर्थ्य प्राप्त होत है। सो श्रीआचार्यजी 'सेवाफलविवरण' ग्रंथ में लिखे हैं। 'सेवायाः फल त्रयम्। अलौकिकसामर्थ्यं, सायुज्यं सेवौपयिक देहो वा वैकुंठादिषु।' तातें या सरावगी की बेटी में सेवा करि कै अलौकिक सामर्थ्य प्राप्त भई है। तातें वैष्णव कों भगवत्सेवा बिना रहनो नाहीं, यह कहे।

सो उह सरावगी की बेटी श्रीगुसांईजी की ऐसी परम कृपा-पात्र भगवदीय हती। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। २२६

* * *

**अब श्रीगुसांईजी कौ सेवक एक वैष्णव गुजरात कौ, जाने सब वैष्णव कों कपड़ा उढ़ाए, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—**

भावप्रकाश—ये तामस भक्त है, लीला में इनकौ नाम 'गोपाली' है। ये 'चंद्रिका' तें प्रगटी है, तातें उनके भावरूप है। सो ये गुजरात में एक ब्राह्मन के जन्म्यो।

वार्ता प्रसंग—१

सो उह अकेलो हतो। सो एक समय ब्रज में आयो। तब श्रीगुसांईजी के दरसन किये। तब श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज ! मोकों कृपा करि कै सरनि लीजिए। तब श्री-गुसांईजी ने कही, जो-आगे आउ तब वह आगे आयो। पाछें आपने कृपा करि कै नाम सुनायो। तब दूसरे दिन ब्रत कराय कै ब्रह्मसंबंध करवाए। ता पाछें भोजन करि कै जूठनि की पातरि धरी। तब इन महाप्रसाद लियो। तब श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराज ! अब मोकों कहा आज्ञा है ? तब श्रीगुसांईजी आपु कृपा करि कै उन वैष्णवन के माथे श्रीठाकुरजी की सेवा पधराय दीनी। और आज्ञा दिए, जो-इनकी सेवा करो। और श्रीगुसांईजी आप कृपा करि कै सेवा की रीति भांति सिखाई। तब श्रीगुसांईजी सों आज्ञा मांगि श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन कों यह वैष्णव चल्यो। सो दरसन करि ब्रजयात्रा करि श्रीगो-

कुल आयो। फेरि श्रीगुसांईजी के दरसन किए। तब श्रीगुसां-ईजी सों बिदा होइ कै गुजराति कों गयो। तब एक छोटे गाम में आयो। तहां एक दुकान करी। सो बड़े ही सवारे नित्य उठि परचारगी की सब तैयारी करे। पाछें न्हाइ कै सखड़ी अन-सखड़ी, सब सिद्ध करि कै ता पाछें श्रीठाकुरजी कों जगावे। ता पाछें मंगलार्ति करि शृंगार करि पाछें राजभोग समर्पे। ता पाछें समय होई तब भोग सराइ वैष्णवन कों महाप्रसाद लिवावे। और जो कोई वैष्णव आवतो तिन कों न्योतो देतो। और जो-कोई अचानक आवतो ता दिन अत्यंत प्रसन्न होतो। और स-खड़ी दोई जनें लेइ इतनी करतो। और एक पातरि आपु लेतो। एक पातरि गऊ कों देतो। और अनसखड़ी सब राखतो। जो-कोई अवेरो सवेरो वैष्णव आवतो सो तिन कों उह अनसखड़ी महाप्रसाद लिवावतो। ता पाछें महाप्रसाद ले कै दुकान पर जातो। सो उत्थापन के समय तांई उद्यम करतो। ता पाछें आय के उत्थापन तें सेन करि फेरि जलपानी सवेरे की तैयारी-सांज करि कै रात्र कों भगवद्वार्ता मंडली में जातो। सो कीर्तन सुनि कै घर आय कै सोइ रहता। या प्रकार सेवा करतो।

भावप्रकाश—या वार्ता में वैष्णव की रीति बताए, जो-वैष्णव कों या भांति यथालाभ संतोषपूर्वक परम प्रीति सों भगवद्सेवा करनी और वैष्णवन पै ममत्व रखनो।

वार्ता प्रसंग—२

सो एक दिन पांच-सात वैष्णव आए। सो बड़ी प्रसन्नता सों उन कों उतारि कै आपु आय कै स्नान करि कै मंदिर तें गयो। पाछें सेन पर्यंत सब सेवा सों पहोंचि सब वैष्णवन कों महाप्रसाद लिवायो। आछे बिछोना करि कै सबन कों सुवाय के

अपने घर में जितने कपड़ा हते सो सब बिछाय दिए। सीत-काल के दिन हते सो कछू उढ़ाइ दिए। बाकी के उन के सिर-हाने धरि दिए। सो या प्रकार किए। और अपने तो धोवती आधी पहरी और आधी ओढ़ी। पाछें उन वैष्णवन ने यासों पूछी, जो-तुम्हारी पथारी कहां है? तब इनने कही, जो-घर में धरी है। परि घर में तो कछू नाहीं। पाछें वैष्णवन की सेवा करन लाग्यो। सो वैष्णवन के पांव दाबते दाबते मध्यरात्रि भई। तब सब वैष्णवन ने कही, अब तुम सोइ रहो। तब घर में जाइ के सोय रहे। पाछें इनने बिचारि कियो, जो-जाली में तें पवन आवत है। सोइन वैष्णवन कों सीत लागतो होइगो। सो घर में तो एक कपड़ा को टूक हू न हतो। सो धोवती पहरे हुतो सो जालीन में खोंसि दीनी। और आप नांगे एक कौने में बैठि रह्यो। सो रात्रि घड़ी दोई पिछली रही तब उठि के आधी धोवती पहरी और आधी ओढ़ी। तब इतने में सब वैष्णव जागे। तब देखे तो आधी धोवती पहरे हैं और आधी ओढे हैं। तब वैष्णवन ने यासों पूछी, जो-तुम कहां सोए? पथारी कहां है? और दूसरो वस्त्र कछू दीसत नाहीं? तब कही, जो-फलाने वैष्णव के घरतें मांगि ल्यायो हतो सो दे आयो। ऐसें झूंठे ही कही।

भावप्रकाश--सो झूंठ यातें बोल्यो, जो-वैष्णव कों क्लेस न होंई।

परि उन ने मानी नाहीं। कही, जो-वैष्णव कौ कैसो भाव है? जो-सगरे कपड़ा बिछौना आपुन कों दिए और ऐसें सीत में आपु एक धोवती में रहे। धन्य है। इन वैष्णव की दसा देखो? सो ऐसे बोहोत ही सराहना उन वैष्णवन ने करी। पाछें उन वैष्णवन ने चलिवे की तैयारी करी। तब इन वैष्णव ने कही, जो-आजु तो और हू रहो तो आछो। तब उन वैष्णवन ने कही,

जो-अब तो हम चलेंगे। तब वैष्णव विदा होंई के व्रज में आए। सो श्रीगुसांइंजी के दरसन किये। तब वैष्णव सब श्रीगुसांईजी के आगे वा वैष्णव की सराहना करन लागे, जो-महाराज ! फलाने गाम में फलानो वैष्णव है। सो भलीभांति सेवा करत है। आए गए वैष्णव कौं भली-भांति समाधान करे हैं। सो सुनि कै श्री-गुसांईजी बोहोत प्रसन्न भए। सो उह वैष्णव भलीभांति श्रीठाकुरजी वैष्णवन की सेवा करतो। सो श्रीठाकुरजी सानुभावता जतावन लागे। तातें उह वैष्णव श्रीगुसांईजी कौ ऐसो परमकृपापात्र भगवदीय हो। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। ॥२२७॥

✳ ✳ ✳

अब श्रीगुसांईजी कौ सेवक एक वैष्णव गुजरात कौ, जाने गुप्त भेट करी, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये राजस भक्त है। लीला में इनकौ नाम 'धरा' है। ये 'चंद्रिका' तें प्रगटी है, तातें उनके भावरूप है।

ये गुजरात में एक द्रव्यमान् वनिया के जन्म्यो। सो वर्ष वीस कौ भयो तब इनके माता-पिता सों यह न्यारो भयो। काहेतें ? जो-इनके माता-पिता सों इनकौ मन मिले नाहीं। पाछें कछूक दिन में माता-पिता मरे। तब ये घर में आय रह्यो। ता पाछें श्रीगुसांईजी द्वारिका कों पधारे। तब इनके गाम में डेरा किये। सो इनकों श्रीगुसांईजी के दरसन भए। तब दरसन होत मात्र इनके मन म आई, जो-इनकी सरनि जइए-तो आछौ। पाछें ये श्रीगुसांईजी सों दोऊ हाथ जोरि विनती कियो, जो-महाराज! कृपा करि कै सरनि लीजिए। मैं बोहोत दिनन तें भटकत हों। तब श्रीगुसांईजी वाकों दैवी जानि नाम-निवेदन कराए। तब या वैष्णव ने विनती करी, जो-महाराज ! अब कहा कर्तव्य है ? तब आपु आज्ञा किये, जो-तुम भगवद्सेवा करो। तब या वैष्णव ने कही, जो-महाराज ! कृपा करि कै सेवा पधराइ दीजिए। तब श्रीगुसाईजी आप वाके माथे श्रीनवनीत-प्रियजी की वस्त्रसेवा पधराइ दिए। और सेवा की सब रीति बताए। सो ता प्रकार वह परमप्रीति सों सेवा करन लाग्यो।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समय गुजरात के सब वैष्णव मिलि कै श्रीगुसांईजी के दरसन कों श्रीगोकुल आए। तिन में यह वैष्णव हू आयो। ता समय राजभोग कौ समय हतो। सो सगरे संगकेनने राजभोग आर्ति के दरसन किए। पाछें श्रीगुसांईजी सेवा सों पहोंचि कै अपनी बैठक में बिराजे। तब सगरे वैष्णव संभारि संभारि गिनि गिनि कै भेट करन लागे। और यह वैष्णव तो चरन-परस करन लाग्यो। सो चरन-परस करि कै बगल में तें थेली निकासि कै गादी के नीचे सरकाय दीनी। तब दंडवत करि कै ठाढ़ो होई रह्यो। सो आपु तो अंतर्यामी सो याकौ भाव देखि कै बोहोत प्रसन्न भए। और कहे, जो-या वैष्णव कौ कैसो भाव है ? जो-कोऊ कों खबरि न परे, सब जाने जो याने रीते ही हाथन दंडवत् करी। पाछें सब वैष्णव दंडवत् करि कै गए तब आपु यासों आज्ञा किए, जो-आज महाप्रसाद यहांई लीजो। ता पाछें आपु भोजन करि चुके तब वाकों महाप्रसाद की पातरि धरी। तब याने महाप्रसाद लियो। पाछें आपु तो अपनी बैठक में गादी-तकियान पर बिराजे। ता पाछें केतेक दिन उह साथ श्रीगोकुल में रहि कै श्रीगुसांईजी के दरसन करि कै सब मनोरथ किए। ता पाछें श्रीगुसांईजी सों बिदा होइ कै सब वैष्णव अपने देस कों चले। तब उह वैष्णव हू बिदा होंइ कै अपने घर आयो।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो वैष्णव कों भगवद्धर्म कौ आचरन गुप्त रीति सों करनो। काहेतें ? जो-भगवद्धर्म बाहिर प्रगट होइ तो हृदय में तें निकसि जाय। तातें प्रतिष्ठा आदि बाधक कहे।

सो उह वैष्णव श्रीगुसांईजी कौ ऐसो परम कृपापात्र भगवदीय हो। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। ॥२२८॥

अब श्रीगुसांईजी की सेवकिनी लाड़बाई धारबाई, मानिकपुर में रहती, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये दोऊ राजस भक्त हैं। लीला में 'मिन्दुरा' और 'जानकी' दोऊन के नाम हैं। सो 'मिन्दुरा' तो लाड़बाई कौ प्रागट्य हैं। और 'जानकी' धारबाई भई। ये दोऊ 'शीला' तें प्रगटी हैं, तातें उनके भावरूप हैं।

ये दोऊ मानिकपुर में एक क्षत्री के जन्मी। सो बालपने सों इन दोऊन कौ चित्त भगवत्कथा वार्ता में लगे। सों इनके मा-बाप अपने इहां ब्राह्मननकों बुलाइ श्रीभागवत की कथा करवावते। सो ये दोऊ बोहोत प्रीति सों मन लगाइ सुनती। ऐसे करत ये विवाह-जोग भई। तब इनके मा-बाप ने 'सिरोही' के 'रामाना' सों इन दोऊन कौ विवाह कियो। पाछें ये बड़ी भई तब जगन्नाथजी के दरसन कों पुरुषोत्तमपुरी में आई। सो ता समय श्रीगुसांईजी आप श्रीजगन्नाथजी के दरसन कों पधारे हुते। सो तहां आपके दरसन भए। तब ये दोऊ आपकी सरनि भई। नाम-निवेदन पायो। पाछें सेवा के लिये भगवत्स्वरूप श्रीगोपाललालजी कों पधराई सेवा की सब रीति जानि अपने गाम आई। सो दोऊ बोहोत प्रीति सों सेवा करन लागी। सो सिरोही कौ रामानो महाशैवी हतो। सो ब्राह्मनन ने उनसों कह्यो, जो-तुम्हारे रहत ए सेवा करत हैं, सो सौभाग्यवती कों कही नाहीं है। सौभाग्यवती कों तो भर्तार की सेवा कही है। तब राना ने लाड़बाई धारबाई कों मारिवे कौ विचार कियो। सो ये बात लाड़बाई, धारबाई ने सुनी। तब तीनसौ तरवार ले कै एकमते होइ रही। जब आवत देख्यो तब ही कह्यो, जो-" आघा संभाळ के अइओ, मैं हूं रजपूतानी छां" पाछें झख मारि कै ठठक रह्यो। उहां न गयो। सो लाड़बाई धारबाई ने अपनी टेक छोडी नाहीं। पाछें अपनो द्रव्य लै कै कासी में आइ रही। सो श्रीठाकुरजी की सेवा नीकी भांति सों करती। सो श्रीठाकुरजी उनकों सानुभावता जनावते।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समय श्रीगुसांईजी आपु कासी पधारे हते। सो इन लाड़बाई धारबाई के मन में मनोरथ भयो। सो एक रथ मखमली साज कौ बनवायो। सो वाके लिये बोहोत सुंदर बेलनकी जोड़ी आछी मंगाय कै पाछें श्रीगुसांईजी की भेंट कियो। सो आपु न लिये। पाछें श्रीगुसांईजी आपु सों बिनती कीनी, जो-महाराजाधिराज!

आपु या रथ पर बिराजिए। तब श्रीगुसांईजी आप तो रथ पर बिराजे नाहीं। तब इन लाड़बाई धारबाई ने बोहोत बिनती कीनी, तब आपु वा रथ कों चरनारविंद कौ स्पर्स करायो।

भावप्रकाश—सो यातें, जो-यह राज्य-द्रव्य है। ता पर राना की सत्ता है, सो राना तो बहिर्मुख हैं। तातें कदाचित् वाकों खबरि परे तो मांगे, झगरो करे, तातें रथ लियो नाहीं। और राज-द्रव्य प्रभु अंगीकार करत नाहीं, यहू कहे।

ता पाछें श्रीगुसांईजी आपु तो श्रीजगन्नाथरायजी के दरसन कों पधारे। तब कितनेक दिन उहां रहि कै श्रीजगन्नाथरायजी सों बिदा होंइ कै उहांतें चले। सो कितनेक दिन में श्रीगोकुल आए।

वार्ता प्रसंग—२

और एक समय लाड़बाई धारबाई दोऊ जनी कासी तें नव-लक्ष रुपया ले कै भेट के आई। सो श्रीगोकुल आई। सो श्री-गुसांईजी आप के लिए भेट लाई हती। तब श्रीगुसांईजी आपु सों वा बाई ने बिनती करी, जो- महाराजाधिराज ! यह भेट अंगी-कार करिए। तब आपु ने नाहीं करी। तब वैष्णवन ने बिनती कीनी, जो-महाराज ! उह द्रव्य अंगीकार क्यों नाहीं किये ? तब आपु श्रीमुख सों कहे, जो-उह द्रव्य आसुरी है। पाछें उह द्रव्य श्रीगोकुलनाथजी की भेट कर्‍यो। तब श्रीगोकुलनाथजी आप हू नाहीं राखे। तब अधिकारी ने श्रीगोकुलनाथजी की आज्ञा बिना उह द्रव्य राखि लीनो। सो छांतन ऊपर बिछवाइ कै चुनो लग-वाइ दियो। तब वह छांत आछी भांति सों पटवाय दीनी। ता पाछें एक समय श्रीगोकुल में एक म्लेच्छ आयो। तब श्रीगो-कुल के लोग सब भाजि गए। तब बे छांति आप सों आपु टूट परी। तब उन छांतन में सों द्रव्य निकस्यो। तब उह द्रव्य सब म्लेच्छ ले गए।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो राजसत्ता कौ द्रव्य आसुरी है, तातें वैष्णव कों लेनो नाहीं। नांतर अनीष्ट होंई, यह जताए।

सो वे लाड़बाई धारबाई श्रीगुसांईजी की ऐसी कृपापात्र भगवदीय ही। इन की वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥२२९॥

*　　*　　*

अब श्रीगुसांईजी कौ सेवक एक राजा, गुजराति को, जाकों चारि पुत्र भए, ताकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये तामस भक्त है। लीला में इनकौ नाम 'पीपासादेवी' है ये 'चंद्रिका' तें प्रगटी है। तातें उनके भावरूप है।

वार्ता प्रसंग—१

सो वा राजा के गाम में एक ब्राह्मन वैष्णव रहत हुतो। सो उह श्रीगुसांईजी कौ सेवक हुतो। सो वाने अपने गाम के राजा सों कह्यो, जो-राजा! तिहारी कहा ईच्छा है? तब राजा ने कही, जो-मेरे पुत्र की वांछना है। तब या ब्राह्मन वैष्णव ने कही, जो-राजा! तिहारे चारि बेटा होइंगे। पाछें आसीर्वाद दे कै यह ब्राह्मन वैष्णव तो अपने घर आयो। ता पाछें चारि रानीन के गर्भ रह्यो। सो चारयोंन कों पुत्र भए। सो राजा के चार पुत्र भए। सो सब बात ऊपर तीन तुंबावारे वैष्णव की वार्ता में कहि आए हैं।

पाछें राजा श्रीगुसांईजी कों अपने गाम में पधराइ सेवक भयो। पाछें राजा के माथे श्रीगुसांईजी आपु वस्त्र-सेवा पधराए। सेवा की रीति सिखाए। तब राजा ने सगरे कुटुंब कों सेवक करवाये। पाछें श्रीगुसांईजी आपु तो श्रीगोकुल पधारे। ता पाछें केतेक दिन में उह राजा हू अपने कुटुंब सहित वा ब्राह्मन वैष्णव कों संग ले श्रीगोकुल आयो। सो सातों स्वरूपन के दरसन किये।

पाछें श्रीगुसांईजी की आज्ञा मांगि ब्रजयात्रा करी। पाछें श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन किये। सो बाहोत भेट करी। फेरि श्रीगोकुल आयो। सो उहां कछूक दिन रह्यो। सो नित्य श्रीगुसांईजी के पंखा की टहल करतो और श्रीनवनीतप्रियजी के इहां मनोरथ करावे। या प्रकार राजा कौ भाव बढ्यो। सो श्रीठाकुरजी सानुभावता जनावन लागे। पाछें कछूक दिन श्रीगोकुल रहि कै ता पाछें श्रीगुसांईजी की आज्ञा मांगि अपने देस-घर आयो। सो भाव-प्रीतिपूर्वक श्रीठाकुरजी की सेवा करन लाग्यो। और कछू संदेह होइ तो वा ब्राह्मन वैष्णव कों पूछतो।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-वैष्णव चाहे सोई करे। उनमें सर्व सामर्थ्य हैं। तातें उनके बचन कों सत्य करि जानने। और वैष्णव कौ निरंतर संग करनो, यह कहे।

सो वह राजा श्रीगुसांईजी कौ ऐसो कृपापात्र भगवदीय भयो। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥२३०॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक एक मदनगोपाल कायस्थ, महावन में रहते, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये सात्विक भक्त हैं। लीला में इनकौ नाम 'मनोरमा' है। ये 'चंद्रिका' तें प्रगटी है, तातें उनके भावरूप हैं। सो ये महावन में एक कायस्थ के जन्मे।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समय मदनगोपाल कायस्थ ने श्रीगुसांईजी के पास नाम पायो हतो। तब मदनगोपालदास ने श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराज! मोकों कृपा करि कै सेवा पधराय दीजे। तब श्रीगुसांईजी आपु कृपा करि कै मदनगोपालदास कायस्थ के माथे सेवा पधराय दिए। सो मदनगोपालदास श्रीठाकुरजी की

सेवा भली भांति सों करन लागे। जो-मारग की रीति श्रीगुसांईजी की आज्ञा प्रमान सेवा करते। सो नित्य प्रातःकाल उठि कै देह कृत्य करि, कै दंतधावन करि, मदनगोपालदास अपने घर जाई. फेरि न्हाइ कै श्रीठाकुरजी कों सेवा-शृंगार करि, राजभोग समर्पि आर्ति अनोसर करि, महाप्रसाद लेई। ता पाछें मदनगोपालदास श्रीगोकुल आवते। सो श्रीगुसांईजी आपु नित्य श्रीसुबोधिनीजी की कथा कहते। सो मदनगोपालदास सुनते। सो ताकौ भाव अहर्निस मदनगोपालदास अपने मन में बिचार करते। सो श्रीगुसांईजी, श्रीनाथजी इन पर वोहोत प्रसन्न रहते। और गोप्य वार्ता होती सो सब करते। तब ऐसे करत श्रीठाकुरजी आपु सानुभावता जतावन लागे। और मदनगोपालदास गोविंदस्वामी के पाछें पाछें फिरते। सो पद सुनते। सो सब लिखि लेते। ऐसो उनकों पद सुनिवेकौ व्यसन हतो।

पाछें एक दिन मदनगोपालदास की स्त्री ने अपने पति सों कही, जो-आज लरिका कों ज्वर आयो है। तब मदनगोपालदास ने कही, भगवदीच्छा। पाछें वा स्त्री ने अपने पति सों गोप्य ज्वर कौ डोरा बंधायो। तब मदनगोपालदास न्हाइ कै अपने श्रीठाकुरजी के मंदिर में गए। तब मदनगोपालदास आय कै देखे तो श्रीठाकुरजी पीठि दे कै बैठे हैं। और भोग कौ थार लात मारि कै डारि दियो है। तब मदनगोपालदास अपने मन में वोहोत खेद करन लागे। जो-न जाने आज मो तें कहा अपराध पर्यो है? सो श्रीठाकुरजी आपु पीठि दे कै बैठे हैं। पाछें मदनगोपालदास ने बिलबिलाय कै भूमि में नाक घीसि कै वोहोत मनुहार करि कै श्रीठाकुरजी सों कह्यो, जो-महाराज! अप-

राध जानिये तो भलो है। जो-हों तो कछू जानत नाहीं हों। सो मदनगोपालदास ने बोहोत ही ताप-क्लेस कर्‍यो। तब श्रीठाकुरजी ने सर्व समाचार कहे। तब तो मदनगोपालदास चोंकि उठे। सो सावधान होंइ कै श्रीगोकुल आए। तब श्रीगुसांईजी कों साष्टांग दंडवत् करि कै चरन छूवन लागे। तब श्रीगुसांईजी ने कही, जो-सुनि ! तेरी स्त्रीने ज्वर को डोरा बंधायो है। तब मदनगोपालदास ने बिनती करी, जो-महाराजाधिराज ! अब कहा करिये ? जो-स्त्री मेरे कहे में नाहीं। तब श्रीगुसांईजी कहे, जो-स्त्री तेरे कहे में नाहीं है तो स्त्रीको त्याग करि। तब मदनगोपालदास ने कही, जो-आज्ञा। तब वे दंडवत् करि कै घर आए। घर में आय कै स्त्रीसों पूछी, जो-तुमने यह कहा काम कियो है ? पाछें वा स्त्रीकों न्यारी राखी। पाछें और विवाह मदनगोपालदास-ने कियो। ता पाछें फेरि श्रीठाकुरजी की सेवा मदनगोपालदास श्रीगुसांईजी की आज्ञा प्रमान करन लागे। पाछें स्त्रीसों कछू बोले नाहीं। और स्पर्स हू न किए। तोऊ श्रीठाकुरजी तो बरस एक लों बोले नाहीं। पाछें मदनगोपालदास ने बोहोत मनुहार करी। तब बोलन लागे।

भावप्रकाश—तातें वैष्णव कों अन्याश्रय ते सर्वथा डरपत रहनो।

सो वे मदनगोपालदास श्रीगुसांईजी के ऐसे परम कृपापात्र भगवदीय हे। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥२३१॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी की सेवकिनी रूपमंजरी, ग्वालियर की बेटी, जाको नंददासजी सों स्नेह हुतो, तिनकी वार्ता को भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये रूपमंजरी सात्विक भक्त है। लीला में हू इनको नाम 'रूपमंजरी' है। सो याको रूप बोहोत ही सुंदर है। ये 'चंद्ररेखा' की अंतरंग

सखी है। तातें चंद्ररेखा उनकों श्रीठाकुरजी की रहस्य वार्ता कहति है। ये 'रूपा' तें प्रगटी है, तातें उनके भावरूप है।

ये ग्वालियर में एक क्षत्री के प्रगटी। सो रूपमंजरी कौ रूप बोहोत ही सुंदर हतो। धरती पर छाया परे। ऐसो वाकौ रूप। सो उह क्षत्री श्रीगुसांईजी कौ सेवक हुतो। सो वाने रूपमंजरी हू कों श्रीगुसांईजी की सेवक कराई है। पाछें रूपमंजरी बड़ी भई तब एक क्षत्री सों वाकौ विवाह कियो। सो उह क्षत्री पृथ्वीपति कौ चाकर हुतो। पृथ्वीपति के पास रहतो, महलन में। सो उह जो कहे, सो पृथ्वीपति करे, ऐसो पृथ्वीपति कौ वापै प्रेम हतो। सो रूपमंजरी हू महलन में रहिवे लागी। सो रूपमंजरी कौ स्वरूप देखि पृथ्वीपति आसक्त भयो। तब पृथ्वीपति ने रूपमंजरी कों लोंडी करि कै अपने पास राखे, सो न्यारो महल दियो। सो रूपमंजरी धर्मसील हुती। सो रूपमंजरी ने कही, जो-तुम मेरो परस करोगे तो हों जहर खाइ कै मरूंगी। सो पृथ्वीपति समझत हुतो, सो वाने कही, जो-मैं तोकों वचन देत हों, जो-हों तेरो परस सर्वथा न करूंगो। परि तू मोकों तेरो मुख एक वेर दिखाइ दियो करि। और मेरे पास रहि। तब रूपमंजरी तैसे ही करन लागी। सो पृथ्वीपति वाकौ रूप देखि प्रसन्न रहतो।

वार्ता प्रसंग—१

सो रूपमंजरी पृथ्वीपति की लोंडी हुती। परि पात्साह कौ स्पर्स करती नाहीं। सो वासों कहे, जो-तुम मेरो स्पर्स करोगे तो हों प्रान त्यागूंगी। सो पात्साह वाकों मुख देखि कै प्रसन्न रहतो। स्पर्स न करतो।

सो रूपमंजरी के पास एक गुटका हतो। सो वा गुटका कों मुख में राखि वह नित्य श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन कों आवती। ऐसी वा गुटका में सामर्थ्य हती। सो श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन करि कै नंददासजी कै पास आवती। सो नंददासजी सों वाकौ बाहात स्नेह हतो।

भावप्रकाश—काहे तें? जो-लीला कौ संबंध दृढ है।

सो नंददासजी सों श्रीभागवत सुनती और रस के ग्रंथ

सुनती। और नंददासजी ने रूपमंजरी के तांई भाषा में बोहोत ग्रंथ किये हैं। सो रूपमंजरी नंददासजी सों गान हू सिखी। सो बोहोत सुंदर गावती। और बीन हू आछी बजावती। सो या प्रकार नंददासजी के संग सों रूपमंजरी की प्रीति श्रीगोवर्धननाथजी में बोहोत बढ़ी। सो श्रीगोवर्धननाथजी वाकों नित्य महल में दरसन देन लागे। पाछें जब श्रीगोवर्द्धननाथजी कबहूक वाके महल में न पधार सके तो वाकों बोहोत विरह होतो। सो विकल होइ जाती। तब ताही छिनु श्रीगोवर्द्धननाथजी आप वाके महलन में पधारि वाकों दरसन देते। तब वह प्रसन्न होती। ऐसो प्रेम वाकौ श्रीगोवर्द्धननाथजी में हतो। सो श्रीगोवर्द्धननाथजी वासों रात्रि कों चोपड़ खेलते। सो चार प्रहर तांई चोपड़ खेलते। या प्रकार कृपा करते।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-भगवदीय वैष्णव कौ संग निरंतर करनो। तातें श्रीठाकुरजी में प्रीति बढ़े।

सो रूपमंजरी श्रीगुसांईजी की ऐसी कृपापात्र भगवदीय ही। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥ २३२ ॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक जाड़ा कृष्णदास क्षत्री, गुजरात के, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये राजस भक्त हैं। लीला में इनकौ नाम 'कृष्णप्रवीना' है। ये 'रूपा' तें प्रगटी है। तातें उनके भावरूप है। ये गुजरात में एक क्षत्री के जन्मे। सो उनको देह स्थूल हतो। सो ये बोहोत वृद्ध भए। तब व्रज में आए।

वार्ता प्रसंग—१

सो इनकों सब कोऊ 'जाड़ा' चाचा कहते। ये चतुर बोहोत हुते। सो संत-महंतन की परीक्षा लेते। सो एक दिन जाड़ा कृष्णदास श्रीगोकुल आये। सो इन ने मन में बिचार कियो,

जो-श्रीगुसांईजी की परीक्षा लेनी। सो श्रीनवनीतप्रियजी के मंदिर में आए। सो ता समै श्रीनवनीतप्रियजी पालने झूलि रहे हुते। श्रीगुसांईजी आपु झूलाय रहे हुते। सो जाड़ा कृष्णदास कों ऐसे दरसन भए, जो-कवहू तो श्रीगुसांईजी झूलावे हैं और श्रीनवनीतप्रियजी झूले हैं और कबहू श्रीगुसांईजी झूले हैं और श्रीनवनीतप्रियजी झूलावे हैं। तब जाड़ा कृष्णदास चक्रत से व्है रहे। और मन में संदेह भयो, जो-ये दोऊन में श्रीठाकुरजी कौन हैं? ऐसे वोहोत ही संदेह भयो। पाछें श्रीगुसांईजी श्रीनवनीत-प्रियजी कों राजभोग धरि कै बाहिर आए। तब जाड़ा कृष्णदास कों श्रीगुसांईजी के रोम रोम में श्रीनवनीतप्रियजी के दरसन भए। तब श्रीगुसांईजी कों दंडवत् करि कै बिनती किये, जो-महाराजाधिराज! मैं आपकी परीक्षा लेइवे कों आयो हुतो। परि आप मेरी परीक्षा लिये। अब मेरो संदेह मिट्यो। जासों कृपा करि मोकों सेवक कीजिए। मैं तो अधम जीव हों। तब श्रीगुसांईजी जाड़ा कृष्णदास की दीनता देखि प्रसन्न भए। पाछें कृपा करि जाड़ा कृष्णदास कों सेवक किए, नाम सुनाए। पाछें दूसरे दिन निवे-दन कराए। तब तत्काल ही जाड़ा कृष्णदास कों लीला कौ अनु-भव होंन लाग्यो। सो ता समै वसंत के दिन हुते। सो जाड़ा कृष्णदास ने वसंत कौ पद करि कै गायो। सो पद—

राग वसंत—

खेलत फाग यमुनातट नंदकुमार। द्रुम मौरे विपिन अठार भार ॥
हलधर-गिरिधर ग्वाल संग। मिलि भरत परस्पर करत रंग ॥
वाजे मृदंग उपंग चंग। राजे सुंदर विचित्र अंग ॥
ताल मुरज उपंग ढोल। वहु वंदन उड़त गुलाल रौल ॥
वासलुब्ध आए मधुप टोल। तेऊ अरुन भए अलीवर निचोल ॥

में आप आज्ञा किये हैं—

वेदाः श्रीकृष्णवाक्यानि व्यास-सूत्राणि चैव हि ।
समाधिभाषा व्यासस्य प्रमाणं तच्चतुष्टयम् ॥
उत्तरं पूर्वसंदेहवारकं परिकीर्तितम् ।
अविरुद्धं तु यत्त्वस्य प्रमाणं तच्च नान्यथा ॥
एतद्विरुद्धं यत्सर्वं न तन्मानं कथंच न ।

सो यामें कहे हैं, जो-वेद, गीता में श्रीकृष्णवाक्य, व्यास-सूत्र और श्रीमद्‌भागवत में समाधि भाषा ये चार मुख्य प्रमान हैं। सो वेद में जो संदेह रहे सो श्रीकृष्णवाक्य सों निवृत्त करनो। और तामें हू जो संदेह रहे ताकों ब्रह्मसूत्र सों दूरि करनो। और तोहू संदेह रहे तो ताकौ श्रीमद्‌भागवत समाधि भाषा सों निवारन करनो। और इनतें बिरुद्ध जो होंई ताकों नाहीं मानने। या प्रकार श्रीआचार्यजी आप 'निवंध' में लिखे हैं। तब यह सुनि कै जाड़ा कृष्णदास बोहोत प्रसन्न भए।

भावप्रकश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो वैष्णवन कों श्रीगुसांईजी कौ दृढ आश्रय राखनो। तातें लीलान कौ अनुभव होंई। और जीवहिंसा तें सर्वथा डरपत रहनो। और वैष्णवन कौ संग करनो। और श्रीआचार्यजी के मार्ग में जो प्रमाण-ग्रंथ हैं वाके विरुद्ध जो कोऊ कछु कहे सो नाहीं माननो। तब पुष्टि भक्ति दृढ होंई। एक आश्रय होंई।

सो वे जाड़ा कृष्णदास श्रीगुसांईजी के ऐसे कृपापात्र भगवदीय हते। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। ॥२३३॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक राघौदास, चतुर्भुजदास के बेटा, गौरवा क्षत्री, जमुनावता में रहते, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये तामस भक्त हैं। लीला में इनकौ नाम 'अधीरा' है। ये 'रूपा' तें प्रगटी हैं, तातें उनके भावरूप हैं।

वार्ता प्रसंग—१

ये चतुर्भुजदास के उहां जमुनावता में प्रगटे। सो चतुर्भुजदास राघौदास कों श्रीगुसांईजी के पास नाम सुनायवे कों लाये। तव श्रीगुसांईजी राघौदास कों नाम सुनाए। सो राघौदास श्रीगुसांईजी की कृपा तें आछे वैष्णव भये। सील-स्वभाव संयुक्त।

सो एक समै फागुन महिना के दिन हते। तिन दिनन में राघौदास गांठयौली की ओर आए। सो तहां कदमखंडी में श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन भए। सो व्रजभक्तन सहित होरी खेलत हते। सो राघौदास ने साष्टांग दंडवत् करि कै एक धमार गाई। सो धमार—

* राग गोरी *

अरी चलि जाँय जहां हरि खेलत गोपिन संगा। आनक बहु बाजे ताल मुरज मुखचंगा॥ गावत सुनि भावत मंद मधुर स्वरवानी। जानों हरख परस्पर मानों मदन गति ठानी॥ (अरी चलि जाँय) जहँ क्रीडत नंदनंदन झांझ प्रणव डफ भारी। बीन मृदंग उपंग चंग बहु देत परस्पर गारी॥१॥ कर पिचक विचक मुख कटिपट भेष वनायो। जानो गुदर देन गुन वन वसंत व्रज आयो॥ हाटकमंनिगन खचित विविध कर जेरी साजें। रुंझ मुरज सहनाई ढोल-ढोलक छवि छाजें॥ आवज अति आतुर वजे गावत व्रजजन फाग। तानतरंगन वाहुन वांध्यो छाय रह्यो अनुराग॥ २॥ ध्वनि सुनत पियारी कुंकुम मंजन कीनो। वहुरंग वसन तन यावक चरनन दीनो॥ कवरी करजु सँवारि निरख उपमाकों हारी। मानो हाटक लता रही खग पन्नग-नारी। श्रवनतार उरहार छवि उर मुक्ता सजल सुढार। जनु युग गिरि विच देखिये छवि धसी सुरसरी धार॥ ३॥ रचि तिलक भालपर मृगमद रेख सँवारी। जानों युगल जीभ धरि पन्नग पीवत सुधारी॥ खंजन मीन आधीन देखि दृग सारंग लाजे। वदनचंद भ्रुव चांप स्वांति-सुत नासा राजैं॥ उपमाकों अवलोकि कै छवि या समान नहीं और। मानों कीर उडुगन गहें चुगत नहीं सुनि बौर॥४॥ अति अरुन अधर छवि अरु दसनन द्युतिपाई। जनु विज्ज्वल वीजकी विद्रुम वार वनाई। कंठ कपोत लजात करन अंगद जगमगयो। मानों जलद मृणाल सरद ससि बालक लजयो॥ पोंहोंचन अति पोंहोंची सघन सुंदर

स्याम सुपास । मानों कंज के कंठ लागि कै भृंग रहे मधुआस ॥ ५ ॥ बनि च
सकल त्रिय पग नूपुर स्वर भारी । जानों बिबिध केलि कलहंस करत किलकारं
साख जवाद सुगंध कुंकुमा केसर घोरी । भाजन भरि ले चली सकल त्रिय गा
होरी ॥ नख सिख तें अवलोकि छबि नागर रीझे गान । मानों संगीतशाला प
घटबढ़ परत न तान ॥ ६ ॥ छबि सिंधु ललन तन देखत लोचन भूले । चित
चित चोरत अंग अंग अनुकूले ॥ बरन बरन सिर पाग श्रवन कुंडल मनि
अति । मन हू स्याम नग सिख तरनि युग रमत तरल गति ॥ उर बनमाल विस
अति बिबिध सुमन बहुवेष । मानों जलद मैं प्रगट देखियत शतमख-सारंग
॥ ७ ॥ रचि तिलक मलय कौ पिय कर खोर बनाई । मानों युगल अहिनरा
घन पर दई दिखाई ॥ घन तन देखि लजात कंज दृग क्यों सम पावें ॥ मुख ह
स्याम भुजान देखि अहि वपुहि लजावें ॥ नख सिख तें अवलोकि कै छबि क
पट पीत सुदेस । मानो जलद धुरवा सखीरि दामिनी रही प्रवेस ॥ ८ ॥ छबिनि
मोहन तन लघुमति बरनी न जाई । चितवत चित चोरत मन्मथ रह्यो लजाई
त्रियन परस्पर हरखि विविध कर डाग न राजें । गोप उठे किलकार दुहुंदिस
वाजत बाजें ॥ एकन कर कुंकुम लियो एकन घोर गुलाल । चली सकल ब्रजसुं
पकरन मदन गुपाल ॥ ९ ॥ सेनन स्यामाजु हलधर दिए हैं बताय । गहि न
बसन तन दोऊ बंद दिये छटकाय ॥ सब मिलि पकरे स्याम मुरलिका
छिनाई ॥ तबहि तरुनी मुसिकाय साख भर भाजन लाई ॥ छांटत छिरकत ह
परस्पर प्रेम छके नंद नंद । मानो अवनिपर मेघ कों घेर रहे बहु चंद ॥ १०
निरखत थिथकित भए जहां तहां अमर विमान । बरखत सुर कुसुमन और बज
निसान ॥ रह्यो परस्पर रंग सकल त्रिय भवनन आई । तबहिं तिनें ब्रजराज वि
पट दई मिठाई ॥ बहुरि तरनि-तनया सलिल मंजन कर बलवीर । पहरि ब
आये घरे संग सकल आभीर ॥ ११ ॥ दुतिया मोहन तन राजत सुंदर पीत सुवा
बैठे कनक सिंघासन बलबल 'राघौदास' ॥ १२ ॥

सो यह धमार राघौदास ने गाई । ता पाछें उहांई राघौदा
ने देह छोड़ी । तब तहां जो गांठौली के वैष्णव हते तिन सुनं
सो सबन मिलि कै राघौदास कौ अग्नि-संस्कार कीनो । ता पा
वे वैष्णव श्रीनाथजीद्वार आए । सो ता समै श्रीगिरिधरजी आ
अपनी बैठक में गादी-तकियान के ऊपर बिराजे हुते । और

सब वैष्णव टहलूवा बैठे हुते । सो वा समय एक वैष्णव ने श्री-गिरिधरजी सों डरपते डरपते विनती कीनी, जो-महाराजाधिराज ! राघौदास ने या प्रकार सों यह धमार गाइ कै अपनी देह छोड़ी । तब श्रीगिरिधरजी आप यह सुनि कै हँसे । तब सब वैष्णव बैठे हते तिन सबन कों आश्चर्य भयो । तब श्रीगिरिधरजी आपु तहां सब वैष्णवन की साम्हे देखि कै मुसिकाने । तब उन वैष्णवन में तें एक वैष्णव ने विनती कीनी, जो-महाराजाधिराज! इन राघौदास की ऐसें देह क्यों छूटी ? तब श्रीगिरिधरजी आपु उन वैष्णव कों आज्ञा किये, जो·राघौदास बड़े भगवदीय भए । सो उनकों श्रीगोवर्द्धननाथजी ने होरी के खेल के दरसन दिये, गोपिन सहित ।

भावप्रकाश—और ता समैं राघौदास ने यह धमार गाइ कै अपनी देह छोड़ी । सो ताको कारन यह है, जो-श्रीगोवर्द्धननाथजी के लीला सुख कौ अनुभव राघौदास या देह सों ताकौ प्रकार सह्यो न गयो । तातें या देह छोड़ि कै राघौदास हू जाइ कै लीला में प्राप्त भये ।

और श्रीगिरिधरजी हँसे ताकौ कारन यह, जो-जिनके वापदादान ने या देह सों लीला सुख कौ हृदय में अनुभव करि दूसरेन कों हू ताके पद गाइ कै अनुभव करायो, ताको वेटा यह राघौदास ! तासों इतनो सुख हू हृदय में धारन कियो न गयो ?

सो राघौदासने पद में अपनी छाप नहीं धरी हती । तातें राघौदास की बेटी ने डेढ़ तुक बनाइ कै धमार कों पूरी करी । सो वे राघौदास श्रीगुसांईजी के ऐसे कृपापात्र भगवदीय हे । तातें इन की वार्ता कहां ताईं कहिए । वार्ता ॥ २३४ ॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक कटहरिया क्षत्री, गुजरात में रहते, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये तामस भक्त है । लीला में इनकौ नाम 'स्यामगोप'

है। ये 'जशवन्त' तें प्रगट्यो है, तातें उनके भाव रूप है । सो ये गुजरात में एक क्षत्री के प्रगट्यो। सो बालपने सों बाट मारे। जो कोऊ संग जाई वाकों लूटे। ऐसो कर्म करे। सो उनके पास तीनसैं मनुष्य रहते। सो सब घोड़ा पैं असवार होई चारों ओर फिरें । जो कोऊ वा गेल जाई वाकों लूटे। सो कटहरिया उन सबन कौ सिरदार हतो।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समै श्रीगुसांईजी गुजरात तें ब्रज कों पधारत हुते। सो मारग में तीनसैं असवार ले कै कटहरिया लूटतो। सो उन श्रीगुसांईजी की असवारी कों देखि कै पास आय घेरा दियो। सो श्रीगुसांईजी के संग पंद्रह बीस भारकस हते। सब कों रोकि लीने। तब श्रीगुसांईजी के मनुष्य एक एक भारकस पै ठाढ़े होंइ गए। सो उन लोगन कों ऐसे दीसे मानो सिंघ ठाढ़े हैं। और वह कटहरिया श्रीगुसांईजी के रथ के पास आयो। सो देखे तो साक्षात् पूरनपुरुषोत्तम बिराजे हैं। तब तो कटहरिया हथियार डारि दंडवत् करि ठाढ़ो व्है रह्यो। और बिनती करी, जो-महाराज ! मैं अपराधी हौं, आप कृपा करि कै मोकों पावन कीजिए। आप के बिनु मेरो कोई उद्धार करे ऐसो या संसार में दीसत नाहीं। सो कटहरिया की दीनता देखि श्रीगुसांईजी आप वाकी ओर देखे। पाछें वाकों दैवी जानि नाम सुनाए। तब कटहरिया ने अपने संग के मनुष्यन कों बिदा किये। और आप श्रीगुसांईजी के साथ चल्यो। सो श्रीगोकुल आयो। तब श्रीगुसांईजी सों फेरि बिनती कीनी, जो-महाराज ! कृपा करि ब्रह्मसंबंध कराइए। तब श्रीगुसांईजीने एक व्रत करायो। पाछें दूसरे दिन कटहरिया कों श्रीनवनीतप्रियजी के सन्निधान ब्रह्मसंबंध कराए। तब इन कों भगवद्लीला स्फूर्ति भई। सो वाने बोहोत पद गाए हैं।

सो कटहरिया श्रीगुसांईजी कौ ऐसो कृपापात्र भगवदीय हतो।

और एक समें कटहरिया श्रीगोकुल तें श्रीनाथजीद्वार आए। सो ता दिन जन्माष्टमी हती। सो वाने एक बधाई श्रीगोवर्द्धननाथजी के सन्मुख गाई। सो बधाई—

राग सारंग—आज महामंगल महरानें। पंच सब्द धुनि भीर बधाई घर घर वेरखवाने॥ ग्वाल भरे काँवरि गोरस की बधू सिंगारत बाने। गोपीगोप परस्पर छिरकत दधि के माट ढराने॥ नाम करन जब कियो गर्ग मुनि नंद देत बहु दानें। पावन जस गावत 'कटहरिया' जाहि परमेश्वर मानें॥

ऐसे और हू बोहोत पद गाए। सो सुनि कै श्रीगुसांईजी आप बोहोत प्रसन्न भए। सो श्रीगुसांईजी की कृपा तें कटहरिया कों श्रीनाथजी सानुभावता जतावन लागे। सो कटहरिया श्रीगुसांईजी कों छोरि कै कहूं गये नाहीं। जन्म भरि श्रीगुसांईजी के चरनारविंद में रहे।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-श्रीगुसांईजी कौ दृढ आश्रय किये तें श्रीठाकुरजी आप या भांति कृपा करि अपनी लीला कौ अनुभव करावत हैं।

सो वह कटहरिया श्रीगुसांईजी के ऐसे परम कृपापात्र भगवदीय हते। सो इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता॥२३५॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक ब्रह्मदास गोरवा क्षत्री, गोपालपुर में रहते, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये सात्विक भक्त हैं। लीला में इन कौ नाम 'मनमोहिनी' है। इन में सदा संयोगरस झलकत हैं। तातें ये मन में प्रसन्न रहति हैं। ये श्रीयमुनाजी के यूथ की है। ये 'जशवन्त' गोप की बेटी है। उन तें प्रगटी है, तातें उन के भावरूप हैं।

ये रावल के आगें गोपालपुर गाम है। तहां एक गौरवा क्षत्री के जन्मे। सो ये बालपने सों साधु-संत की सेवा करते। घर तें रोटी ल्याइ खवावते। उन

अब श्रीगुसांईजी के सेवक राजा, जाकी रानी ने झारो को फल मांग्यो, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये दोऊ राजस भक्त है। लीला में 'हरिदेवी' 'हरिप्रिया' इनके नाम हैं। सो 'हरिदेवी' तो राजा भयो और 'हरिप्रिया' रानी जाननी। सो इन दोऊन की दो सखी हैं। एक कौ नाम 'बोधिनी' एक कौ नाम 'प्रबोधिनी'। सो 'बोधिनी' यहां साहूकार भयो, और 'प्रबोधिनी' साहूकार की स्त्री भई। ये 'जशवन्त' तें प्रगटी हैं, तातें उनके भावरूप है।

वार्ता प्रसंग—१

सो वा राजा-रानी वैष्णव हते। उनके एक बेटी हती। सोऊ वैष्णव हती। सो वा राजा ने कही, जो-कोऊ वैष्णव राजा मिले तो वासों या बेटी कौ विवाह करें। पाछें एक वैष्णव राजा मिलि गयो। सो वासों कह्यो, जो-ब्याहिवे कों आवो। तब वह अपने घर तें चल्यो। तब या राजा की बेटी ने साम्हें वैष्णव भेजे। उनकी वैष्णवता देखिवे के लिए। सो उन वैष्णवन कों देखि के राजा बोहोत प्रसन्न भयो। लग्न की कछू सूधि रही नाहीं। सो लग्न चूकि गयो। तब फेरि दूसरो मुहूर्त निकास्यो। तामें ब्याह कियो। पाछें राजा ब्याह के अपने घर कों आयो। सो राजा और रानी दोऊ न्यारे न्यारे अपने अपने श्रीठाकुरजी की सेवा करें। तब राजा ने कही, जो-मिलि के सेवा करे। तब रानी ने कही, जो-आछौ। पाछें मिलि के सेवा करन लागे। सो राजा के और हू रानी हती। सो या वैष्णव रानी के पास आइ के कही, जो-हमतो ऐश करे हैं और तू तो आठ पहर या धंधा ही में लगी रहति हैं। सो उन रानीन के संग करि या वैष्णव रानी के मन में हू आई, जो-मैं हू ऐश करों। तब राजा सों कही, जो-मैं हू कछू ऐश करों। तब राजा ने कही, जो-आछौ एक काम करि। यह अपने पास साहूकार वैष्णव रहत है। ताके घर एक

जल की गागरि डारि आउ। और वाकौ मोल ले आउ। तब रानी साहूकार के घर आई। पाछें सेठानी सों कहे, जो-ल्याओ तुम्हारे श्रीठाकुरजी के जल की गागरि भरि ल्याऊं। तब सेठानी ने गागरि दीनी। सो जल भरि ल्याई। तब वा सेठानी ने वामें सों एक झारी मंगला की भरी। पाछें रानी ने कही, जो-याकौ मोल मोकों देऊ। तब सेठानी ने कही, जो-दरसन करि। तब वाने दरसन करे। तब सेठानी ने रानी सों कही, जो-हमारे घर में हैं सो सब तू ले। परि मोल तो न दियो जाय। तब रानी ने कही, मैं राजा सों पूछि आऊं। तब जाय कै राजा सों पूछी। तब राजा ने कही, जो-अब तू ही अपने मन में समझि ले, जो-झारी भरिवे कौ, सेवा करिवे कौ कहा फल है? अब तेरी इच्छा में आवे सो करि। इच्छा में आवे तो सेवा करि, झारि भरि, इच्छा में आवे तो ऐश करि। तब रानी ने कही, जो-मैं तो झारी ही भरिबो करूंगी। सो वे राजा-रानी सदैव सेवा करते। सो प्रभुजी अनुभव जतावते।

भावप्रकाश—सो या वार्ता में सेवा कौ स्वरूप जताए, जो-सेवा की बरोबरि तीन लोक में कोई पदार्थ-फल नाहीं। तातें वैष्णव कों सेवा न छोरनी।

सो वे राजा-रानी श्रीगुसांईजी के ऐसे परम कृपापात्र भगवदीय हते। सो इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥२३७॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक पृथ्वीसिंघजी, विकानेर के राजा कल्याणसिंहजी के बेटा, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये राजस भक्त हैं। लीला में इन कौ नाम 'प्रभावती' है। ये 'श्रुतिरूपा' तें प्रगटी है, तातें उन के भावरूप हैं।

ये पृथ्वीसिंहजी विकानेर के राजा कल्यानसिंहजी के उहां जन्मे। सो बालपने सों इन कौ चित्त साधु-संगति में रहे। देस-देस के साधु उहां आवते। तिनसों

ये मिलें। सो ये राजा भए। तब प्रथम ही ये गोकुल-मथुरा की यात्रा कों चले। सो मथुराजी में आए। तब चोबेन सों पूछे, जो-ऐसे कोई महापुरुष बतावो जासों मिलिये। तब चोबेन ने कही, जो-राजा! यों तो बड़े बड़े महापुरुष या व्रजमंडल में हैं, परि गोकुल में श्रीगुसांईजी विट्ठलनाथजी बड़े प्रसिद्ध हैं। बड़े बड़े राजा, संत, महात्मा, गुनी, स्वामी सब इन की वंदना करत हैं। तातें उन तें मिलो तो आछौ है। तब राजा तत्काल श्रीगोकुल आए। सो ता समै श्रीगुसांईजी आपु ठकुरानी घाट पर संध्यावंदन करि रहे हे। सो राजा कों श्रीगुसांईजी के दरसन भए। सो तेजःपुंज अति उज्ज्वल अलौकिक दरसन भए। सो राजा दरसन करि कै विस्मित होइ रह्यो। पाछें अपने मन में कहे, जो-ऐसे तेजस्वी पुरुष के दरसन तो आज तांई या पृथ्वी मंडल पें भए नाहीं। इतने में श्रीगुसांईजी आपु संध्यावंदन करि चूके। तब आपु राजा की ओर देखे। तब राजा श्रीगुसांईजी कों दंडवत् करि बिनती किये, जो-महाराजाधिराज! कृपा करि मोकों सेवक कीजिए। आज मेरो जन्म सुफल भयो। तब श्रीगुसांईजी कृपा करि राजा कों नाम सुनाइ सेवक किये। पाछें एक व्रत कराय निवेदन करवाए। पाछें राजा कों आप कहे, जो-राजा! अब तुम घर जाय भगवत्सेवा करो। पाछें श्रीगुसांईजी आप राजा कों श्रीबालकृष्णजी को स्वरूप पधराय सेवा की सब रीति बताए। और आशीर्वाद दिए, जो-तुम कों काल कबहू बाधा न करेगो। श्रीठाकुरजी के सदा सन्मुख रहोगे। पाछें राजा प्रसन्न होंई अपने देस आए। सो भगवत्सेवा प्रीतिपूर्वक करन लागे।

वार्ता प्रसंग—१

सो वे पृथ्वीसिंहजी कविता बोहोत करते। सो उनने कवित्त, सवैया, दोहा, चोपाई ऐसे अनेक प्रकार की कविता रची हैं। और 'रुक्मनिबेल' और 'स्यामलता' इत्यादि ग्रंथ हू बनाए हैं। सो राजा कौ मन श्रीठाकुरजी के सिवाय और ठौर जातो नाहीं। इन कौ चित्त ठाकुर में ऐसो गढ़ि गयो जो संसार के विषय सब छूटे। सो अपनी रानी कों हू पहचानि न सकै। ऐसो सेवा में राजा मगन रहे, और परदेस जाइ तब मानसी करे।

सो एक समै राजा परदेस गए। तब बिकानेर के ऊपर शत्रु

चढि आए। तब दोनों ओर ते शत्रु ने घेर लिए। तब श्रीठाकुरजी ने तीन दिन तांई शत्रुन तें लडाई करी। सो ठाकुर के मंदिर के किवाड़ तीन दिन तांई भीतर ते बंद रहे। काहू तें खुले नाहीं। पाछें चौथे दिन जब शत्रु भाजि गए तब मंदिर के किवाड़ खुले। सो यह बात राजा नें परदेस में मानसी करत में जानी। सो उन ने दीवान कों लिखि पठाई। सो दीवान पत्र बांचि कै चकित व्है रह्यो। सो राजा पृथ्वीसिंघजी ऐसे श्रीगुसांईजी के कृपापात्र भगवदीय भए।

वार्ता प्रसंग—२

बोहारि राजा पृथ्वीसिंघजी कों पृथ्वीपति दिल्ली बुलाए। सो राजा पृथ्वीपति के पास दिल्ही आए। तब माला-तिलक-छापा सब करि कै आए। तब बादशाह पृथ्वीसिंघजी कों देखि कै मन में बहोत प्रसन्न भयो। कहे, जो-देखो ! इन कों अपने गुरु पै कैसो विश्वास है। पाछें बादशाह राजा कों काबुल की ओर लडाई में जाइवे की कही। तब राजा ने बिचार कियो, जो-मेरी मृत्यु तो अमुक दिन मथुरा में विश्रांत घाट पे होइवे वारी है। सो अब कैसें करे ? फेरि श्रीगुसांईजी के चरनारविंद कौ ध्यान करि राजा काबूल गयो। सो उहां थोरे ही दिन में लड़ाई जीति कै सांढनी पें बैठि के उहां ते चले। सो दोई दिन में मथुरा आई कै वाहि दिना देह छोड़ी। सो यह बात बादशाह ने सुनी। तब बादशाह ने बोहोत खेद कियो, जो-ऐसे राजा माकों मिलने कठिन हैं।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-जिनकों गुरु कौ आश्रय दृढ होंई, तिनकौ सर्व कार्य सिद्ध होंई। तातें वैष्णव कों गुरु कौ दृढ आश्रय राखनो।

सो वे पृथ्वीसिंघजी श्रीगुसांईजी के ऐसे कृपापात्र भगवदीय हते, तातें इन की वार्ता कहां तांइ कहिए ॥ २३८ ॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक तुलसीदासजी सारस्वत ब्राह्मन, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये तामस भक्त हैं। लीला में इनकौ नाम 'तुलसां' है। सो चंद्रावलीजी की अंतरंग सखी है। ये श्रीचंद्रावलीजी की सेवा में सदा तत्पर रहत है। दूती कार्य में प्रवीन हैं। तातें श्रीचंद्रावलीजी की इन पर वोहोत प्रीति है। ये 'श्रुतिरूपा' तें प्रगटी है, तातें उनके भावरूप है।

ये तुलसीदास दिल्ही तें उरे में कोस वीस पर एक सारस्वत ब्राह्मन के जन्मे। सो एक समै वह ब्राह्मन अपने स्त्री-बेटा सहित ब्रज के दरसन कों मथुराजी आयो। सो ता समय श्रीगुसांईजी आप मथुराजी में विराजत हुते। सो या ब्राह्मन कों भागजोगि तें श्रीगुसांईजी के दरसन भए। तब ये जान्यो, जो-ये कोई महापुरुष हैं। तातें उनकी सरनि जइये तो आछो। पाछें वा ब्राह्मन नें श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज! कृपा करि मोकों सरनि लीजिए। तब श्रीगुसांईजी आप वाकों दैवी जीव जानि सरनि लिये। नाम सुनाइ सेवक किये। पाछें वा ब्राह्मन ने अपनी स्त्री-बेटा कों हू सेवक करवाए। ता पाछें वा ब्राह्मन ने विनती करी, जो-महाराज। हों गरीब ब्राह्मन हों, तातें कछू सेवा टहल दीजे तो आछौ है। तब श्रीगुसांईजी आप कृपा करि वाकों जलघरा की सेवा दिए। ता पाछें केतेक दिन में वह ब्राह्मन और वाकी स्त्री दोऊ मरे। तब तुलसीदास बालक हुते। वर्ष पांच के। सो श्रीगुसांईजी वाकौ लालन पालन किए।

वार्ता प्रसंग—१

सो वे तुलसीदास के पिता श्रीगुसांईजी के जलघरिया हते। और तुलसीदास छोटें हुते। तब श्रीगिरिधरजी आदि बालकन के संग खेलते। और श्रीगुसांईजी सब लालजीन कों बुलावते तब एहू दोरि कै श्रीगुसांईजी के पास जाते। तब श्रीगुसांईजी विनकों बालक जानि कै लालजी कहते। काहेतें, जो उनके मातापिता पहिले ही सों उनकों बालक छोरि कै मरे हते। तातें श्री-

गुसांईजी वाकों बड़े किए हते। तातें लालजी कहते। और तुलसीदास हू अपने मन में यही जानते, जो-हौं इन कौ बालक हूं। पाछें सब लालजी बड़े भए तब श्रीगुसांईजी ने सब कों श्रीठाकुरजी सेवा कों पधराइ दिए। तब तुलसीदास के मन में आई, जो-श्रीगुसांईजी ने मोकों कछू सेवा पधराई दिए नाहीं। सो उन कौ ताप जानि कै श्रीठाकुरजी आप श्रीगुसांईजी सों आज्ञा किये, जो-इनहू कों कछू सेवा पधराइ दीजिए। काहेतें, जो-इन के द्वारा बोहोत जीवन कौ उद्धार होइगो। तब श्रीगुसांईजी ने उनकों श्रीगोपीनाथजी ठाकुर पधराइ दिए। और आप आज्ञा किये, जो तुम सिंध देस में जाउ। उहां जीवन कों नाम सुनाइओ। और पुष्टिमार्ग कौ उपदेस करियो। तब लालजी नाम धराय कै और श्रीठाकुरजी कों पधराय कै तुलसीदास सिंध देस कों चले। सो एक दिन मारग में श्रीठाकुरजी की रसोई करी। सो घी न हतो। सो रोटी चुपरी नाहीं। सो वैसे ही भावना सों घी धरि श्रीठाकुरजी कों रोटी भोग धरे। पाछें बिनती करी, जो-महाराज ! ये रोटी आरोगियो। और जो नाहीं आरोगोगे तो हौं श्रीगुसांईजी सों कहि दउंगो। तब श्रीठाकुरजी प्रसन्न होंई आरोगे। और कही, जो-मैं रोटी आरोग्यो हूं, तातें तू श्रीगुसांईजी सों कछू कहियो मति। काहेतें, जो हौं श्रीगुसांईजी सों डरपत हूं। तब तुलसीदास जाने, जो श्रीठाकुरजी श्रीगुसांईजी सों डरे हैं। ऐसे ये भोले हते। पाछें सिंध में आइ सेवा करन लागे। सो श्रीठाकुरजी हू उन कों लालजी कहते। और उन के मन में हू लालजी पने की बुद्धि सदैव रहती। और उन ने बोहोत पद किये हैं। तामें उनने अपनी छाप 'लालदास' राखी है। सो कित-

नेक लोग उन कों 'लालमति' हू कहत हैं। सो इन कौ चित्त सदा ब्रजभूमि, श्रीयमुनाजी, श्रीगोकुल, श्रीगुसांईजी में रहतो। सो इनने जीवन भरि भगवत्सेवा करी। सो जगत में ये आठमें लालजी के नाम सों प्रसिद्ध भए। सो अज हू इन कौ बंस है। सो सिंध में नाम देत है।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-श्रीगुसांईजी जाकौ हाथ पकरे, अपनो करे ताके भाग्य कौ कहा कहिए ? ताकौ कल्यान ही होंई। वाकी जगत में पूजा होंई तामें कहा कहिए ? सो श्रीगुसांईजी ऐसे परम दयाल हैं, तातें उनकौ आश्रय दृढ राखे ते जीव कौ सदा कल्यान ही है।

सो वे तुलसीदास श्रीगुसांईजी के ऐसे कृपापात्र भगवदीय हे। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥२३९॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक, वृंदावनदास, चतुरबिहारी के भतीजा, आगरे में रहते, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये सात्विक भक्त हैं। लीला में इन कौ नाम 'गोकुला' है। ये 'श्रुतिरूपा' तें प्रगटी है। तातें उन के भावरूप हैं।

वार्ता प्रसंग—१

सो एक समै वृंदावनदास, चतुरबिहारी के भतीजा आगरे तें श्रीगुसांईजी के दरसन कों श्रीगोकुल आए हते। सो श्रीगुसांईजी के दरसन किए। सो साक्षात् पूरन पुरुषोत्तम के दरसन भए। तब श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज ! कृपा करि कै मोकों सेवक कीजिए। मैं आप की सरनि आयो हूं। तब श्रीगुसांईजी आज्ञा किए, जो-श्रीयमुनाजी में स्नान करि आउ। तब वृंदावनदास श्रीयमुनाजी में स्नान करि कै आए। पाछें बिनती करी, जो-महाराज ! मैं स्नान करि आयो। तब श्रीगुसांईजी आपु कृपा करि वाकों नाम सुनाय निवेदन कराये।

तब वृंदावनदास ने यथासक्ति भेट करी। ता पाछें श्रीनवनीतप्रियजी के दरसन करे। पाछें कछूक दिन श्रीगोकुल में रहे। सो नित्य श्रीगुसांईजी श्रीनवनीतप्रियजी सात स्वरूपन के दरसन करे। पाछें श्रीगुसांईजी श्रीनाथजीद्वार पधारे तब वृंदावनदास हू श्रीनाथजीद्वार गए। सो वृंदावनदास श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन किए। सो चित्त बोहोत प्रसन्न भयो। पाछें श्रीगुसांईजी अपनी बैठक में पधारे तब वृंदावनदास ने बिनती करी, जो-महाराज! आप की कृपा सों श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन बोहोत ही भली भांति सों भए। पाछें श्रीगुसांईजी ने वृंदावनदास कों अपनी जूंठनिकी पातरि धरी। सो वृंदावनदास ने महाप्रसाद लियो। पाछें श्रीगुसांईजी के संग फेरि श्रीगोकुल आए। सो कछूक दिन श्रीगोकुल में रहे। सो इन कों श्रीगोकुल कौ स्वरूप हृदयारूढ भयो। पाछें श्रीगुसांईजी की आज्ञा मांगि आगरे आए। सो उहां चतुरविहारी सों श्रीगोकुल के सब समाचार कहे। और श्रीगुसांईजी ने कृपा कीनी सो सब कहे। तब चतुराबिहारी जाने, जो-अब इन की श्रीगुसांईजी में दृढ़ प्रीति भई।

वार्ता प्रसंग—२

पाछें केतेक दिन में श्रीगुसांईजी ने आसुरव्यामोह लीला करी। सो सुनि कै वृंदावनदास विकल व्है गए। तब श्रीगोकुल आए। सो ता समै श्रीगोकुलनाथजी श्रीगोकुल विराजत हुते। सो श्रीगोकुलनाथजी ने वृंदावनदास कों कृपा करि श्रीगुसांईजी के स्वरूप कौ दरसन कराए। तब वृंदावनदास जाने, जो-श्रीगुसांईजी और श्रीगोकुलनाथजी दोऊ एक ही स्वरूप हैं। ता दिनतें वृंदावनदास श्रीगोकुलनाथजी के पास रहते। पद गावते।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो वल्लभकुल में श्रीआ यॅजी, श्रीगुसांईजी, आपु या प्रकार विराजत हैं। तातें उनके भाव सों वल्लभकुल दरसन-चरनपरस, आदि सब करनो।

सो वृंदावनदास श्रीगुसांईजी के ऐसे परम कृपापात्र भ वदीय हे। तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥२४०

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक नन्ददासजी, सनाढ्य ब्राह्मन, रामपुर में र जिनके पद अष्टछाप में गाइयत हैं, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं--

भावप्रकाश—ये नन्ददासजी लीला में श्रीठाकुरजी के 'भोज' स अंतरंग, तिनकौ प्राकट्य हैं। सो दिवस की लीला में तो ये 'भोज' सखा और रात्रि की लीला में श्रीचन्द्रावलीजी की सखी 'चन्द्ररेखा' इनकौ नाम सो 'चंद्ररेखा' 'चंपकलता' तें प्रगटी है। तातें उनके सात्विक भावरूप है। ये पूरब में 'रामपुर' गाम में जन्मे।

वार्ता प्रसंग—१

सो वे तुलसीदासजी के भाई सनोढ़िया ब्राह्मन हते। र तुलसीदासजी तो बड़े भाई, और छोटे भाई नंददासजी हते सो वे नंददासजी पढ़े बहुत हते।

तुलसीदासजी तो रामानंदीन के सेवक हते। सो नंददा हू कों रामानंदीन कौ सेवक करवायो। उन नंददासकों लौकि विषय में प्रीति बोहोत हती। जो कहूँ भवैया नांचे तो तहां जा कैं ठाढ़े रहें, सुनवे लगें। सो तुलसीदासजी नन्ददास कों बहो समुझावें जो-जहां तहां तू मति बेठ्यौ करे। सो वे नन्ददा मानते नाहीं।

सो कछुक दिन में एक संग पूरब कौ चल्यो तहांतें, श्रीर छोड़जी के दरसन कों श्रीद्वारकाजी कों चल्यो। तब नंददास मन में विचारी, जो-बने तो मैं ऐसे संग में श्रीरनछोड़जी के दरस

करि आऊं। तब नंददास ने तुलसीदासजी सों कह्यो, जो-तुम कहो तो मैं या संग में श्रीरनछोरजी के दरसन करि आऊं। तब तुलसीदासजी ने नंददास कों बोहोत समझाये, जो-कहूँ मति जाय, मारग में दुःख बोहोत हैं। अनेक दुःसंग हैं। जो-जायगो तो तू भ्रष्ट होय जायगो। तातें तू श्रीरनछोरजी तांई न पहुँच सकेगो, बीच ही में रहेगो। तातें श्रीरघुनाथजी कौ स्मरन कर और अपने घर में बैठ्यो रहे। तब नंददास ने तुलसीदासजी सों कह्यो, जो-मेरे तो श्री-रघुनाथजी हैं, परि मैं एकवार श्रीरनछोरजी के दरसन कों अवश्य करि कै जाऊंगो। तुम कोटि उपाय करो परि मैं न रहूंगो। तब तुलसीदासजी ने जान्यो, जो-यह न रहेगो, तब संग में जो-मुखिया सिरदार हतो, ताके पास नंददास कों लै कै तुलसी-दासजी गये। और मुखिया सों नंददासकी भलामन तुलसी-दासजी ने दीनी, जो-यह नंददास तुम्हारे संग आवत है। तातें तुम मारग में याकी खबरि राखियो। ऐसो करियो, जो-इहां फेरि नंददास आवे, काहु गाम में रहि न जाय। तब वा मुखिया ने कह्यो, जो-आछो, या बात की चिंता मति करो। ता पाछें वह संग चल्यो, सो वाके संग नंददास हू चले। सो कछुक दिन में वह संग मथुराजी में आय पहुंच्यो। तब संग मधुपुरी में रह्यो, और नंददास तो मधुपुरी की सोभा देखत देखत विश्रांत ऊपर आये। सो तहां अनेक स्त्री-पुरुष स्नान करत देखे, और सुंदर स्वरूप के देखे। सो नंददास तो मन में देखि कै बहुत ही मोहित भये। मन में विचार कियो, जो-ऐसी जगह में कछुक दिन रहिये तो आछो है। सो या भांति नंददास अपने मन

में लुभाये। ता पाछें नंददास ने अपने मन में यह विचार कियो, जो-एक वार श्रीरनछोरजी के दरसन करि आऊं। ता पाछें आय कै विश्रांत घाट ऊपर रहेंगे। पाछें नंददास ने सुनी, जो-संग तो मथुराजी में दस दिन और रहेगो। तब इनने विचार कियो, जो-संग तो अब ही मथुराजी में बहुत दिन लों रहेगो। तो मैं इन तें अकेलो होय कै श्रीरनछोरजी के दरसन कों जाऊंगो। ऐसो विचार अपने मन में नंददास करि कै रात्रि कों तो रहे। ता पाछें नंददास प्रातःकाल उठि कै चले, सो काहू तें कछु कही नाहीं। पाछें वा संग में जो मुखिया हतो, ताने अपने संग में नंददास कों जब न देख्यो, तब सगरी मथुराजी में ढूंढ्यो। जब नंददास कहूं नजर न पड़े, तब ढूंढि कै बैठि रहे। और नंददासने तो काहू सों पूछी हू नाहीं। वे तो अकेले चले ही गये। सो श्रीद्वारिकाजी कौ मारग भूलि गये, और चले चले सिंहनंद जाइ निकसे। सो गाम के भीतर चले जात हते। तहां एक क्षत्री श्रीगुसांईजी कौ सेवक रहत हुतो। सो ताकी बहू अत्यन्त सुंदर हती। सो वह स्त्री अपने घर में नहाय कै ऊपर ठाड़ी ठाड़ी केस सुखावत हुती। सो चले जात में वह स्त्री नंददास की दृष्टि परी। सो नंददास तो वाकों देखि कै मोहित भये। और मन में कह्यो, जो-या पृथ्वी ऊपर ऐसे हू मनुष्य हैं? और वह स्त्री तो उतरि कै अपने घर के कामकाज में लगी। और नंददास तो तहीं ठाड़े ठाड़े मन में विचार करन लागे, जो-अब तो एक वार याकौ मुख देखों तब जलपान करूंगो। पाछें ता दिन तो नंददास गये सो कोउ स्थल में जाय कै सोय रहे, रात्रि कों। ता पाछें दूसरे दिन नंददास प्रातःकाल उठिकै वा स्त्री के द्वार

पर आयकैं बैठे। सो नंददास कों तो बैठे बैठे तीन प्रहर व्यतीत होय गये। तब वा क्षत्री के एक लौंड़ी हती, ताने बहू सों कह्यो, जो-एक ब्राह्मन प्रातःकाल कौ अपने घर के द्वार पर बैठ्यो है। सो वाने पानी हू नाहीं पियो। तब बहूने लौंड़ी सों कह्यो, जो-वा ब्राह्मन सों पूछो तो सही, जो-तुम द्वार ऊपर काहे कों बैठे हो? तब लौंड़ी ने आइकैं नंददास सों कह्यो, जो-तुम इहां हमारे द्वार पै क्यों बैठे हो? तब नंददास नें वा लौंड़ी सों कह्यो, जो-मैं तो तेरी बहू कौ एक वार मुख देखूंगो, ता पाछें जलपान करूंगो, तब जाऊंगो। तब वह लौंड़ी यह सुनिकै अपनी बहू पास गई। और वह सब बात बहू सों कही, जो-वह ब्राह्मन तो तिहारो मुख देखिकै जायगो। तब बहूनें लौंड़ी सों कह्यो, जो-मैं तो वाकों अपनो मुख दिखाउंगी नाहीं। वह तो आपही तें उठि जायगो। सो ऐसे ही नंददास कों हू साज ( हठ? ) पड़ि गई। तब वा लौंड़ी नें बहू तें फेरि कही, जो तुम मेरी एक बात सुनो। जो-

"एक समै श्रीगोकुल श्रीगुसांईजी के दरसन कों अपनो सगरो घर गयो हो। तब संग में मैं हुती और तुमही हे। सो श्रीगुसांईजी श्रीगोकुल तें श्रीजीद्वार पधारत हते। और मैं, तुम, तुम्हारो ससुर, सब संग हते। ज्येष्ठ कौ महीना हतो। सो मारग में एक म्लेच्छानी प्यासी होय कैं विकल भई परी हती। वह मेवा फरोसनी हती। सो ताही मारग में होय कैं श्रीगुसांईजी पधारे। श्रीगुसांईजी निकट आये, तब खवास नें वासों कह्यो, तू मारग छोड़ि कैं न्यारी उठि बैठि। सो वाकों तो उठिवे की सक्ति नाहीं। याकौ तो कंठ पानी विना सूखि गयो, सो नेत्रन में प्रान आय रहे हते। सो वापै बोल्यो हू न जाय। तब श्रीगुसांईजी

पूछें, जो-यह कहा है ? तब खवास ने श्रीगुसांईजी सौं कह्यो, जो-महाराज ! एक म्लेच्छानी है, सो मारग में परी है। जो बहोतेरो वासों कहत है परि वह उठत नाहीं ? तब श्रीगुसांईजीनें वा म्लेच्छानी की ओर देख्यो। तब म्लेच्छानी ने श्रीगुसांईजी की ओर हाथ सों बतायो, जो-मैं तो प्यासी हों। तब श्रीगुसांईजीनें खवास सों कह्यो, जो-याकों बेग ही जल प्यावो। तब खवासनें श्रीगुसांईजी सों कह्यो, जो-महाराज ! इहां तो काहू के पास पानी नाहीं है, और तलाव कूआ हू निकट नाहीं है, सो पानी कहाँते पाइये ? तब श्रीगुसांईजी ने खवास सों कह्यो, जो-हमारी झारी में जल होयगो। तब खवासने कही, महाराज ! झारी छुइ जायगी। तब श्रीगुसांईजी ने खवास तें कह्यो,-झारी तो और आवेगी, परंतु फेरि या म्लेच्छानी के प्रान कहाँते आवेंगे ? तातें बेगि जल प्यावा, जीवमात्र पर दया राखनी। सो वह श्रीनवनीतप्रियजी कौ महाप्रसादी जल हतो। जो वा म्लेच्छानी कों प्यायो, सो वह जल पी गई। तब वा म्लेच्छानी के अंग अंग में सीतलता होय गई। तब वा म्लेच्छानीनें उठिकै श्रीगुसांईजी सों कह्यो, जो-महाराज ! मैंने कन्हैयाजी सुने हते, सो आज मैनें नैनन सों देखे। तातें तुम 'गुसांईया' सांचे हो, सो मोकों जिवाई। ता पाछें वह गोकुल रही। सो वह सुंदर मेवा लाय कैं श्रीगुसांईजी कै द्वार लैकैं आवे। सो वह म्लेच्छानी श्रीगुसांईजी के मनुष्यतें कहे, जो-ए मेवा तुम राखो। तब वे मनुष्य कहे, जो-तू मोल कहै तो लेंय। तो वह हमारे काम आवे। तब वह

थोरे पैसा कहे। सो या भाँति सों वाने अपनो जनम व्यतीत कियो। सो वा म्लेच्छानी के ऊपर श्रीगुसांईजी बोहोत प्रसन्न रहते। ता पाछें वह म्लेच्छानी ने देह छोड़ी। सो वाने महावन में जाय कै ब्राह्मन कै घर जनम पायो। सो फेर वे श्रीगुसांईजी की सेवकनी भई, और वह कृतार्थ भई।

सो या भाँति सों लोंड़ीने अपनी बहूसों कह्यो, जो-जीव मात्र ऊपर दया राखनी। तातें ब्राह्मन प्रातःकाल कौ भूख्यो प्यासो बैठ्यो है, सो वह बात आछी नाहीं है। तब वह बात बहू के हृदे में आई। पाछें वा लोंड़ी के संग बहू द्वार ऊपर गई। तब नंददास वाकौ मुख देखि कै उठि गये। सो या भाँति सों वे नंददास नित्य आवे। सो वाकौ मुख देखि कै चले जाँय। तब पाछें वाके घर के धनी क्षत्री ने सुनी, जो-यह ब्राह्मन हमारे घर याकों देखवे कों आवत है। तब वा क्षत्री ने आय कै नंददास सों कह्यो, जो-तुम हमारे घर के द्वार पर नित्य आवत हों, सो हमारी जगत में हांसी बोहोत होत हैं। तब नंददास ने वा क्षत्री सों कह्यो, जो-मैं तुम तें माँगत नाहीं, कछु तुमारो बिगारत नाहीं। ता पाछें और तुम कहत हो मोसों, तो मैं तुम्हारे माथे मरूंगो। तब यह नंददास के वचन सुनि कै यह क्षत्री डरप्यो, जो-अब यातें मैं बोलूंगो तो-यह ब्राह्मन हत्या देयगो, सो कछू कहे नाहीं। और नंददास तो वेसेई नित्य आवें सो वाकौ मुख देखि कै चले जांय। ता पाछें कितेक दिन में यह बात सगरे गाम में भई। जो फलाने क्षत्री की बहू कों एक ब्राह्मन देखिवे कों नित्य आवत है। सो यह बात सुनि कै वा क्षत्री कों लाज आई। जब क्षत्री

ने अपने पुत्र सों कह्यो, जो-अब हम कों यह गाम छोड़नो आयो। ता पाछें घर में की सब वस्तु भाव बेचि कै सब की हुंडी कराई। ता पाछें एक गाड़ी भाड़े करि, दस-पांच मनुष्य मारग के लिये चाकर राखे। प्रातःकाल तें नंददास वा बहू कौ म्होडो देखि के गये हते। ता पाछें वह क्षत्री, क्षत्री कौ बेटा, क्षत्री की बहू और चोथी लोंड़ी, सो वे चारों जने वा गाड़ी में बैठि के श्रीगोकुल कौं चले। ता पाछें दूसरे दिन नंददास वाके घर आये। सो देखे तो वाके घर कौ ताला लाग्यो है। तब नंददास ने वाके परोसीन सों पूछी, जो-आज या घर के ताला लाग्यो है, सो या क्षत्री के घर के लोग कहाँ गये? तब और लोगन ने कही, जो-जा भले आदमी! तेरे दुःख तें तो वा क्षत्री ने अपनो गाम हू छोड़ि दीनो है। सो वह तो काल प्रातः ही कों श्रीगोकुल कों गयो है। यह वचन सुनत ही नन्ददास तो अपने डेरा में आये। जो अपनी वस्तुभाव लै कैं ताही समैं श्रीगोकुल कों चले। सो चलत चलत सांझ के समय जहां वा क्षत्री की गाड़ी उतर रही, तहां नन्ददास हू जाय पहोंचे। सो जायकै वा क्षत्री की गाड़ी के निकट ही बैठि गये। तब वा क्षत्री ने नन्ददास कों देखिकै कह्यो, जो-जा दुखतें हमने अपनो घर छोड्यो, देस छोड्यो, सो दुख तो हमारे संग ही लग्यो आयो। ता पाछें वा क्षत्री के मनुष्य वासों लरन लागे, जो-तू हमारे संग काहे कों आवत है? तब नन्ददास उठिकै दूरि जाय बैठे, और कह्यो, जो-हम तुम सों मांगत तो नाहीं कछू, और यह गामहू तुमारो नाहीं, ता पाछें रात्रि कों तो तहां सोय रहे। पाछें प्रातःकाल होत ही वह क्षत्री तो गाड़ी में बैठिकै तहां तै चल्यो। तब वासों नेक दूरि कैनन्ददास हू चले।

सो याही भांति कछूक दिन में श्रीगोकुल के घाट ऊपर आये। तब उन क्षत्री ने विचार कियो, जो-हम तो या ब्राह्मन के दुःख के मारे गाम छोड़िके आये। तोहू वह तो हमारे संग ही आयो है। तातें ऐसो जतन होई, जो-यह हमारे संग श्रीयमुनाजी उतरिकै श्रीगोकुल न चले तो आछो है। नाहीं (तो) हमारी हँसी श्रीगोकुल में हू होयगी। और श्रीगुसांईजी यह बात सुनेंगे, तो-यह बात आछी नाहीं है। तब उन मलाहन सों कहे (और) घटवार ने सों वा क्षत्री ने कह्यो, जो-हम तुम कों कछुक द्रव्य देंयगे, परि या ब्राह्मन कों पार मति उतारो। पाछें वह क्षत्री नाव में बैठ्यो, तब नंददास हू नाव पर बैठन लागे, तब उन मलाहनने हाथ पकरि कै उतार दियो, नाव पें तें। तब नंददास तो श्रीजमुनाजी के तीर ठाड़े२ विचार करन लागे। और वह क्षत्री तो नाव में बैठि कै श्रीजमुनाजी के पार भयो। ता पाछें वह क्षत्री श्रीगोकुल में आय कै, लोंड़ी कों एक ठौर बैठाय कै वाके पास सब वस्तुभाव धरि कै आप तीनों जनें श्रीगुसांईजी के दरसन कों आये। सो श्रीनवनीतप्रियजी के राजभोग के दरसन किये। ता पाछें अनोसर कराय कै श्रीगुसांईजी अपनी बैठक में पधारे। तब इन तीनों जनेंन ने भेंट धरी, और दंडवत् कीनी। तब श्रीगुसांईजी ने पूछी, जो-वैष्णव! कब के आये हो? तब इन कही, जो-महाराज! अब ही आये हैं। श्रीनवनीतप्रियजी कै राजभोग की आरती कै दरसन आपकी दयातें करे हैं। तब श्रीगुसांईजी कहे, जो-आज तुम प्रसाद इहांई लीजो, अब बैठो। ऐसे आज्ञा दे कै श्रीगुसांईजी आप तो भोजन कों पधारे। ता पाछें आचमन करि कै अपनी जूठनि की पातरि वा क्षत्रि कों

धरी। सो चारि पातर श्रीगुसांईजी ने उनके आगें धरी। तब वा वैष्णव ने श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज! हम तो तीनही जनें हैं। और आपने चार पातरि कौन की धरी हैं। इहां तो और वैष्णव कोई दीसत नाहीं। तब श्रीगुसांईजी ने कह्यो, जो-वह तुमारे संग ब्राह्मन आयो है, जाकों तुम पार छोड़ि आये हो, सो वे कौन के घर जायगो? तब ए बचन श्रीगुसांईजी के सुनि कै तीनौं जनें लज्जित भये। और कहे, जो-जा बात तें देखो हम डरपत हते, जो-हमारी हाँसी श्रीगोकुल में न होय तो आछो है, सो यहां तो सब पहले ही प्रसिद्ध होय रही है। ऐसे कहि कै वे तीनौं जनै अत्यंत शोक करन लागे। सो श्रीगुसांईजी वा क्षत्री सों कहे, जो-तुम सोच काहेकों करत हो? वह तो दैवी जीव है, जो-तुमारे संग पाइ के इहां आयो है। सो अब तुम कों दुःख न देइगो। ऐसे वासों कहि के एक ब्रजवासी कों बुलाय कै आज्ञा दीनी जो-तू पार जाय के तहां श्रीजमुनाजी के तीर एक नंददास ब्राह्मन बैठ्यो है ताकों बुलाय लाव। तब वह ब्रजवासी तत्काल आइ कै नाव में बैठि कै पार कों चल्यो। और नन्ददास कों तो उन मलाहन ने नाव पैं तें उतारि दिये। सो श्रीजमुनाजी के तीर बैठे बैठे श्रीजमुनाजी के आगें विज्ञप्ति के पद गावन लागे।

सो पद—

राग रामकली—नेह कारन श्रीयमुने प्रथम आई।

भक्त के चित्त की वृत्ति सब जानि कै ताही तें अति आतुर जु धाई॥

जाहि जैसी मन हुती कामना ताहि तेसी साध जो पूजाई।

'नंददासनि नाथ' ताही पै रीझ रहे जोई श्रीयमुनाजी कौ जस जु गाई॥१॥

२—भक्त पर करि कृपा श्रीजमनाजू ऐसी।

छांडि निज धाम विश्राम भूतल कियो प्रगट लीला दिखाई जू तैसी ॥
परम परमारथ करत हैं सब्रन कों देति रूप अद्भुत आप जैसी ।
'नंददास' यों जानि दृढ करि चरन गहे एक रसना कहा कहों विसेखी ॥ २ ॥

श्रीजमुने श्रीजमुने श्रीजमुने जु गावे ।
सेस सहस्र मुख जाही गावत निसदिन पार न पावे ॥
सकल सुख देनहारि तातें करहु उच्चार कहत हों वारंवार जिनि भुलावो ।
'नंददास' की आस श्रीजमुने पूरन करी, तातें कहों घरी घरी चित्त लावो ॥ ३ ॥

सो या भांति नंददास तो श्रीजमुनाजी के तीर बैठे बैठे श्रीजमुनाजी की स्तुति करत हैं। इतने में वह ब्रजवासी जाकों श्रीगुसांईजी ने नन्ददास कों लेवे पठायो हतो, सो नाव ले के पार जाय पहुँच्यो। सो तहां जाय कै पूछ्यो, जो-नन्ददास ब्राह्मन कहां है ? तब इन कही जो-नन्ददास ब्राह्मन तो मैं ही हूं। तब वा ब्रजवासी ने नन्ददास सों कह्यो, जो-तुमकों श्रीगुसांईजी ने बुलाये हैं, और यह नाव पठाई है, तामें तुम बेठि कै बेगि चलो। तब तो नन्ददास प्रसन्न होइ कै श्रीजमनाजी कों दंडवत् करि कै श्रीगोकुल कों दंडवत् करि पाछें नाव में बैठ कै पार आये। और आय कै श्रीगुसांईजी के दरसन करि कै साष्टांग दंडवत् करी। सो दरसन करत ही नन्ददास की बुद्धि निरमल होय गई। तब तो श्रीगुसांईजी सों हाथ जोरि बिनती करी, जो-महाराज! मैं जब तें जनम पायो, तब तें विषय करत ही जनम गयो। और आप तो परम कृपालु हो, मेरे ऊपर कृपा करि कै मोकों अपनी सरनि लीजे। सो ऐसे दैन्यता के वचन नन्ददास के सुनि कै श्रीगुसांईजी बोहोत प्रसन्न भये। तब श्रीगुसांईजी श्रीमुख तें आज्ञा किये, जो-नन्ददास ! जाओ, स्नान करि कै अपरस ही में इहां आइयो। तब नन्ददास वैसे ही स्नान करि कै अपरसही में

श्रीगुसांईजी के पास आये। पाछें श्रीगुसांईजी ने नन्ददास कों नामनिवेदन (भावात्मक रूप सों) करवायो। तब श्रीगुसांईजी को स्वरूप नन्ददास के हृदयारूढ भयो, ता समें नन्ददासने यह कीर्तन गायो। सो पद——

•— राग बिलावल —

जयति रुक्मनिनाथ पद्मावती-प्रानपति बिप्रकुल-छत्र आनंदकारी।
दीप वल्लभवंस जगत निस्तम करन कोटि उडुराज सम ताप-हारी॥
जयति भक्त जन-पति पतितपावन करन कामीजन कामना पूरन-चारी।
मुक्ति-कांक्षीय जन भक्तिदायक प्रभु सकल सामर्थ्य गुन गनन भारी॥
जयति सकल तीर्थं फलित नाम स्मरन मात्र बास व्रज नित्य गोकुल बिहारी।
'नंददासनिनाथ' पिता गिरिधर आदि प्रगट अवतार गिरिराजधारी॥

सो नन्दादास ने यह कीर्तन गायो। सो सुनि कै श्रीगुसांईजी बोहोत ही प्रसन्न भए। ता पाछें श्रीगुसांईजी नंददास कों आज्ञा दीनी, जो-तेरी महाप्रसाद की पातरि धरि है, सो जाइ कै महाप्रसाद लेवो। सो नंददास आइ कै महाप्रसादी रसोई-घर में जाय कै श्रीगुसांईजी की जूठनि कौ प्रसाद लेन लागे। सो लेत ही स्वरूपानंद कौ अनुभव होन लाग्यो। सो नन्ददास तो देह कौ अनुसंधान भूलि गये, और जहां के तहां बैठे रहि गये। सो हाथ धोयवे की सुधि न रही। पाछें जब उत्थापन कौ समय भयो, तब भीतरियाने आइ कै श्रीगुसांईजी सों कह्यो, जो-महाराजाधिराज! नंददासजी तो महाप्रसाद ले कै उहांई बैठि रहे हैं, उठे नाहीं हैं। तब श्रीगुसांईजी ने उन भीतरिया सों कह्यो, जो उहां तुम नंददास तें कोऊ बोलो मति। ता पाछें चारि प्रहर रात्रि गई तोऊ नंददास कों देह की सुधि न रही। ता पाछें दूसरे दिन प्रातःकाल नंददास के पास श्रीगुसांईजी पधारे। तब श्रीगुसांईजीने नन्ददास के कान में

कह्यो, जो-उठो नंददास ! दरसन कौ समय भयो है, तब नंददास उठि कै श्रीगुसांईजी कों साष्टांग दंडवत् करी। ता समें नन्ददास ने यह कीर्तन गायो। सो पद—

—राग विभास—

प्रात समै श्रीवल्लभसुत कौ पून्य पवित्र बिमल जस गाऊं।
सुंदर सुभग वदन गिरिधर कौ निरखि निरखि दोऊ नयन सिराऊं॥
मोहन वचन मधुर श्रीमुख के श्रवनन सुनि सुनि हृदै वसाऊं।
तनमनप्रान निवेद यही विधि अपन कों सुफल कराऊं॥
रहों सदा चरनन के आगे महाप्रसाद उच्छिष्ट जो पाऊं।
'नंददास' प्रभु यह माँगत हों श्रीवल्लभ कुल कौ दास कहाऊं ॥ १ ॥

प्रात समय श्रीवल्लभ सुत कौ उठत ही रसना लीजे नाम।
आनंदकारी प्रभु मंगलकारी अशुभ हरन जन पूरन काम॥
यही लोक-परलोक के बंधु को कहि सके तिहारे गुनग्राम।
'नंददास' प्रभु रसिक सिरोमनि राज करो पिय गोकुल सुखधाम ॥ २ ॥

सो सुनिकै श्रीगुसांईजी बोहोत प्रसन्न भये। ता पाछें श्रीगुसांईजी तो मंदिर में पधारे और नंददास आप देह कृत्य करिवे गये। ता पाछें श्रीनवनीतप्रियजी के दरसन कौ समय भयो। सो नंददास श्रीनवनीतप्रियजी के दरसन करि कै बोहोत प्रसन्न भये। तब नंददास ने यह पद गायो। सो पद—

राग बिलावल—बालगोपाल ललन कों मोद भरि जसुमति हुलरावति।
मुख चूमत देखत सुंदर तन आनंद भरि भरि गावति॥
कबहूक पलना मेलि झूलावति कबहू स्तनपान करावति।
'नंददास' प्रभु गिरिधर कों रानी निरखि निरखि सुख पावत॥१॥

यह कीर्तन नंददास ने तहां गायो। सो सुनिकै श्रीगुसांईजी बोहोत प्रसन्न भये। तब नंददास ने श्रीगुसांईजी सों हाथ जोरि साष्टांग दंडवत् करि कै कह्यो, जो-महाराज ! मोसे पतित

को उद्धार करोगे ? सो वे नंददास श्रीगुसांईजी के ऐसे कृपापात्र भगवदीय भये ।

वार्ता प्रसंग—२

और एक समय श्रीगुसांईजी रात्रि कों अपनी बैठक में बिराजे हुते । तब आप आज्ञा करें, जो-कालिह श्रीनाथजीद्वार अवश्य जानो । तब नंददास ने बिनती कीनी, जो-महाराजाधिराज ! जैसे आपु कृपा करि कै श्रीनवनीतप्रियजी के दरसन करवाये, तैसे श्रीनाथजी कै दरसन करवावो । ता पाछें प्रातः भये श्रीनवनीतप्रियजी कै मंगला कै दरसन करि कै, शृंगार राजभोग करि कै श्रीगुसांईजी श्रीनाथजीद्वार पधारे, और नंददास कों हू संग लिए । सो उत्थापन के समय श्रीगिरिराज आइ पहोंचे । सो श्रीगुसांईजी तो न्हाय कै मंदिर में पधारे । समो भयो तब दरसन कौ टेरा खुल्यो । सो नंददास श्रीगोवर्द्धननाथजी कै दरसन करि कै बोहोत प्रसन्न भये । ता समैं नंददास ने यह कीर्तन गायो । सो पद—

राग नट—सोहत सुरंग दुरंग पाग कुरंग ललना केसै लोयन लोने ।
कपोल विलोलन में झलके कल कुंडल कानन कोने ॥
रंगरंगीले के अंग सबे नवरंग रंगे ऐसे भए न होने ।
'नददास' सखी मेरी कहा चली कामके आये टटावक टोने !

यह कीर्तन नंददास ने गायो, सो श्रीगुसांईजी मंदिर में सुने, पाछें टेरा खेंचि लियो । ता पाछें परमानंद में नंददास ने वैठे बैठे और हू कीर्तन किये पाछें संध्यार्ति कै दरसन खुले तब नंददास ने दरसन करि कै यह कीर्तन गायो । सो पद—

—राग गोरी—

वन तें सखान संग गायन के पाछें पाछें आवत मोहनलाल कन्हाई ।
गोरज छुरित अकलन की छवि मोहे यह छवि वरनत वरनी न जाई ॥
पीत वसन कटि सोहे किंकिनी धुनि मोहे तामें फिरत मधुर धुनिमुरली सव्द सुहाई ।
'नंददास' प्रभु अंचल सों जसुमति वदन पोंछि कर मुख चूंवति न अघाई ॥१॥

चनतें आवत गावत गोरी ।
हाथ लकुट गायन के पाछें ढोटा जसुमति कोरी ॥
मुरली अधर धरे नंदनंदन मानों लगी ठगोरी ।
याहीतें कुल कान हरी हैं ओढ़े पीतपिछोरी ॥
अटन चढ़ि देखत रूप निरख भई बोरी ।
'नंददास' जिनि हरिमुख निरख्यो तिन कौ भाग बड़ोरी ॥ २ ॥

देखि सखी हरि कौ वदन सरोज ।
प्रफुलित वदनसुधा सरवर में लुब्धे मधुप मनोज ॥
गौरज छुरित पराग रह्यो फबि सुंदर अधर सुकोस ।
'नंददास' नासा मुक्ता मानो रहि है एकत्रन ओस ॥ ३ ॥

घर नद महरिके मिस ही मिस आवे गोकुल की नारि ।
सुंदर वदन बिनु देखे कल न परत है भूल्यो धाम-काम आछौ बदन निहारि ॥
दीपक ले चली बारि बाटमें बड़ो करि डारि फिरि आप छबि सों बयारि कों देत गारि ।
'नंददास' नंदलाल सों लागे है नैन पलककी ओट मानों वीते जुग चारि ॥ ४ ॥

सो या भांति सों नंददास ने बोहोत कीर्तन किये । ता पाछें नंददास छे मास पर्यन्त सूरदासजी के संग परासोली में रहे । सो श्रीगुसांईजी नंददास ऊपर सदा प्रसन्न रहते । वे नंददास ऐसे कृपापात्र भगवदीय भये ।

वार्ता प्रसंग—२

और एक समय श्रीमथुराजी कौ एक संग पूरब कों चल्यो, गयाश्राद्ध करिवे कों । ता संग में दस-पांच वैष्णव हू हते । तब तुलसीदास ने सुन्यो जो-संग आयो है । तब वा संग में तुलसीदासजी ने आइ कै पूछी, जो-एक नंददास ब्राह्मन इहां तें गयो है, सो मथुराजी में सुन्यो है । सो तुमने कहुं देख्यो होय तो कहो । तब एक वैष्णव ने कही, जो-तुलसीदासजी ! एक नंददास तो श्रीगुसांईजी कौ सेवक भयो है । सो वह नंददास पहले

तो अत्यंत विषयी हतो, सो अब तो बड़ो ही कृपापात्र भगवदीय भयो है। तब तुलसीदासजी अपने मन में विचारे, जो-ऐसो तो वही नंददास है, सो श्रीगुसांईजी कौ सेवक भयो है। जो अब तो उनकों मेरी शिक्षा न लगेगी। तब तुलसीदासजी ने उन वैष्णवन सों कह्यो, जो-मैं तुमकों एक पत्र देऊं, ताकौ जुवाब तुम मोकों मंगाय देउगे? तब उन वैष्णवन ने तुलसीदासजी सों कही, जो-काल्हि मेरो मनुष्य श्रीगोकुल कों चलेगो। जो तुमकों पत्र देनो होय तो लिख कै बेगि तैयार करियो। तब तुलसीदासजी ने ताही समें पत्र लिखिकै तैयार कियो। तामें लिख्यो, जो-तू पतिव्रत धर्म छोड़ि व्यभिचार धर्म लियो, सो आछौ नाहीं कियो। अब तू आवे तो फेरि तोकों पतिव्रत धर्म बताऊं। सो यह पत्र तुलसीदासजी ने वा वैष्णव के हाथ दियो। सो वह पत्र अपने पत्रन में धरि कै वा वैष्णव ने कासिद के हाथ दियो। सो वह पत्र ले कै श्रीगोकुल आयो। तब कासिद ने दंडवत् करि कै वे पत्र श्रीगुसांईजी के आगे धरे। तब उन पत्रन में नन्ददास के नाम को जो पत्र हतो सो निकस्यो। तब श्रीगुसांईजी ने वह पत्र वांचि कै नन्ददास कौं बुलाय के दियो। तब नन्ददास ने वह पत्र लेकै बांच्यो। पाछें वा पत्र कौ प्रतिउत्तर लिख्यो, जो-मेरो तो प्रथम रामचन्द्रजी सों विवाह भयो हतो। सो बीच में श्रीकृष्ण दौरि आइ कै लूटि ले गये। सो रामचंद्रजी में जो बल होतो तो मोकों श्रीकृष्ण कैसे ले जाते? और श्रीरामचंद्रजी तो एक पत्नीव्रत हैं। सो दूसरी पत्नी कों कैसे संभार सकेंगे? एक पत्नी हू बराबरि संभारि न सकें, सो रावण हरि कै ले गयो। और श्रीकृष्ण तो अनंत अबलान के स्वामी हैं, और इन की

पत्नी भये, पाछें कोई प्रकार कौ भय रहे नाहीं है। एक कालावच्छिन्न अनंत पत्नीन कों सुख देत हैं। जासों मैंने श्रीकृष्ण पति कीने हैं। सो जानोगे। सो मैं तो अब तन, मन, धन यह लोक, परलोक श्रीकृष्ण कों दीनो है। (और) अब तो मैं परवस होइ कै पर्यो हूँ। ऐसो नंददास ने तुलसीदासजी कों पत्र लिख्यो। तामें एक पद यह लिख्यो। सो पद—

※ राग आसावरी ※

कृष्ण नाम जब तें श्रवन सुन्योरी आली भूलीरी भवन हों तो बावरी भई री।
भरि भरि आवे नैन चित्त न परत चैन मुख हू न आवे बैन तनकी दसा कछु
और ही भई री॥
जेतेक नेम धरम ब्रत कीनेरी मैं बहु विधि अंग अंग भई हों तो श्रवन मई री।
'नंददास' जाके श्रवन सुने यह गति माधुरी मूरति के धों कैसी दई री॥

यह कीर्तन नंददास ने पत्र में लिखि कै वह पत्र कासिद कों दियो। सो वह कासिद कितेक दिनन में आयो। सो वे पत्र सब वैष्णव कों दिये। तब उन वैष्णव ने वह नंददास कौ पत्र बांचि के तुलसीदास कों बुलाय के दीनो। पाछें तुलसीदास ने नंददास कौ पत्र बांचि कै अपने मन में जान्यो, जो-अब नंददास इहां कबहू न आवेगो। ऐसो जानि कै तुलसीदासजी अपने घर आए। सो वे नन्ददासजी श्रीगुसांईजी के ऐसे कृपापात्र भगवदीय भए, जिन कौ श्रीगुसांईजी के स्वरूप में ऐसो दृढ भाव हतो।

वार्ता प्रसंग—४

और एक समैं तुलसीदासजी ने विचार कियो, जो-नन्ददास श्रीगोकुल में है, सो मैं जाइ कै लिवाय लाऊं। यह विचारि कै तुलसीदास कासी तें चले, सो कितेक दिन में श्रीमथुरा-

जी में आइ पहोंचे। तब श्रीमथुराजी में पूछे, जो-इहां नन्ददास ब्राह्मन कासी तें आयो है, सो तुम जानत होउ तो बताओ, जो-वह कहां होयगो ? तब काहू ने कह्यो, जो-एक नन्ददास तो आइ कै श्रीगुसांईजी कौ सेवक भयो है, सो तो गोकुल होयगो, कै गिरिराज होयगो। तब तुलसीदासजी प्रथम तो श्रीगोकुल आये। सो श्रीगोकुल की सोभा देखि कै तुलसीदास कों मन बोहोत ही प्रसन्न भयो। पाछें तुलसीदासजी मन में बिचारे जो-ऐसो स्थल छोड़ि कै नन्ददास कैसे चलेगो ? तब तुलसीदासजी ने तहां पूछ्यो, जो-एक नन्ददास ब्राह्मन है, सो कहां होयगो ? तब काहू ने कही, जो-एक नन्ददास तो श्रीगुसांईजी कौ सेवक भयो है। सो तो श्रीगुसांईजी श्रीनाथजीद्वार गये हैं, सो उहांही होयगो। तब तुलसीदासजी फेर मथुरा में आय कै श्रीजमुनाजी के दरसन करे, पाछें तहां ते श्रीगिरिराजजी गये। सो उहां परासोली में तुलसीदासजी नन्ददासजी कों मिले। तब तुलसीदासजी ने नन्ददास सों कही, जो-तुम हमारे संग चलो। सो गाम रुचे तो अयोध्या में रहो, पुरी रुचे तो कासी में रहो, पर्वत रुचे तो चित्रकूट में रहो, बन रुचे तो दंडकारण्य में रहो। ऐसे बड़े बड़े धाम श्रीरामचन्द्रजी ने पवित्र करे हैं। तब नन्ददासने उत्तर देयवे कों यह पद गायो। सो पद—

राग सारंग—जो गिरि रुचे तो वसो श्रीगोवर्द्धन, गाम रुचे तो बसो नंदगाम।
नगर रुचे तो बसो श्रीमधुपुरी सोभा-सागर अति अभिराम॥१॥
सरिता रुचे तो बसो श्रीयमुनातट, सकल मनोरथ पूरन काम।
'नंददास' कानन रुचे तो बसो भूमि वृंदावन धाम॥२॥

पाछें नन्ददास सूरदासजी सों मिलि कै श्रीनाथजी के दर्सन करवे कों गये। तब तुलसीदासजी हू उनके पाछें पाछें गये।

जब श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन करे तब तुलसीदासजी ने माथो नँवायो नाहीं। तब नन्ददास जानि गये, जो-ये श्रीरामचन्द्रजी बिना और दूसरे कों नहीं नमे हैं। तब नन्ददास ने मन में बिचार कीनो, जो-यहाँ और श्रीगोकुल में इन कों श्रीरामचन्द्रजी के दरसन कराऊं। तब ये श्रीकृष्ण कौ प्रभाव जानेंगे। पाछें नन्द-दास ने श्रीगोवर्द्धननाथजी सों बिनती करी। सो दोहा—

कहा कहौं छबि आज की, भले बने हो नाथ।
तुलसी-मस्तक तब नमे, धनुषबान लेहू हाथ॥

यह बात सुनि कै श्रीनाथजी कों श्रीगुसांईजी की का'नि तें बिचार भयो, जो-श्रीगुसांईजी के सेवक कहे सो हम कों मान्यो चहिये। पाछें श्रीगोवर्द्धननाथजी ने श्रीरामचंद्रजी कौ रूप धरि कै तुलसीदासजी कों दरसन दिये। तब तुलसीदास ने श्रीगोवर्द्धन-नाथजी कों साष्टांग दंडवत् करी। जब पाछें तुलसीदासजी दरसन करि कै बाहर आये, तब नन्ददास श्रीगोकुल चले। तब तुलसी-दासजी हू संग संग आये। तब आय कै नन्ददासने श्रीगुसां-ईजी के दरसन करि। साष्टांग दंडवत् करी। और तुलसीदासजी ने दंडवत् करी नाहीं। पाछें नंददास कों तुलसीदास नें कही, जो-जैसे दरसन तुम ने वहां कराये वैसे ही यहाँ करावो। तब नन्ददास ने श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, ये मेरे भाई तुलसी-दास हैं, सो श्रीरामचन्द्रजी बिना और कों नहीं नमें हैं। तब श्रीगुसांईजी ने कही, जो-तुलसीदासजी! बैठो। ता समैं श्री-गुसांईजी के पाँचमें पुत्र श्रीरघुनाथजी वहां ठाड़े हुते और उन दिनन में श्रीरघुनाथजी कौ विवाह भयो हुतो। तब श्रीगुसां-ईजी ने कही, जो-श्रीरामचन्द्रजी! तुम्हारे सेवक आये हैं, इन

कों दरसन देहु । तब श्रीरघुनाथलालजी ने तथा श्रीजानकी-बहूजी नें श्रीरामचन्द्रजी कौ तथा श्रीजानकीजी कौ स्वरूप धरि कै दरसन दिये ! तब तुलसीदासजी ने साष्टांग दंडवत् करी । पाछें तुलसीदासजी दरसन करि कै बोहोत प्रसन्न भये । और यह पद गायो । सो पद—

राग सारंग— बरनौं अवध श्रीगोकुल गाम ।
उत बिराजत जानकीवर इतहि स्यामा-स्याम ॥
उहां सरजू बहत अद्भुत इहां श्रीजमुना नीर ।
हरत कलिमलि दोउ मूरत सकल जन की पीर ॥
मनि जटित सिर क्रीट राजत संग लक्ष्मन बाल ।
मोर मुकुट रु बैन कर इहाँ निकट हलधर ग्वाल ॥
उहां केवट सखा तारे बिहँसि कै रघुनाथ ।
इहां नृप जदुनाथ तारयौ कूप गहि निज हाथ ॥
उहाँ सिबरी स्वर्ग दीनो सील-सागर राम ।
इहाँ कुब्जा ल्याय चंदन किये पूरन काम ॥
भक्त हित श्री राम कृष्ण सु धरयो नर अवतार ।
दास "तुलसी" दोउ आसा कोउ उबारो पार ॥

ता पाछें तुलसीदासजी ने श्रीगुसांईजी सों दंडवत् करि कै कह्यो, जो-महाराज ! नन्ददास तो पहले बड़ो विषयी हतो, सो अब तो याकों बड़ी अनन्य भक्ति भई है, ताकौ कारन कहा है ? तब श्रीगुसांईजी नें तुलसीदासजी कों कह्यो, जो-नन्ददास उत्तम पात्र हुते, यातें पुष्टिमार्ग में आय कै प्रवृत्त भये । और अब व्यसन अवस्था याकों सिद्ध भई है । सो अब वे दृढ़ भये हैं । तब श्रीगुसांईजी के श्रीमुख के वचन सुनि कै तुलसीदासजी प्रसन्न होय श्रीगुसांईजी कों दंडवत् करि कै पाछें आप बिदा होय कासी आये । सो वे नन्ददासजी श्रीगुसांईजी के ऐसे कृपापात्र

भगवदीय हते। जिन के कहेतें श्रीगोवर्द्धननाथजी कों तथा श्रीरघुनाथलालजी कों श्रीरामचन्द्रजी कौ स्वरूप धरि कै दरसन देने पड़े।

वार्ता प्रसंग—५

सो एक दिन नन्ददास के मन में ऐसी आई, जो-जैसे तुलसीदासजी ने 'रामायण' भाषा किये है। तैसे हमहू श्रीमद्‌भागवत भाषा करें। पाछें नन्ददासने 'श्रीमद्‌भागवत दशम' भाषा संपूरन कियो। तब मथुरा के सब पंडित मिलि कै श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज! हम श्रीभागवत की कथा कहि कै निरवाह करत हते। सो तुम्हारे सेवक नन्ददासजी ने भाषा में श्रीभागवत कही है। सो अब हमारी कथा कोई न सुनेगो, तातें अब हमारी जीविका तो गई। सो अब आप के हाथ उपाय है। तब श्रीगुसांईजी नें नन्ददास कों बुलाय कै कह्यो, जो-नंददास! तुमने जो श्रीमद्‌ भागवत भाषा में कीनो है, सो इन ब्राह्मन की जीवीका में हानि होत है। तासों तुम ब्रजलीला तो पंचाध्याई तांई की राखो, और श्रीजमुनाजी में पधराय देउ। सो नन्ददास ने श्रीगुसांईजी की आज्ञा प्रमान मानि कै ब्रजलीला तांई (भागवत) राखी, और सब श्रीजमुनाजी में पधराय दीनो। सो वे नन्ददासजी श्रीगुसांईजी के ऐसे आज्ञाकारी और बड़े कृपापात्र हते।

वार्ता प्रसंग—६

और एक समैं अकबर बादसाह और बीरबल श्रीमथुराजी आये। सो बीरबल श्रीगुसांईजी के दरसन कों आयो। सो श्रीनाथजीद्वार श्रीगुसांईजी पधारे हते और श्रीगिरिधरजी घर

हते। सो बीरबल श्रीगिरिधरजी के दरसन करि कै अकबर पात्साह के पास आये। तब पात्साह ने पूछी, जो-बीरबल! तू कहाँ गयो हतो? तब बीरबल ने कह्यो, जो-दीक्षितजी के दरसन कों श्रीगोकुल गयो हतो। सो श्रीगुसांईजी तो श्रीनाथजी के दरसन कों श्रीगोवर्द्धन पधारे हैं, और उन के पुत्र श्रीगिरिधरजी घर हैं, सो उन के दरसन कर के आयो हूँ। तब पात्साहने बीरबल सों कह्यो, जो-दिन दो में हम हू श्रीगोवर्द्धन चलेंगे वहाँ सों तुम जाइ कै दीक्षितजी के दरसन करि आइयो। ता पाछें दिन दोय में अकबर पात्साह के डेरा गोवर्द्धन मानसी गंगा पर भये। तब बीरबल श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन कों गोपाल पुर आयो। सो दरसन करि कै श्रीगुसांईजी कों दंडवत् करि कै ता पाछें अपने डेरा आयो। पाछें नन्ददास ने सुनी, जो-अकबर पात्साह के डेरा गोवर्द्धन में मानसी गंगा पै भये हैं।

सो अकबर पात्साह के एक लोंड़ी हती। सो वह श्रीगुसांईजी की सेवक हुती। ताके ऊपर श्रीगोवर्द्धननाथजी बड़ी कृपा करते, वाकों दरसन देते। वा लोंड़ी सों नंददास सों बड़ी प्रीति हती सो नन्ददास वा लोंड़ी सों मिलिवे कों मानसी गंगा पै आये। सो तहाँ वा लोंड़ी कों ढूंढन लागे। सो वह लोंड़ी एक एकांत ठौर में बिलछू पै वृक्षन की लतान की तरें रसोई करत हती। सो रसोई करि कै भोग धर्यो हो। तहाँ श्रीगोवर्द्धननाथजी आपु पधारे हुते। सो नंददास ता समैं श्रीगोवर्द्धननाथजी कों देखे। सो दरसन करि कै नन्ददास बोहोत ही प्रसन्न भये। और कह्यो, जो-याके बड़े भाग्य है। ता पाछें नन्ददास एक वृक्ष की ओट में ठाड़े रहि कै यह कीर्तन गायो। सो पद—

– राग टोडी –

चित्र सराहत चितवत दुरि मुरि गोप बहोत सयानी ।
एकटक में झुकि वदन निहारति पलक न मारति अलक समारति जानि गई नंदरानी ॥
परि गए परदा ललित तिवारी कंचन थार जब आनी ।
'नंददास प्रभु' भोजन घर में उर पर कर धरयो सेन दई तब उह उततें मुसिकानी ॥

यह कीर्तन तहाँ नन्ददास ने गायो । तब जाने, जो-इहाँ नन्ददास आये हैं । तब वा लोंड़ी ने चारों ओर देख्यो । तब देखे तो-एक वृक्ष की ओट में नन्ददास ठाड़े हैं । तब वा लोंड़ी ने नन्ददास कों कह्यो, जो-तुम ऐसे छिप के क्यों ठाड़े हो? मेरे पास क्यों नाहीं आवत हो ? तब नन्ददास ने कही, जो-राजभोग कौ समो हतो श्रीगोवर्द्धननाथजी अरोगवे पधारे हते । तातें हों इहां ठाड़ो होय रह्यो । ता पाछें भोग सराय कै अनोसर कराय कै कह्यो, जो-मैं तुम तें कही नाहीं सकत हो, परि श्रीनाथजी कौ महाप्रसाद है, तामे हू दूध की सामग्री है । तातै तुम्हारो मन प्रसन्न होय सो लेउ । काहे तें, जो-तुम ब्राह्मन हो । तब नन्ददास ने कह्यो, जो-अब तो मैं रंचक रंचक सब सामग्री लेउंगो । तब उन दोउ जनैन ने प्रसन्नता सों महाप्रसाद लियो । ता पाछें आचमन करि कै बैठे । तब वा लोंड़ी ने नन्ददास सों कह्यो, जो-अब इहां तें कहूँ न जानो होय तो आछो है । यहाँ जो-मानसीगंगा है । यह श्री-गिरिराज प्रभुन की कृपातें स्थल प्राप्त भयो है । तातें अब मैं काहू देस में न जाउँ तो आछौ है, और अब सदा तुम्हारो संग होय तो आछो । तब नन्ददास ने लोंड़ी सों कह्यो, जो-प्रभु ऐसे ही करेंगे । ता पाछें लोंड़ी ने कह्यो, जो-प्रभु ऐसे ही करेंगे । ता पाछें लोंड़ी ने कह्यो, जो-अब इन आँखनिसों लौकिक कौ देखनो उचित नाहीं है । पाछें नन्ददास रात्रि कों अपने स्थान

डेरान में आयो। ता पाछें यह बात वैष्णवन ने सुनी। सो आय के यह समाचार सब श्रीगुसांईजी सों कहे, जो-महाराज! नंददासजी ने मानसीगंगा पै या रीति सों देह छोड़ी। तब श्रीगुसांईजी ने बोहोत ही सराहना करी। जो वैष्णव कों ऐसे ही अपनो धर्म (गुप्त) राख्यो चहिये। जो-और के आगे कहनो नाहीं। सो वह नन्ददासजी और वह लोंड़ी ऐसे भगवदीय हते। सो दोउ जनेन नें अपनो धर्म गोप्य राख्यो।

सो नन्ददासजी श्रीगुसांईजी के ऐसे कृपापात्र भगवदीय हते, जिन के ऊपर श्रीगुसांईजी सदा प्रसन्न रहते। और अपने स्वरूपानन्द कौ वैभव दिखायो। तातें उनकी वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥ २४१ ॥

※ ※ ※

अब श्रीगुसांईजी के सेवक सगुनदास विरक्त, पूर्व के ब्राह्मन हते, तिनकी वार्ता को भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये लीला में श्रीचंद्रावलीजी की प्रिय सखी हैं। 'चंपा' इनको नाम है। ये 'चंपकलता' तें प्रगटी है, तातें उनके राजस भावरूप हैं।

ये सगुनदास पूर्व मै बंगाले में एक ब्राह्मन के जन्मे। सो वे बड़े भए बरस तीस के तब वृंदावन में आए। तहां रूपसनातन के सेवक भए। पाछें उहांई रहे। देस कों गये नाहीं।

वार्ता प्रसंग—१

सो वे सगुनदास प्रथम रूप सनातन के सेवक भए हते। सो एक समय रूप सनातन के साथ सगुनदास श्रीगोकुल आए। सो सगुनदास ने श्रीगुसांईजी के दरसन किए। सो इन कों अलौकिक स्वरूप के दरसन भए। तब सगुनदास ने अपने मन में विचार कियो, जो-भाई! स्वामी, पंडित, ब्राह्मन तो बोहोत ही देखे होइंगे परि ऐसें तेजस्वी पुरुष तो कबहू देखे नाहीं। तब

श्रीगुसांईजी आप कीर्तन करत हते । तब सगुनदास तहां जाय बैठे । तब सगुनदास ने कीर्तन सुने । सो सुनि कै बोहोत प्रसन्न भए । तब सगुनदास ने अपने मन में बिचार कियो, जो-ये कीर्तन हू श्रीभागवत के अनुसंधान सों मार्ग की रीति सों गावत हैं । सो ऐसे कीर्तन और कहूं नहीं सुने । सो ऐसें सगुनदासने अपने मन में बिचार कियो । पाछें सगुनदास के मन में ऐसी आई, जो इहां ते और ठौर क़हूं नहीं जाइये । और कीर्तन सुनिबोई करिये । ता पाछें सब वैष्णव अपने अपने डेरा कों आए । तब सगुनदास हू अपने डेरा कों आए । तब अपने साथ के लोगन सों कह्यो, जो-भाई ! हों तो सवारे श्रीगुसांईजी कौ सेवक होउंगो । जो-इन कौ मार्ग सत्य है । सो सर्वोपरि दीसत है । ता पाछें दूसरे दिन सगुनदास स्नान करि कै श्रीगुसांईजी के दरसन करिवे कों आए । सो ता समय और हू पांच-सात वैष्णव बैठे हते । सो सगुनदास कौ आगें उन ही सों मिलाप भयो हतो । सो उन ही के साथ चले गए । पाछें सगुनदास ने श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराजाधिराज ! हम कों कृपा करि कै नाम दीजिए । जो-हों अब राज की सरनि आयो हूं । तब सगुनदास कों श्रीगुसांईजी ने नाम दियो । पाछें मार्ग की सब रीति सीखे । तब सगुनदासने श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज ! मोकों कृपा करि कै निवेदन करवाइये । तब श्री-गुसांईजी आज्ञा दिए, जो-सगुनदासजी ! काल्हि तुम कों निवेदन करवावेंगे । आज तुम उपवास करो । तब सगुनदास ने एक व्रत कियो । ता पाछें सगुनदास प्रातःकाल उठि कै देहकृत्य करि कै दंतधावन करि स्नान करि बिनती करी, जो-महाराजाधिराज ! मोकों निवे-

दन करवाइए। तब श्रीगुसांईजी ने श्रीनवनीतप्रियजी के सन्नि-धान निवेदन करवायो। तब सगुनदास ने यथासक्ति भेट धरी। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप भोजन कों पधारे। तब सगुनदास कों श्रीमुख तें आज्ञा करी, जो-सगुनदास! तुम आज महाप्रसाद यहांई लीजियो। तब श्रीगुसांईजी भोजन करि मुख सुद्धार्थ आचमन करि बीरा आरोगि कै अपनी जूठनि की पातरि सगुन-दास कों धरी। तब सगुनदास ने महाप्रसाद लियो। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप पोढें। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप नित्य कथा कहते। सो सगुनदास नित्य कथा सुनिवे कों आवते। सो श्री-गुसांईजी के श्रीमुख के वचन सुनि कै अपने हृदय में ल्यावत भए। सो तब सब सिद्धांत सगुनदास के हृदय में स्फुर्द भयो। सो कीर्तन करन लागे। जो-श्रीगुसांईजी के, श्रीआचार्यजी महा-प्रभुन के तथा श्रीनाथजी के कीर्तन बोहोत किये।

पाछें जब श्रीगुसांईजी कौ जन्मदिवस आयो तब यह कीर्तन वधाई कौ करि कै गायो। सो पद—

राग बिलावल— श्रीवल्लभगृह मंगल चार।
पूरन पुरुषोत्तम प्रगटे हैं श्रीविट्ठल अवतार॥
आवहु जीवनि करहू बधाई ब्रजलीला विस्तार।
पंच सब्द मिलि बाजें बाजत प्रगटे नंददुवार॥
आंगन मोतिन चौक पूराए भयो जस जैजैकार।
'सगुनदास' प्रभु गोकुल-जीवनि सदासर्वदा करत बिहार॥

सो ऐसें पद सगुनदास ने बोहोत ही गाए। सो सुनि कै श्रीगुसांईजी सगुनदास के ऊपर बोहोत प्रसन्न भए। सो वे स-गुनदास विरक्त हते। सो वे ब्रज में फिर्यो करते। जो-एकांत स्थल में बैठि कीर्तन करते। और कोई समय श्रीठाकुरजी आप

उन कों दरसन देते। सो ऐसी कृपा सगुनदास के उपर करते। सो ऐसे करत श्रीमहाप्रभुजी कौ उत्सव आयो। सो ता दिन श्रीगुसांईजी आगें यह बधाई गाई।

– राग बिलावल –

प्रगट भए तैलंग कुल दीप।
श्रीलछमन भट अति आनंदित सुतमुख निरखत आय समीप॥
माय इल्लम्मा कूखि प्रगट भयो, ज्यों उपज्यो मुक्ताफल सीप।
'सगुनदास' गुन कहत न आवे गुन गावत नवखंड सप्त द्वीप॥ १॥
आए देव विमान चढ़ि चढ़ि।
महामहोच्छव दरसन कारन एक एक तें आगें बढ़ि बढ़ि॥
बिनु गिरिधर इन सम कोऊ नाहीं कहो कोउ बातन गढ़ि गढ़ि।
'सगुनदास' प्रभु सदा बिराजो देत असीस मुनि मंत्रन पढ़ि पढ़ि॥ २॥
श्रीलक्ष्मनगृह आई नवनिधि।
प्रगटे जानि पूरन पुरुषोत्तम द्वार बुहारत फिरत अष्ट सिद्धि॥
बजत निसान भेरी सहनाई देखियत तहां सकल रिद्धि।
'सगुनदास' गुन कहत न आवे गुन गावत सिव विधि॥ ३॥
द्वारें आय गुनीजन ठाढ़े।
प्रगटे पुरुषोत्तम श्रीवल्लभ सब दिन आनंद मंगल बाढ़े॥
श्रीलछमन भट दान देन कों पट भूखन मनि मानिक काढ़े।
'सगुनदास' आस सब पूजी मान हू बरखत इंद्र अषाढ़े॥ ४॥
नांतर लीला होती जूनी।
जो पै श्रीवल्लभ प्रगट न होते तो वसुधा रहेती सूनी॥
दिन दिन नव छवि यों राजत है ज्यों कंचन में चुनी।
'सगुनदास' या घर कौ सेवक जस गावत जाकौं वेद मुनी॥ ५॥

सो ऐसे पद सगुनदास ने बोहोत गाए। सो इन के कीर्तन सुनि कै श्रीगुसांईजी बोहोत प्रसन्न भए। सो वे सगुनदास श्रीआचार्यजी, श्रीगुसांईजी, श्रीगोवर्द्धननाथजी कों एक करि जानते।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो-श्रीआचार्यजी, श्रीगुसांईजी और श्रीगोवर्द्धननाथजी में वैष्णवन कों भेद बुद्धि न राखनी।

सो वे सगुनदास विरक्त श्रीगुसांईजी के ऐसें कृपापात्र भगवदीय हते, तातें इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥२४२॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी कौ सेवक एक धोंधी, जाने पद गायो और श्रीनवनीतप्रियजी ने ताल दीनी, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये तामस भक्त हैं। लीला में इनकौ नाम 'धरा' है। ये 'चंपकलता' तें प्रगटी हैं, तातें उनके भावरूप है।

ये आगरा दिल्ली के बीच एक गॉव है, तहां एक बड़ी जातिवारे के जन्म्यो। सो बरस दस कौ भयो। तब इनकों एक गवैया कौ सग भयो। सो धोंधी कौ कंठ सुंदर हतो। तातें वा गवैया ने वाकों अपने पास राख्यो। सो धोंधी कछूक दिन में गायवे बजायवे लग्यो। सो यह बहोत सुंदर गावे। और मृदंग हू आछी बजावे। ऐसे करत ये बरस तीस कौ भयो। तब इन के मा-बाप मरे। पाछें ये आगरा आय रह्यो। सो उहां गाय के अपनो निर्वाह करे।

सो एक दिन उह महावन में इनकी जाति के बोहोत रहत हुते, तहां कछू कायार्थ आयो। पाछें उहां कछूक दिन रहि कै श्रीगोकुल आयो।

वार्ता प्रसंग—१

सो या धोंधी की बड़ी जाति हती। सो यह श्रीगोकुल आयो। तहां ठकुरानी घाट पे इन कों श्रीगुसांईजी के दरसन भए। सो महा अलौकिक दरसन भए। तब याने अपने मन में बिचारयो, जो-हों तो श्रीगुसांईजी कौ सेवक होउंगो। तब श्रीगुसांईजी सों बिनती कीनी, जो-महाराज! मोकों कृपा करि कै सरनि लीजिए। तब श्रीगुसांईजी धोंधी कों सरनि लिये। नाम सुनाये। सो नाम सुनत ही धोंधी कों सगरी लीला स्फुर्ई भई। तब धोंधी नें श्रीगुसांईजी सों बिनती करि कै यह पद गायो, सो पद-

— राग सारंग —

दुपहरी झनक भई तामें आये पिय मेरे मैं उठि कीनो आदर, दुपहरी झनक०।

आंको भरि ले गई तनकी तपत सब ठौर ठौर बूंदन चमक ॥
रोम रोम सुख संतोष भयो गयो अनंग तन तें न रह्यो तनक।
मोहि मिल्यो अब चतुर 'धोंधी को प्रभु' मिट गई बिरह की खनक ॥

सो यह पद सुनि कै श्रीगुसांईजी आप बोहोत प्रसन्न भए। जानें, जो-इन कों लीला कौ अभ्यास भयो। पाछें श्रीगुसांईजी आप धोंधी कों आज्ञा दिए, जो-तुम नित्य श्रीनवनीतप्रियजी के सान्निधान कीर्तन गायो करो। तब तें धोंधी श्रीनवनीतप्रियजी के सन्निधान नित्य कीर्तन गावते।

वार्ता प्रसंग—२

पाछें एक समय श्रीगुसांईजी आप श्रीनाथजीद्वार हते। तब धोंधी ने श्रीनवनीतप्रियजी के सान्निधान एक पद गायो। सो सुनि कै श्रीनवनीतप्रियजी बोहोत प्रसन्न होंई ताल दिये। सो ता समै श्रीगिरिधरजी उहां ठाढ़े हते। सो श्रीगिरिधरजी के श्रीहस्त में सोने के कड़े हते। सो ताही छिनु उतारि श्रीनवनीतप्रियजी की न्योछावरि करि धोंधी कों पहराए।

पाछें श्रीगुसांईजी आप श्रीनाथजीद्वार तें पधारे। तब यह बात सुने। तब आप श्रीगिरिधरजी ऊपर बोहोत प्रसन्न भए। और कहे, और हू देते।

भावप्रकाश—काहेतें, जो-श्रीनवनीतप्रियजी प्रसन्न भए तब और कहा चहिए ? सर्वस्व न्योछावरि करि दे तऊ थोरो है। या प्रकार श्रीगुसांईजी कों श्रीनवनीतप्रियजी पै स्नेह हतो।

सो उह धोंधी श्रीगुसांईजी कौ सेवक ऐसो कृपापात्र भगवदीय भयो। सो उनने बोहोत पद किये हैं, लीला के। श्रीगुसांईजी की कृपातें उनकों श्रीठाकुरजी अनुभव जनावते। सो वा धोंधी की वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥२४३॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक छीतस्वामी मथुरिया चौबे, अष्टछाप में जिन के पद गाइयत है, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये छीतस्वामी लीलामें श्रीठाकुरजी के 'सुबल' सखा, तिनकौ प्रागट्य है। सो दिवस की लीला में तो ये 'सुबल' सखा है, और रात्रि की लीला में 'पद्मा' हैं। सो पद्मा की श्रीचंद्रावलीजी ऊपर बोहोत ही आसक्ति है, सो इहां हू छीतस्वामी कौ श्रीगुसांईजी पै बोहोत ही भरभाव है। ये 'चंद्रभागा' तें प्रगटी है, तातें उन के तामस भावरूप है।

वार्ता प्रसंग—१

सो वे छीतस्वामी मथुरिया चौबे हते। तिनसों सब कोउ 'छीतू' कहते। सो सब मथुरा में पाँच चौबे सिरनाम हते। सो पाँचनहू में छीतू बड़े सिरनाम हे। सो वे त्रिन कों देखते, उनकी मसखरी करते। सो एक दिन पाँचो चौबेन नें मिलि कै बिचार कियो, जो-भाई! गोकुल के गुसांई टोंना बोहोत करत हैं। जो कोउ उनके पास जात है, सो उनके बस होय जात हैं। सो चलो, जो-उनकों देखिये, जो वे कैसे टोंना करत हैं? सो ये पांचो आपुस में मित्र हते, परि वे गुंडा हते। तब उन पांचोंननें मिलि कै एक खोटो रुपैया लियो, और एक थोथो नारियल लियो, तामें राख भरी। और यह बिचार कयो, जो-भाई! गोकुल जाय कै श्रीगुसांईजी सों आपुन कुटिल विद्या करिये। तब उन चारोंन सों छीतू ने कही, जो-सगरेन के पहिले मैं जाय के अपनी कुटिल विद्या करि आऊँ, ता पाछें तुम जइयो। तब उन चौबेन ने कही, जो-आछी बात है। तब छीतू ने कुटिल विद्या कौ ठाठ ठठ्यो। सो वा थोथे नारियल कों गांठि में बांधि कै और वह खोटो रुपैया लेके पांचों जने मथुरा तें चले, सो नाव में बैठि कै श्रीगोकुल में आये। तब छीतस्वामी कहे, जो-तुम तो सब बाहिर रहा, बैठो। और मैं भीतर जात हों, सो जाय के उन के टोना

टमना देखों, पाछें तुम भीतर आइयो। सो छीतू तो थोथो नारियल लेके अरु खोटो रुपैया लेकै भीतर गये और साथ के चोबे बाहिर रहे। सो उत्थापन के समै पहिले श्रीगुसांईजी पोंढ़िकै उठे हते, सो गादी ऊपर बिराजे हते, हाथ में पुस्तक हतो, सो देखत हते। सो ता समै छीतस्वामी आये। सो श्रीगुसांईजी कों देखे तो श्रीगिरधारीजी होय कै बैठे हैं। तब तो ये मन में पश्चात्ताप करन लागे। (क्यों, जो) मैं तो इनसों मसखरी करन आयो हो। सो ए साक्षात् पूरन पुरुषोत्तम हैं। मोकों धिक्कार है, जो-मैं ईश्वर सों कुटिल विद्या करन आयो। या भांति सों सोच करत रहे। ता पाछें छीतस्वामी वह नारियल लाये हते सो दुबकाय कै श्रीगुसांईजी सों दंडवत् करी। सो इतने छीतस्वामी सों श्रीगुसांईजी बोले-छीतस्वामी ! तुम नीके हो ? आवो, तुम तो बोहोत दिनन में दीखे हो। तब छीतस्वामी ने हाथ जोड़ि कै विनती कीनी, जो-महाराज ! हम आप के हैं। ऐसे कहि कै साष्टांग दंडवत् करी। और श्रीगुसांईजी सों फेरि विनती कीनी, जो-महाराज ! मोकों आपकी सरनि लीजे, अब तो आप मेरो अंगीकार करोगे। तब श्रीगुसांईजी नें छीतस्वामी सों कह्यो, जो-तुम तो चौबे हो, हमारे पूजनीक हो ! तुमकों तो सब आपहीतें सिद्ध है। तुम हमकों दंडवत् काहेकों करत हो ? और ऐसे कहा कहत हो ? तब छीतस्वामी फेरि हाथ जोरि के विनती करी, जो-महाराज ! मेरो अपराध क्षमा करो। और मोकों सरनि लीजे। हम नाहीं जानत जो-कौन अपराधतें स्वामी भये हैं। हमारे अब भाग्य खुले हैं, जो-आप के दरसन पाये। अब ऐसी कृपा करो, जो-स्वामित्व छूटे ! जो आप के कहायवे की इच्छा है। और मन की कुटिलता तो

बहोत हुती, परि आप के दरसन करत ही सब कुटिलता दूरि भाजि गई। तातें अब हों आप के हाथ बिकानो हों, तातें अब तो आप जो चाहो सोई करो। आप तो दाता हो, प्रभु हो, दीनानाथ हो, दयासिंधु हो। या जीव की ओर प्रभुन कों कहा देखनो ? तातें महाराज ! अब मोकों आप कौ ही करि जानिये, आपुनो सेवक करिये। तब छीतस्वामी कौ शुद्ध भाव जानि कै श्रीगुसांईजी तो परम दयालु है, सो आप कृपा करि कै कहे, जो-छीतस्वामी ! आगे आवो। तब ये दंडवत् करि कै आगे आय बैठे। ताही समै श्रीगुसांईजी ने छीतस्वामी कों नाम सुनायो। ता समै छीतस्वामी ने यह पद गायो—

राग नट—'भई अब गिरधर सों पहिचान।
कपटरूप धरि छलिवे आयो, पुरुषोत्तम नहिं जान ॥
छोटो बड़ो कछु नहिं जान्यो, छाय रह्यो अज्ञान।
'छीतस्वामी' देखत अपनायो, श्रीविट्ठल कृपानिधान ॥

तब तो और वे चारों जने, जो बाहिर ठाड़े हते, वे आपुस में विचार करन लागे, जो-भाई ! छीतू कों तो टोना लग्यो, जो अब आपुन रहेंगे तो आपुनहू कों टोना लगेगो, तातें अब इहां ते भाजो। सो वे चारों जनें उहां तें भाजे सो मथुराजी में आये। ता पाछें श्रीगुसांईजी ने छीतस्वामी सों कह्यो, जो-तुम हमारी भेट लाये हो सो लावो। तब छीतस्वामी अपने मन में बिचारे, जो नारियल रुपैया तो खोटे हैं, सो भेट कैसे धरों ? पाछें विचारे, जो-भंडार में पर्यो रहेगो कहा मालुम होयगो, जो कहां ते आयो है ? और फेरि आपु कहे श्रीमुख तें, जो-छीतस्वामी ! भेट कौ नारियल लाये हो, सो तुम काहे कों दुबकाये हो ? तब तो छीतस्वामी कौ मुख सुकाय गयो, और यह बिचार्यो, जो-

यह तो प्रभु है। मैं नारियल लायो, सो जानि गये तो नारियल की क्रिया क्यों न जाने होइंगे ? तब श्रीगुसांईजी सों छीतस्वामी नें विनती करी, जो- महाराज ! आप तो सब मेरो कृत्य जानत हो ! सो वह बात तो मेरी अब छानी राखो। तब श्रीगुसांईजी नें कही, जो-छीतस्वामी ! तुमारो जस तो जगत में विख्यात है। तुम कछू अपने मन में संदेह मति करो, तुम तो अब हमारे हो। तातें डरपत क्यों हो ? वह नारियल ले आवो। तब छीतस्वामी तो सोच करत रहे। और श्रीगुसांईजीने हरिदास खवास सों आज्ञा करी, जो- हरिदास ! इन की गांठि में सों वह नारियल है सो खोलि लाऊ। सो श्रीगुसांईजी की आज्ञा मानि कै हरिदास ने वह नारियल और खोटो रुपैया छीतस्वामी की गांठि में ते लेकै श्रीगुसांईजी के आगें धरयो। ता पाछें श्रीगुसांईजी ने हरिदास खवास सों कह्यो, जो-आधो नारियल तो इन छीतस्वामी कों देउ। तब हरिदास खवास ने वा नारियल की गरी की दोय फाड़ करी, सो एक फाड़ तो छीतस्वामी कों दीनी, और एक फाड़ में तें रंचक २ सबन कों बाँट दीनी। इतने में श्रीगुसांईजी ने छीतस्वामी कों आज्ञा दीनी, जो-छीतस्वामी ! तुमारे साथ के जो चारों जने हैं तिनकों यामें तें थोरी थोरी बांटि दीजो। तब छीतस्वामी नें दंडवत् करि कै वह गठरी में बांधि राखी। सो ऐसी कृपा श्रीगुसांईजी की देखि कै छीतस्वामी मन में विचारे-जो-मैं-संसार-समुद्र में बह्यो जात हतो, सो मोकों बाँह पकरि कै काढे। और मेरे मन में खोटे नारियल कौ और खोटे रुपैया कौ पश्चात्ताप हतो सोउ ताप मेरो दूर करयो। जो-मो पर तो श्रीगुसांईजी ने बड़ी कृपा करी। पाछें छीतस्वामी ने प्रसन्न होय के एक नयो

पद ता समै बनायो । सो पद—

राग गोरी—— 'हौं चरणातपत्र की छैयां ।
कृपासिंधु श्रीवल्लभनंदन बह्यो जात राख्यो गहि बहियां ॥
नव नख शरद चन्द्रमा मंडल त्रिविध ताप मेटत छिन महियां ।
'छीतस्वामी' गिरिधरन श्रीविट्ठल सुजस बखान सकत श्रुति नहियां ॥

यह कीर्तन वाही समै श्रीगुसांईजी के आगे छीतस्वामी ने गायो । सो सुनि कै श्रीगुसांईजी बोहोत प्रसन्न भये । तब छीतस्वामी ने दंडवत् करि कै कही, जो-महाराज ! आप तो प्रभु हो । आप कौ श्रुति जो वेद है सोउ पार पावत नाहीं, तो और की कहा सामर्थ्य है, जो आप कौ जस गान करे ? ता पाछें संध्यार्ति कौ समय भयो तब श्रीगुसांईजी छीतस्वामी सों कहे, जो-जाओ, दरसन करो । तब छीतस्वामी मंदिर में जाय कै तिवारी में ते श्रीनवनीतप्रियजी के दरसन किये । तब देखे तो मंदिर में श्रीगुसांईजी ठाड़े हैं । तब छीतस्वामी मन में कहे, जो-श्रीगुसांईजी कों तो मैं बैठक में छोड़ि आयो हतो और ये मंदिर में कहां ते ठाड़े है? बहुरि मन में कहे, जो-भीतर और राह होयगी, ता राह पाँव धारे होइगे । ता पाछें सेन आरति के दरसन करि कै छीतस्वामी बाहर आये, तहां देखे तो श्रीगुसांईजी गादी ऊपर बिराजे हैं । तब तो छीतस्वामी कों बड़ो आश्चर्य भयो, परि ठीक न परी । ता पाछें सेन आरति भई । तब छीतस्वामी कों महाप्रसाद लिवाये । पाछें श्रीगुसांईजीने आज्ञा करी, जो-सवारे ही तुम श्रीगिरिराज जाय कै श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन करि आवो । तब छीतस्वामी रात में सोय रहे । प्रातःकाल होत ही सातों स्वरूपन के मंगला के दरसन करि कै श्रीगुसांईजी के दरदरसन किये, पाछें श्रीयमुना उतरि कै सूधे ही श्रीगिरिराज कों

चले, सो राजभोग के समय जाय पहोंचे, श्रीगोवर्द्धननाथजी के राजभोग आरति के दरसन किये। तब देखे तो उहां श्रीगुसांईजी ठाडे हैं, सो श्रीगोवर्द्धननाथजी के पास ही देखे। तब छीतस्वामी मन में विचारे, जो-श्रीगुसांईजी कब पधारे हैं? ता पाछें छीतस्वामी श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन करि कै नीचे उतरे। तब उहां लोगन तें पूछे, जो-श्रीगुसांईजी इहां कब पधारे हैं? तब उन सेवकन ने कही, जो-श्रीगुसांईजी तो श्रीगोकुल में हैं, इहां तो नाहीं पधारे हैं। तब छीतस्वामी मन में विचारे, जो-मैं तो श्रीगुसांईजी कों श्रीगोवर्द्धननाथजी के पास ही देखे हैं, और काल्हि हू श्रीनवनीतप्रियजी के पास ही ठाडे देखे हैं। और बैठक हू में विराजे देखे। सो सब ठौर येही दरसन देत हैं, तातें ये ईश्वर हैं। यह विचारि कै छीतस्वामी श्रीगोकुल की सुरति बांधि चले, सो उत्थापन भोग के समय श्रीगोकुल आय पहुँचे। सो श्रीगुसांईजी अपनी बैठक में गादी ऊपर विराजे हे। तब छीतस्वामी ने आय के दंडवत कीनी। तब श्रीगुसांईजी ने पूछी, जो-छीतस्वामी! तुम श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन करि आये? तब छीतस्वामी ने कही, जो-महाराज! श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन किये, और उनके पास ठाढे आपहू के दरसन किये। तब श्रीगुसांईजी मुसिकाये। तब छीतस्वामीने अपने मन में विचारि यह निश्चय कियो, जो-श्रीगोवर्द्धननाथजी कौ और श्रीगुसांईजी कौ स्वरूप एक है। यह जानि कै ताही समै छीतस्वामी ने यह पद करि कै गायो। सो पद—

— राग सारंग —

जे वसुदेव किये पूरन तप सो फल फलित श्रीवल्लभ देव।
जे गोपाल हुते गोकुल में सोई अब आइ वसे निज गेह॥

जे वे गोपबधू ही ब्रज में सो अब वेद ऋचा भई तेह।
'छीतस्वामी' गिरिधरन श्रीविट्ठल तेई एई एई तेई कछु न संदेह॥

यह कीर्तन सुनि के श्रीगुसांईजी बोहोत ही प्रसन्न भये। पाछें श्रीगुसांईजी ने सेन आर्ति उपरांत वाहू दिन छीतस्वामी कों अपने यहां महाप्रसाद लिवायो। ता पाछें तीसरे दिन छीतस्वामी देहकृत्य करि श्रीयमुनाजी में स्नान करि कै अपरस ही में आय श्रीगुसांईजी के आगे हाथ जोरि कै ठाड़े भये। और श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराज! मोकों कृपा करि कै समर्पन करावो। तब श्रीगुसांईजी ने श्रीनवनीतप्रियजी के आगें समर्पन करवायो। ता पाछें छीतस्वामी ने बिनती कीनी, जो-महाराज! आज्ञा होय तो मैं अपने घर जाऊं। तब श्रीगुसांईजी आपु आज्ञा किये, जो-राजभोग आर्ति के दरसन करि कै पाछें तुमकों बिदा करेंगे। ता पाछें राजभोग आरति भई। पाछें श्रीगुसांईजी अपनी बैठक में अपरस ही में बिराजे, तब छीतस्वामी ने आयकै दंडवत् करी। पाछें बिनती करी, जो-महाराज! आज्ञा होय तो मैं अपने घर जाऊं। तब श्रीगुसांईजी कहे, जो-महाप्रसाद लेकै अपने घर जइयो। ता पाछें श्रीगुसांईजी बालकन सहित आपु भोजनकों पधारे। सो छीतस्वामी कों अपने श्रीहस्त सों पातर धरी। ता पाछें आपु भोजन कों पधारे। पाछें सब भोजन करि कै आचमन ले कै श्रीगुसांईजी अपनी बैठक में बिराजे। तब छीतस्वामी हू आचमन करि कै श्रीगुसांईजी के पास आये। तब श्रीगुसांईजी ने छीतस्वामी कों महाप्रसादी बीड़ा दिये। और कह्यो, जो-छीतस्वामी अपने घर जाओ। तब श्रीगुसांईजी कों छीतस्वामी दंडवत् कर कै चले, सो मथुरा आये।

तब वे चारों कुटिल हते, सो छीतस्वामी सों मिले। तब उन (ने) छीतस्वामी सों पूछी, जो-तुमने उहां कहा कियो? और हम तो सब ही जान्यो, जो-तुमकों टोंना लग्यो। तब छीतस्वामी नें कह्यो जो-अब तो मैं श्रीगुसांईजी कौ सेवक भयो, तातें अब तो मैं तुमारे काम तें गयो। यह बात छीतस्वामी की उन चारों जनेन ने सुनी। ता पाछें वे चुप होय रहे। तातें श्रीगुसांईजी कौ ऐसो प्रताप है। सो वे श्रीगुसांईजी की कृपा तें बड़े कवीश्वर भये, सो बहुत कीर्तन किये। सो वे छीतस्वामी ऐसे कृपापात्र भगवदीय भये।

वार्ता प्रसंग—

और एक समै छीतस्वामी बीरबल के घर गये। छीतस्वामी बीरबल के प्रोहित हते। सो अपनी बरसोंड़ लेवे कों गये हते। सो बीरबल ने अपने घर में रहवे कौ स्थल दियो. सो छीतस्वामी तहां रहे। सो पिछली घड़ी एक रात्रि रही, तब छीतस्वामी उठि कै प्रभुन को नाम लेके एक पद गायो। सो पद—

— राग देवगंधार —

जै जै जै श्रीवल्लभराजकुमार।
परमानंद कपट खंडन करि सकल वेद उद्धार॥
परम पुनीत तपोनिधि पावन तन सोभा जुत सार।
निगम सुकमुख कथित कृष्णलीलामृत सकल जीव निस्तार॥
निजफल सुदृढ सुकृत सब कौ फल नवधा भक्ति प्रकार।
दुरत दुरित अचेत प्रेत गति हतित पतित उद्धार॥
नहीं मति नाथ कहां लों बरनों अगनित गुन विस्तार।
'छीतस्वामी' गिरिधरन श्रीविट्ठल प्रगट कृष्ण अवतार॥

यह छीतस्वामी ने गायो, सो बीरबल ने सुन्यो। सो बीरबल कों आछी न लगी। (और) मन में कह्यो, जो देखो इन (ने)

रह्यो, सो-कहा उत्तर देय ?

भावप्रकाश—तातें श्रीगुसांईजी कौ ऐसो प्रताप है। जो देसाधिपति म्लेच्छ है, सोऊ जानत है, जो-श्रीगुसांईजी तो साक्षात् ईश्वर हे। और बीरबल तो बहिर्मुख है। तातें श्रीगुसांईजी के स्वरूप को ज्ञान नाहीं है। सो श्रीगुसांईजी हू कबहूँ कबहूँ कहते, जो-बीरबल तो बहिर्मुख है।

सो वे छीतस्वामी श्रीगुसांईजी के ऐसे कृपापात्र भगवदीय हते।

वार्ता प्रसंग—२

और जब बीरबल कौ तिरस्कार करि कै छीतस्वामी श्रीगोकुल आये, ता दिन श्रीगुसांईजी श्रीगिरिधरजी श्रीनाथजीद्वार हते। सो जब छीतस्वामी आये सो बात श्रीगुसांईजी ने सुनी, जो-छीतस्वामी या प्रकार अपनी वृत्ति छोड़ि कै श्रीगोकुल आये हैं, बैठे हैं। और यह हू बात श्रीगुसांईजी ने पहले ही सुनी (हती) जो-छीतस्वामी बीरबल के पास बरसोंड़ लेवे कों गये हते, सो अब या तरह सों बीरबल कों तिरस्कार करि कै छोड़ि आये है। सो तहां श्रीनाथजीद्वार में श्रीगोवर्द्धननाथजी के तथा श्रीगुसांईजी के दरसन कों दूर के वैष्णव जो आये हे, तिन सों श्रीगुसांईजी आपु कह्यो, जो-तुमारे पास मैं छीतस्वामी कों पठावत हों, सो तुम इनकी भली भांति सों सेवा कीजो। ता पाछें वे वैष्णव तो श्रीगुसांईजी सों बिदा होय कै अपने देस कों चले। ता पाछें बीरबल सों रिसाय कै छीतस्वामी श्रीगोकुल आये हते, सो उहां श्रीगुसांईजी के दरसन श्रीगोकुल में न पाये, तब दोय चार दिन तांई रहि कै फेरि छीतस्वामी तरहटी में आये, श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन किये। सो अपने मन में बोहोत आनन्द पाये। ता पाछें श्रीगुसांईजी श्रीगोवर्द्धननाथजी कों अनोसर करवाय कै पर्वत ते नीचे उतरे, सो अपनी बैठक में बिराजे। तब श्रीगुसांईजी की आगे आय कै छीतस्वामी ने सब समाचार

विस्तार पूर्वक बीरबल के कहे। तब श्रीगुसांईजी छीतस्वामी के वचन सुनि कै बहोत प्रसन्न भये। ता पाछें श्रीगुसांईजी ने लाहोर के जो वैष्णव आये हते, तिन कों एक पत्र लिख्यो, अपने श्रीहस्त सों, जो ये छीतस्वामी ( कों ) हमने तुम्हारे पास पठाये हैं सो इनकी टहल तुम आछी भांति सों कीजो। सो वह पत्र श्रीगुसांईजी ने छीतस्वामी कों दियो, और कह्यो, जो-छीतस्वामी ! तुम लाहोर जाऊ। तब छीतस्वामी ने कही, जो-महाराज ! मैं लाहोर जाय के कहा करूंगो ? तब श्रीगुसांईजीने छीतस्वामी सों कह्यो, जो-मैंने उन सब वैष्णवन सों कही है, सो वैष्णव तुम्हारी विदा आछी तरह सों करेंगे। तब श्रीगुसांईजी के वचन सुनि कै छीतस्वामी ने यह पद गायो। सो पद—

— राग नट —

हम तो श्रीविट्ठलनाथ उपासी।
सदा सेवों श्रीवल्लभ-नंदन कहा करों जाय कासी॥
छांडि नाथ जो और रुचि उपजत सो कहियत असुरासी।
'छीतस्वामी' गिरिधरन श्रीविट्ठल बानी निगम प्रकासी॥

जो-यह पद छीतस्वामी ने गायो। सो सुनि कै श्रीगुसांईजी (ने) छीतस्वामी के हृदय की जानी, जो-ए ते कहूँ जानहार नाहीं हैं। तब छीतस्वामी ने श्रीगुसांईजी सों कह्यो, जो-महाराज ! मैं वैष्णव भयो, सो कछु वैष्णव के पास तें भीख मांगन कों नाहीं भयो। और बीरबल पें तो मेरी बरसोंड़ हती सो मैं वाको मुंह तोड़ि के लेतो। परि महाराज! वाने तो म्लेच्छ बुद्धि कौ जुवाब दियो, तातें मैं यहाँ उठि आयो। जो महाराज ! मेरे तो राज के चरण-कमल छांड़ि कै कछू काम नाहीं, और कहूं न जाऊंगो। और अब कहा ऐसे कर्म करुंगो ? जो-वैष्णव

होय कै कहा भीख मागुंगो ? सो छीतस्वामी के वचन सुनि के श्रीगुसांईजी बहोत ही प्रसन्न भये, और कह्यो, जो-वैष्णव को यही धर्म है, जो-ऐसे ही चाहिये। ता पाछें श्रीगुसांईजी ने वह पत्र लाहोर के वैष्णवन कों लिख पठायो, जो-छीतस्वामी तो इहां ते आय सकत नाहीं है, तासों यह ब्राह्मन गरीब है, जो-तुमतें याकी टहल बनि आवे तो इहां ही मनुष्य के हाथ हुंडी कराय पठाय दीजो। सो वह पत्र श्रीगुसांईजी को एक मनुष्य लाहोर ले जायकै उन वैष्णवन कों दियो। तब उन वैष्णवन ने वह पत्र बांचि के रुपैया १००) की हुंडी कराय के पठाई। और उन वैष्णवननें श्रीगुसांईजी कों यह पत्र बीनती कौ लिख्यो, जो-महाराज ! इतनी हुंडी तो हम वर्ष पर्यंत पठावेंगे, आपकी हुंडी के साथ इनकी हुंडी पठावेंगे सदा। सो पत्र श्रीगुसांईजी के पास आयो तब बांचि के श्रीगुसांईजी नें वा पत्र के समाचार सब छीतस्वामी सों कहे। तब छीतस्वामी अपने मन में बहोत प्रसन्न भये, और श्रीगुसांईजी हू उन वैष्णवन पर बहोत प्रसन्न भये।

भावप्रकाश–तातें छीतस्वामी उन बीरबल को त्याग करि कै श्रीगुसांईजी कौ जस बढ़ायो। तो आपुने हू बीरबल की वरसोंड़ जितनो छीतस्वामी कों कराय दीनो। तातें वैष्णवन कों दृढ़ विश्वास राखनो श्रीगोवर्द्धननाथजी की ऊपर। जो विश्वास राखे तो प्रभु वाकी क्यों न खबर राखें ? तातें वैष्णव को तो एसी अनन्यता राखी चाहिए। और छीतस्वामी जो श्रीगुसांईजी की आज्ञा मानि कै लाहोर जाते, तो एक ही बार द्रव्य लावते। परि आगे कहा करते ? सो उन छीतस्वामी ने जो विश्वास राख्यो, तो जनम भरि कौ द्रव्य और ठोर जाचनो न पड्यो। तातें या जीव कों ऐसो एक प्रभुन कौ आश्रय राखनो। एक आश्रय श्रीवल्लभाधीश कौ करनो, जातें सब फल की प्राप्ति होय।

पाछें वे लाहोर के वैष्णव छीतस्वामी कों प्रति वर्ष श्रीगुसांईजी की हुंडी के साथ न्यारी हुंडी पठावते, सो वे वैष्णव हू

श्रीगुसांईजी के ऐसे कृपापात्र भगवदीय भये। सो उनकी वार्ता कहां तांई कहिये। वार्ता ॥२४२॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक रसखान सैयद पठान, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश–ये राजस भक्त हैं। लीला में 'रससिद्धा' इनकौ नाम है। ये 'चंद्रभगा' तें प्रगटी हैं, तातें उनके भाव रूप हैं। ये दिल्ली में एक पठान के जन्मे।

वार्ता प्रसंग—१

सो वह रसखान दिल्ली में रहत हतो। सो वह एक साहुकार के बेटा के ऊपर बोहोत आसक्त भयो। सो वाकों अहर्निस देखे। और वह छोरा कछू खातो तो वाकी जूंठनि लेई। और पानी पीवतो तोहू वाकौ झूठो पीवे। सो ऐसो आसक्त भयो। सो रसखान की जाति के जो हते सो रसखान के ऊपर बोहोत ईर्षा करते और कहते, जो-तू हिन्दु कौ जूठो क्यों खात है? अब तू काफर भयो है। तब रसखान ने कही, जो-हों जैसो हूं ऐसो हौं, परि अब तुम मोसों कछु बोलोगे तो मैं ठौर मारूंगो। तब इनसों सब डरपत रहते। सो ऐसो आसक्त हतो। तब ऐसें करत बहोत दिन बीते।

वार्ता प्रसंग—२

तब बहोरि एक दिन दो वैष्णव आपस में बतरात हुते। सो कहत हुते, जो-भाई, देखो! आसक्ति होंई तो ऐसी होंई। जैसी या रसखान की वा बनिया के छोरा पर है। सो वाके पाछें डोलत है। लोक-लाज, जाति-डर सब कछू छूट्यो। ऐसी प्रभुन में होंई तो कहा चहिए? ता समै रसखान नेक दूरि उन्मत्त सो ठाढ़ो हुतो। सो इन की ऐसी अवस्था देखि कै दूसरे वैष्णव ने दूरि तें इन कों देखि कै माथो धुनायो। और नाक चढाई। तब रस-

खान ने जान्यो, जो-याने मेरे ऊपर माथो धुनायो है। तब रसखान ने वासों पूछ्यो, जो-तेने मेरे पर माथो क्यों धुनायो है? तब वा वैष्णव ने डरपि के कही, जो-मैनें तोकों देखि माथो नहीं धुनायो है। हम तो आपुस में बतरात हुते। तब रसखान ने कही, जो-तू साँच कहि, मैं तोकों छोरि देउंगो। नहीं तो ठौर मारूंगो। तब ऐसे कहि के खडग उठाय लियो। तब वह वैष्णव डरप्यो। और वासों कह्यो, जो-तेरो मन वा छोरा में आसक्त है तैसो मन प्रभुन में लगावे तो तेरो काम होंइ जाय। तब रसखान ने कही, जो-प्रभु तू कौन सों कहत है? मैं तो कछू जानत नाहीं। तब वा वैष्णव ने कही, जो-प्रभु वासों कहियत है जिन कौ यह सारो जगत विभूति है। तब रसखान ने कही, जो-यह सगरौ उन की विभूति हैं तो मैं उन कों कैसे जानों? तब वा वैष्णव की पाग में श्रीनाथजी कौ चित्र हतो। तामें मुकुट काछनी कौ सिंगार हतो। सो काढ़ि के रसखान कों दिखायो। तब चित्र देखत ही रसखान कौ मन फिरि गयो। और आंखिनि में जल कौ प्रवाह चल्यो। सो वा छोरा में स्नेह हतो सो तो मिटि गयो।

भावप्रकाश—यह कहि यह जनाए, जो-आसक्ति भगवद्धर्म है, तातें लौकिक में होंई तोऊ अंत में जीव कों प्रभुन की ओर ले जात है, तातें आसक्ति साँची चाहिए। सो या रसखान की आसक्ति वा छोरा में सांची हती तो वाकौ मन प्रभुने फेरयो। सो वा छोरा में तें स्नेह मिटि कै प्रभुन में भयो।

तब वा वैष्णव सों कही, जो-यह महबूब कहां रहत है? तब वा वैष्णव ने कही, यह महबूब तो ब्रज में रहत है। तब रसखान ने कही, जो-यह मूरति हम कों देउ। मति कहुं भूलि जाउं। तब वैष्णव ने बिचारयो, जो-यह जीव तो दैवी दीसत है। जो-यह दैवी जीव न होतो तो याकौ मन ऐसो फिरतो नाहीं।

सो यह बिचारि कै वह चित्र रसखान कों दियो। तब रसखानि चित्र लेत ही ब्रज कों उठि चल्यो। सो मार्ग में जहां देवालय आवे तहां दरसन करतो फिरे। सो दरसन करि कै वा चित्र के दर्सन करे। परि वा चित्र समान स्वरूप कहूं दीसे नाहीं। तब ऐसे करत ब्रज में आयो। सो श्रीवृंदावन तथा मथुराजी तथा और हू सब ठिकाने दरसन किये। परि ऐसो स्वरूप कहूं दीसे नाहीं। तब फिरत-फिरत एक दिन गोवर्द्धन पर्वत पैं यह चढ्यो। सो ता समै श्रीनाथजी की माला बोली हती। तब सब वैष्णव पर्वत ऊपर चढन लागे। तब यह रसखान हू दौरि कै मंदिर में जान लाग्यो। तब सिंघपोरि पैं पोरिया व्रजवासी हतो। सो वाने रसखानि कों धक्का मारि कै बाहिर काढि दीनो। तब रसखान गोविंदकुंड पें जाय बैठ्यो। और मन में बिचारी, जो-जितने हिंदु के देवालय में गयो हतो सो कहूँ मोकों काहूने धक्का मार्यो नाहीं। और यहां मोकों धक्का दिए। सो ऐसे जानिये, जो-जहां ऐसें महबूब रहत हैं। तहां ऐसी करड़ी चौकी रहत होगी। सो ऐसें विचारि कै रसखान गोविंदकुंड ऊपर जाय बैठ्यो। और श्रीनाथजी के मंदिर सों टक-टकी लगाइ दीनी। और मुख सों ऐसें कह्यो करे, जो-या घरमें महबूब रहत हैं। तिनके दरसन किए बिना कहुँ न जाउंगो। सो ऐसें निश्चय करिकै बैठ्यो रह्यो। भूख प्यास की कछू सूधि नाहीं रही। सो ऐसें बैठे बैठे दिन दोइ होइ गए। फेरि तीसरे दिन राजभोग आर्ति होय चुकी। अनोसर होय चुके। तब श्रीनाथजी मनमें विचारे, जो-रसखान कों तो कछु देहानुसंधान है नाहीं। तीनि दिन याकों भूखे होइ गए है। सो याके भूखे

प्रान निकसि जाइंगे। सो यह दसा देखिकै श्रीनाथजी को मनमें दया आई। तब वाही समै श्रीगोवर्द्धननाथजी ने अपनो सिंगार हतो सो बडो करके जैसो सिंगार वा चित्रमें हतो तैसेई वस्त्र आभूषन अपने श्रीहस्त सों धारन किये। गाय ग्वाल सखा सब साथ ले कै आप पधारे। सो श्रीगिरिराज की सिखिर पर चढिकै वेणुनाद किये। तब यह वेणुनाद सुनत ही रसखान कों यह निश्चै भयो, जो-मूरति में महबूब देखे हैं सोइ महबूब ये हैं। सो ऐसो निरधार करिकै श्रीनाथजी कों पकरन कों दोर्यो। तब श्रीनाथजी तो ताही समय अंतर्धान होइ गए। सो श्रीगोकुल पधारे। सो ता समै श्रीगुसांईजी आप भोजन करिकै पोढे हते। सो श्रीनाथजी ने श्रीगुसांईजी के केस पर श्रीहस्त फेरिकै जगाए। तब श्रीगुसांईजी जागिकै श्रीनाथजी के दरसन किये। सो श्रीमुख पर हाथ फेरिकै कह्यो, जो-'भक्ततापनिवारकाय नमः' तब श्रीगुसांईजी सों श्रीनाथजी ने कही, जो-एक दैवी जीव है, परि वाकौ जन्म बड़ी जाति में है। और या प्रकार सों वह आयो है। सो प्रकार सब कहे, और तीन दिनको भूखो बैठो है। सो आज मैंने उनकों दरसन दीनो है। परि वह मोकों पकरन कों आयो। तब मैं उहां सों आयो हूं। सो अब तुम श्रीगोवर्द्धन पर्वत के ऊपर पधारो और वाकों नाम देउ। तब मैं वाकों अंगीकार करूंगो। तब श्रीगुसांईजी ने श्रीनाथजी सों कही, जो-तुम उहां सों भाजि काहेकों आए हो? तब श्रीनाथजी ने कही, जो-मोकों स्पर्स करिवे कों दोर्यो। तब मैं उहां सों भाजि आयो हूं। सो मेरे तो यह प्रतिज्ञा है, जो-जा जीवकों तुम ब्रह्मसंबंध करावोगे तिनसों हों बोलूंगो (१)। तथा तिनही के अंगसों अपनो अंग स्पर्स करूंगो

(२)। और तिनहीं के हाथकौ आरोगुंगो (३)। सो ये तीन वस्तू तिहारे संबंध बिना काहूकों सिद्ध न होइगी।

तब यह बचन सुनि कै श्रीगुसांईजी बोहोत हरखे। और तहां तें बेगि उठि कै श्रीयमुनाजी के तट आये। सो आप नाव में बैठि कै श्रीयमुनाजी के पार उतरि कै घोड़ा ऊपर असवार होंई कै तहां तें बेगि ही श्रीनाथजीद्वार पधारे। सो सूधे गोविंद-कुंड जाइ उतरे। तब रसखान ने श्रीगुसांईजी के दरसन किये। और मन में बिचारी, जो-ये घोड़ा पे तें उतरे हैं सो तो महबूब के मित्र दीसत हैं। तब श्रीगुसांईजी के पास आय बिनती करी, जो-साहिब ! या घर में महबूब रहत हैं। तासों मेरो मन बोहोत आसक्त भयो है। सो मैं जानत हूं, जो-यह तुम्हारे मित्र है। सो अब तुम मोकों मिलाय देऊ तो बोहोत आछौ है। तब श्रीगुसांईजी वासों बोहोत प्रसन्न होंय कै पूछे, जो-तेने हमारी मित्रता कैसें जानी ? तब रसखान ने कही, जो-तुम आए हो ताही समय तें तुम्हारी आंखि याही घर की ओर लागी है। तब श्रीगुसांईजी बोहोत प्रसन्न होंइ कै रसखान सों कहे, जो-तू न्हाय आउ। तब वह रसखान न्हाय कै श्रीगुसांईजी के आगें आय कै ठाड़ो भयो। तब श्रीगुसांईजी ने कृपा करि कै वाकों नाम सुनायो। पाछें खवास सों कही, जो-इनकों मंदिर में ले आइयो। तब श्रीगुसांईजी ने मंदिर में जाय कै संखनाद करवाय कै श्रीनाथजी कों उत्थापन भोग धरयो। तब समय भए भोग सरायो। सो ता समय खवास याकों मंदिर में ले आयो। तब रसखान ने श्रीनाथजी के दरसन किये, सो बहोत प्रसन्न भयो। पाछें वह रसखान बाहिर जाइबे लाग्यो। तब श्रीजी ने वाकी बाँह पकरि

उठत तरंग विश्व कौ मन हरन । 'चतुर्भुजप्रभु' गिरिधर कौ स्वरूप-सुधा पान कीजे जीजे रहिए सदा ही सरन ॥२॥

यह कीर्तन चतुर्भुजदास ने गायो, तब श्रीगुसांईजी आप चतुर्भुजदास की ओर देखि कै मुसिकाये । ता पाछें वह वैष्णव कों और हू संदेह भयो । जो-चतुर्भुजदासजी ने दोय कीर्तन किये ताको भेद मैंने न जान्यो । पाछें श्रीगुसांईजी आप संध्यावंदन करि चुके तब राजभोग कौ समय भयो हतो । सो श्रीगुसांईजी तो मंदिर में पधारे । ता पाछें श्रीगोवर्द्धननाथजी कौ राजभोग सराय कैं राजभोग आरति करि कैं श्रीगोवर्द्धन पर्वत तें नीचे उतरे । पाछें बैठक में आय के श्रीगुसांईजी आप गादी ऊपर बिराजे । पाछें सब वैष्णवन कों बिदा करि के श्रीगुसांईजी आपु भोजन कों पधारे । सों भोजन करि कै आचमन लेकै श्रीगुसांईजी आप गादी ऊपर बिराजे, बीड़ा आरोगत हते । तब सब वैष्णव तो अपने २ डेरा गये हुते, और श्रीगुसांईजी सों वा वैष्णव ने बिनती करी, जो-महाराज ! आज चतुर्भुजदास ने दोय कीर्तन सिंगार के समै किये तिनकौ भेद मैं न समझ्यो, जो-आप कृपा करि के मेरो संदेह दूरि करो । तब श्रीगुसांईजी आप वा वैष्णव सों कहे, जो-आज श्रीआचार्यजी महाप्रभुन कौ जनम उत्सव हतो । तातें आज श्रीस्वामिनीजी अपने अपने मनोरथ की सामग्री, सब सिंगार अपने हाथ सों धरायें हैं । तातें श्रीगोवर्द्धननाथजी आप बोहोत ही प्रसन्न भये हैं । यातें चतुर्भुजदास ने कह्यो, जो-'आज और काल और, जो-आज की छवि कछु कहत न आवे ।' और गोविंदकुंड पै दूसरो कीर्तन कियो, ताकौ भाव ये है, जो-नित्य जितने ब्रजभक्त हैं सो अपने २ मनोरथ की सामग्री धरावत

हैं। अपने २ वस्त्र आभूषन धरावत हैं। तातें 'आज और,' सो क्षण २ में अनेक ब्रजभक्तन कौ सनमान करत हैं। सो जैसो ब्रजभक्तन कौ भाव है, जो उनके मनोरथ हैं, तैसे श्रीगोवर्द्धन-नाथजी आप हु उनके मनोरथ सिद्ध करत हैं।तातें क्षण क्षण में श्रीगोवर्द्धननाथजी की सोभा होत है। जो या भांति सों श्रीगु-सांईजी वा वैष्णव सों कहे। तब वा वैष्णव ने अपने मन में कही, जो-या चतुर्भुजदास कौ बड़ो भाग्य है, जो-श्रीगोवर्द्धननाथजी सब लीला सहित दरसन देत हैं। सो वे चतुर्भुजदास श्रीगुसांईजी के ऐसे कृपापात्र भगवदीय भये।

वार्ता प्रसंग—६

और एक समय 'आन्योर' में रासधारी आये हते। सो श्रीगुसांईजी तो श्रीगोकुल हते। और श्रीगिरिधरजी, श्रीगोविं-दरायजी, श्रीबालकृष्णजी, श्रीगोकुलनाथजी और श्रीरघुनाथजी ए पांचो बालक श्रीनाथजीद्वार हते। और जदुनाथजी, श्रीगो-कुल में हे और श्रीघनश्यामजी को प्रागट्य भयो न हतो। सो ए रासधारी श्रीगोकुलनाथजी के पास आए। और बहोत विनती कीनी, जो-आप पधारो तो हम रास करें। तब श्रीगोकुल-नाथजी नें रासधारीन तें कह्यो, जा-मैं श्रीगिरिधरजी तें पूछि के कहुंगो। ता पाछें जब श्रीगोवर्द्धननाथजी की सेन आरती होय चुकी और अनोसर भये, पाछें श्रीगोकुलनाथजी श्रीगिरि-धरजी सों पूछ्यो, जो-तुम कहा तो मैं रास कराउं, और हू बालकन कौ मन है, और तुम हू रास में आओ तो आछो है। तब श्रीगिरिधरजी ने कह्यो, जो-इहां श्रीगुसांईजी तो है नाहीं, होते तो उनते पूछि के रास करावते। तातें मति (कहुं) मेरे ऊपर

श्रीगुसांईजी आप खीजे तो। तातें तुमारो मन होय तो परासोली चंद्रसरोवर के ऊपर रास करावो। और मेरो आवनो तो न होयगो। तब श्रीगोकुलनाथजी आदि दे के सब बालक रासधारीन कों लै के संग, परासोली चंद्रसरोवर पें आये। सो श्रीगोकुलनाथजी चतुर्भुजदास हू कों अपने संग लै गये हते। और श्रीगिरिधरजी तो आप श्रीगुसांईजी की बैठक में सेन कर रहे हते। सो जब प्रहर एक रात्रि गए तब चंद्रसरोवर पै रास कौ मंडान भयो। चैत्र सुदी पूर्णिमा कौ दिन हुतो। सो जब तीन प्रहर रात्रि गई और एक प्रहर रात्रि रही, तब श्रीगोकुलनाथजी ने चतुर्भुजदास सों कह्यो, जो-चतुर्भुजदास! कछु गाओ। तब चतुर्भुजदास ने कह्यो, जो-मैं तो श्रीगोवर्द्धननाथजी कों रास करत देखों तब गाऊं, जो-रास के करनवारे तो श्रीगिरिधरजी के निकट हैं। तब श्रीगोकुलनाथजी ने चतुर्भुजदास सों कही, जो-अब कहा करिये ? रात्रि तो प्रहर एक बाकी रही है, और अब, जो-बुलायवे जइये तो जात-आवत ही में भोर होय जाय। फेर उनके मनमें आवे तो वे आवें, नांतरु नाहीं आवें। जो-अब कहा करिये ? तब चतुर्भुजदास ने कह्यो, जो-चिंता मति करो। कोई एक घड़ी में श्रीगोवर्द्धननाथजी और श्रीगिरिधरजी इहां पधारत हैं। ताही समैं श्रीगोवर्द्धननाथजी श्रीगिरिधरजी की बैठक में श्रीगिरिधरजी की पास पधारे, और उनसों कह्यो, जो-परासोली चंद्रसरोवर ऊपर चलें, जो-उहां रास करिये। तब श्रीगिरिधरजी तहां तें अकेले ही चले, सो दोऊ जने चंद्रसरोवर ऊपर आये। तब रासधारीनकों श्रीगिरिधरजी के दर्शन भये, और श्रीगोवर्द्धननाथजी के दर्शन न भये। और सब बालकनकों दर्शन भये। पाछें श्री-

गोवर्द्धननाथजी अपने व्रजभक्तन के संग रासलीला करी, सो रात्रि हू बढ़ि गई, और चंद्रमा हू और भांतिसों सोभा देन लाग्यो ता समै चतुर्भुजदास ने यह कीर्तन गायो। सो पद–

राग केदारो

अद्भुत नट भेख धरे जमुना तट स्यामसुन्दर गुन–निधान गिरिवरधरन रासरंग राचे। जूवती-जूथ संग मिलि गावत केदारो राग अधर वेनु मधुर-मधुर सप्त सुर सांचे ॥ उरप तिरप लाग डाट ततततततथेई उघटत सब्दावली गति भेद कोऊ न बांचे। 'चतुर्भुज प्रभु' बन बिलास मोहे सब सुर आकास निरखि थक्यो चंदरथ पश्चिम के खांचे ॥

यह कीर्तन चतुर्भुजदास ने गायो, तब सुनि कै श्रीगोवर्द्धननाथजी आज्ञा करे, जो-चतुर्भुजदास! यह विरियां कौन है? तब चतुर्भुजदास वह दूसरो पद गायो। सो पद–

राग भैरव

प्यारी भुज ग्रीवा मेलि निर्तत पिय सुजान।
मुदित परस्पर लेत गति मै सुगति गुण-रास राधे गिरिधर गुन-निधान ॥
सरस मुरली धुनि मिले मधुर सुर रासरंग भीने गावे ओघट तान बंधान।
'चतुर्भुज प्रभु' स्याम स्यामाकी नटनि देखि मोहे खग मृग वन
थकित व्योम विमान ॥

यह कीर्तन चतुर्भुजदास ने गायो, सो सुनि कै श्रीगोवर्द्धननाथजी बोहोत प्रसन्न भये, और चतुर्भुजदास के सामने मुसिक्याए। तब चतुर्भुजदास ने जान्यो, जो-मेरो भाग्य है। सो ऐसे ऐसे बहोत कीर्तन चतुर्भुजदासनें रास के गाये। ता पाछें रात्रि घड़ी दोय रही, तब श्रीगोवर्द्धननाथजी आप मंदिर में पधारे। पाछें श्रीगिरिधरजी चतुर्भुजदास कों संग लै कै गोपालपुर आये। ता पाछें रासधारीन कों श्रीगोकुलनाथजी ने कछु द्रव्य देकै विदा किये, पाछें सब बालकन सहित आप गोपाल-

पुर आये। ता पाछें कछुक दिन रहि कै श्रीगोकुल पधारे। ता पाछें जब श्रीगुसांईजी श्रीगोकुल तें श्रीनाथजीद्वार पधारे, तब श्रीगिरिधरजीने रास के समाचार सब कहे, श्रीगुसांईजी सों। तब श्रीगुसांईजी आप आज्ञा किये, जो-आपुन कों श्रीगोवर्द्धननाथजी सों हठ करनो योग्य नाहीं। श्रीगोवर्द्धननाथजी कों श्रम होत है, और श्रीगोवर्द्धननाथजी तो अपनी इच्छा तें नित्य ही रास करत हैं। सो या भांति सों श्रीगुसांईजी श्रीगिरिधरजी सों कह्यो। तब सुनि कै श्रीगिरिधरजी चुप करि रहे। सो वे चतुर्भुजदास श्रीगोवर्द्धननाथजी के ऐसे कृपापात्र भगवदीय हते।

वार्ता प्रसंग—७

और एक दिन श्रीगुसांईजी चतुर्भुजदास सों कहे, जो-तुम 'अपछरा' कुंड ऊपर जायके रामदासजी कों इहां पठाय दीजो, और तुम रामदास कों पठाय कै कछु फूल मिले तो लेते आइयो। तब चतुर्भुजदास आप अपछरा कुंड ऊपर आये, तहां इन कों रामदासजी मिले। तिन सों चतुर्भुजदास ने कही, जो-तुम कों श्रीगुसांईजी बुलावत हैं, सो तुम बेगे जाओ। यह सुनि कै रामदासजी श्रीगुसांईजी के पास चले। सो चतुर्भुजदास अकेले ही फूल बीनत बीनत श्रीगोवर्द्धन की कंदरा के पास आय निकसे। तहां देखे तो-श्रीगोवर्द्धननाथजी और श्रीस्वामिनीजी कंदरा में तें उनींदे पधारे हैं। सो चतुर्भुजदास कों ता समय ऐसे दरसन भये। तब यह पद चतुर्भुजदास ने गायो, सो पद—

— राग विभास —

श्रीगोवर्द्धन गिरिसघनकंदरा रनि निवास कियो पिय-प्यारी।

उठि चले भोर सुरत रंग भीने नंदनंदन वृषभानदुलारी ॥
इत बिगलित कच माल मरगजी अटपटे भूखन रगमगी सारी ।
उतही अधर मसि पाग रही धसि दुहुं दिस सोभा बाढ़ी अति भारी ॥
घूमत आवत रतिरन जीते करनी संग गजवर गिरिधारी ।
'चतुर्भुज प्रभु' निरखि दंपति छवि तन मन धन कीनो बलिहारी ॥

यह कीर्तन श्रीगोवर्द्धननाथजी आप सुनि कै आज्ञा किये, जो-चतुर्भुजदास कछु और गावो। तब चतुर्भुजदास ने यह दूसरो कीर्तन ताही समै गायो। सो पद–

– राग ललित –

रजनीराज लियो निकुंज नगर की रानी।
मदन महिपति जीत महारन श्रम-जल सहित जृंभानी ॥१॥
परम सूर-सौंदर्य भ्रकुटी-धनुष अनियारे नयन-त्राण संधानी।
'दास चतुर्भुज प्रभु' गिरिधर रससंपति बिलसत ज्यों मनमानी ॥२॥

यह कीर्तन चतुर्भुजदास ने गायो। पाछें श्रीगोवर्द्धननाथजी कों दंडवत् करि कै ताही समै चतुर्भुजदास आनंद में फूल लकै, श्रीगुसांईजी कों आयकै दंडवत् करे। तब श्रीगुसांईजी कहे, जो-चतुर्भुजदास ! तू फूल लेन कों गयो सो अब तांई कहां रह्यो ? तब चतुर्भुजदास ने सब समाचार श्रीगुसांईजी सों कहे। तब श्रीगुसांईजी सुनि कै चतुर्भुजदास के ऊपर बहोत प्रसन्न भये। ता दिन तें श्रीगुसांईजी आप श्रीमुख तें आज्ञा किये, जो-चतुर्भुजदास ! जब श्रीगोवर्द्धननाथजी कौ शृंगार होय, ता समै तू नित्य दरसन कों आयो करि। पाछें जब श्रीगोवर्द्धननाथजी कौ शृंगार होतो तब चतुर्भुजदास ठाड़े दरसन करते।

वार्ता प्रसंग—८

फेर ता पाछें चतुर्भुजदास ब्याह न करते। तब श्रीगोवर्द्धनना-

थजी ने चतुर्भुजदास सों कह्यो, जो-चतुर्भुजदास ! तू व्याह करि। तब चतुर्भुजदास ने कही, जो-महाराज ! मैं यह सुख छांड़ि कै आपदा में क्यों परौं ? तब श्रीगोवर्द्धननाथजीने फेर आज्ञा करी, जो-बेगि व्याह करि। तब श्रीगोवर्द्धननाथजी की आज्ञा मानि कै चतुर्भुजदासने व्याह कर्‍यो। सो कछुक दिन पाछें चतुर्भुजदास की बहू मरि गई। तब चतुर्भुजदास कों अटकाव (सूतक) भयो, तब वे अत्यंत बिरह करि कै आतुर भये। तब चतुर्भुजदास के अंतःकरण की श्रीगोवर्द्धननाथजी ने जानी। सो बन में चतुर्भुजदास बैठे बैठे बिरह करते। सो कीर्तन करि कै दिन बितीत किये। ता समै चतुर्भुजदास ने कीर्तन गाये। सो पद—

— राग भैरव —

भोर भांवतो श्रीगिरिधर देखौं।
सुभग कपोल लोल लोचन छबि निरखि नैन सुफल करि लेखौं ॥१॥
नखसिख रूप अनूप बिराजत सोभा मन्मथ कोटि विसेखौं।
'चतुर्भुज' प्रभु रसरास रसिक कौ परम भाग बलि इकटक पेखौं ॥२॥

— राग ललित —

स्याम सुंदर प्रान प्यारे छिन जिनि होऊ न्यारे।
नेन की ओट मीन ज्यों तलफत इन नैनन के तारे ॥१॥
मृदुमुसिकान बंक बिलोकत डगमग चलत सहज में सुढ़ारे।
'चतुर्भुज प्रभु' गिरिधर की बानिक पर कोटिक मन्मथ वारे ॥२॥

— राग धनाश्री —

गोपालकौ मुखारविंद जियमें बिचारौं। कोटि भान कोटि चंद मदन कोटि वारौं ॥१॥
सरस सरोज सुधा नैन भर पाई। सुख समुद्र सो कापे कहिय जाई ॥२॥*
धम अर्थ काम मोक्ष सबही जाके हाथ।
'चतुर्भुज प्रभु' गोवर्द्धनधर श्रीगोकुल के नाथ ॥३॥

ऐसे ऐसे प्रार्थना के चतुर्भुजदास ने बहोत कीर्तन करि कै

* कमल नैन चारु बैन मधुर हास सोहे। वंकन अवलोकन पर जुवती सब मोहे ॥ एसो हू पाठ है।

सूतक के दिन वितीत किये, ता पाछे सुद्ध होई कै श्रीनाथजी के शृंगार के दरसन चतुर्भुजदास ने किये। तब साष्टांग दंडवत करि कै हाथ जोरि कै श्रीगोवर्द्धननाथजी के साम्हें चतुर्भुजदास ठाढ़े भये। तब श्रीनाथजी उन की सामने देखि कै मुसिक्याये। ता पाछे ग्वाल के, राजभोग के दरसन करि कै चतुर्भुजदास मन में विचारे, जो-घर चलिये। तब फेर श्रीगोवर्द्धननाथजी चतुर्भुजदास सों कहें, जो-चतुर्भुजदास! तू दूसरो विवाह करि। तब चतुर्भुजदास ने कही, जो-महाराज! जाति में तो लरिकिनी कोई नाहीं है। तब श्रीगोवर्द्धननाथजीने चतुर्भुजदास सों फेरि कह्यो, जो-तू धरेजा करि। तब वह बात सुनि कै चतुर्भुजदास कछु बोले नाहीं। ता पाछे नित्य दिन ५—७ लों आप श्रीगोवर्द्धननाथजी कहे, परंतु चतुर्भुजदास के मन में यह बात न आई। तब यह बात श्रीनाथजी ने सदूपांडे सों जताई, जो-तुम ढूंढि कै चतुर्भुजदास कौ धरेजो कराय देउ। तब सदूपांडे ने चतुर्भुजदास तें कही, जो-श्रीगोवर्द्धननाथजी ने यह आज्ञा करी है, तातें अवश्य श्रीप्रभुजी की आज्ञा करी चहिये। तब चतुर्भुजदास ने कही, जो-वे तो मेरे पाछें परे हैं, अब कहा करें? ता पाछें एक मुकदम की बेटी रांड हती, सो वासों सदूपांडे ने कहि कै चतुर्भुजदास कौ धरेजो करायो। ता पाछें श्रीगोवर्द्धननाथजी चतुर्भुजदास सों हसन लागे, जो-यह देखो कुंभनदासजी सरिखे कौ बेटा होय कै, स्त्री मरि गई तोऊ दोई च्यारि महिना हू न रह्यो गयो, सो तुरत ही धरेजो कियो, और तोहू संतोष नाहीं। सो या भांति सों चतुर्भुजदास की हँसी श्रीगोवर्द्धननाथजी सखा सहित नित्य करते। सो एक

थजी ने चतुर्भुजदास सों कह्यो, जो-चतुर्भुजदास ! तू व्याह करि। तब चतुर्भुजदास ने कही, जो-महाराज ! मैं यह सुख छांड़ि कै आपदा में क्यों परौं ? तब श्रीगोवर्द्धननाथजीने फेर आज्ञा करी, जो-बेगि व्याह करि। तब श्रीगोवर्द्धननाथजी की आज्ञा मानि कै चतुर्भुजदासने व्याह कर्यो । सो कछुक दिन पाछें चतुर्भुजदास की बहू मरि गई । तब चतुर्भुजदास कों अटकाव (सूतक) भयो, तब वे अत्यंत बिरह करि कै आतुर भये । तब चतुर्भुजदास के अंतःकरण की श्रीगोवर्द्धननाथजी ने जानी । सो बन में चतुर्भुजदास बैठे बैठे बिरह करते । सो कीर्तन करि कै दिन बितीत किये । ता समै चतुर्भुजदास ने कीर्तन गाये । सो पद—

— राग भैरव —

भोर भांवतो श्रीगिरिधर देखों ।
सुभग कपोल लोल लोचन छबि निरखि नैन सुफल करि लेखों ॥१॥
नखसिख रूप अनूप बिराजत सोभा मन्मथ कोटि विसेखों ।
'चतुर्भुज' प्रभु रसरास रसिक कौ परम भाग बलि इकटक पेखों ॥२॥

— राग ललित —

स्याम सुंदर प्रान प्यारे छिन जिनि होऊ न्यारे ।
नेन की ओट मीन ज्यों तलफत इन नैनन के तारे ॥१॥
मृदुमुसिकान बंक बिलोकत डगमग चलत सहज में सुढ़ारे ।
'चतुर्भुज प्रभु' गिरिधर की बानिक पर कोटिक मन्मथ वारे ॥२॥

— राग धनाश्री —

गोपालको मुखारविंद जियमें बिचारों। कोटि भान कोटि चंद मदन कोटि वारों ॥१॥
सरस सरोज सुधा नैन भर पाई । सुख समुद्र सो कापे कहिय जाई ॥२॥*
धम अर्थ काम मोक्ष सबही जाके हाथ ।
'चतुर्भुज प्रभु' गोवर्द्धनधर श्रीगोकुल के नाथ ॥३॥

ऐसे ऐसे प्रार्थना के चतुर्भुजदास ने बहोत कीर्तन करि कै

* कमल नैन चारु वैन मधुर हास सोहे। वंकन अवलोकन पर जुवती सब मोहे ॥ एसो हू पाठ है।

सूतक के दिन बितीत किये, ता पाछे सुद्ध होई कै श्रीनाथजी के शृंगार के दरसन चतुर्भुजदास ने किये। तब साष्टांग दंडवत करि कै हाथ जोरि कै श्रीगोवर्द्धननाथजी के साम्हैं चतुर्भुजदास ठाढ़े भये। तब श्रीनाथजी उन की सामने देखि कै मुसिक्याये। ता पाछे ग्वाल के, राजभोग के दरसन करि कै चतुर्भुजदास मन में विचारे, जो-घर चलिये। तब फेर श्रीगोवर्द्धननाथजी चतुर्भुजदास सों कहें, जो-चतुर्भुजदास ! तू दूसरो विवाह करि। तब चतुर्भुजदास ने कही, जो-महाराज ! जाति में तो लरिकिनी कोई नाहीं है। तब श्रीगोवर्द्धननाथजीने चतुर्भुजदास सों फेरि कह्यो, जो-तू धरेजा करि। तब वह बात सुनि कै चतुर्भुजदास कछु बोले नाहीं। ता पाछे नित्य दिन ५–७ लों आप श्रीगोवर्द्धननाथजी कहे, परंतु चतुर्भुजदास के मन में यह बात न आई। तब यह बात श्रीनाथजी ने सदूपांडे सों जताई, जो-तुम ढूंढि कै चतुर्भुजदास कौ धरेजो कराय देउ। तब सदूपांडे ने चतुर्भुजदास तें कही, जो-श्रीगोवर्द्धननाथजी ने यह आज्ञा करी है, तातें अवश्य श्रीप्रभुजी की आज्ञा करी चहिये। तब चतुर्भुजदास ने कही, जो-वे तो मेरे पाछें परे हैं, अब कहा करें ? ता पाछें एक मुकदम की बेटी रांड हती, सो वासों सदूपांडे ने कहि कै चतुर्भुजदास कौ धरेजो करायो। ता पाछें श्रीगोवर्द्धननाथजी चतुर्भुजदास सों हसन लागे, जो-यह देखो कुंभनदासजी सरिखे कौ बेटा होय कै, स्त्री मरि गई तोऊ दोई च्यारि महिना हू न रह्यो गयो, सो तुरत ही धरेजो कियो, और तोहू संतोष नाहीं। सो या भांति सों चतुर्भुजदास की हाँसी श्रीगोवर्द्धननाथजी सखा सहित नित्य करते। सो एक

दिन चतुर्भुजदास ने हू यह सुनी, सो श्रीगोवर्द्धननाथजी सों कह्यो, जो-मोकों तो तुम नित्य ऐसे कहत हो, परंतु तुम हू तो घर घर व्रजवधून के संग लागे रहत हो, (और) संग डोलत हो। यह सुनि कै श्रीगोवर्द्धननाथजी लज्या पाये। सो चतुर्भुजदास तें तो कछु बोले नाहीं, परि श्रीगोवर्द्धननाथजी (ने) श्रीगुसांईजी सों जाय कै कह्यो, जो-मोकों चतुर्भुजदास या भांति सों कहत है। तातें तुम वाकों बरजि दीजो, जो-अब ऐसे कबहु न कहे। पाछें जब चतुर्भुजदास मंदिरमें दरसन करन कों आये तब श्रीगुसांईजी चतुर्भुजदास कों बुलाय कै कहे, जो-तू श्रीगोवर्द्धननाथजी सों ऐसे क्यों कह्यो ? तब चतुर्भुजदास ने श्रीगोवर्द्धननाथजी की बात सब श्रीगुसांईजी के आगे कही, जो-महाराज ! ये मेरी नित्य हांसी करत हैं, जो-एकबार मैने हू ऐसे कह्यो। तब श्रीगुसांईजी ने चतुर्भुजदास सों कह्यो, जो-आज पाछें ऐसे तुम मति कहियो। ता दिन तें श्रीगोवर्द्धननाथजी कहते, परि चतुर्भुजदास कछु न कहते। और श्रीनाथजी आप तो हांसी करते। ऐसी कृपा श्रीगोवर्द्धननाथजी चतुर्भुजदास की ऊपर करते। सो वे चतुर्भुजदास श्रीगोवर्द्धननाथजी सों ऐसे सानुभावता सों बातें करते। तातें वे चतुर्भुजदास श्रीगुसांईजी के ऐसे कृपापात्र भगवदीय हते।

वार्ता प्रसंग—९

और एक समय श्रीगुसांईजी आप परदेस पधारे। सो फागुन वद ७ कों श्रीगोवर्द्धननाथजी आप मथुरा में श्रीगुसांईजी के घर पधारे हते। तब श्रीगिरिधरजी आदि सब बालक बहू-बेटीन ने सगरो घर, गहेना, वस्त्रादि सब श्रीगोवर्द्धननाथजी की भेंट करि

दियो। तब एक बेटीजी ने सोने की मुंदरी छिपाय राखी हती। तब श्रीगोवर्द्धननाथजी श्रीगिरिधरजी सों कहे, जो,-मेरी भेंट फलानी बेटी के पास है, सो तुम लै आओ। तब श्रीगिरिधरजी ने आय कै कह्यो, जो-अपनो घर श्रीगोवर्द्धननाथजी की भेंट कर्‌यो है, तामें तें तुम कछु राख्यो है, सो देहु। तब उनने मुंदरी राखी हती सो दीनी। ता पाछें सब बहू-बेटी बोहोत ही प्रसन्न भये, जो-हमारी सत्ता की वस्तु श्रीगोवर्द्धननाथजी ने अत्यंत प्रीति सों मांगि कै अंगीकार कीनी, सो अपनो बड़ो भाग्य है। सो जा समै श्रीगोवर्द्धननाथजी मथुरा पधारे, ता समै चतुर्भुजदास जमुनावता अपने घर हते। सो जान्यो नाहीं, जो-श्रीगोवर्द्धननाथजी आप मथुरा पधारे हैं। सो चतुर्भुजदास उत्थापन के समै श्रीनाथजी के मंदिर में आये। तब श्रीगिरिराज पर्वत के ऊपर श्रीनाथजी कों न देखे। तब सबन सों पूछे, जो-श्रीगोवर्द्धननाथजी आप कहां पधारे हैं? तब पौरिया ने और सब सेवकन ने कह्यो, जो-श्रीनाथजी तो मथुराजी पधारे हैं। यह सुनि कै चतुर्भुजदास के मन में बोहोत विरह भयो। तब श्रीगिरिराज के ऊपर बैठि कै विरह के कीर्तन करन लागे। सो पद—

– राग गोरी –

बात हिलग की कासों कहिए।
सुनरी सखी विवस्था या तन की समझ समझ मन चुप करि रहिए॥
मरमी बिना मरम को जाने यह उपहास जानि जग सहिए।
'चतुर्भुजप्रभु' गिरिधरन मिले जब तब ही सब सुख लहिए॥

– राग गोरी –

मोहन मोहनी पढ़ि मेली।

मुख देखत तनदसा भुलानी को घर जाय सहेली ॥
काके तात भ्रात अरु माता को पति नेह नवेली ।
काके लोक–लाज और कुल–डर को बन फिरत अकेली ॥
याही ते कहति मूळ मंत्र तोसों एक संग मिलि खेली ।
'चतुर्भुज प्रभु' गिरिधर रस अटकी श्रुति मरजादा पेली ॥

ऐसे ऐसे कीर्तन चतुर्भुजदास ने बोहोत किये ।

ता पाछें नृसिंह चतुर्दशी को एक दिवस बाकी रह्यो, तब तेरस के दिन संध्या-आरती के समय चतुर्भुजदास गिरिराज पर्वत के ऊपर आये । सो श्रीगोवर्द्धननाथजी बिना मंदिर देख्यो न गयो । तब चतुर्भुजदास के मन में अत्यंत विरह भयो । तब यह कीर्तन चतुर्भुजदास ने कियो । सो पद–

– राग गोरी –

श्रीगोवर्द्धनवासी सांवरे लाला, तुम बिनु रह्यो न जाय हो ।
व्रजराज लडेतें लाडिले ॥ध्रुव०॥
बंक चिते मुसिकाइ कै लाल, सुंदर बदन दिखाय ।
लोचन तलफे मीन ज्यों लाल, पल छिनु कल्प विहाय हो ॥ व्रज० १
सप्त सुरन बंधान तें लाल, मोहन बेनु बजाउ ।
सुरत सुहाई बांधि कै नेक, मीठे मधुरे स्वर गाउ हो ॥ व्रज० २
रसिक रसिली बोलनी लाल, गिरि चढ़ि गैयां बुलाउ ।
गांग बुलाई धुमरी नेक, उंची टेर सुनाऊ हो ॥ व्रज० ३
दृष्टि परे जा दिवस तें लाल, तब तें रुचे नहीं आन ।
रजनी नींद न आवही, मोहि विसरयो भोजन पान हो ॥ व्रज० ४
दरसन कों नैनां तपे लाल, वचन सुनन कों कान ।
मिलिवेकों हियरा तपे, मेरे जिय के जीवन प्रान हो ॥ व्रज० ५
मन अभिलाखा यह रहे लाल, लागे न नयन निमेष ।
इक टक देखों आवतो प्यारो, नागर नटवर भेष ॥ व्रज० ६
पूरन ससी मुख देखि कै लाल, चित्त चोटयो वाही ओर ।
रूप सुधारस पान के लाल, सागर कुमुद चकोर हो ॥ व्रज० ७

लोक लाज कुल वेद की लाल, छांड्यो सकल विवेक।
कमल कली रवि ज्यों बढ़े लाल, छिनु छिनु प्रीति विसेस ॥ व्रज० ८

मनमथ कोटिक वारने लाल, निरखि डगमगी चाल।
जुवती जन मन फंदना लाल, अंबुज नैन विसाल ॥ व्रज० ९

यह रट लागि लाडिले लाल, जैसे चातक मोर।
प्रेम नीर बरखा करो पिय, नवघन नंदकिसोर ॥ व्रज० १०

कुंज भवन क्रीडा करो लाल, सुखनिधि मदन गोपाल।
हम श्रीवृंदावन मालती, तुम भोगी भँवर भूपाल ॥ व्रज० ११

जुग-जुग अविचल राजिए लाल, यह सुख शैल निवास।
श्रीगोवर्द्धनधर रूप पर, बलिहारी 'चतुर्भुजदास' ॥ व्रज० १२

या भांति सों अत्यंत विरह के कीर्तन चतुर्भुजदास ने किये। सो प्रथम तो गायन के झुंडन के दर्शन चतुर्भुजदास कों भये। ता पाछें सखान के मध्य श्रीगोवर्द्धननाथजी श्रीबलदेवजी के दरसन भये। तब चतुर्भुजदास ने निकट जाय कै दंडवत करि के श्रीनाथजी सों विनती कीनी, जो-महाराज! आप कृपा करिकै मोकों श्रीगोवर्द्धन पर्वत ऊपर दरसन कब देउगे? तब श्रीगोवर्द्धननाथजी चतुर्भुजदास सों कहें, जो-मैं काल्हि श्रीगोवर्द्धन पर्वत ऊपर पधारूंगो। ऐसे चतुर्भुजदास कों धीरज देकै श्रीनाथजी आप तो अंतर्धान भये। सो चतुर्भुजदास ने सगरी रात्रि विरह के पद गाये। ता पाछें प्रहर एक रात्रि गई। तब श्रीगोवर्द्धननाथजी ने श्रीगिरिधरजी सों जताई, जो-काल्हि प्रात मोकों गोवर्द्धन पर्वत के ऊपर पधरावो। जो-काल्हि श्रीगुसांईजी उहां पधारेंगे, तातें तुम अब ढील मति करो। पाछें श्रीगोकुलनाथजी ने श्रीगिरिधरजी सों कह्यो, जो-श्रीगुसांईजी दोय चार दिन में पधारिवे वारे हैं, सो अपने घर में श्रीगोवर्द्धननाथजी कौ दरसन श्रीगुसांइजी करें तो

आछो। तातें श्रीनाथजी कों चारि दिन और राखो। तब श्रीगिरिधरजी ने कह्यो, जो-तुम कहो सो तो सांच, परंतु श्रीगोवर्द्धननाथजी की इच्छा ऐसी है, तातें प्रातःकाल अवश्य श्रीगोवर्द्धननाथजी कों श्रीगोवर्द्धन पर्वत ऊपर पधरावने। पाछें रात्रि कों सब तैयारी करि राखी। ता पाछें रात्रि घड़ी ४ रही, तब श्रीनाथजी कों जगाय कै मंगल भोग समर्पे। पाछें मंगला आरती करि रथ पर श्रीगोवर्द्धननाथजी कों पधराय कै सब बालक, बहू-बेटी सब संग चले। और इहां चतुर्भुजदास गिरिराज पर्वत के ऊपर चढि कै बारंबार देखत हैं, जो-अब श्रीगोवर्द्धननाथजी पधारेंगे। तब चतुर्भुजदास ने ता समय यह कीर्तन गायो—

— राग सारंग —

तब तें जुग समान पल जात।
जा दिन तें देखे सखी मोहन मोतन मुरि मुसिकात॥
दरसन देत ठगोरी मेली तब तें कछु न सुहात।
बीतत घरी घरी क्रम-क्रम अन्न कर मीडत पछितात॥
मन में गड़ी मदन मूरति वह मन अटक्यो सामल गात।
'चतुर्भुज' प्रभु गिरिधरन मिलन कों नैन बहोत अकुलात॥

यह कीर्तन चतुर्भुजदास ने कह्यो। इतने में श्रीगोवर्द्धननाथजी कै दरसन चतुर्भुजदास कों भये। ता पाछें श्रीगिरिधरजी आदि सब बालकन कों दंडवत् किये। पाछें श्रीगिरिधरजी ने श्रीगोवर्द्धननाथजी कौ शृंगार कियो और राजभोग की तैयारी होन लागी। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप गुजरात के परदेस तें पधारे, सो श्रीगोवर्द्धननाथजी के उत्थापन-भोग को समो हतो। तब श्रीगुसांईजी आय कै अपनी बैठक में पधारे, सो श्रीगिरिधरजी आदि सब बालक आय कै मिले। ताही समय श्रीगोवर्द्धन-

नाथजी के राजभोग की माला बोली । तब श्रीगुसांईजी ने श्रीगिरिधरजी सों पूछी, जो-श्रीगोवर्द्धननाथजी के इहां राजभोग की इतनी अवार काहे कों है? तब श्रीगिरिधरजी ने श्रीगुसांईजी सों कह्यो, जो-आज श्रीगोवर्द्धननाथजी मध्याह्न समै मथुरा तें इहां पधारे हैं । तातें आज इतनी ढील भई है । तब श्रीगोकुलनाथजी ने श्रीगुसांईजी सों कह्यो, जो-हम तो दादा तें कहे हुते, जो-दोय दिन श्रीगोवर्द्धननाथजी कों अपने घर और राखो, तातें श्रीगुसांईजी आपु अपने घरमें श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन करें तो आछो । परि दादा ने न मानी, सो आज ही श्रीगोवर्द्धननाथजी कों पधराये हैं। तब श्रीगुसांईजी श्रीगिरिधरजी के ऊपर बोहोत प्रसन्न भये। और श्रीगिरिधरजी सों कहे, जो-तुमने मेरे मन कौ अभिप्राय जान्यो, जो-मैं श्रीगोवर्द्धननाथजी कों श्रीगिरिराज पर्वत ऊपर न देखतो तो मोसों रह्यो न जातो। ता पाछें श्रीगुसांईजी तुरत ही स्नान करि कै श्रीनाथजी के मंदिर में पधारे, सो नृसिंह जयंती कौ उत्सव कियो। ता दिन तें प्रतिवर्ष नृसिंह जयंती के दिन सेन आरती के समय श्रीगोवर्द्धननाथजी कों राजभोग आवे, फेरि माला बोले, जो-यह रीत भई । सो चतुर्भुजदास कों श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन करि कै बड़ो आनंद भयो । ता पाछें अनोसर करि कै श्रीगुसांईजी अपनी बैठक में पधारे । तब चतुर्भुजदास ने श्रीगुसांईजी कों दंडवत् करि कै सब समाचार कहे, जो-या भांति सों श्रीगोवर्द्धननाथजी मथुरा पधारे । ता पाछें आज यहाँ श्रीगोवर्द्धन पर्वत पै पधारे हैं । तब श्रीगुसांईजी आप श्रीमुख तें कहे, जो-श्रीगोवर्द्धननाथजी परम दयाल हैं । अपने जनकी आरति सहि सकत नाहीं हैं ।

पाछें आप श्रीगुसांईजी पोढि रहे। सो वे चतुर्भुजदास श्रीनाथजी तथा श्रीगुसांईजी के ऐसे कृपापात्र भगवदीय हते।

वार्ता प्रसंग—१०

और एक समय श्रीगोकुलनाथजी ने श्रीगुसांईजी सों पूछ्यो, जो-आप आज्ञा करो तो एक बार चतुर्भुजदास कों श्रीगोकुल लै जाउं। तब श्रीगुसांईजी कहें, जो-चतुर्भुजदास आवे तो ले जाऊ। ता पाछें श्रीगोकुलनाथजी चतुर्भुजदास सों कह्यो, जो-पेंठ्यों गाम है (तहां) हम कों कछु काम है, सो तुम हमारे संग चलो। तब चतुर्भुजदास श्रीगोकुलनाथजी के साथ चले। जब पेंठ्यो गाम में श्रीगोकुलनाथजी आये तब चतुर्भुजदास सों यों कह्यो, जो-हम कों श्रीगोकुल जानो है, जो-हमारे संग खवास कोऊ नाहीं है, तातें तुम हमारे संग श्रीगोकुल तांई चलो। तहां श्रीनवनीतप्रियजी के दरसन करि कै तुम कों फेरि हम यहां लै आवेंगे। तब श्रीगोकुलनाथजी घोड़ा ऊपर असवार होय कै पधारे। तब चतुर्भुजदास हू संग चलै। पाछें श्रीगुसांईजी यह सुनि कै श्रीगिरिधरजी कों श्रीनाथजी के पास राखि कै आप हू घोडा ऊपर असवार होयकै श्रीगोकुल पधारे। सो उत्थापन कौ समय हतो। सो श्रीगुसांईजी स्नान करि कै श्रीनवनीतप्रियजी कों जगाये। ता पाछें संध्यार्ति के समय श्रीगोकुलनाथजी ने और चतुर्भुजदासनें सुन्यो, जो-श्रीगुसांईजी आप यहां पधारे हैं। तब श्रीगोकुलनाथजी और चतुर्भुजदास बोहोत प्रसन्न भये। सो तत्काल श्रीनवनीतप्रियजी के मंदिर में आये। तब श्रीगुसांईजी श्रीनवनीतप्रियजी के मंदिर में पधारे, और चतुर्भुजदास कों बुलाय कै श्रीनवनीतप्रियजी के दरसन करवाये। सो दरसन

करि कै ता समै चतुर्भुजदास ने गायो। सो पद–

— राग विलावल —

महामहोच्छव श्रीगोकुल गाम।
प्रेम मुदित गोपी जस गावति ले ले स्याम सुंदर कौ नाम॥
जहां तहां लीला अवगाहत खरिक खोर दधि मथन धाम।
परम कौतुहल निस और वासर आनंद ही में बीतत जाम॥
नंद गोप सुत सब सुखदायक मोहन मूरति पूरन काम।
'चतुर्भुज प्रभु' गिरिधर आनंद निधि नखसिखरूप सुभग अभिराम॥

— राग रामकली —

अंगुरी छांडि रेंगत अरग थरग। नूपुर बाजत त्यों त्यों धरनी धरत पग॥ १॥
कबहू वसुधा माँहि भुजा पसारि हंसि डगमगाय कै उलटि भरत डग।
जननी मुदित मन चितै सिसुतन कंठ लाय सुंदर स्याम सुभग॥२॥
मृदु बानी तुतरात माँगि नवनीत खात भोजन जनावत जैसें बाल खग।
'चतुर्भुज प्रभु' गिरिधर के बाल विनोद नंद आनंद देखें ठाढ़े टग टग॥३॥

या भाँति सों लीला सहित चतुर्भुजदास ने और हू कीर्तन गाये। सो सुनि कै श्रीगुसांईजी ने चतुर्भुजदास तें कह्यो, जो-चतुर्भुजदास! तोकों चहियें सो मांगि। तब चतुर्भुजदासने श्रीगुसांई-जी सों हाथ जोरिकै बिनती कीनी, जो-महाराज! आप तो अंतरगत की जानत हो, तातें आप मोकों कृपा करि कै श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन कराओ। तब श्रीगुसांईजीने चतुर्भुजदास सों कह्यो, जो-कालिह श्रीनवनीतप्रियजी कों शृंगार करि कै, पालना झुलाय कै हम हू चलेंगे, तब तुम हू संग चलियो। तब तो चतुर्भुजदास मन में बोहोत प्रसन्न भये। ता पाछं रात्रिकों तो चतुर्भुजदास सोय रहे। पाछें प्रातःकाल होत ही चतुर्भुजदास ने आय कै श्रीगुसांईजी कों दंडवत किये। ता समै मंगला के दरसन भये, तहां चतु-र्भुजदास ने यह पद गायो। सो पद–

— राग बिलावल —

हों वारी नवनीतप्रिया ।
नित उठि देन उराहने आवत चोरी लगावत घोखतिया ॥
तुम बलिराम संग मिलि कै इन आंगन खेलो दोऊ भैया ।
निरखि निरखि नैनन सचु पाउं प्रान जीवन धन सांवलिया ॥
जो भावे सो लेउ मेरे मोहन मधु मेवा दधि दूध घैया ।
'चतुर्भुजप्रभु' गिरिधर काके घर तुम हू ते कछु बोहोत श्रिया ॥

— राग देवगंधार —

दिन दिन देन उराहनो आवें ।
यह ग्वालिनि जोबन मदमाती झूंठे हि दोष लगावें ॥१॥
कहां धों बासन धरे पराए कहां मेरो मोहन पावें ।
लरिका अति सुकुमार गहें कर हलधर संग खिलावें ॥२॥
कबहूक कहति कंचुकी फारी कबहूक ओर बतावें ।
कबहूक रई मथनियाँ ले कै आँगन हाथ नचावें ॥३॥
मन लाग्यो कान्ह कमल दल लोचन उत्तर बोहोत बनावें ।
'चतुर्भुज प्रभु' गिरिधर याही मिस छिन छिन देख्यो भावें ॥४॥

ऐसे ऐसे कीर्तन चतुर्भुजदास ने तहाँ गाये ।

पाछें श्रीगुसांईजी आपु श्रीनवनीतप्रियजी कों भोग सराय कै श्रृंगार करि कै पालने झुलाये। ता समय चतुर्भुजदास ने यह पालना कौ पद गायो–

— राग रामकली —

अपने री बाल गोपाले हो, रानी जू पालने झुलावे ।
वारंवार निहारि कमल मुख प्रमुदित मंगल गावे ॥१॥
लटकन भाल भ्रकुटी मसि बिंदुका कठुला कंठ बनावे ।
सद माखन मधु सानि अधिक रुचि अंगुरिन करि कै चटावे ॥२॥
कबहूक सुरंग खिलौना ले ले नानाभांति खिलावे ।
देखि देखि मुसिक्याय सांवरो द्वे दतियां दरसावे ॥३॥

सायर कुमुद चकोर चंद ज्यों रूपसुधा रस प्यावें।
'चतुर्भुज प्रभु' गिरिधरन चंद कों हँसि हँसि कंठ लगावे ॥४॥

– राग रामकली –

झुलो पालने गोविंद।
दधि मथों नवनीत काढों तुमकों आनंद कंद ॥१॥
कंठ कठुला ललित लटकन भ्रकुटि मन के फंद।
निरखि छवि छिनु छिनु झुलाऊं गाऊं लीला छंद ॥२॥
दूध की दतियाँ सुख की निधियाँ हसत जब कछु मंद।
'चतुर्भुज प्रभु' जननी जु बलि गिरिधरन गोकुलचंद ॥३॥

यह पालना चतुर्भुजदास ने गाये, सो सुनि कै श्रीगुसांईजी बोहोत प्रसन्न भये। ता पाछें श्रीगुसांईजी घोड़ा मंगाय, ता ऊपर सवार होय कै चतुर्भुजदास कों संग लैकै गिरिराज पधारे। उहां श्रीगोवर्द्धननाथजी के राजभोग कौ समय हतो। सो श्रीगुसांईजी आप तत्काल स्नान करि कै श्रीगोवर्द्धननाथजी कों राजभोग समर्प्यो। पाछें समो भयो भोग सरायो। जब दरसन के किंवाड़ खुले, तब चतुर्भुजदास सों कुंभनदास ने कही, जो-कछु कीर्तन गाऊ। तब चतुर्भुजदास ने यह कीर्तन गायो। सो पद–

– राग सारंग –

तब तें और कछु न सुहाय।
सुंदर स्याम जबहि तें देखे खिरक दुहावत गाय ॥ १ ॥
आवत हुती चली मारग में सखी हौ अपने सत भाय।
मदनगोपाल देखि कै एकटक रही ठगी मुरझाय ॥ २ ॥
बिसरी लोक लाज गृह कुल ब्रत बंधु पिता और माय।
'चतुर्भुजप्रभु' गिरिवरधर तनमन लियो है चुराय ॥ ३ ॥

यह सुनि कै श्रीगोवर्द्धननाथजी चतुर्भुजदास के साम्हे देखि कै मुसिक्याये। तब चतुर्भुजदास ने दंडवत करि कै कह्यो, जो-आज मेरो धन्य भाग्य है, जो-श्रीगोवर्द्धननाथजी के दर्शन भये।

पाछें इतने में टेरा आयो। तब चतुर्भुजदास दंडवत् करि कै बाहिर आये। तब कुंभनदास चतुर्भुजदास तें पूछे, जो-चतुर्भुजदास! तू कहाँ गयो हतो? तब चतुर्भुजदास ने कुंभनदास सों कह्यो, जो-श्रीगोकुलनाथजी श्रीगोकुल लिवाय गये हते। सो अब हि श्रीगुसांईजी के संग आयो हूँ! तब चतुर्भुजदास तें कुंभनदासजी नें कह्यो, जो-तू प्रमान में जाय पर्‌यो। तब यह बात कुंभनदास के मुख तें सुनि कै श्रीगुसांईजी आप मंदिर में हँसे। ता पाछें श्रीगोवर्द्धननाथजी कों अनोसर करि कै श्रीगुसांईजी आप अपनी बैठक में पधारे। तब चतुर्भुजदास ने श्रीगुसांईजी सों बिनती करी, जो-महाराज! कुंभनदासजी ने मोतें कह्यो, जो-तू कहाँ गयो हतो? तब मैं कह्यो, जो-श्रीगोकुलनाथजी के संग श्रीगोकुल गयो हतो। तब उन मोतें कह्यो, जो-तू प्रमान में जाय पर्‌यो। सो श्रीगोकुल कों प्रमान क्यों गिने? तब श्रीगुसांईजी आपु चतुर्भुजदास सों कहे, जो-कुंभनदास कौ मन श्रीगोवर्द्धननाथजी में लग्यो है, जो-एक क्षण हू न्यारे नाहीं होत हैं। तातें ए और लीला कों प्रमान जानत हैं, और हैं तो दोऊ लीला एक ही। ता दिन तैं चतुर्भुजदास श्रीगिरिराजजी की तरहटी छांड़ि कै कहूं न जाते। ता पाछें श्रीगुसांईजी आप तो भोजन करि कै विसराम किये। तब चतुर्भुजदास दंडवत् करि कै अपने घर आये। श्रीगोवर्द्धननाथजी हू चतुर्भुजदास पै परम कृपा करते। सो ये चतुर्भुजदास ऐसे परम कृपापात्र भगवदीय हते।

वार्ता प्रसंग—११

और कितेक दिन पाछें श्रीगुसांईजी आप श्रीगिरिराज की

कंदरा में होय कै, लीला में पधारे, तब श्रीगिरिधरजी कों अपनो उपरेना दिये। और यह कहे, जो-श्रीगोवर्द्धननाथजी की आज्ञा में रहियो। जामें श्रीगोवर्द्धननाथजी प्रसन्न रहे सोई कीजो, और सब बालकन कौ समाधान राखियो। श्रीनाथजी के सेवक, और जो-वैष्णव हैं इन सबन कौ समाधान राखियो। और ये जो मेरे अंग कौ उपरेना है, ताकों सब लौकिक संस्कार करियो। काहेतें, जो-संस्कार न करोगे, तो फिरि कोई कर्म-संस्कार न करेगो। तातें तुम अवश्य करियो, और काहू बात की चिंता मति करियो। सब वस्तु के कर्ता श्रीगोवर्द्धननाथजी हैं। ऐसे श्रीगिरिधरजी कौ समाधान करि कै श्रीगुसांईजी आप तो गिरिराज की कंदरा में होय कै लीला में पधारे। ता पाछें श्रीगिरिधरजी आदि दे सब बालकन सहित, सब सेवकन सहित, महाविरह करि कै महाव्याकुल भये। सो ता समय कौ विरह कछु कहिबे में न आवे। पाछें फेर धीरज धरि कै श्रीगुसांईजी ने जा उपरेना की जैसे आज्ञा कीनी हती, तैसेई श्रीगिरिधरजी ने वा उपरेना कों अग्निसंस्कार कियो। पाछें वेदोक्त विधि सों सब कर्म दस गात्र विधान कियो, और हू लौकिक विधि सों सब करि सुध्ध होये। ता पाछे श्री-गोवर्द्धननाथजी की सेवा में सावधान भये। सो जा समय श्री-गुसांईजी श्रीगोवर्द्धन पर्वत की कंदरा में होय कै लीला में पधारे, ता समै चतुर्भुजदास जमुनावता गाम में अपने घर में हुते। सो सुनि कै चतुर्भुजदास दौरे ही आये, सो आय कै महाव्याकुल होय कंदरा के आगे गिरि परे, और महाविलाप करन लागे। जो-महाराज! पधारत समै मोकों आप के दरसन हू न भये। और मैं आप विना पृथ्वी ऊपर कौनकों देखूंगो? तातें अब या

पृथ्वी ऊपर मोकों मति राखो। मोहू कों आप के चरनारविंद कै पास निकट ही राखो, मोहू कों बुलाय लीजे। ऐसे महाविरह संयुक्त होय कै चतुर्भुजदास ने तहां यह कीर्तन गायो। सो पद–

— राग केदारो —

फिर ब्रज बसहू श्रीविट्ठलेस ।
कृपा करि कै दरस दिखावहु वह लीला वह वेस ॥
संग गाय अरु ग्वाल लै गोकुल गाँव करहु प्रवेस ।
नंदराय ज्यों विलसी संपति बहु उदार नरेस ॥
भक्ति-मारग प्रकट करि कलिजन देहु उपदेस ।
रचो रास विलास वह सब गिरि गोवरधन देस ॥
वदन इन्दु तें विमुख नैन चकोर तपत विसेस ।
सुधापान कराई मेटहु विरह कौ लवलेस ॥
श्रीवल्लभनंदन, दुःख निकंदन, सुनहु चित्त संदेस ।
'चतुर्भुज' प्रभु घोखकुल के हरहु सकल कलेस ॥

जो ऐसे विरह के कीर्तन चतुर्भुजदास ने बहुत किये। तब श्रीगुसांईजी ने चतुर्भुजदास की बोहोत आरति जानि कै महा आनन्द स्वरूप (सों) चतुर्भुजदास के हृदय में आय कै आपु दरसन दिये। और कहे, जो-चतुर्भुजदास ! तू इतनो विरह काहे कों करत है? मैं तो सदा, तेरे पास ही हूं। तातें तू अब इतनो खेद अपने मन में मति करे। और अब तो मेरो दरसन तू श्रीगोवर्द्धननाथजी के निकट ही कर्यो करि। जहां श्रीगोवर्द्धननाथजी है (वहां) सदैव मोहू कों तिनके पास जान्यो करि, तहां ही मैं रहत हों। ऐसे चतुर्भुजदास कों समाधान करि कै श्रीगुसांईजी तो आप अन्तर्धान भये। पाछें चतुर्भुजदास ताही स्वरूपानन्द में मगन होय कै तहां यह कीर्तन गाये। सो पद–

– राग केदारो –

श्रीविट्ठल प्रभु भये न ह्वै हैं ।
पाछें सुनै न आगे देखै यह छबि फेर न बनि हैं ॥ १ ॥
मनुष देह धरि भक्त-हेत कलिकाल जनम को लै हैं ।
को फिरि नन्दराय कौ वैभव ब्रजबासिन विलसै हैं ॥ २ ॥
को कृतज्ञ करुणा सेवक तन कृपा सुदृष्टि चितै हैं ।
ग्वाल गाय सब संग लेकै को फिरि गोकुल गाम वसै हैं ॥ ३ ॥
धर्मखंभ होय ज्ञान कर्म, को जगत भक्ति प्रगटै हैं ।
को करकमल सीस धरि कै अधमनि वैकुण्ठ पठै हैं ॥ ४ ॥
रासविलास महोच्छव करि को राग भोग सुख देहैं ।
को सादर गिरिराजधरन की सेवा सार दृढै हैं ॥ ५ ॥
भूषन वसन गोपाललाल के को सिंगार सिखै हैं ।
को आरति वारत श्रीमुख पर आनन्द प्रेम बढै हैं ॥ ६ ॥
मथुरा-मंडल खग मृग की को महिमा कहि बरनै हैं ।
को वृन्दावनचन्द गोविंद कौ प्रगट स्वरूप दिखै हैं ॥ ७ ॥
का कौ बहोरि प्रताप जु ऐसो प्रकट पुहुमि में छै हैं ।
का के गुन कीरत लीला जसु सकल लोक चलि जै हैं ॥ ८ ॥
श्रीवल्लभसुत दरसन कारन अब सब कोउ पछितै हैं ।
'चतुर्भुजदास' आस इतनी जो यह सुमिरित जन्म सिरै हैं ॥ ९ ॥

ऐसे ऐसे बोहोत कीर्तन चतुर्भुजदास ने करि कै श्रीगुसांईजी के चरणारविंद में मन राखि, अपनी देह छोडि कै आप हू लीला में जाय प्राप्त भये । सो चतुर्भुजदास की यह लीला देखि कै और जो वैष्णव हते तिन कै (और) सेवकन के मन में बोहोत दुःख भयो । ता पाछें चतुर्भुजदास के एक वेटा हतो राघौदास सो आयो, और वैष्णव सब आये । तिन सबन ने मिलि कै चतुर्भुजदास कौ अग्निसंस्कार कियो । और क्रिया कर्म दसगात्र करि सुद्ध होये ।

सो वे चतुर्भुजदास श्रीगुसांईजी के ऐसे कृपापात्र भगवदीय हते। तातें इनकी वार्ता कहां ताईं कहिए। वार्ता ॥ २५० ॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक माधवदास दलाल, खंभाइच के, तिनकी वार्ता को भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—लीला में इनको नाम 'कोकिलकंठी' हैं, सो ऊपर कहि आए हैं। ये 'ललिताजी' तें प्रगटी हैं। तातें उनके सात्विक भाव रूप है।

सो माधवदास खंभाइच में एक बनिया के प्रगटे। सो माधवदास को पिता दलाली करतो। सो माधवदास हू बड़े भए तब दलाली करन लागे। सो माधवदास कों सहजपाल दोसी, और जीवा पारख को संग भयो। सो ये तीनों गाढ़े मित्र हे। सो ये तीनों चाचा हरिवंशजी के संग तें श्रीगुसांईजी की सरनि आए हैं।

वार्ता प्रसंग—१

सो माधवदास पर चाचा हरिवंसजी की कृपा भई है। सो इनकी बानी अचल भई। सो श्रीगुसांईजी माधवदास की बानी सुने पाछें श्रीगोकुल-बास किये।

पाछें एक समै श्रीगुसांईजी राजनगर पधारे। तब इन तीनों जनेंन आपुस में बिचार किये, जो-श्रीगुसांईजी कों खंभाइच अवश्य पधरावने। तब ये तीनों जनें राजनगर आए। सो श्रीगुसांईजी सों बिनती करि राजनगर तें खंभाइच पधराए। पाछें तीनों श्रीठाकुरजी की सेवा पधराए। सो प्रीतिपूर्वक सेवा करते। सो एक दिन श्रीगुसांईजी आप भोजन करि प्रसन्नता में गादी-तकियान पै बिराजे हते तब सहजपाल दोषी और माधवदास ने बिनती कीनी, जो-महाराज ! हम व्यौपार में झूंठ बोले हैं। सो दोष लगे के नाहीं ? तब श्रीगुसांईजी कहे, जो-'नानृतात्पातकं-परमिति' झूंठ सों बढकर और कोई पाप नाहीं। तब माधवदास ने

विनती करी, जो-महाराज ! आज पाछें मैं झूंठ सर्वथा न बोलुंगो। और ग्राहक कों आछी रीति सों माल दिवाउंगो । पाछें सहज-पाल दोषी ने कही, जो-मैं एक आना नफा लउंगो, कहि कै। जाकों लेनो होइ सो ले। या प्रकार वे तीनों सत्य बोलते। सो श्रीठाकुरजी आप बहुत प्रसन्न रहते । और तीनो मिलि कै श्रीठाकुरजी के गुणानुवाद गाते, सो गदगद होइ जाते ।

सो एक दिन माधवदास दलाल सों जीवा पारख ने पूछी, जो-अन्याश्रय काहेतें कहे ? तब जीवापारख तें माधवदास ने कही, जो-श्रीकृष्ण विना और काहू कौ भजन करे सो अन्याश्रय। तातें अंश-अवतारन कौ हू भजन कर्तव्य नाहीं । करें तो निश्चै अन्याश्रय होई । और सर्वत्र व्यापक मानि कै जो दूसरे देव की पूजा करे तोहू बाधक है । पतिव्रता धर्म की हानि होई । तातें एक पूर्ण पुरुषोत्तम ही की सेवा करे । पाछें सहजपाल दोषी ने पूछी, जो-श्रीठाकुरजी ने सात दिन तांई श्रीगिरिराजजी धारन किये, ताकौ कारन कहा ? तब माधवदास कहे, जो-श्रीनंदरायजी, प्रभृति सब व्रजवासीन में सात प्रकार के अन्याश्रय हते, सो गिरिराज पूजन आदि करि कै सात प्रकार कौ अन्याश्रय मिटायो ।सो सात प्रकार के अन्याश्रय कहत हैं—१ देवऋण, २ ऋषिऋण, ३ पितृऋण, ४ देह के बल कौ अभिमान, ५ कुटुंबीन कौ अभिमान, ६ लोकनिंदा तें कियो अहंकार-कार्य, ७ तीनों ऋण तें मेरो पर-लोक बिगरेगो। या प्रकार के अन्याश्रय कौ आप निवारन किये। पाछें निःसाधन करि भगवदाश्रय द्रढ कराए। यह सुनि कै सहजपाल दोषी बोहोत प्रसन्न भए ।

पाछे माधवदास श्रीगोकुल आए। सो श्रीगोकुल कौ वैभव

देखि माधवदास कौ मन श्रीगोकुल में लगि गयो। तब इन ने बिचार कियो, जो-अब तो श्रीगोकुल छोरि कै कहूं न जानो। सो श्रीगुसांईजी पास आय माधवदास बिनती किये, जो-महाराज! आप की कृपा तें श्रीगोकुलबास पायो है। सो अब ऐसी कृपा कीजिए जो श्रीगोकुल न छूटे। तब श्रीगुसांईजी कहे, तथास्तु। ऐसेंई होईगो। पाछें माधवदास ने श्रीगुसांईजी के सन्निधान श्रीगोकुल के नये पद करि कै गाए। सो पद–

– राग रामकली –

श्रीगोकुल अति सुख बास बसीजे।
दिन दिन को मज्जन अघ गंजन अति पुनीत जमुना जल पीजे।
श्रीविट्ठल सह कुटुम्ब बिराजत छिनु छिनु नैनन दरसन कीजे।
'माधोदास' श्रीवल्लभ सुत पर सर्वसु नित न्योछावर कीजे।

– राग रामकली –

सुखनिधि श्रीगोकुल कौ बसिवो।
छिन छिन वारंवार सखी री श्रीवल्लभ सुत सदन बिलसिवो।
गृह-गृह कुंज-कुंज नाना विधि पिया संग केलि परस्पर हसिवो॥
श्रीजमुना-कुल महा गज सों मिलि भावे अंग-अंग को परसिवो।
ऐसी सरस कसोटी ऊपर सुंदर सुभग कनक तन कसिवो।
दंपति रूप-रासि तन सींवा 'माधोदास' यही रंग रसिवो।

– राग रामकली –

गोकुल गाम कौ पेंडोई न्यारो।
मंगल रूप सदा सुखदायक देखियत तीन लोक उजियारो।
श्रीवल्लभ सुत निर्भय विराजत भृत्य जनन के प्रानन प्यारो।
'माधवदास' बलि बलि प्रताप बलि श्रीविट्ठल सर्वस्व हमारो।

सो माधवदास ऐसे बोहोत पद गाए। तब श्रीगुसांईजी

कहे, जो-तोकों श्रीगोकुल कौ स्वरूप स्फुर्द भयो। ता पाछें माधोदास कों आप श्रीनवनीतप्रियजी के सन्निधान कीर्तन गाइवे की आज्ञा कीनी। सो माधोदास श्रीनवनीताप्रियजी के सान्निधान नए पद करि गावते। पाछें श्रीगुसांईजी माधवदास कों संग लेकै श्रीनाथजीद्वार पधारे। सो श्रीगोवर्द्धननाथजी के दरसन माधवदास ने किये। तब श्रीगुसांईजी माधवदास कों कहे, जो-माधवदास ! श्रीगोवर्द्धननाथजी कों कछु कीर्तन सुनावो। तब माधवदास ने श्रीगोवर्द्धननाथजी कों पद सुनाए। सो श्रीगोवर्द्धननाथजी पद सुनि कै वोहोत प्रसन्न भए। सो माधवदास ने श्रीठाकुरजी के, श्रीआचार्यजी के, श्रीगुसांईजी के, सात बालकन के और श्रीगोकुल के वोहोत पद किये हैं।

भावप्रकाश—या वार्ता कौ अभिप्राय यह है, जो—भगवदीय कौ संग ऐसो फलदायी है, जो-चाचाजी के रंच संग तें माधोदास पर या प्रकार कृपा भई। तातें भगवदीय कौ संग सर्वथा करनो।

सो माधवदास श्रीगुसांईजी के ऐसे कृपापात्र भगवदीय भए। सो इनकी वार्ता कहां तांई कहिए। वार्ता ॥२५१॥

* * *

अब श्रीगुसांईजी के सेवक रामराय हितभगवानदास आगरा के, तिनकी वार्ता कौ भाव कहत हैं—

भावप्रकाश—ये रामराय श्रीचंद्रावलीजी की अंतरंग सखी है। लीला में इनकौ नाम 'मुक्तेश्वरी' है। और 'मुक्तेश्वरी' की एक सखी और है। ताकौ नाम 'वरदेश्वरी'। सो इहां भगवानदास भए। ये दोऊ ललिताजी तें प्रगटी हैं, तातें इनके राजस भावरूप हैं।

वार्ता प्रसंग—१

सो भगवानदास आगरा में सुबा की दीवानगिरि करते। सो पहले ये गोविंददेव के सेवक हुते। सो कछुक दिन वृन्दा-

वन में आय कै रहते। गोविंददेव की सेवा करते। सो भगवानदास रामराय सारस्वत ब्राह्मन के यजमान हते। सो रामरायजी श्रीगुसांईजी के सेवक हते। सो एक समै रामरायजी वृन्दावन में भगवानदास के ऊहां आये। तब रामरायजी ने श्रीगुसांईजी कौ एक पद करि कै गायो, सो पद–

– राग सारंग –

जयति वल्लभसुवन श्रुति उद्धार, फेरि नंद के भवन की केलि ठानी।
इष्ट गिरिवरधरन सदा सेवत चरन, द्वार चारों बरन, भरत पानी॥
वेद-पथ व्याससे हनुमान दाससे ज्ञान कों कपिलसे कर्मयोगी।
साधु लच्छमन निपुन, मनहु ब्रजराज सुत, प्रगट सुखरास मानो इंद्रभोगी॥
सिंधुसम गंभीर, विमल मन अति धीर, प्रीति कों जल-क्षीर, ब्रज उपासी।
ध्यान कों सनकसे, भक्ति कों फनिगसे, याही तें सद्य किये ब्रज में बासी॥
मन हु इन्द्रिय जीति, कृष्ण सों करी प्रीति, निगम की चली नीति अति विसेसी।
रहित अभिमान तें, बड़े सन्मान तें, सील और दाम गोविंद टेकी॥
सदा निर्मल बुद्धि, अष्ट सिद्धि नवनिधि, द्वार सेवत तहां मुक्ति दासी।
'रामराय' गिरिधरन जानि आयो सरनि, दीन के दुःख हरन घोखबासी॥

सो यह पद रामरायजी ने गायो। सो ता समय भगवानदास उहां ठाढ़े हते। सो पद सुनि कै चक्रत व्है रहे। पाछें रामरायजी सों कहे, जो-कृपा करि मोकों उनकौ सेवक कराओ। तब रामरायजी कहे, तुम तो गोविंददेवजी के सेवक हो। तव भगवानदास ने कही, इन में और गोविंददेव में कहा भेद है? गोविंददेवजी की कृपा तें तुम मिले हो। और अब तुम्हारी कृपा तें श्रीगुसांईजी मिलेंगे। तातें अब तुम मोकों बेगि ही श्रीगुसांईजी कौ सेवक कराउ तो भलो है। तब रामरायजी भगवानदास कों संग ले गोपालपुर में आये। सो श्रीगुसांईजी के दरसन किये। सो जैसे रामरायजी ने पद गायो हतो, तैसे ही

दरसन भगवानदास कों श्रीगुसांईजी के भये। सो भगवानदास तो दरसन करि कै थकित होंइ रहे। पाछें श्रीगसांईजी सों रामराय ने विनती करी, जो-महाराज! भगवानदास कों सरनि लीजिए। सो वा दिन जन्माष्टमी हती। सो भगवानदास कों श्रीगुसांईजी आपु राजभोग के समै नाम-निवेदन कराए। सो उनकों श्रीगोवर्द्धननाथजी के सन्मुख निवेदन भयो। सो निवेदन होत मात्र ही भगवानदास कों भगवद्लीला स्फुर्द भई। सो जन्माष्टमी की लीला में मगन होइ गए। तब भगवानदास ने एक पद नयो करि कै गायो, सो पद—

— राग विहाग —

श्रवन सुनि सजनी! वाजे मंदिलरा आज निस लागत परम सुहाई। अति आवेस होत तन मन में श्रीगोकुल बजत वधाई॥१॥ दे दे कान सुनत अरु फूलत रावल के नरनारी। नंदरानी ढोटा जायो है होत कुलाहल भारी॥२॥ अति ऊँचे चढि टेर सुनावत पसरि उठे जे ग्वाल। गैया वगदावो रे भैया भयौ नंद के लाल॥३॥ आनंद भरि अकुलाय चली सब सहज सुंदरी गोपी। प्रादुर्भाव जसोदा सुत कौ तामें तन मन ओपी॥४॥ चंचल साजि शृंगार चंदमुखी, चंचल कुंडल हारा। हाथन कंचन थार विराजत, पद नूपुर झनकारा॥५॥ व्ररखत कच कुसुमन शोभित गली दरस चोंप जिय भाई। गावत गीत पुनीत करत जग जसुमति मंदिर आई॥६॥ धन्य दिवस धन्य राति आजकी धन्य धन्य यह सब गोरी। स्यामसुन्दर चंदे निरखत मानों अँखियां तृपित चकोरी॥७॥ सोभा युत आई कीरति अपने गृह मानि वधाये। याचक-जन धन घन ज्यों बरखत भान गोप तहां आये॥८॥ आय जुरे सब गोप ओप सों भयो जो मन कौ भायो। पंचामृत सीसन तें ढारत नाचत नंद नचायो॥९॥ नाचत ग्वाल बाल रस भीने हरद दही भरि राजे। इत निसान उत भेरि दुंदुभी हरखि परस्पर वाजे॥१०॥ खग मृग द्रुम दिस दिस भवनन में देखियत है सरसाने। प्रानन के आये इंद्रिय ज्यों यो व्रजजन हुलसाने॥११॥ ध्वजा वंदन मालालंकृत नंदभवन में सोहे। व्योम विमानन भीर भई लखि अमरन कौ मन मोहे॥१२॥ महाराज व्रजराज नंद पे जो मांग्यो सो पायो। जाके

ऐसो पूत भयो ताकौ न्याय जगत यस छायो ॥१३॥ जिनकौ सुख सुमिरत ब्रह्मादिक यों हुलसे व्रजगेही ।'कहि भगवान हित रामराय' प्रभु प्रगटे प्रान-सनेही ॥१४॥

सो भगवानदास कों समय की सुधि रही नाहीं। तब श्रीगुसांईजी भगवानदास की ओर देखि कहे, जो-भगवानदास ! यह कौन समय है ? तब भगवानदास सावधान भए । पाछें सारंग में और हू बधाई गाई । सो ता दिन तें भगवानदास जो पद गावते, तामें 'कहि भगवान हित रामराय' या प्रकार छाप धरते ।

सो भगवानदास ने रामरायजी की कृपा मुख्य मानी । सो उन ने हजारन पद किये परि सब में रामरायजी कौ नाम संग धरे हैं ।

वार्ता प्रसंग—२

पाछें भगवानदास वृंदावन आये । तब यह बात गोविंददेवजी के अधिकारी ने सुनी । जो-भगवानदास श्रीगुसांईजी के सेवक भए हैं । तब वाने भगवानदास कों गोविंददेवजी के दरसन कों न आयवे दिए । तब गोविंददेवजी के शयन-भोग धर्यो तब गोविंददेवजी ने आज्ञा करी, जो-भगवानदास भोग धरेगो तब ही आरोगूंगो । यह सुनि कै अधिकारी भगवानदास के घर आई भगवानदास के पाँवन पर्यो । फेरि बिनती करि कै ले आयो, मंदिर में । तब भगवानदास ने गोविंददेवजी कों भोग धर्यो और कह्यो, जो-महाराज ! भोग आरोगो । तब आरोगे । सो भगवानदास श्रीगुसांईजी के ऐसे कृपापात्र भगवदीय हते ॥।२५२॥

## तृतीय खण्ड समाप्त